# १

प्रेमशंकर की चौबीसवीं वर्षगांठ मनायी जा रही थी। उस अवसर पर बनारस शहर के प्रायः सभी प्रतिष्ठित व्यक्ति उपस्थित थे। उसके पिता दीवान गौरीशंकर ने समारोह को सफल बनाने में कोई भी कसर उठा न रखी थी। नृत्य-संगीत का सुन्दर आयोजन किया गया था। नगर की प्रसिद्ध गणिकाओं के मधुर स्वर से दिशाएँ गूंज रही थीं। महफिल में बैठे हुए सभी लोगों का ध्यान उनके नृत्य की ओर लगा था। उसी समय सहसा दीवान गौरीशंकर को अपने मित्र प्रेमनाथ का स्मरण हो आया। उन्होंने संकेत से प्रेमशंकर को बुलाकर पूछा—'प्रेमनाथ जी नहीं आये क्या!'

इधर-उधर देख कर प्रेमशंकर ने उत्तर दिया—'वे नजर तो नहीं आ रहे हैं।"

उनकी अनुपस्थिति दीवान गौरीशंकर को बहुत बुरी तरह से खटकने लगी। प्रेमशंकर को आदेश देते हुए उन्होंने कहा—'अपनी कार लेकर अभी लक्सा जाओ और प्रेमनाथ से कहना कि हम लोगों से कौन-सा अपराध हो गया कि इस शुभ अवसर पर आप के दर्शन नहीं हुए।'

प्रेमशंकर ने गैरेज से अपनी गाड़ी निकाली और प्रेमनाथ के घर की ओर चल पड़ा। चेतगंज से लक्सा पहुँचने में अधिक देर नहीं लगी। रात का समय था, रास्ता साफ मिला। वह आठ-दस मिनट में ही वहाँ पहुँच गया। परन्तु प्रेमनाथ के मकान का फाटक बन्द था। नौकर-चाकरों की आवाज भी प्रेमशंकर को सुनाई नहीं पड़ी। उसने दो-चार बार हार्न बजाया। प्रेमनाथ उस समय भोजन करके सोने जा रहे थे। उन्होंने कंचना को पुकार कर कहा—'बेटी, नीचे झाँक कर देखो तो कौन आदमी है?'

कंचना ने दो तल्ले से नीचे की ओर झाँक कर देखा। एक मोटर खड़ी थी और उसके समीप एक हृष्ट-पुष्ट युवक रेशमी कुर्ता और पल्ले की टोपी पहने

ऊपर की ओर देख रहा था। कंचना उल्टे पाँव अपने पिता के पास लौट आई और कहने लगी—'कोई युवक मोटर लगा कर खड़ा है। मैं उसे पहचान नहीं पा रही हूँ।'

प्रेमनाथ ने हँसते हुए कहा—'अरी पगली, पूछो न कि वह कौन आदमी है ?'

कंचना ने पुनः नीचे की ओर झाँककर पूछा—'आप कौन हैं ? आपका परिचय ?'

उसकी आवाज पर प्रेमशंकर ने अपनी आँखें पुनः नीचे से ऊपर की ओर उठाईं।

कंचना का मुखड़ा विद्युत के प्रकाश में उसे आकाश में पूर्णिमा के चन्द्रमा के समान प्रतीत हुआ और उसकी वाणी भी कोयल-सी मधुर मालूम हुई। उसकी ओर से कोई उत्तर न पाकर कंचना ने पुनः पूछा—'आप कौन हैं ? यहाँ खड़े होने का प्रयोजन !'

प्रेमशंकर ने उत्तर दिया—'मैं प्रेमनाथ जी से मिलने आया हूँ।'

कंचना ने कहा—'ऊपर चले आइये।'

'परन्तु फाटक तो बन्द है ?' प्रेमशंकर ने उत्तर दिया।

कंचना ने नौकर को पुकार कर कहा—'फाटक खोल दो।'

फाटक खुलते ही प्रेमशंकर सीढ़ियों को पार करता हुआ नीचे से दो तल्ले पर आ गया। चौखट से बाहर अपने जूते निकाल कर प्रेमशंकर ने प्रेमनाथ के कमरे में प्रवेश किया। कमरा बहुत सुन्दर ढंग से सजा हुआ था। नेताओं और देवताओं के चित्र टंगे थे। फूलों के गुच्छे भी मेज पर रखे थे। वहीं एक कुर्सी पर कंचना बैठी थी। प्रेमशंकर की आँखों में वह अप्सरा-सी प्रतीत हुई। दोनों की आँखें लड़ीं, पर शिष्टाचार दिखलाने के लिए प्रेमशंकर ने अपनी आँखें नीची कर लीं। बगल में ही प्रेमनाथ एक पलंग पर लेटे हुए थे। उन्होंने उससे पूछा—'कहो प्रेमशंकर किधर आए थे ?'

प्रेमशंकर ने उन्हें नमस्ते करते हुए कहा—'आज मेरी वर्षगाँठ मनाई जा रही है। पिताजी ने आपको समारोह में सम्मिलित होने के लिये निमन्त्रित किया था, लेकिन आपने पधारने की कृपा नहीं की।'

प्रेमनाथ—'क्या कहूँ प्रेमशंकर, इस जीवन में सुख और शान्ति नहीं है

जिसके पास पैसे नहीं हैं, वह भी रोता है और जिसके पास अपार धन-राशि है वह भी रोता है। सर्वत्र हाय-हाय लगी हुई है। इतनी बड़ी विशाल सम्पत्ति रहने पर भी मैं हाय-हाय करता रहता हूँ। मालूम होता है कि शेष जिन्दगी इसी तरह कटेगी।'

प्रेमशंकर ने हँसते हुए कहा—'धन से किसी को सन्तोष हुआ है। जितना ही धन बढ़ता जाता है, उतना ही असंतोष भी बढ़ता जाता है।'

प्रेमनाथ—'तुम्हारा कहना ठीक है बेटा! धन, पुत्र और स्त्री से किसी को सन्तोष नहीं हुआ है। अगर इनसे सन्तोष हो जाय तो जीवन का हाय-हाय मिट जाय और आत्मा को सुख-शान्ति मिले। हमारे ऋषि-मुनियों के कथनानुसार संतोष में ही सुख है। गीता, रामायण, महाभारत सब में सन्तोष में ही सुख कहा है। आवश्यकता से अधिक धन रखना धार्मिक-ग्रन्थों में पाप कहा गया है। कबीर ने कहा है—साईं इतना दीजिये, जा मे कुटुम्ब समाय, मैं भी भूखा ना रहूँ, साधु न भूखा जाय। कबीर का यह सदुपदेश अगर हृदय में स्थान पा जाय तो जीवन का हाहाकार मिट जाय। शोषण मिट जाय और सुख-शान्ति का साम्राज्य स्थापित हो जाय। उस स्थिति में न कोई गरीब रह जाय और न धनिक रह जाय। समाजवादी व्यवस्था पर समाज का निर्माण स्वतः हो जाय। मैं तो······।'

बीच में ही प्रेमशंकर बोल उठा—'आप ही के समान मेरे पिताजी भी महापुरुषों के सिद्धान्तों का विवेचन करते रहते हैं। परन्तु उस पर चलता कौन है! मैं उनसे कहता हूँ आप बूढ़े हो चले, जमींदारी का प्रबन्ध मेरे हाथों दे दीजिए और आप भगवान के भजन में लग जाइये। पर माया-मोह उन्हें सिंहासन से हटने नहीं देता है।'

प्रेमनाथ—'तुम्हारा कहना ठीक है प्रेमशंकर। कबीर, तुलसी और सूर के पद्यों को चाहे जितनी बार पढ़ा जाय, पर माया-मोह से आच्छादित आत्मा पर उनका कोई प्रभाव नहीं पड़ता है। जब तक आन्तरिक ज्ञान नहीं होगा तब तक मनुष्य संसार में इसी तरह चक्कर काटता रहेगा।

प्रेमशंकर ने मुस्कराते हुए कहा—'आप लोगों से कुछ नहीं होगा।'

प्रेमनाथ भी उसकी बातों पर हँस पड़े। उन्होंने कहा—'देखो, जो मैं तुमसे

कहना चाहता था, वह तो कहा ही नहीं। कल बारह बजे दिन में तुम्हारा निमन्त्रण-पत्र मुझे मिला। मेरे मैनेजर लखन बाबू ने उसे पढ़कर सुनाया भी पर काम में अधिक व्यस्त रहने के कारण मैंने उस पर ध्यान नहीं दिया और यह बात मेरे मस्तिष्क से बिल्कुल विस्मृत हो गई।'

प्रेमशंकर—'तो उसे क्या हुआ ? अब चलिये।'

दीवार-घड़ी की ओर देखते हुए प्रेमनाथ ने कहा—'सदा बारह हो गए और दिन-भर के थके-माँदे रहने के कारण नींद भी सता रही है।'

प्रेमशंकर ने जोर देते हुए कहा—'पिताजी आपकी प्रतीक्षा कर रहे हैं और आप नींद का बहना बना रहे हैं।'

यह सुनकर कंचना हँस पड़ी। प्रेमशंकर की आँखें सहसा उसकी ओर चली गईं। कंचना का हँसता हुआ मुखड़ा उसे अति कमनीय मालूम हुआ। उसकी ठोड़ी पर काला तिल उसके सौन्दर्य में चार चाँद लगा रहा था। उसकी आँखें उसकी रूप-सुधा पान करने में तल्लीन हो गईं।

इसी बीच प्रेमनाथ बोल उठे—'बेटी, प्रेमशंकर का परिचय तो मैंने तुम को दिया ही नहीं।

कंचना ने कोई उत्तर नहीं दिया, पर उसकी आँखों से प्रकट हो रहा था कि वह प्रेमशंकर के सम्बन्ध में जानने को उत्सुक है।

प्रेमनाथ ने कहा—'दीवान गौरीशंकर का नाम तो तुमने सुना ही होगा। यह उन्हीं का पुत्र है। इसका नाम प्रेमशंकर है। दीवान साहब के पूर्वज तो बड़े धनाढ्य थे, परन्तु इज्जत-प्रतिष्ठा बचाते-बचाते सारा धन चला गया। फिर भी पन्द्रह-बीस लाख की जमींदारी रह गई है।'

कंचना—'दीवान साहब तो कई बार अपने यहाँ आये भी हैं। मैं उन्हें अच्छी तरह जानती हूँ। लेकिन दीवान की उपाधि उन्हें कैसे मिली, मैं नहीं जानती हूँ।'

प्रेमनाथ—'इनके पूर्वज महाराजा चेतसिंह के यहाँ सिपाही थे। अंग्रेजों के साथ जब इनका युद्ध हुआ तब उन्होंने महाराजा को धोखा दिया और दुर्ग में जाने का रास्ता बतला दिया। जब अँग्रेजों की विजय हुई तब महाराजा के राजभवन से लूट की सम्पत्ति में से स्वर्ण और रत्न इनके पूर्वज को मिले तथा डेढ़ लाख की जमींदारी भी मिली।'

कंचना—'तब तो इनके पूर्वज ने अपने लिए बहुत बड़ा यश उपार्जित किया ?'

यह सुनकर प्रेमशंकर लज्जित हो गया।

प्रेमनाथ ने प्रेमशंकर को कंचना का परिचय देते हुए कहा—'प्रेमशंकर, यह मेरी पुत्री कंचना है। बात बनाने और हँसने में यह बहादुर है और कार्य करने में आलसी।'

यह सुन कर कंचना पुनः हँस पड़ी। प्रेमशंकर ने उसकी ओर देखा। वह आकर्षण की मूर्ति सहज में ही उसके हृदय को आकर्षित कर रही थी। कंचना ने दोनों हाथ जोड़कर उसे नमस्ते किया। प्रेमशंकर ने भी उसका अभिवादन स्वीकार करते हुए—'नमस्ते' कहा। और साथ ही उससे जल्द तैयार हो जाने का आग्रह किया।

प्रेमनाथ ने भी कहा—'हाँ बेटी, जल्द तैयार हो जाओ। आध घण्टे में ही हम लोग वापस आ जायेंगे।'

कंचना दूसरे कमरे में गई और दस-बारह मिनट में ही दूसरी साड़ी बदलकर लौट आई।

प्रेमशंकर ने कहा—'हाँ, अब चलिए।'

आगे-आगे प्रेमनाथ चले। उनके पीछे प्रेमशंकर था, उसके पीछे कंचना थी। प्रेमशंकर अभी पाँच सात सीढ़ी पीछे ही था कि प्रेमनाथ नीचे चले आये। अकस्मात तीसरी सीढ़ी पर आकर कंचना के पैर फिसल गए। अगर प्रेमशंकर का सहारा वह नहीं लेती तो सम्भव था कि उसके पैर टूट जाते और विद्युत-से चमकते हुए दाँतों से उसे हाथ धोना पड़ता। अपने दोनों हाथों से उसने प्रेमशंकर को पकड़ लिया और प्रेमशंकर ने भी अपने बाहुपाश में उसे बाँध लिया। वह थी तो आकस्मिक घटना परन्तु उस घटना ने दोनों के लिये प्रेम का दरवाजा खोल दिया। प्रेमशंकर और कंचना दोनों को यह आलिंगन अति मधुर मालूम हुआ। प्रेमशंकर उसे छोड़ना नहीं चहाता था, परन्तु कंचना ने उसके बाहुपाश से निकलने का प्रयास करते हुए कहा—'पिताजी देख लेंगे, छोड़िये।'

दरवाजे से प्रेमनाथ ने आवाज दी—'कंचना, कहाँ रह गईं ?'

कंचना ने हँसते हुए उत्तर दिया—'पिताजी, पैर फिसल गये। अगर यह नहीं होते तो मेरी क्या दशा होती मैं कह नहीं सकती हूँ।'

प्रेमनाथ ने चिन्ता प्रकट करते हुए कहा—'भाग्य कहो कि यह लड़का आगे था, नहीं तो रंग-में-भंग हो जाता।'

फिर दोनों बाप-बेटी मोटर में बैठ गये और प्रेमशंकर मोटर चलाने लगा। जिस समय प्रेमशंकर अपने दरवाजे पर पहुँचा उस समय घड़ी में एक बज रहा था और दीवान साहब वहीं खड़े बड़ी उत्सुकता के साथ प्रेमनाथ की प्रतीक्षा कर रहे थे। प्रेमनाथ को देखते ही वे हँस पड़े और कहने लगे—'आपके बिना सारा जलसा फीका पड़ गया। आपको समय पर आना चाहिए था। कुमारी कंचना को भी अपने साथ लेते आये, अच्छा किया।'

गाड़ी से उतरते समय कंचना के मुख से एकाएक 'आह' शब्द निकल आया। इस पर कुछ चिन्तित स्वर में प्रेमनाथ ने पूछा—'बेटी, दर्द मालूम हो रहा है क्या ?'

कंचना ने ऐसे स्वर में उत्तर दिया मानो उसे असह्य पीड़ा मालूम हो रही है। उसने कहा—'पिताजी, मालूम होता है कि दायें पैर की उँगलियाँ मुचक गई हैं।'

प्रेमनाथ ने दीवान साहब से पूछा—'अभी कोई डाक्टर मिलेगा क्या ?

दीवान साहब ने उत्तर देने के पूर्व ही प्रेमशंकर से कहा—'साधारण बात के लिए आप इतने चिन्तित हो गये। अगर उँगलियाँ मुचक गई हैं तो उपचार मैं कर देता हूँ। प्राथमिक चिकित्सा की शिक्षा मुझे स्कूल में ही मिली थी। आप महफिल में बैठिये। मैं सब ठीक कर देता हूँ।'

इच्छा नहीं रहने पर भी प्रेमनाथ दीवान गौरीशंकर के साथ जाकर महफिल में बैठ गये। प्रेमशंकर कंचना को साथ लेकर अपने अध्ययन-कक्ष में चला गया और आराम कुर्सी पर उसे लेटा कर पैर की उँगलियों को खींचते हुए उसने प्रश्न किया—'कहो दर्द कहाँ है ?'

कंचना ने हँसते हुए कहा—'अरे बाबा, छोड़ो तो। प्राण गये।'

और वह प्रेमशंकर के हाथ से अपने पैर को छुड़ाने का प्रयास करने लगी। इस प्रयास में उसका आँचल उसके कन्धे से नीचे खिसक गया और उसकी दोनों चोटियाँ काली नागिन की-सी भाँति डोलने लगीं। प्रेमशंकर को उसके मुख से 'आह' 'वाह' सुनने में बड़ा आनन्द मालूम हो रहा था। इसलिए उसने उसकी उँगलियों को और जोर से दबा दिया। इस पर कंचना ने मुँह बना कर कहा—

'प्राथमिक चिकित्सा का तो आपको अच्छा ज्ञान है। मुझे पीड़ा मालूम हो रही है और आप को हँसी आ रही है।'

प्रेमशंकर ने उसका पैर छोड़ उसके दोनों हाथ पकड़ लिए। इस पर दोनों की आँखें लड़ पड़ीं। कंचना ने देखा कि प्रेमशंकर की आँखों में वासना नाच रही है और प्रेमशंकर ने देखा कि कंचना की मृगी-सी आँखों में मादकता छा गई है।'

कंचना ने मुस्कराते हुए पूछा—'आप क्या देख रहे हैं?'

प्रेमशंकर ने उत्तर दिया—'तुम्हारे मदभरे इन नयनों को, जिनमें मेरे मन और हृदय उलझे हुए हैं। मेरी आँखें चाह रही हैं कि तुम इसी प्रकार बैठी रहो और ये तुम्हारी रूप-सुधा पान करती रहें।'

प्रेमशंकर के उत्तर को सुन कर कंचना मुस्करा उठी। उसके लाल अधरों में अद्भुत आकर्षण प्रतीत हुआ। प्रेमशंकर के हाथ उसकी ओर बढ़ना ही चाहते थे कि दरवाजे पर किसी की पदध्वनि सुनाई पड़ी। वह उस ओर देखने लगा। इतने ही में कमरे में प्रेमनाथ ने प्रवेश किया। उन्हें देखते कंचना मुँह बना कर कहने लगी—'पिताजी, बहुत जोरों से दर्द है। यह पीड़ा मुझसे नहीं सही जा रही है।'

इतना सुनते ही प्रेमनाथ के प्राण सूख गये। उन्होंने कहा—'अभी कोई डाक्टर-वैद्य भी नहीं मिलेगा। इस अर्द्ध-रात्रि में क्या किया जाय?' अगर हल्दी-चूना मिले तो उससे उपचार हो सकता है।'

प्रेमशंकर—'मैं इसका प्रबन्ध कर देता हूँ। आप चलिये, बैठिये।'

प्रेमनाथ महफिल में जाकर बैठ गए और प्रेमशंकर दस मिनटों में ही हल्दी-चूना गर्म करके ले आया। उसकी अँगुलियों पर चढ़ाते हुए उसने पूछा—'कहो दर्द कैसा है?'

कंचना ने हँसते हुए कहा—'आप भी पागल हो गये क्या? हल्दी-चूना से कहीं दिल का दर्द दूर होता है।'

उसकी बातों पर प्रेमशंकर हँस पड़ा।

इसी बीच प्रेमनाथ पुनः आ धमके। उन्होंने पूछा—'कहो बेटी अब दर्द कैसा है?'

'अब कुछ आराम है, पिताजी' कंचना ने उत्तर दिया।

'तुम्हारे इन शब्दों से मेरे प्राण लौटे हैं।' प्रेमनाथ ने कहा।

फिर उन्होंने प्रेमशंकर से कहा—'इसे हमारे घर पर पहुँचा दो। मुझे जाने में देर है। दीवान साहब छोड़ नहीं रहे हैं।'

प्रेमशंकर—'पहुँचा देता हूँ।'

वह गाड़ी ले आया और कंचना को उस पर बैठाकर लवसा की ओरचला। उसका एक हाथ स्टेयरिंग पर था और दूसरा कंचना के कंधे पर। बातचीत आरम्भ होने पर प्रेमशंकर ने कहा, 'कंचना, अगर हम दोनों दाम्पत्य जीवन के सूत्र में बँध जाते तो कितना अच्छा होता।'

कंचना—'यह तो मेरी भी हार्दिक इच्छा है, लेकिन यह इच्छा पिताजी की आज्ञा से ही पूरी हो सकती है।'

प्रेमशंकर—'पर आज के युग में लड़के-लड़कियाँ अपने भावी जीवन के निर्माता स्वयं होते हैं, अभिभावक नहीं।'

कंचना—'अच्छा, मैं इस पर सोचूँगी।'

प्रेमशंकर—'अगले रविवार को मेरे घर पर आओ। हम लोग अपने भावी जीवन का एक पथ निश्चित करें।'

कंचना—'हाँ, मिलूँगी।'

तब तक मोटर कंचना के घर पर पहुँच गई। दरबान फाटक पर बैठा हुआ दोनों पिता-पुत्री की प्रतीक्षा कर रहा था। मोटर से केवल कंचना को उतरते देखकर दरबान ने पूछा—'बाबू जी कहाँ रह गये।'

कंचना—'फाटक खोलो, बाबूजी की बड़ी चिन्ता हो आयी।'

दरबान ने फाटक खोल दिया। प्रेमशंकर को साथ लेकर कंचना दो-तल्ले पर चली गई। विद्युत का स्वीच दबा कर ज्यों ही वह कमरे में प्रवेश करने लगी त्यों ही दरबान ने पीछे से आवाज दी—'फाटक बन्द कर देता हूँ।'

उसकी ओर देखकर कंचना ने कहा—'यहाँ कहाँ दौड़े आ गये?'

दरबान—'तो क्या मैं सारी रात बैठा ही रहूँ?'

प्रेमशंकर ने कंचना से कहा—'मैं चलता हूँ।'

कंचना—'हाँ चलिये। नमस्ते।'

कंचना के झल्लाये हुए स्वर को सुन कर दरबान ने अपने मन में कहा—'यह लड़की कुल में दाग लगा कर रहेगी। मालिक ने इसे उचित से अधिक

स्वतन्त्रता दे रखी है। भला पराये पुरुष के साथ आधी रात में इस एकान्त कमरे में इसे आने की क्या आवश्यकता थी। मैं मालिक को सारी बातें कह देता, किन्तु उन्हें मेरी बातों पर विश्वास नहीं होगा।'

प्रेमशंकर के जाने के बाद दरबान ने फाटक बन्द किया। पर ज्योंही वह सोने चला त्योंही प्रेमनाथ ने फाटक पर धक्का मारा। दरबान ने अपने मन में कहा—'इस बाप-बेटी के कारण आज सारी रात मैं जगा ही रह गया।' फिर उसने फाटक खोला और प्रेमनाथ के अन्दर आने पर दरवाजा बन्द किया। प्रेमनाथ वहाँ से सीधे कंचना के कमरे में चले गये। उनकी पदध्वनि सुनकर कंचना ने चादर से अपना मुँह ढक लिया। जब प्रेमनाथ ने पूछा—'बेटी, कैसी तबीयत है?' तब कंचना ने चादर के भीतर से ही मुस्कराते हुए उत्तर दिया—'पिता जी, अब कुछ अच्छी हूँ।'

प्रेमनाथ—'बेटी, तुम्हें जब थोड़ी भी पीड़ा होती है तब मेरा मरण हो जाता है। सब संयोग होता है। यह कष्ट तुम्हें मिला हुआ था, अन्यथा मेरे साथ तुम्हें जाने की क्या आवश्यकता थी?'

कंचना—'हाँ, पिताजी, सब संयोग होता है। कहाँ हम लोग सोने चले थे और कहाँ से वे आ गये। पर हैं वे चतुर आदमी। मरहम पट्टी का उन्हें अच्छा ज्ञान है।'

प्रेमनाथ—'बड़े घर का लड़का है। अपने खानदान का असर तो होता ही है। वह कितना अच्छा है। अपनी गाड़ी से स्वयं तुम्हें यहाँ पहुँचा गया।'

कंचना—'इसके लिए तो मैं उनकी ऋणी हूँ।'

प्रेमनाथ—'रात बहुत कम शेष रह गई है। सवेरे दुकान पर जाना है। मैं सोने चला।'

प्रेमनाथ के जाने के बाद कंचना ने बत्ती बुझा दी और अपनी पलकें बन्द कर सुखद स्वप्न देखती हुई सो गई।

# २

वक्सर के समीप ही माधोपुर गाँव में दीनदयाल उपाध्याय का मकान था। वे भले आदमी थे। इसलिए उनकी अपनी बस्ती और पड़ोस के गाँवों में पूछ थी। ग्रामीणों का कोई भी झगड़ा उनकी स्वीकृति के बिना कोर्ट-कचहरी में नहीं जाता था। जो उनकी बात नहीं मानता था, उसे पीछे पश्चात्ताप करना पड़ता था।

एक बार एक ठाकुर का मामला उनके सामने आया। वह ठाकुर बहुत ही क्रोधी थे और सदा अपनी ही शान में रहते थे। उनका कहना था कि उनके पूर्वज पश्चिम से आकर इस गाँव में बसे थे। यहाँ आने पर उन्होंने काफी भू-भाग पर अपना आधिपत्य स्थापित कर अपने को राजा घोषित कर दिया था, पर ठाकुर के भाग्य में राज्य का भोग नहीं लिखा था। उनका राज्य अंग्रेजी राज्य में मिला लिया गया ; पर उससे क्या हुआ ? ठाकुर का राज्य भले ही चला गया, पर उनकी ठाकुरशाही तो नहीं गयी। उनके सामने किसी को तन कर चलने का साहस नहीं होता था।

हाँ, मामला यह था कि ठाकुर जयपाल सिंह के आम के बाग में प्रवेश कर एक चरवाहे ने उनसे बिना पूछे एक गिरा हुआ आम उठा लिया था। इस पर ठाकुर साहब ने उसकी हड्डी-पसली तोड़ दी। उसके माता-पिता रोते-चिल्लाते उसे उठाकर दीनदयाल उपाध्याय के यहाँ ले आये। दीनदयाल उपाध्याय ने दोपहर को गाँव में पीपल के पेड़ के नीचे पंचायत बुलायी। युगों से खड़े उस पीपल के वृक्ष ने कितने मुकदमों के फैसले देखे थे। सत्य का साक्षी बन कर वह पीपल गाँव के देवता के रूप में पूजा जाता था। गाँववाले पोखर में स्नान कर नित्य उस पवित्र वृक्ष की जड़ पर जल चढ़ाते थे और वासुदेव कहकर उसके समक्ष नतमस्तक होते थे। कोई भी व्यक्ति डाली काटने को कौन कहे उसकी पत्ती तक तोड़ने का साहस नहीं करता था। वह कब का वृक्ष था, किसी को ज्ञात नहीं था। किंवदन्ती है कि वह एक साधु का लगाया हुआ है, पर निश्चित समय का पता किसी को नहीं था। बड़े-बड़े बुड्ढों का कहना था कि जब वे लड़के थे तब भी वह वृक्ष वैसा ही था। पक्षियों का कलरव दिन-रात उस पर होता रहता था और उनके घोंसलों

की उन पर भरमार थी।

दीनदयाल उपाध्याय ने ठाकुर साहब से कहा—'वास्तव में आपने अन्याय किया है। एक आम के लिये किसी के प्राण लेना अच्छा नहीं। अगर यह जीवित भी रहेगा तब भी बेकाम होकर रहेगा और आपके नाम पर आँसू बहाता रहेगा। खैर, जो बात होने वाली थी वह तो घट कर रह गई। अब उसके लिये चिन्ता करने की आवश्यकता नहीं। यह बेचारा अदालत में जाकर आपके विरुद्ध कब तक ठहरेगा। इसलिये इसकी मरहम पट्टी के लिये दण्ड में एक सौ रुपये दे दीजिए।'

दण्ड का नाम सुनते ही ठाकुर जयपालसिंह का खून खौल उठा। गर्जते हुए उन्होंने कहा—'उपाध्याय जी, जयपाल किसी को दण्ड नहीं देता है। वह दण्ड लेता है। आज तक मैंने आपका जो सम्मान किया था, वह ब्राह्मण जान कर, कोई मुखिया के रूप में नहीं। मुखिया तो छोटी जाति में होता है, क्षत्रियों का नहीं। क्षत्रियों को तो भगवान ने स्वयं मुखिया बनाकर भेजा है। यद्यपि शास्त्र-पुराण ने ब्राह्मणों को श्रेष्ठ कहा है तथापि दण्ड देने का अधिकार क्षत्रियों को ही दिया है। आप मुझे दण्ड नहीं दे सकते हैं, मैं आपको दण्ड दे सकता हूँ।'

उपाध्यायजी के सम्बन्ध में ठाकुर के मुख से इन शब्दों को सुन कर पंचों को क्रोध हो आया। उनमें से एक ने कहा—'वह जमाना चला गया जब कि ठाकुरों का अत्याचार लोग सह लेते थे और उनको अपना सरताज समझते थे। आज अंग्रेजी सरकार के सामने चारों वर्ण समान हैं। आप अपनी जाति के नाम पर हम लोगों को कुचल नहीं सकते हैं।' इस पर ठाकुर जयपाल सिंह की त्योरियाँ चढ़ गईं। अंगार के समान उनकी आँखें देखकर दीनदयाल उपाध्याय ने कहा—'आपकी इन लाल आँखों को देखकर हम लोग गाँव छोड़-कर भाग नहीं जायेंगे। आपको दण्ड-स्वरूप सौ रुपये देने होंगे।'

पुनः दण्ड का नाम सुन कर ठाकुर आपे से बाहर हो गये। उन्होंने लाठी उठायी और दीनदयाल उपाध्याय के सर पर दे मारी। बेचारे उपाध्याय जी तो खून से लथपथ होकर वहीं गिर गये। उन्हें गिरते देखकर सभी पंच नौ दो ग्यारह हो गये। पंचों का फैसला सुनने के लिये जो लोग वहाँ एकत्रित हुए थे वे भी भाग चले। वहाँ केवल एक व्यक्ति रह गया था। वह था ठाकुर

का पोता प्रताप। प्रताप बनारस में अपने पिता ठाकुर धनुषधारी सिंह के साथ रहता था और वहीं हिन्दू स्कूल में पढ़ता था। उसकी अवस्था सोलह साल से अधिक की नहीं होगी। उसने ठाकुर जयपाल सिंह की लाठी को, जो दूसरी बार उपाध्याय जी पर पड़ने जा रही थी, पकड़ते हुए कहा—'पितामह, यह बहुत बड़ा अन्याय हो रहा है। उपाध्यायजी ने तो कोई अनुचित बात नहीं कही। लेकिन आपने धन के मद में उसको कोई महत्त्व नहीं दिया और इनका सर फोड़ दिया। दूसरी लाठी में तो आप इनके प्राण ही ले लेंगे। आप घर चलिये। मैं इनकी सेवा करता हूँ।'

मरणासन्न अवस्था में उपाध्याय जी को देखकर ठाकुर जयपाल सिंह के होश उड़ गये। उन्होंने अपना रास्ता लिया। प्रताप ने पोखर से पानी लेकर उपाध्याय जी के मुख में डाला और उनका खून धोया। कुछ होश होने पर अपना सर प्रताप की जाँघ पर पाकर उपाध्याय जी ने सन्तोष की साँस ली और धीमे स्वर में कहा—"प्रताप, तुहारा कल्याण हो। कभी-कभी कोयले की खान में भी हीरा पाया जाता है। ठाकुर जयपाल सिंह के वंश में ऐसा कमल ? आखिर कमल भी तो कीचड़ से ही पैदा होता है।'

प्रताप बड़े गौर से उनकी बातें सुन रहा था। उन्होंने कहा—'प्रताप···।' लेकिन इसके आगे उनके मुख से शब्द नहीं निकले। उनकी ओंठें पटपटाती हुई स्थिर हो गयीं और आँखें भी सदा के लिए बन्द हो गयीं। प्रताप किंकर्त्तव्यविमूढ़ होकर उपाध्याय जी के मृतक शरीर का संरक्षक बन कर बैठा रहा।

इधर गाँव में हाहाकार मच गया और चौकीदार दौड़ता हुआ थाना पहुँचा। उस समय दारोगा रघुनाथ चौबे अपने माथे पर हाथ धर कर सोच रहे थे—'न जाने आज किस मनहूस का मुख देखकर उठा कि कहीं से एक पैसे की भी आय नहीं हुई। यह कैसा इलाका है जहाँ न खून-खराबी होती है और न चोरी-डकैती होती है। जिस पुलिस कर्मचारी का भाग्य जल जाता है वही यहाँ आता है। एक दारोगा को एक हजार रुपये की भी अगर मासिक बचत नहीं हुई तो वह किसलिये नौकरी करेगा।'

चौकीदार ने झुक कर उन्हें सलाम किया और कहा—'हुजूर······।'

दारोगा जी चौंक उठे। मानो उनकी निद्रा भंग हुई। उन्होंने भौं तानते हुए कहा—'हुजूर, हुजूर, क्या कहने ग्राया है। क्या हुजूर की हड्डी-पसली चबायेगा। जाग्रो, घोड़े के लिए घास ले ग्राग्रो।'

पर चौकीदार ज्यों-का-त्यों खड़ा रहा। दारोगाजी ने उससे पूछा—'खड़ा क्यों है ?'

चौकीदार—'हुजूर,······।'

दारोगा जी ने पुनः उसे कुछ ग्रागे कहने का ग्रवसर नहीं दिया ग्रौर उस पर बिगड़ते हुए कहने लगे—'हुजूर, हुजूर, क्या हुजूर। हुजूर का बच्चा, साला। मुझे चिढ़ाने ग्राया है। जाग्रो घोड़े के लिये घास ले ग्राग्रो, नहीं तो हड्डी-पसली तोड़ दूँगा।'

हड्डी-पसली तोड़े जाने की बात सुनकर बेचारा चौकीदार काँप उठा। उसने ग्रपने मन में कहा—'हमारे गाँव में एक ग्रादमी की हड्डी-पसली टूटी तो यह घटना घटी ग्रौर मेरी हड्डी-पसली टूटेगी तो क्या गुजरेगी ?'

लेकिन वह ज्यों-का-त्यों खड़ा रहा। दारोगा जी ने इसे ग्रपना तिरस्कार समझा। उनके क्रोध की सीमा न रही। वे कुर्सी से उछल पड़े ग्रौर चौकीदार को दो तमाचा मार बैठे। बेचारा चौकीदार ग्राँखें पोंछते हुए साईस के पास पहुँचा ग्रौर उससे खुड़पी टोकरी लेकर घास छीलने चला गया।

दारोगा जी ग्रब भी क्रोध व मुद्रा में बैठे थे। मुन्शी जब कागजात पर उनका हस्ताक्षर लेने ग्राया तब वे बिना पूछे बोल उठे—'यहाँ के चौकीदार बहुत बदमाश होते हैं। देखिये ग्रभी माधोपुर का चौकीदार मेरी ग्रवज्ञा कर रहा था।'

मुन्शी—'ग्रब ये चौकीदार दफेदार समझते हैं कि इनसे बेगार लिया जाता है। सरकारी काम के ग्रतिरिक्त ग्रौर काम नहीं करना चाहते हैं।'

दारोगा जी—'मैं वह दारोगा नहीं हूँ जो नौकरी के लिये डरते रहते हैं। रघुनाथ चौबे को हजारों ऐसी नौकरियाँ मिलेंगी। मैं शैतान के बच्चे को जीवित चबा जाऊँगा।'

इधर पुलिस के ग्राने में देर होते देख कर ठाकुर जयपालसिंह ने दीनदयाल उपाध्याय की लाश उठा ली ग्रौर माधोपुर से उत्तर श्मशान में जला-

कर गंगा में उनका अवशेष प्रवाहित कर दिया। पीपल के पेड़ के नीचे भी खून के दागों को पानी से धुलवा डाला। खून का कोई प्रमाण नहीं रह गया। इसके बाद उन्होंने प्रताप को बनारस भेज दिया और स्वयं गाँव में डटे रहे।

जब संध्या हो गई तब चौकीदार घास लेकर लौटा और साइस को सारा सामान देकर मुन्शी के पास पहुँचा। मुन्शी ने मुस्कराते हुए कहा—'अरे, तुमने दारोगा जी की अवज्ञा की है। वे बहुत ही क्रोधित हो उठे हैं। कह रहे थे कि मैं उसकी नौकरी ले लूँगा।'

चौकीदार—'हुजूर, वे मेरी नौकरी की चिन्ता नहीं करें, अपनी नौकरी देखें। कृपया डायरी लिख लीजिये। मैं चलूँ।'

मुन्शी—'कैसी डायरी।'

चौकीदार – 'मुन्शी जी, ठाकुर जयपाल सिंह ने दीनदयाल उपाध्याय को जान से मार दिया।'

मुन्शी—'यह किस समय की घटना है।'

चौकीदार—'लगभग बारह बजे दिन की।'

मुन्शी—'रे शैतान, तुमने पहले क्यों न रिपोर्ट दी ?'

चौकीदार—'बाबू मैं तो एक ही बजे आया। पर दारोगा जी ने मेरी एक बात न सुनी। उन्होंने मुझे मारा भी और घास लेने को भेज दिया।'

मुन्शी—'इलाके में खून हो गया, परन्तु थाने को पता नहीं।'

दारोगा जी बगल के कमरे में बैठे चाय पान कर रहे थे। खून की बात सुनकर वह चौंक पड़े। प्याली मेज पर रख दौड़ते हुए मुन्शी के पास पहुँचे और उत्सुकतापूर्वक पूछा--'कहाँ खून हो गया है ?'

मुन्शी— 'माधोपुर गाँव में।'

दारोगा जी ने चौकीदार की ओर देख कर पूछा—'तुमने मुझसे नाम नहीं लिया।'

चौकीदार—'हुजूर, मैं तो यही कहने के लिए आपके पास आया था। पर आपने मेरा एक शब्द भी नहीं सुना, और विनती करने पर मुझे मार भी बैठे।'

अब दारोगा जी को काटो तो शरीर में खून नहीं। वह अपने साथ जमादार, चार सिपाही और चौकीदार को साथ लेकर माधोपुर पहुँचे। कुछ रात बीत चली थी। किसी के दरवाजे पर एक बत्ती तक नहीं जल रही थी। गाँव

में सन्नाटा छाया हुआ था और पग-पग पर भय मालूम हो रहा था। ऐसा प्रतीत हो रहा था मानो दीनदयाल उपाध्याय की आत्मा मँडरा रही है। कहीं कोई आदमी नहीं मिल रहा था, जिससे दारोगा कुछ पूछ-ताछ करे। चौकीदार के साथ वह दीनदयाल उपाध्याय के मकान पर पहुँचे। उस दरवाजे पर एक टिमटिमाता हुआ मिट्टी का एक दिया जल रहा था। उसकी रोशनी में दीनदयाल उपाध्याय का भतीजा राजा उपाध्याय बैठा हुआ कुछ सोच रहा था और उसकी स्त्री रो रही थी। दीनदयाल उपाध्याय की अपनी कोई सन्तान नहीं थी। उनकी धर्मपत्नी कब की स्वर्गलोक को प्रस्थान कर गई थी। राजा उपाध्याय इलाहाबाद में एक म्युनिसिपल स्कूल में अध्यापक था। अपने चाचा का पत्र पाकर एक खेत खरीदने के लिये वह इलाहाबाद से अपने गाँव आया था। पर आज उनके सामने दूसरी ही तस्वीर उपस्थित थी। उसकी बुद्धि कोई काम नहीं कर रही थी। ठाकुर जयपाल सिंह भय से उसे कोई भी गवाह नहीं मिल रहा था।

दारोगा ने राजा उपाध्याय से पूछा—'अगर तुम्हें और कोई गवाह नहीं मिल रहा है तो कम-से-कम तुम तो मेरे सामने और अदालत में कह सकते हो कि मेरे सामने ठाकुर जयपाल सिंह ने दीनदयाल उपाध्याय का सर फोड़ दिया, जिससे उनकी मृत्यु हो गई।'

राजा उपाध्याय—'कह क्यों नहीं सकता हूँ ? परन्तु ठाकुर साहब मुझे पुनः इस गाँव में लौटने नहीं देंगे।'

दारोगा—'तुमको कहना होगा कि मेरे चाचा की हत्या ठाकुर साहब ने की है।'

कुछ देर मौन रहने के बाद राजा उपाध्याय ने कहा—'अच्छा बोलूंगा।'

दारोगा—'चलो उस स्थान को देखें जहाँ उपाध्याय जी मारे गये हैं उनकी लाश तो वहीं पड़ी होगी।'

राजा उपाध्याय—'लाश तो ठाकुर साहब ने जला दी और अवशेष गं में प्रवाहित कर दिया।

दारोगा ने चौंककर पूछा—'लाश जला दी गई ?'

राजा उपाध्याय—'हाँ, लाश जला दी गई।'

दारोगा—'तब तो, मेरी नौकरी भी गई।'

फिर वह अपने आदमियों के साथ ठाकुर जयपाल सिंह के मकान पर पहुँचा। वहाँ भी सन्नाटा छाया हुआ था और बत्ती के अभाव में अन्धेरा-ही-अन्धेरा था। उनके मकान का दरवाजा भी बन्द था और बाहर भी दो बुल डाग बैठे थे। ज्योंही दारोगा जी उनके समीप पहुँचे त्योंही दोनों ने उन पर आक्रमण बोल दिये और कई जगह नोच लिया। चौकीदार ने दूर से ही आवाज दी—'भागिये, नहीं तो जान चली जायेगी।'

दारोगा जी अपने सैन्य-समेत पीछे हटे। पर कुत्तों ने उनकी जान नहीं छोड़ी। एकाएक जमादार को सूझ आयी कि पिस्तौल उसके पास है। झट उसने पिस्तौल निकाली और एक कुत्ते को वहीं लिटा दिया। दूसरा कुत्ता पीछे हट गया। पर उसका भूकना जारी था। दारोगा ने आवाज दी—'ठाकुर साहब हैं?'

पर कोई उत्तर नहीं मिला। दारोगा के शरीर से खून निकल रहा था। पर जयपाल सिंह के पकड़ने की चिन्ता में उन्हें कुछ नहीं मालूम हो रहा था। उन्होंने दो सिपाहियों को फाटक के ऊपर से अन्दर भेजने का प्रयास किया। पर भीतर भी दो बुल डाग छलाँग मारते हुए भूक रहे थे। दोनों सिपाही फाटक से ही यह कहते हुए लौट पड़े कि ठाकुर साहब ने किलाबन्दी कर रखी है। दारोगा ने कहा—'सारी रात यहीं बैठा जाय, सवेरे देखा जायगा।'

ठाकुर साहब चुपचाप अपने दरवाजे पर बैठे हुए सारी बातें सुन रहे थे। ठाकुर साहब उठ कर अन्दर गये और पत्नी को बुला कर उन्होंने धीरे से कहा—'मैं बनारस जा रहा हूँ। पर यह बात किसी को मालूम नहीं होनी चाहिये।'

फिर नौकरों को बुलाकर उन्होंने कहा—'दारोगा लाख सर पटक कर मर जाय, पर तुम लोग कभी यह स्वीकार मत करना कि ठाकुर साहब ने उपाध्याय जी की हत्या की है और हम लोगों ने उनकी लाश जलायी है। अगर किसी ने ऐसा कहा तो समझ ले, कि यमलोक से उसके लिये निमन्त्रण आ गया है।

नौकरों ने एक स्वर से कहा—'सरकार हम लोग आपके दास हैं यह कभी भी सम्भव नहीं है कि हम आपका भेद खोलेंगे।

इस पर ठाकुर साहब ने सुख की साँस ली और गली के रास्ते से बनारस के लिए प्रस्थान किया। पर ज्यों ही वे गाँव के बाहर आये त्यों ही राजा उपाध्याय से उनकी भेंट हो गयी। राजा उपाध्याय की बाँह पकड़ कर उन्होंने कहा—'शैतान, अगर तुमने मुझे अपने चाचा का हत्यारा प्रमाणित करने की चेष्टा की तो समझ लो कि तुम्हारी भी लाश वहीं जलाई जायेगी जहाँ तुम्हारे चाचा जले हैं।'

ये बातें सुनकर राजा उपाध्याय काँप उठा। उसने कहा—'ठाकुर साहब, जो होना था वह तो हो गया। अब बात बढ़ाने से कोई लाभ नहीं। आप निश्चिन्त रहें। मैं आपके विरुद्ध एक भी शब्द नहीं बोलूँगा।"

ठाकुर साहब—'अभी तुम कहाँ घूम रहे हो ?'

राजा उपाध्याय—'दारोगा को कुत्ते ने काट लिया है। उसी ने रुई और टिंगचर के लिये मुझे भेजा है। लेकिन इस अर्द्धरात्रि में कौन दे।'

ठाकुर साहब—'तुम अध्यापक हुए, पर तुम्हें बुद्धि नहीं हुई। दारोगा के लिए तुम्हें परेशान होने की आवश्यकता। तुम जाकर अपने घर में सो जाओ। नहीं तो ये राक्षस तुमको रात-भर दौड़ा कर मार देंगे।'

राजा उपाध्याय—'हाँ ठाकुर साहब, मैं जाता हूँ सोने। नींद भी आ रही है और वह घर जाकर सो गया।

सूर्योदय तक दारोगा राजा उपाध्याय की प्रतीक्षा करता रहा, पर वह नहीं आया। इससे वह आगबबूला हो उठा। उसने राजा उपाध्याय को बुलाकर गाली-गलौज की और अपनी रिपोर्ट दे दी कि ठाकुर जयपाल सिंह ने दीनदयाल उपाध्याय की हत्या की है पर ठाकुर के भय से कोई बोल नहीं रहा है।'

इधर जब ठाकुर जयपाल सिंह बनारस में अपने पुत्र धनुषधारी सिंह के मकान पर पहुँचे तब धनुषधारी सिंह उन्हें देखते ही जल उठे। इंगलैण्ड में शिक्षा-दीक्षा पाने पर भी धनुषधारी सिंह भारतीय संस्कृति के पुजारी थे। अपने पिता को ब्रह्महत्या का दोषी समझकर उन्होंने उन्हें प्रणाम तक नहीं किया और उनसे कहा—'एक ग्राम के लिए आपने इतना बड़ा काण्ड कर दिया। दीनदयाल उपाध्याय एक सज्जन व्यक्ति थे। उस आदमी को मारकर आपने कौन-सा लाभ उठाया। सरकार को आप धोखा दे सकते हैं, लेकिन अपनी आत्मा को धोखा नहीं दे सकते हैं।'

अपने पुत्र की बातों पर ठाकुर जयपाल सिंह तिलमिला उठे। सत्तर वर्ष की अपनी इस अवस्था में भी वे किसी की परवाह नहीं करते थे। धनुषधारी सिंह पर उनकी भौंहें सहज में ही तन गईं। उन्होंने क्रोध-भरे शब्दों में कहा—'तुम अपनी वकालत रखो। मुझे तुमसे कोई आवश्यकता नहीं है। मुझे अपने प्राणों का थोड़ा भी मोह नहीं है। मैंने दीनदयाल उपध्याय की हत्या की है। इसके लिये अगर न्याय मुझे प्राण-दण्ड देगा तो हँसते-हँसते मैं उसे स्वीकार कर लूँगा। पर तुम्हारा अपमान मैं सहन नहीं कर सकता हूँ।' और वे चल पड़े। वे फाटक भी नहीं पार कर पाए थे कि प्रताप ने आकर उनके पैर पकड़ लिये और कहा—'पिताजी ने न तो आपका अपमान किया है और न तो कोई अनुचित बात कही है। आपने जो गलत काम किया है, उसका उन्होंने प्रतिरोध किया है। फिर भी आपको हम लोग दण्ड कैसे पाने देंगे। अभी अपने लोगों के सामने कैसी भयंकर स्थिति आ गई है, क्या इसका अनुमान आप नहीं कर सकते हैं। चलिये, बैठकर विचार-विमर्श किया जाय कि इस समस्या का समाधान किस प्रकार निकाला जाय।'

ठाकुर जयपाल सिंह लौट पड़े और बरामदे में मौन होकर एक कुर्सी पर बैठ गये। प्रताप ने उनके स्नान और भोजन का प्रबन्ध किया। इनसे उनके निश्चिन्त होने पर ठाकुर धनुषधारी सिंह ने कहा—'पिताजी, आपकी खोज में पुलिस तो यहाँ अवश्य आवेगी, इसलिये आपके ठहरने की व्यवस्था मैं अन्यत्र कर देता हूँ। इसके बाद जैसी स्थिति उत्पन्न होगी, वैसा काम किया जायेगा।'

ठाकुर जयपाल सिंह अब भी मौन थे।

ठाकुर धनुषधारी सिंह ने प्रताप को श्यामाचरण को बुलाने के लिए भेजा। प्रताप गया और पौन घंटे में ही उनको अपने साथ लेकर वापस आ गया।

श्यामाचरण मध्यम वर्ग के व्यक्ति थे। बनारस में ही शृंगार-प्रसाधन की उनकी एक छोटी-सी दुकान थी। परन्तु उसी से उनकी अच्छी आय थी। जिससे वे अपने परिवार वालों का अच्छी तरह पालन-पोषण कर लेते थे। अपनी उसी आय से उन्होंने पुत्र को पढ़ने के लिए विदेश भेजा था और अपनी पुत्री प्रेमा को कन्या महाविद्यालय में पढ़ा रहे थे। ठाकुर धनुषधारी सिंह से उनका परिचय दुकान पर ही सामानों की खरीद-बिक्री में हुआ। उनके कई मामलों में

ठाकुर साहब ने बिना कुछ लिए पैरवी भी कर दी थी। इससे दोनों में मित्रता भी हो गई थी।

श्यामाचरण ने बड़े आदर के साथ ठाकुर साहब को नमस्ते करते हुए कहा –'आदेश।'

ठाकुर साहब उन्हें एकान्त कमरे में ले गये **और** सारी स्थिति से उन्होंने अवगत कराया और साथ ही उन्होंने उनसे यह भी अनुरोध किया कि दो-तीन सप्ताह के लिए वे ठाकुर जयपाल सिंह को अपने यहाँ स्थान दें। उसके बाद समयानुसार कोई व्यवस्था की जायगी।'

एक अभियुक्त को अपने यहाँ शरण देने की बात सुनकर श्यामाचरण सिहर उठे। पर संकोचवश वे 'न' नहीं कह सके। उन्होंने कहा—'कोई हर्ज नहीं। वे मेरे घर पर ठहर सकते हैं। परन्तु आप इसका ध्यान रखियेगा कि मैं किसी संकट में नहीं फँसूँ।'

ठाकुर धनुषधारी सिंह—'अपने लिए मैं आपको संकट में नहीं डालूंगा, आप निश्चिन्त रहें।'

श्यामाचरण के साथ ठाकुर जयपाल सिंह उनके घर पर चले गए। श्यामा-चरण ने ठाकुर साहब के रहने और भोजन की सुन्दर व्यवस्था कर दी। उसे देखते हुए ठाकुर साहब को अपने घर का अभाव नहीं खटक सका। फिर भी पुलिस का भय उनको दिन-रात सताता रहता था। उनको चिन्ता से मुक्त रखने के खयाल से प्रातः और संध्याकाल में प्रताप उनके साथ रहा करता था। और जब प्रेमा को अवकाश रहता था तब वह भी उनके पास जाकर बैठ जाती थी। वह प्राचीन राजाओं के शौर्य्य और वीरता की कहानियाँ उनके मुख से सुना करती थी। उनके समीप आने-जाने से वह प्रताप के सम्पर्क में आ गई। दोनों की अवस्था में कोई विशेष अन्तर नहीं था। प्रेमा प्रताप से एक डेढ़ साल बड़ी रही होगी। प्रताप हिन्दू विश्वविद्यालय में प्रथम वर्ष में था और प्रेमा दूसरे वर्ष में थी। प्रेमा और प्रताप दोनों अपने-अपने शैशव की सीमा पार कर यौवन के साम्राज्य में पैर रख रहे थे। प्रेमा परी-सी सुन्दर थी और रूप के समान गुण भी उसने पाया था। उसके आकर्षक **सौन्दर्य** की ओर सहज में ही हृदय आकर्षित हो जाता था। और प्रताप? प्रताप का दोहरा शरीर, गौर वर्ण

तथा कमनीयता लिए उसका प्रसन्न मुखड़ा प्रेमा को अति प्रिय मालूम हुआ ।

इन दोनों सौन्दर्य की मूर्तियों को देखकर ठाकुर जयपाल सिंह अपने मन में सोचा करते थे— अगर जाति का बन्धन नहीं रहता तो मैं इन दोनों का विवाह कर देता ।

संध्या के समय जब प्रताप ठाकुर जयपाल सिंह को जलपान कराकर लौटने लगता था तब उसके साथ प्रेमा भी उसके मकान पर आती थी । उन दोनों को साथ देखकर ठाकुर धनुषधारी सिंह अपने मन में कहा करते थे—'दोनों युवा हो चले । फिर भी साथ आने-जाने, घूमने-फिरने और खाने-पीने में इन्हें संकोच नहीं मालूम होता है । आखिर उम्र के दृष्टिकोण से इनकी उम्र कितने दिनों की है । उम्र के अनुसार ही तो बुद्धि होती है ।'

प्रेमा जब उनको नमस्ते कहकर एक ओर खड़ी हो जाती थी तब वे उसे बड़े प्रेम के साथ बैठाते थे और नौकर से अंगूर या अनार का रस मँगवाकर उसे पीने को देते थे । कभी-कभी वे दोनों को साथ लेकर सारनाथ भी चले जाते थे । वकील साहब के इस प्रेम से प्रेमा उनके परिवार के समीप आ गई । जब तक वह वकील साहब के घर एक बार नहीं जाती थी तब तक उसे चैन नहीं मिलता था और जिस दिन वह प्रताप से नहीं मिलती थी उस दिन वह विकल हो उठती थी । धीरे-धीरे वह प्रताप की ओर आकर्षित होती गई और प्रताप भी उसकी मोहिनी सूरत पर लट्टू होता जा रहा था । फिर भी दोनों अपने कुल की प्रतिष्ठा और अपनी मान-मर्यादा का ध्यान रख रहे थे ।

## ३

प्रेमशंकर अपने उद्यान में संध्या के समय कंचना के साथ बैठा था । आकाश में चन्द्रमा विहंस रहा था और दूध के समान चाँदनी धरती पर छिटक रही थी । नाना प्रकार के फूलों की सुगन्ध से वायुमण्डल सुगन्धमय हो रहा था । उस मधुर वातावरण में प्रेमशंकर और कंचना दोनों अपने भावी संसार को बसाने

के सम्बन्ध में विचार-विमर्श कर रहे थे तथा उसकी रूपरेखा खींच रहे थे। जब काल्पनिक संसार विहंसता हुआ उनके सामने प्रस्तुत हुआ तब दोनों प्रफुल्लित हो उठे।

कंचना ने पूछा—'प्रेमशंकर, हम लोगों का यह गुप्त प्रेम कब तक चलता रहेगा? जब एक दिन यह रहस्य प्रकट होगा तब हम लोग दूसरों के लिए उपहास के पात्र बन जायेंगे। इसलिये लोक-लज्जा से बचने के लिए हम लोग दाम्पत्य-जीवन के सूत्र में बंध जायें तो क्या अच्छा होता।'

उसके प्रस्ताव का समर्थन करते हुए प्रेमशंकर ने कहा—'प्रिये, तुम्हारा कहना बिल्कुल ठीक है। परन्तु इस विवाह में मेरे पिताजी बाधक होंगे। वे कभी नहीं चाहेंगे कि हम दोनों प्रणय-सूत्र में बंध जायें। पिताजी की जिन्दगी ही कितने दिनों की है। उनकी मृत्यु के उपरान्त हम दोनों संसार के समक्ष आदर्श दम्पती के रूप में उपस्थित होंगे।'

कंचना ने इठलाते हुए कहा—'प्रियतम, दीवान साहब की मृत्यु की प्रतीक्षा के लिए मेरा विवाह कब तक रुका रहेगा। मेरे पिताजी मेरे विवाह के लिए चिन्तित हो रहे हैं। एक दिन वे लखनलाल से बातें कर रहे थे कि कंचना अठारह वर्ष की हो चली। अब इसका विवाह हो जाना चाहिये। योग्य वर की तलाश कीजिये। तुम्हीं सोचो, अगर उन्होंने मेरी शादी दूसरी जगह कर दी तो तुमको हाथ मलकर पछताना होगा और मेरा तो बसा-बसाया संसार उजड़ जायेगा।'

प्रेमशंकर—'क्या तुम्हारे पिता तुम्हारा विवाह मेरे साथ करने को तैयार होंगे?'

कंचना—'वे कभी नहीं चाहेंगे कि हम दोनों प्रणय-सूत्र में बँध जायें।'

प्रेमशंकर—'तब तो दोनों ओर से एक ही बाधा है।'

कंचना—'बाधा कुछ नहीं है। सिविल मैरेज का दरवाजा खुला हुआ है।'

प्रेमशंकर – 'तुम तो मेरे लिए बहुत बड़े बलिदान करने को तैयार हो। लेकिन मेरी समझ में नहीं आता है कि मैं क्या करूँ?'

कंचना—'समझ में कैसे आवेगा। तुम मेरी रूप-सुधा के प्यासे हो, इसे छक-छक कर पीना चाहते हो और मेरे छलकते हुए यौवन का उपभोग करना चाहते हो। इसलिए प्रेम का प्रदर्शन करना चाहते हो और जब तुम्हारे हृदय की प्यास अच्छी तरह बुझ जायेगी तब फिर कंचना को कौन पूछता है। मुझे

तो ऐसी आशंका होती है कि कहीं आज का काल्पनिक संसार कल्पना में ही न रह जाय और एक दिन इसका स्मरण कर मुझे पश्चात्ताप करना पड़े ।'

प्रेमशंकर ने हँसते हुए कहा—'प्रिये, ऐसी अशुभ कल्पना मत करो। मैं प्रेम का निर्वाह करना चाहता हूँ। अपने बसाये हुए संसार को उजाड़ना नहीं चाहता हूँ। संसार को कोई भी शक्ति हम दोनों को इस प्रेम संसार से विलग नहीं कर सकती है। कंचना, विश्वास रखो कि हम लोगों का यह प्रेम-संसार अमर रहेगा। यह कभी नहीं उजड़ेगा। इसकी मोहकता दिन-प्रतिदिन बढ़ती जायेगी। मुझे एक सप्ताह का समय दो। इस अवधि में पिताजी से तुम्हारे साथ विवाह करने की स्वीकृति ले लेनी है। अगर उनकी स्वीकृति नहीं मिली तो मैं दूसरा रास्ता निकालूँगा।'

उसी समय सूखे हुए पत्ते किसी के पैर पड़ने से मरमरा उठे। उस ओर दोनों के ध्यान गये। बड़े गौर से देखने के बाद प्रेमशंकर ने कहा—'मालूम होता है कि कोई स्त्री आ रही है।' कंचना ने उसका समर्थन करते हुए कहा—'हाँ, धवल वस्त्र पहने हुई कोई स्त्री आ रही है।'

और, वह लज्जा, संकोच और भय के कारण पास के फूलों के कुँज में जाकर बैठ गई। उसके बाद ही किशोरी वहाँ आ पहुँची। उसे देखते ही प्रेमशंकर ने हँसकर कहा—'अरी, मैंने तो सोचा था कि कोई दूसरा व्यक्ति है, पर तुम हो।'

किशोरी ने भी हँसते हुए कहा—'क्या तुम डर गये थे ?'

प्रेमशंकर—'हाँ, कुछ ऐसी ही बात थी।'

किशोरी—'तुम क्या सोच रहे थे ?'

प्रेमशंकर—'यही तुम्हारे ही सम्बन्ध में।'

किशोरी—'अब तो तुम्हारी कल्पना साकार हो गई।'

किशोरी उस बाग के माली की लड़की थी। वह भी कंचना की ही अवस्था की थी। कंचना के साथ ही उसने एडमिशन की परीक्षा पास की थी। पर अर्थाभाव के कारण वह आगे नहीं पढ़ सकी।

यौवन किशोरी का शृंगार बनकर मुस्करा रहा था और किशोरी उसे पाकर मतवाली-सी बन गई थी। दोनों के इस मधुर-मिलन ने उस तरुणी को आकर्षक बना दिया था। उसमें भी जब वह पुष्पों का शृंगार कर निकलती थी तो वह इन्द्र कानन की अप्सरा-सी प्रतीत होती थी।

प्रेमशंकर ने उसकी ओर सतृष्ण नजरों से देखते हुए कहा—'आज तो तुम देवकन्या-सी लग रही हो ।'

अपने रूप की प्रशंसा सुनकर किशोरी मुस्करा उठी । अपने हाथ का पुष्पहार प्रेमशंकर के गले में डालते हुए उसने कहा —'अपने देव के लिये मैंने यह माला तैयार की थी । आज इसे उसके गले में डालकर मैंने अपने जीवन की साध पूरी की है । आज मैं अपने प्राणनाथ से वचन चाहती हूँ कि वे मुझे अपने चरणों की दासी के रूप में स्वीकार करेंगे ।'

उसकी बातें सुनकर कंचना सहम उठी । उसका हृदय भावी अनिष्ट की आशंका से काँप उठा । उसने अपने मन में कहा—'यह किशोरी से भी प्रेम करता है । इसका कौन ठीक ? यह हरेक कली के पराग का स्वाद लेना चाहता है ।'

किशोरी की मोहिनी सूरत पर प्रेमशंकर न्योछावर हो रहा था । उसका हाथ अपने हाथ में लेते हुए उसने कहा —'प्रियतमा, क्या तुम मेरे कुल की वधू बनना चाहती हो ?'

किशोरी—'जिस दिन मैंने अपना सर्वस्व तुम्हारे हाथों में समर्पित कर दिया उसी दिन दीवान साहब की मैं कुलवधू बन गई । मेरे कोमल हृदय को तुमने अपने सुकुमार हाथों में लिया है, अब उसे अपने पैरों तले मत कुचलो । प्रकृति विहंस रही है, चन्द्र मुस्करा रहा है और वायु पुष्पों से सौरभ लेकर लुटा रहा है । इस मधुवेला में तुमने मेरा पाणिग्रहण किया है । बस कह दो, मेरा तुम्हारा प्रणय-सम्बन्ध स्थायी हो गया ।'

उत्तर देने के समय प्रेमशंकर की आँखें किशोरी की आँखों से लड़ गयीं । आँखों ने आँखों की भाषा पढ़ ली और किशोरी ने अपना चन्द्रानन उसके मुखड़े की ओर बढ़ा दिया । यह दृश्य देखकर कंचना ने अपने मन में कहा—'प्रेमशंकर अविश्वसनीय पुरुष है । धन के मद में इसका होश ठीक नहीं है ।'

फिर किशोरी बोल उठी—'तुम मुझे स्वीकार करते हो ?'

प्रेमशंकर—'अब भी क्या इसका उत्तर शेष है ? जब हम लोग आज प्रेम-सूत्र में बंध गये तो सदा के लिए बंध गये ।'

किशोरी – 'प्रकृति को साक्षी बनाओ ।'

उसकी बातों पर कंचना जली जा रही थी और क्रोध से अपना होंठ चबा

रही थी। वह अपने मन में कह रही थी—'यह छोकरी दीवान साहब की पुत्रवधू बनना चाहती है और मेरी सौत बनकर मेरे पतिदेव के साथ एक ही सेज पर सोना चाहती है। मैं इसे जीवित ही निगल जाती तो अच्छा होता।'

प्रेमशंकर ने उत्तर दिया—'हाँ किशोरी, प्रकृति को साक्षी देकर मैं कहता हूँ कि अपनी अर्द्धांगिनी के रूप में मैंने तुमको स्वीकार किया। तुमसे मेरे कुल की शोभा बढ़ेगी। जैसे कुम्हार के घर में निर्मित होकर भी मिट्टी का दिया राजभवन को अपनी ज्योति से प्रकाशित करता है वैसे ही तुम भी मेरे कुल में प्रवेश कर उसकी मर्यादा को बढ़ा सकती हो। मैंने तुम्हें स्वीकार किया, लेकिन पिताजी के जीवनकाल में तुमको अपने भवन में ले जाने में मैं असमर्थ हूँ।'

किशोरी—'तो क्या मुझे दीवान साहब के लिये मृत्यु की प्रतीक्षा करनी होगी?'

प्रेमशंकर—'हाँ, तब दूसरा रास्ता कौन है?'

किशोरी—'तुम्हारी बातों से मेरी आशाओं पर पानी फिर गया।'

प्रेमशंकर—'निराशा की तो इसमें कोई बात ही नहीं। अगर पिताजी के लिए तुम मृत्यु बुलाओ तो इस उद्यान के समान ही हम लोगों का प्रेम-संसार सदा हरा-भरा और फलता-फूलता रहेगा।'

प्रेमशंकर के मुख से इन बातों को सुनकर किशोरी दंग रह गई। उसने कहा—'मैं उनके लिये मृत्यु का आह्वान कैसे कर सकती हूँ।'

प्रेमशंकर—'तुम घबरा क्यों गई? तुम्हारे यहाँ से दूध तो उनके लिए जाता ही है। उसमें विष मिला देना।'

इस पर किशोरी काँप उठी। उसने कहा—'नारी का हृदय कोमल होता है। मुझसे इतना बड़ा जघन्य कार्य नहीं हो सकता।'

प्रेमशंकर ने हँसकर कहा—'अरी पगली, नारी तो इतना बड़ा दुस्साहस का कार्य कर डालती है जो पुरुष नहीं कर पाता है।'

किशोरी—'वह नारी नहीं होगी, होगी कोई दानवी।'

प्रेमशंकर—'ठीक है तुम जाओ।'

किशोरी घबरा कर उठ पड़ी। पर ज्योंही चलने के लिये उसके पग बढ़े त्योंही कंचना को खाँसी आ गई। किशोरी के पग रुक गये और वह आशंका-भरी दृष्टि से कुंज की ओर देखने लगी। उसका दिल दहल उठा।

उसने अपने मन में कहा—'मेरे प्रेम का रहस्य छिपा नहीं रहा। तीसरा आदमी भी इससे अवगत हो गया।'

वह किंकर्त्तव्यविमूढ़ होकर वहीं खड़ी रही।

प्रेमशंकर ने उससे कहा—'जाती क्यों नहीं हो ?'

उसके इस प्रश्न पर किशोरी का सन्देह और भी बढ़ गया। उसे निश्चय हो गया कि अवश्य उसने किसी लड़की को फूल के कुञ्ज में छिपा रखा है। उससे प्रेम की बातें कर तीसरे व्यक्ति को भी यह गुप्त रहस्य बतला दिया। प्रेमशंकर के लाख मना करने पर भी वह फूलों की झाड़ी की ओर बढ़ चली। कंचना के सामने अब प्रकट होने के अतिरिक्त कोई चारा नहीं रहा। वह मुस्कराती हुई कुञ्ज से निकल पड़ी और किशोरी की ठोढ़ी पकड़ कर कहने लगी—'किशोरी, प्रेमशंकर के साथ तुम प्रेम का सौदा कर रही हो ?'

किशोरी ने निस्संकोच भाव से उत्तर दिया—'हाँ बहन, जिस गली में तुम घूम रही हो, उसी गली में मैं भी घूम रही हूँ। परंतु प्रेम की गली बड़ी संकरी होती है। इसमें तीन प्राणियों का अगल-बगल से एक साथ चलना कठिन होता है। इसलिए सम्भल कर पग उठाना। तुमने सुना होगा प्रेमशंकर का प्रस्ताव। भला दीवान साहब को विष देने का दुस्साहस मैं करूँ ?'

कंचना—'अरी पगली, इसके लिये कोई बन्दूक या पिस्तौल चलानी है। केवल किसी तरह उन्हें विष दे देना है। इसके बाद तुम्हारा पथ निष्कंटक बन जायेगा।'

'कौन जाने मेरा पथ निष्कंटक होगा या तुम्हारा,' इतना कहकर किशोरी चली गई।

प्रेमशंकर चिन्तित हो उठा और उदासीन भाव से कंचना की ओर देखने लगा। इतने ही में पास के ट्रेजरी आफिस के पहरेदार ने नौ की घण्टी लगाई। इस पर चौंक कर कंचना ने कहा—'काफी देर हो गई। अब चलना चाहिये। पिताजी की तो नहीं, मैनेजर साहब की दृष्टि मुझ पर गड़ी रहती है।

प्रेमशंकर—'क्या वे तुमको किसी दूसरी भावना से देखते हैं ?'

कंचना—'अरे नहीं, वे हमारे घूमने-फिरने और बोल-चाल पर प्रतिबन्ध लगाना चाहते हैं। पर मैं उनके नियन्त्रण में रहने को तैयार नहीं हूँ।'

प्रेमशंकर—'उसे कह दो कि मैं बारहवीं सदी की बालिका नहीं हूँ और न

सोलहवीं सदी की रमणी हूँ, वल्कि बीसवीं सदी की नारी हूँ। इस युग की महिलायें पुरुषों के नियन्त्रण में नहीं रह सकती हैं। वे अपना हित स्वयं देखकर पग बढ़ाती हैं।'

इसी बात-चीत में एक घंटे का समय और लग गया। जब दस की घण्टी पड़ी तब चौंक कर कंचना ने कहा—'अरे बाबा, दस बज गये और मैं यहीं हूँ।'

प्रेमशंकर का मकान बाग के समीप ही था। वह उसमें प्रवेश कर गया। किन्तु कंचना को दूर जाना था। गर्मी की रात थी। इसलिये चहल-पहल बनी हुई थी। कंचना सड़कों और गलियों को पार करती हुई लक्सा पहुँची। उसका महल्ला शान्त हो चला था, फिर भी घरों में बत्तियाँ जल रही थीं, जिनकी रोशनी खिड़कियों से बाहर आ म्युनिसिपेलिटी की बत्तियों के प्रकाश में मिलकर उस प्रकार विलीन हो जाती थी जिस प्रकार मोक्ष की प्राप्ति होने पर आत्मा परमात्मा में विलीन हो जाती है। कंचना के मकान में भी बत्ती जल रही थी, परंतु फाटक बन्द था। वह बहुत ही चिन्ता में पड़ गई और सोचने लगी—'फाटक में धक्का देने या दरबान को पुकारने पर अवश्य पिताजी या मैनेजर साहब जग जायेंगे और मुझे बातें सुननी पड़ेंगी।

पर बिना आवाज दिये या फाटक में धक्का मारे अन्दर प्रवेश करने का कोई चारा नहीं था। उसने धीरे से नौकर को पुकारा। पर नौकर सो गये थे। केवल लखन बाबू जगे हुए थे। वे अपने हिसाब-किताब में तल्लीन थे। कंचना की आवाज पर वे क्रोध से तिलमिला उठे। हाथ की कलम दस्ती पर रख कर दो तल्ले से वे नीचे आये और फाटक खोल दिया। उसके अन्दर प्रवेश करने पर उन्होंने पुनः फाटक बन्द कर दिया। वहाँ से दोनों साथ ऊपर आये। जब कंचना अपने कमरे में प्रवेश करने लगी तब उन्होंने उसे पुकार कर पूछा—'तुम अभी कहाँ से आ रही हो? देखो घड़ी में ग्यारह बज रहे हैं। तुम्हारी चाल मुझे पसन्द नहीं आती है। मेरा क्या बिगड़ेगा? बिगड़ेगा तुम्हारे पिता का और दाग लगेगा तुम्हारे कुल-खानदान में। उससे मुझे क्या, मुझसे नहीं देखा जाता है। इसलिए बोलता हूँ।'

उनकी बातों से प्रेमनाथ की नींद भंग हो गई। उन्होंने पूछा—'क्या है मैनेजर साहब?'

लखनलाल—'यही कंचना को कहता हूँ कि आधी-आधी रात तक फरार मत रहा करो।'

प्रेमनाथ—'गयी होगी नाटक नाच देखने। फिर भी जमाने को देखते हुए इस समय तक बाहर रहना अच्छा नहीं है।'

पिता का समर्थन पाकर कंचना मन-ही-मन मुस्करा उठी। फिर हाथ-मुँह धो उसने भोजन किया और पलंग पर जाकर लेट गई। सुखद स्वप्न देखते-देखते उसे नींद आ गई।

## ४

पुलिस परेशान थी। ठाकुर जयपाल सिंह के भय से कोई भी ऐसा आदमी नहीं मिल रहा था जो यह कहे कि ठाकुर साहब ने दीनदयाल उपाध्याय की हत्या की है। स्वयं राजा उपाध्याय पुलिस के डराने-धमकाने पर भी ठाकुर साहब के विरुद्ध जाने को तैयार नहीं था। इसके साथ ही एक और कठिनाई थी कि ठाकुर साहब का पता पुलिस को नहीं चल रहा था। जहाँ-जहाँ ठाकुर साहब का सम्बन्ध पड़ता था, सर्वत्र पुलिस ने उनकी तलाश की, पर 'ना' छोड़ कर कहीं भी 'हाँ' का उत्तर नहीं मिला। छः महीने तक बनारस में ठाकुर धनुषधारी सिंह के मकान के इर्द-गिर्द पुलिस सादी पोशाक में चक्कर काटती रही, पर ठाकुर जयपाल सिंह की छाया भी उसे देखने को नहीं मिली।

एक दिन जब प्रेमा ठाकुर धनुषधारी सिंह के मकान से निकल रही थी तब गुप्तचर विभाग के एक कर्मचारी ने उसका पीछा किया। परन्तु कुछ दूर जाने पर प्रेमा एक सिनेमा हाल में प्रवेश कर गयी। उस कर्मचारी ने भी झखमार कर सिनेमा का टिकट लिया और सिनेमा हाल में जाकर प्रेमा के समीप ही बैठ गया। चित्र नृत्य-संगीत से भरा था। अतएव उसे देखने में वह पुलिस कर्मचारी इतना तल्लीन हो गया कि वह वहाँ जाने का अपना उद्देश्य भूल ही गया। इधर प्रेमा को सन्देह हुआ कि वह पुरुष किस नियत

से ठाकुर साहब के मकान से ही उसका पीछा करता हुआ आ रहा है। अवश्य दाल में कुछ काला है। अतएव वह धीरे से उठ कर बाहर निकल आयी और गलियों से होकर अपने मकान में पहुँच गई। उस समय ठाकुर साहब चिन्तित मुद्रा में बैठे अपने क्रोध पर पश्चात्ताप कर रहे थे। प्रेमा के आते ही उनका ध्यान भंग हुआ। उन्होंने उसके मुखड़े पर कुछ उत्सुकता देखकर पूछा—'बेटी कोई नई बात है क्या ?'

प्रेमा ने उत्तर दिया—'दादा जी, सम्भवत: पुलिस का एक आदमी मेरा पीछा कर रहा था। परन्तु मैं उसे चकमा देकर निकल आई हूँ।'

ठाकुर जयपाल सिंह—'हाँ बेटी, मेरी तलाश में पुलिस ने चारों ओर अपने जाल बिछा दिये हैं और यह सम्भव नहीं जान पड़ता है कि पुलिस की नजरों से अधिक दिनों तक मैं बचा रहूँ। अब यहाँ से दूसरी जगह जाने में ही मेरे लिये कल्याण है।'

दूसरी जगह जाने की बात सुन कर प्रेमा की आँखों में आँसू छलछला आये। उसने कातर स्वर में कहा—'दादा जी, अगर आप चले जायेंगे तो मैं कैसे रहूँगी ?'

ठाकुर जयपाल सिंह ने हँसते हुए कहा—'मुकदमा खत्म होने पर मैं पुन: तुमसे मिलूंगा और इतना ही नहीं मैं अपने परिवार का तुम्हें शृंगार बनाऊँगा।'

ठाकुर साहब की इन बातों से प्रेमा को एक बहुत बड़ी आशा हो आई। दृग के आँसू को पोछते हुए उसने कहा—'दादा, मुझे भूल मत जाना।'

ठाकुर जयपाल सिंह—'मुझसे तुमको जो वात्सल्य-स्नेह प्राप्त हुआ है, उससे तुमको कोई भी वंचित नहीं कर सकता है। जो मैं बोलता हूँ, वह निश्चित रूप से होकर रहता है। तुम्हारा और प्रताप का प्रणयसूत्र में बँध जाना मेरे लिये कम हर्ष का विषय नहीं होगा।'

उनकी बातें सुनकर लज्जा से प्रेमा ने अपना सर नीचे झुका लिया।

इधर जब इंटरवल हुआ तो प्रेमा को न देखकर वह पुलिस कर्मचारी सन्न रह गया। उसने अपने मन में कहा—'एक सुराग जो लगने वाला था। वह भी इस सत्यानाशी चित्र के कारण नहीं लग सका। अवश्य उस लड़की ने मेरी चाल समझ ली, अन्यथा वह नहीं जाती। परन्तु इतना तो निश्चित है कि

उस लड़की की जानकारी में ठाकुर साहब रह रहे हैं।

वह हताश और खिन्न-मन से सिनेमा-हाल के बाहर चला आया और चारों ओर उसकी खोज की, पर वह कहीं नजर नहीं आई। वह अपने निवास-स्थान को लौट गया और रात-भर अपने भाग्य को कोसता रहा। उसने अपने मन में कहा—'अगर मैं ठाकुर को पकड़ पाता तो अवश्य असिस्टेण्ट सब-इन्सपेक्टर से इन्सपेक्टर हो गया होता। पर भाग्य जो न करे।'

उस दिन से वह ठाकुर धनुषधारी सिंह के मकान पर सजग रहने लगा। आने-जाने वालों की ओर वह बहुत ही सावधानी से देखता था। परन्तु प्रेमा का दर्शन उसे पुनः नहीं हुआ। हाँ, शनिवार के दिन दोपहर को जब प्रेमा कालेज से अपनी दो-तीन सहेलियों के साथ लौट रही थी तब एकाएक उसकी नजर प्रेमा पर गई और वह प्रसन्न हो उठा। उस समय वह बाजार से कपड़ा लाने जा रहा था। वह मन-ही-मन अपने भाग्य की सराहना करते हुए कहने लगा—'आखिर ठाकुर साहब की गिरफ्तारी मेरे ही हाथ से लिखी हुई है।'

वह लौट पड़ा और प्रेमा के पीछे-पीछे चलने लगा। प्रेमा ने भी उसे देखा, और पहचान लिया। कुछ रूखे शब्दों में उससे पूछा—'महाशय, आप कौन हैं और क्यों हम लोगों का पीछा कर रहे हैं?'

उत्तर में उस पुलिस कर्मचारी ने कहा—'आपसे मुझे क्या प्रयोजन? मैं तो बाजार आया हूँ। आप अपने पथ पर हैं और मैं अपने पथ पर हूँ।'

प्रेमा—'खैर, अगर आपने मेरा साथ नहीं छोड़ा तो आपका कुशल नहीं है।'

प्रेमा की बातें सुनकर दो-चार पथिक खड़े हो गये और उस व्यक्ति की भर्त्सना करते हुए कहने लगे—'दूसरों की बहू-बेटियों का पीछा करना आजकल एक फैशन-सा हो गया है। इधर लड़कियों का शिक्षण-संस्थाओं में जाना या स्वतन्त्रतापूर्वक घूमना दुश्वार हो गया है।'

वह पुलिस कर्मचारी कोई भी प्रतिवाद किये बिना दूसरी गली से निकल गया। उसने अपने मन में कहा—'जब भाग्य मनुष्य का साथ नहीं देता है तब बुद्धि कोई काम नहीं करती है। अवश्य ठाकुर साहब से यह लड़की सम्बन्धित है। उसने मुझे पहचान लिया है। अगर ऐसा नहीं होता तो वह और पुरुषों पर न बिगड़ कर मुझ पर ही क्यों आपे से बाहर हो जाती।'

प्रेमा जब अपने मकान पर पहुँची तब ठाकुर साहब को न देखकर वह घबरा गई। उसने पूछा—'ठाकुर साहब कहाँ हैं ?'

उसकी माँ कुन्ती ने उत्तर दिया—'बेटी, पुलिस को ठाकुर साहब का पता लग गया था। ठाकुर साहब के अपने घर से जाने के दस मिनट बाद ही पुलिस ने इस मकान पर छापा मारा। परन्तु उन्हें न पाकर वह निराश होकर लौट गई।'

प्रेमा—'पुलिस को कैसे पता चला कि वे यहाँ छिपे हुए हैं ?'

कुन्ती--'पुलिस का दूसरा काम क्या है ? जब यह खूँखार व्यक्ति को पकड़ लेती है तब ठाकुर साहब किस खेत की मूली हैं। आज सवेरे प्रताप के साथ पुलिस का एक आदमी यहाँ आ धमका था और वह ठाकुर साहब को देख गया था। पर ठाकुर भी बहुत चालाक हैं। आखिर राज खानदान के आदमी ठहरे। उस व्यक्ति को देख उन्हें पुलिस का सन्देह हुआ। लगभग ग्यारह बजे मुझे बुलाकर उन्होंने कहा कि आज उनका मन उद्विग्न-सा हो रहा है। यहाँ रहने में उन्हें भय मालूम हो रहा है। अतएव वे चल पड़े। मैंने रोका भी पर वे माने नहीं, चले गये। ज्योंही वे सड़क की दूसरी ओर पहुँचे त्योंही पुलिस का एक दल यहाँ आ पहुँचा। वे फुटपाथ पर खड़े-खड़े पुलिस का तमाशा देख रहे थे और जब पुलिस लौटने लगी तब वे सामने के जलपान-गृह में प्रवेश कर गये। पीछे प्रताप आया और उन्हें मोटर में बिठाकर ले गया।'

अब ठाकुर साहब किस स्थिति में रहेंगे ?' कह कर प्रेमा रो पड़ी।

उसकी आँखों के आँसू को पोंछते हुए कुन्ती ने कहा—'तुम क्यों रोती हो ?' अगर ठाकुर साहब पकड़े जायेंगे तो उन्हें कुछ नहीं होने वाला है। आजकल मुकदमे की जीत और हार तो रुपये पर होती है। रुपया खर्च करो और चोरी, डकैती, खून और भयानक-से-भयानक अपराध से बच जाओ। पुलिस घूसखोर होती है। कोर्ट में घूस चलता है। जहाँ देखो, वहीं घूस का बाजार गर्म रहता है। जब चाँदी के चन्द टुकड़ों पर पुलिस अफसर और न्यायाधीश गिर जाते हैं तब ठाकुर साहब के लिए इस मुकदमे से निकल जाना कौन-सी बड़ी बात है। जब सरकार को कोई गवाह नहीं मिलता है तब वह ठाकुर साहब को फाँसी या कालापानी की सजा कैसे दे सकती है। सबसे बढ़कर तो बात यह है कि ठाकुर धनुषधारी सिंह ऐसे सुप्रसिद्ध वकील जिसके पुत्र हैं, उन्हें

निर्दोष घोषित होकर मुक्त होने में कोई सन्देह है क्या ?'

प्रेमा—'ठाकुर धनुषधारी सिंह अच्छे वकील हैं।'

कुन्ती—'तुम जानती नहीं हो ? बनारस के इने-गिने वकीलों में उनकी गिनती होती है। तुम्हारे पिता कह रहे थे कि वकालत से उन्होंने अच्छी सम्पत्ति अर्जित की है। घर के तो वे अच्छे जमींदार हैं और यहाँ भी एक लाख रुपये की लागत से उन्होंने मकान बनवाया है। मकान कितना सुन्दर है। आधुनिक ढंग का है। ठाकुर साहब के यहाँ से जाने का मुझे दुःख है। थोड़े ही दिनों में वे हमारे परिवार में मिल-जुल गये थे। भगवान करे वे मुकदमा से मुक्त हो जाएँ और हम लोग उनका अभिनन्दन करें।'

प्रेमा—'देखो, क्या होता है ?'

इधर प्रताप ने ठाकुर जयपाल सिंह को ट्रेन में चढ़ा कर इलाहाबाद के लिये टिकट दिया और एक पत्र भी। यहाँ पहुँचकर ठाकुर साहब ने उस पत्र के अनुसार अपने पुत्र के मित्र की तलाश की और उन्हीं के साथ रहने लगे। वे भी एक अच्छे वकील थे। उनके क्लर्क का नाम था विजय। विजय की अवस्था बीस साल से अधिक की नहीं रही होगी। वह पढ़ा-लिखा भी अधिक नहीं था। फिर भी वह काफी तेज था और चलता-पुर्जा आदमी था। उसके बनाये हुए मसवदे को देखकर वकील साहब दंग रह जाते थे। यही कारण था कि वकील साहब उसे बहुत चाहते थे। ठाकुर साहब के आने पर उनकी देखभाल करने की उसकी एक और ड्यूटी बन गई। एक दिन बहुत अनुरोध करके वह ठाकुर साहब को अपने मकान पर ले गया। उसका छोटा-सा मकान बहुत सुन्दर था। उस मकान में केवल चार कमरे थे। उनमें दो तो उसने स्वयं ले रखे थे और दो म्युनिसिपल स्कूल के अध्यापक को दे दिये। उस अध्यापक के सम्बन्ध में ठाकुर साहब विजय से पूछ ही रहे थे कि बाहर से वह अध्यापक आ पहुँचा और अपने सर से गाँधी टोपी उतारते हुए उसने ठाकुर से प्रश्न किया-'क्या ठाकुर साहब आजकल आप यहीं हैं ?'

उसे देखते ही ठाकुर साहब सन्न रह गये। काटो तो शरीर में खून नहीं। फिर भी वे बड़े धैर्यवान और साहसी व्यक्ति थे। उन्होंने मुस्कराते हुए पूछा—'हाँ, राजा उपाध्याय, मैं आजकल यहीं हूँ। क्रोध में मनुष्य को अनुचित-उचित का ध्यान नहीं रहता है। परन्तु पीछे उसे पश्चात्ताप करना पड़ता है। दीन

दयाल उपाध्याय ऐसे सज्जन व्यक्ति की हत्या का पाप मुझे शान्ति से नहीं रहने देता है। मृत्यु से खेलने वाला यह ठाकुर आज मृत्यु के भय से भागता फिरता है। परन्तु इसमें आश्चर्य की कोई बात नहीं है, क्योंकि पाप ने मृत्यु या न्याय का सामना करने का साहस मुझमें नहीं रहने दिया है। उपाध्याय जी की जिन्दगी ही कितने दिनों की शेष रह गई थी। नाहक उनको मारकर मैंने अपने ऊपर कलंक लिया। सत्तर वर्ष के वे हो चले थे, बहुत रहते तो दो-चार वर्ष और जीवित रहते। जो काम प्रकृति करने वाली थी, उस काम को मैंने कर दिया और मेरी भी जिन्दगी कितने दिनों की रह गई है। दो-चार वर्ष हमको भी रहना है। मेरी भी अवस्था तो काफी हो गई है। दोनों तरह से मृत्यु मेरे सामने मुँह बाये खड़ी है। इसलिए अब मेरा फरार रहना उचित नहीं है?'

ठाकुर साहब और राजा उपाध्याय की बातचीत से विजय को यह समझने में देर नहीं लगी कि राजा उपाध्याय के चाचा की हत्या ठाकुर साहब ने की है। पुलिस के भय से वे भागते फिरते हैं। ठाकुर साहब हत्यारा है। यह सोच कर वह काँप उठा।

ठाकुर साहब ने राजा उपाध्याय से पूछा—'और तुम कुशल से तो हो न?'

एक दीर्घ साँस लेकर राजा उपाध्याय ने कहा—'मैं नहीं कह सकता ठाकुर साहब कि यह सम्वत् मेरे लिए कैसा बुरा दिन लेकर आया। उधर मेरे चाचा की हत्या आपने कर दी और इधर मेरी पत्नी मर गई।'

ठाकुर ने इसके लिये दुःख प्रकट करते हुए कहा—'सब समय का फेर है। क्या करोगे, धैर्य धारण करो। दुःख-सुख तो आता ही रहता है। अगर इच्छा हो तो दूसरी शादी कर लो।'

राजा उपाध्याय—'मुझ अधेड़ से कौन लड़की शादी करेगी। आप को भी इस दुर्दिन में अच्छा मजाक सूझा।'

उसकी बातों पर दुःख प्रकट करते हुए ठाकुर साहब ने कहा—'अरे उपाध्याय, तुम मुझको ऐसा आत्मविहीन क्यों समझते हो। मुझमें मानवता शेष नहीं है, ऐसा खयाल मत करो। अगर मैं इन कठिनाइयों में नहीं रहता तो अवश्य तुम्हारी शादी करवा देता। लेकिन तुम एक उपाय करो। अखबारों में शादी-विवाह के विज्ञापन निकलते रहते हैं। विधवा आश्रम और अनाथालयों में तुम्हारे योग्य बहुत स्त्रियाँ मिल जायेंगी। जरा इस पर ध्यान रखना।'

राजा उपाध्याय—'देखूंगा । अगर प्रबन्ध हो जायेगा तो कर लूंगा ।'

ठाकुर साहब जब उठकर चलने लगे तब उन्होंने राजा उपाध्याय से कहा – 'देखना, पुलिस को मेरा सुराग मत देना ।'

राजा उपाध्याय—'ठाकुर साहब, मैं इतना विश्वासघाती नहीं हूँ कि आपके फरार की बात ढोल पीट-पीट कर करता फिरूँ । अगर ऐसी बात रहती तो बक्सर के दारोगा चौबेजी को मैं बतला देता कि हत्यारा कौन है और किस पर मुकदमा चलेगा । आप मेरी ओर से निश्चिन्त रहिये ।'

ठाकुर साहब ने उसका समर्थन करते हुए कहा— 'हाँ उपाध्याय, तुम्हारा यह कहना ठीक है । तुमने पुलिस को मेरे सम्बन्ध में बिल्कुल अन्धकार में रखा ।'

यद्यपि उपाध्याय ने ठाकुर साहब को पूरा आश्वासन दिया था । पर ठाकुर साहब को उसके आश्वासन पर भी विश्वास नहीं हुआ और रात में उन्हें नींद नहीं आई । उनकी आत्मा कह रही थी कि उन्होंने एक निरपराध व्यक्ति की हत्या की है । इससे उन्होंने अपना लोक और परलोक दोनों नष्ट कर डाला है । थोड़ी समझ से काम लेने पर इतना बड़ा भयानक काण्ड नहीं होता । एक निर्दोष ब्राह्मण की हत्या करने से क्षत्रियत्व का परिचय नहीं मिल सकता है । ईश्वर और सरकार दोनों की दृष्टि में वे अपराधी हैं । मनुष्य को अपने कर्म का फल अवश्य भोगना होगा । अगर सत्य पर वे पर्दा डालेंगे तो सरकार के दण्ड से बच सकते हैं, किन्तु ईश्वरीय दण्ड से नहीं बच सकते । इसी चिन्ता में उनकी सारी रात व्यतीत हो गई । सवेरे उठकर त्रिवेणी में उन्होंने स्नान किया और संगम पर ही ब्राह्मणों, संन्यासियों को भोजन कराया तथा उन्हें दान-दक्षिणा देकर अपने निवास-स्थान पर लौटे । वकील साहब उस समय कोर्ट जाने की तैयारी कर रहे थे । उन्होंने बड़े सम्मान के साथ कहा—'चाचा, भोजन तैयार है, ठंडा हो जाएगा ।'

ठाकुर साहब ने उन्हें धन्यवाद देते हुए कहा--'बेटा, तुम्हारे घर में रहने से मुझे पूरा विश्राम मिला और तुमने मुझे यह अनुभव नहीं होने दिया कि मैं अपने घर पर नहीं हूं । मैं अभी भोजन करने के बाद चला जाऊँगा । तुम सपरिवार प्रसन्न रहो, मेरी यही कामना है ।'

वकील साहब--'ऐसा क्यों ?'

ठाकुर साहब—'निर्दोष मानव की हत्या का जो पाप मेरे सर पर सवार

है, वह मुझे चैन नहीं लेने देता है। चित्त सदा व्यग्र रहता है और मुझे शान्ति नहीं मिल रही है।'

'एक अपराधी को अपने घर में स्थान देना न्याय की दृष्टि से अपराध है।' यह सोचकर वकील साहब ने कहा—'अच्छा आप जा सकते हैं। हम लोगों की सेवा में जो कुछ कमी रह गई हो, कृपया उस पर ध्यान न देकर क्षमा करेंगे।'

ठाकुर साहब ने हँसते हुए कहा—'नहीं बेटा, किसी प्रकार की त्रुटि नहीं हुई। बहुत आराम के साथ मैं यहाँ रहा। अफसोस है कि विजय से मेरी भेंट नहीं हुई। मेरा आशीर्वाद उसे कह देना।'

वकील साहब ने 'अच्छा' कहकर उनके चरण-स्पर्श किये और कोर्ट में चले गये। इधर ठाकुर साहब ने भोजन किया और नौकरों को मिठाई खाने के लिए दस रुपये देकर बनारस के लिए चल पड़े।

उस दिन क्लास में लड़कों को पढ़ाने में राजा उपाध्याय का मन नहीं लग रहा था। उसका चित्त उद्विग्न हो रहा था। उसकी दशा पर प्रधानाध्यापक ने पूछा—'आज आपको अधिक चिन्तित और व्याकुल देखता हूँ। कोई विशेष कारण है क्या?'

एकान्त में प्रधानाध्यापक को ले जाकर राजा उपाध्याय ने कहा—'मेरे चाचा के हत्यारे ठाकुर जयपाल सिंह आजकल यहीं आये हुए हैं। इस सम्बन्ध में मैं क्या करूँ? समझ में नहीं आ रहा है।'

प्रधानाध्यापक—'पुलिस को सूचना क्यों नहीं दे देते हैं?'

राजा उपाध्याय—'मैंने ठाकुर साहब को वचन दे दिया है कि उनके आगमन की खबर मैं पुलिस को नहीं दूंगा।'

प्रधानाध्यापक—'आप भी मूर्ख ही रह गए। हाथ में आये हुए शत्रु को कभी नहीं छोड़ना चाहिए। अगर आप इस हत्यारे को नहीं पकड़वाते हैं तो स्वर्गलोक में आपके चाचा की आत्मा को कष्ट होगा और साथ ही न्याय के साथ आप धोखा करते हैं।'

राजा उपाध्याय—'तो पुलिस को मैं सूचित कर दूँ।'

प्रधानाध्यापक—'अवश्य, ऐसा अवसर पुनः आपको नहीं मिलेगा।'

राजा उपाध्याय तत्काल कोतवाली में गया और ठाकुर साहब के सम्बन्ध

में सूचना दे दी। पुलिस ने तत्काल वकील साहब का घर घेर लिया। पर सिंह घोर जंगल में चला गया था। शिकारी को हताश होकर लौटना पड़ा।

## ५

प्रेमा को देखते ही प्रताप सहसा मुस्करा उठा। उस मुस्कराहट के उत्तर में प्रेमा के अधरों पर भी मुस्कान की रेखाएँ दौड़ गईं। दोनों की आँखें एक-दूसरे के मुखड़ा देखने में अपने को भूल गईं। प्रताप के मुखड़े में ओज था और मालूम होता था कि उस सुकुमार के रूप पर मोहित होकर वीरता भी उसके साथ रह गई है। प्रेमा ने अपने मन में विचारा—'ऐसा तेजस्वी पुरुष जिस नारी को मिलेगा, वह अवश्य अपने भाग्य का उदय समझेगी। भगवान अगर मुझे इसके चरणों की दासी बना देता तो मेरा जन्म सार्थक हो जाता। ठाकुर साहब ने तो आश्वासन दिया है, पर भविष्य के गर्भ में क्या छिपा हुआ है, कौन कह सकता है। जब प्रताप के विवाह का प्रश्न उठेगा तब ठाकुर साहब को अपने वचन का स्मरण रहेगा ही कौन कह सकता है। अभी तो वे फरार अवस्था में हैं, इसलिए अपनी रक्षा के लिए कुछ भी बोल सकते हैं। परन्तु आश्वासन का मूल्य तो तब समझा जाएगा जब कि सारी विपदाओं को पार कर वे सुख की साँस लेंगे और प्रताप के साथ मेरे विवाह करने की घोषणा करेंगे।

और, प्रेमा का कमनीय मुखड़ा, शारीरिक बनावट, चंचल नयन और मृदुल हास ने प्रताप के मन को मोहित कर लिया। चकोर की भाँति वह उसके चन्द्रानन को देखने लगा। प्रेमा समझ गई कि प्रताप का मन उसकी सुन्दरता पर मचल उठा है। उसने हँसते हुए पूछा—'प्रताप, तुम मेरी ओर क्या देख रहे हो?'

प्रताप—'देख रहा हूँ तुम्हारे सौन्दर्य को और मन-ही-मन बधाई देता हूँ उस शिल्पी को, जिसने इस सलोनी मूर्ति के निर्माण में अपनी सारी निपुणता लगा दी है। तुम्हारा यह दिव्य-रूप सहज में ही मेरे हृदय को लुभा रहा है।'

आज प्रथम बार प्रताप के मुख से अपनी सुन्दरता की चर्चा सुनकर प्रेमा प्रसन्न हो उठी। फिर भी उसने मुस्कराते हुए पूछा – 'क्या तुम्हारा हृदय मेरे प्रति आकर्षित हो रहा है।'

उसका प्रश्न सुनकर प्रताप कुछ लज्जित-सा हो गया। किन्तु जब प्रेमा के मृगी-से नेत्र उसके समक्ष नाच उठे तब उसने अपना सारा संकोच त्याग कर कहा – 'प्रेमा, तुम्हारी मोहिनी सूरत ने मेरे मन को अपने वश में कर लिया है। अगर हम लोग दाम्पत्य-जीवन के सूत्र में बँध जाते तो कितना अच्छा होता।'

प्रेमा – 'हो तो बहुत सुन्दर। लेकिन रूढीवादी परम्परा को तोड़ने की हिम्मत किस में है ? क्या तुम अन्तर्जातीय विवाह करने का साहस कर सकते हो ?'

प्रताप--'हाँ प्रेमा, तुम्हारा कहना सही है। अन्तर्जातीय विवाह अभी समाज में प्रचलित नहीं हुआ है। फिर भी मैं प्रयास करूँगा कि हम दोनों का प्रेम निभ जाए और इसके लिए हम दोनों प्रणय-सूत्र में बँध जाएँ।'

प्रेमा—'ठाकुर साहब ने भी तो मुझसे कहा था कि प्रेमा, मैं तुमको अपने परिवार का शृंगार बनाऊँगा। इससे आशा बँध जाती है कि हम दोनों का विवाह होगा। पर भविष्य का निर्माता तो कोई और है।'

प्रताप—'देखो बाबा का क्या होता है ? वे इलाहाबाद से भी चल पड़े हैं। पर कहाँ है, नहीं कहा जा सकता। पिताजी भी बड़े चिन्तित हैं।'

प्रेमा—'अगर हम लोगों का भाग्य अच्छा होगा तो वे अवश्य निर्दोष घोषित होकर मुक्त हो जायेंगे।'

प्रताप—'हमारा तो विश्वास है कि वे अवश्य मुक्त होंगे और हम दोनों का पाणिग्रहण अवश्य सम्पन्न होगा।'

इस पर प्रेमा मुस्करा उठी। उस समय अनार के दाने के समान उसके सुन्दर दाँत विद्युत से चमक उठे।

प्रताप ने अपने मन में कहा—'इसके दाँत भी कितने सुन्दर हैं ? श्वेत मोती के समान इनमें चमक और सुन्दरता है और उसकी दोनों वेणियाँ काली नागिन की भाँति दोनों कंधों से होकर दोनों पार्श्व में लटक रही हैं। मालूम होता है कि चन्द्रमा की रक्षा का भार विधाता ने इन काली नागिनों पर छोड़ा है।

इस समय इसका मुखड़ा और भी कमनीय मालूम हो रहा है।'

इसी बीच उसका ध्यान भंग करते हुए प्रेमा ने कहा—'तुम्हारी आँखें कहाँ हैं, और मन कहाँ है ?'

प्रताप—'मैं यही सोच रहा हूँ कि नारी में कितनी प्रगति आ गई है। सूरदास ने कहा है—तापर एक मणिधार नाग। अगर वे आज होते तो एक न कहकर दो मणिधर नाग कहते। कहाँ नारी के माथे पर एक वेणी रहती थी और अब दो रहने लगीं। कहो पहले के युग में और आज के युग में कितना अन्तर है ?'

प्रेमा—'तुम बिल्कुल गलत कहते हो। नारी अभी प्राचीन युग से बहुत पीछे है और अभी उस युग तक पहुँचने में इसे सदियाँ लग जायेंगी।

प्रताप—'यह कैसे ?'

प्रेमा—'देखो ऋग्वेद के एक सूक्त में आया है जिसमें नारी के माथे पर चार वेणियों की चर्चा है। मोहेंजोन्द्रो की खुदाई में एक नारी की मूर्ति मिली है। उसकी भी चार वेणियाँ हैं। कहो, अभी हम लोग कितने पीछे हैं। किन्तु संतोष है कि हम प्रगति के पथ पर हैं।'

प्रताप—'तुम तो इतिहास के पन्ने उलटने लगीं। तुम्हारे कहने का आशय कि आज की नारी अपने शृंगार में प्राचीनकाल की नारियों से बहुत पीछे है।'

प्रेमा—मैं ऋग्वेद का उल्लेख कर गई और तुम आशय ही खोज रहे हो।' और वह हँस पड़ी।

प्रताप—'अच्छा, मैंने अपनी पराजय स्वीकार कर ली।'

प्रेमा—'यह हार तुम्हारे सब दिनों की है, कहकर प्रेमा चली गई।

## ६

कंचना अपने कमरे में कुछ गम्भीर मुद्रा में बैठी थी। वह प्रेमशंकर के साथ अपने भावी जीवन व्यतीत करने के सम्बन्ध में सोच रही थी। वह किसी

निर्णय पर पहुँच नहीं पाई थी कि एकाएक खिड़की से प्रेमा ने उसका ध्यान भंग करते हुए कहा—'क्या सोच रही हो बहन ?'

कंचना मन-ही-मन झल्ला उठी। फिर भी उठकर उसने किवाड़ खोल दिया। अन्दर प्रवेश कर प्रेमा कंचना के बिस्तर पर बैठ गई। कंचना ने पूछा—'कहाँ से आ रही हो ?'

प्रेमा—'आ तो रही हूँ घर से ही। किन्तु रास्ते में किशोरी मिल गई थी, इसीलिये कुछ देर हो गई।'

किशोरी का नाम सुनकर कंचना चौंक उठी। उसने पूछा—'क्या किशोरी कुछ कह रही थी ?'

'नहीं, वह कुछ कह तो नहीं रही थी' कहकर प्रेमा हँस पड़ी।

कंचना को अब सन्देह नहीं रहा कि किशोरी ने अवश्य उसके सम्बन्ध में उससे कुछ कहा है। प्रेमा ने देखा कि कंचना का मुख सूख गया है और कंचना ने प्रेमा के अधरों पर मुस्कान देखकर पूछा—'तुम्हारी व्यंग की मुस्कराहट से मुझे भय मालूम हो रहा है।'

प्रेमा—'इसमें भय की कौन-सी बात है ? जब तुम मुस्कराती हो तो मुझे भय नहीं मालूम होता है और मेरी मुस्कराहट पर तुमको भय मालूम होता है।'

कंचना—'हम दोनों की मुस्कराहट में अन्तर है। मैं प्रसन्नचित्त से मुस्कराती हूँ और तुम व्यंग-भाव से मुस्कराती हो।'

प्रेमा—'बहन, जो कुछ तुम बोलती हो उसमें तुम्हारे हृदय की भावना काम कर रही है।'

कंचना—'वही बात तो मैं कह रही हूँ। तुम्हारी मुस्कराहट में अवश्य कुछ रहस्य छिपा हुआ है।'

प्रेमा—'तुम स्वयं रहस्यमयी हो इसलिए तुम्हें सर्वत्र रहस्य ही नजर आता है।

इस पर कंचना का सन्देह और भी बढ़ गया। उसने खीझकर कहा—'स्पष्ट क्यों नहीं बोलती हो ? पहेली क्यों बुझा रही हो ?'

उत्तर देने के समय प्रेमा पुनः हँस पड़ी। कंचना ने कहा—'अजीब बात है। कहना हो तो कहो नहीं तो इस प्रसंग को छोड़ो।'

प्रेमा—'बहन, इसमें पहेली बुझाने की कोई बात नहीं है। किशोरी से मुझे

पता चला है कि तुम प्रेमशंकर से प्रेम करती हो।'

उसकी बातों पर कंचना के मुख का भाव बदल गया। वह उसकी बातों पर सन्न रह गई। उसने कहा—'प्रेमा, किशोरी ने मुझ पर बहुत बड़ा कलंक लगाया।'

प्रेमा—'बहन, अफवाह में अवश्य कुछ-न-कुछ सत्य का अंश रहता है। सत्य पर पर्दा नहीं डाला जा सकता है। प्रेमशंकर से किशोरी और तुम दोनों प्रेम करती हो। इस स्थिति में इसका पर्दाफाश होना निश्चित है।'

कंचना अब उसका विरोध नहीं कर सकी और वह उदास हो गई।

प्रेमा ने हँसते हुए कहा, 'बहन, खिन्न क्यों हो गई ?'

कंचना -- 'प्रेमा, यह बात किसी और से मत कहना।'

प्रेमा – 'मुझे क्या प्रयोजन है कि मैं ढोल पीटती फिरूँ। मैं क्यों चाहूँगी कि तुम्हारा उपहास हो। लेकिन एक दिन अवश्य यह रहस्य प्रकट होकर रहेगा। तुम प्रेम करती हो प्रेमशंकर से जो बनारस का बदनाम व्यक्ति है। उसकी दृष्टि में नारी के सतीत्व का कोई मूल्य नहीं है। एक रईस के पुत्र होने के नाते उसके सारे दुष्कर्मों पर पर्दा पड़ा हुआ है। उसके विरुद्ध न तो पुलिस कुछ कार्यवाही करती है और न समाज कुछ बोलता है। क्या तुमको पता नहीं कि प्रेमशंकर ने कितनी सुन्दरियों का सौन्दर्य लूटा है। उनकी रूप-सुधा का पान कर दूध की मक्खियों के समान उनका परित्याग कर दिया। उससे उत्पन्न कितने शिशु प्राण रहते माँ गंगा की गोद में सदा के लिये सो गए और उनकी माताएँ आँसू के घूँट पीकर रह गयीं। फिर भी अपने माँ-बाप और स्वजनों के सम्मुख तो उन्हें लज्जित होना ही पड़ा। क्या तुम सोचती हो कि तुम्हारी यह दशा नहीं होगी ? क्या तुम सोचती हो कि प्रेमशंकर अन्य सुन्दरियों के समान तुम्हारा रसपान कर तुमको विलग नहीं करेगा ? वह किशोरी से भी प्रेम करता है और तुमसे भी करता है। ऐसा प्रेम तुमने कहीं देखा है ? कहीं एक म्यान में दो तलवारें रहती हैं ? वह तो तुम्हारे साथ खिलवाड़ कर रहा है और अपनी इच्छा की पूर्ति होते ही तुम दोनों को विलग कर देगा।'

कंचना – 'किसी के प्रति इतनी घृणित धारणा नहीं बना लेनी चाहिये। मैं नहीं समझती हूँ कि प्रेमशंकर इतना गिरा हुआ व्यक्ति है, जो मेरे साथ अन्याय करेगा। हम दोनों का प्रेम सच्चा है। और, जो तुम किशोरी की बात करती

हो, वह तो तुम्हारी भ्रान्ति है। किशोरी तो उसके मनबहलाव का एक साधन है। मेरे समक्ष प्रेमशंकर की दृष्टि में किशोरी का कोई मूल्य नहीं है। यह मैं मानती हूँ कि किशोरी कोई कम रूपवती नहीं है। परन्तु मेरे सामने उसकी कान्ति फीकी पड़ जाती है। प्रेमशंकर स्वयं अपने मुख से ऐसा कह रहा था।

प्रेमा—'यही तुम्हारी भ्रान्ति है। रूप के कीड़े ऐसे ही होते हैं। तुम्हारे सामने वह किशोरी की निन्दा करेगा और किशोरी के सामने तुम्हारी। अपनी वासना की तृप्ति और मन की प्यास बुझाने के लिए वह अपनी धूर्तता का उपयोग कर तुम दोनों को अपने जाल में फँसाये रहेगा। वह न तो किशोरी से प्रेम करता है और न तुमसे। वह प्रेम का उपासक नहीं है। वह उपासक है तुम्हारे रूप और यौवन का। जिस दिन तुम्हारा यह यौवन ढल जायेगा और तुम सूखे प्रसून के समान मुरझा जाओगी उस दिन प्रेमशंकर तुम्हारी ओर देखेगा भी नहीं। इसलिये सावधानी से पग उठाओ। अगर ऐसा नहीं करोगी तो भविष्य में तुम्हें आँसू बहाने होंगे और तुम्हारे पाप का प्रायश्चित्त न केवल तुमको बल्कि तुम्हारे पिता को भी करना होगा।'

कंचना—'जो कुछ हो। जिस प्रेम पथ पर मैं आ गई हूँ, उससे पीछे मुड़ना मेरे लिए सम्भव नहीं है।'

प्रेमा—'ठीक है, बढ़ती जाओ। लेकिन देखना आगे बढ़ने पर कहीं खाई में मत गिरना।'

कंचना को उसकी बातों पर क्रोध आ गया। उसने रूखे शब्दों में कहा—'यह बहुत बुरी बात है कि किसी के सुख और सौभाग्य को देखकर तुमको जलन होती है।'

प्रेमा—'मैं क्यों तुम्हारा सुख और सौभाग्य देखकर जलूँगी। क्या मैं प्रेमशंकर से प्रेम करना चाहती हूँ? भगवान तुम्हारे लिए सुन्दर दिन बनाए। यही मेरी कामना है।'

कंचना—'अच्छी कामना है तुम्हारी। मुझको चली हो शिक्षा देने और अपने को दूध का धोया बनाती हो। कई दिन तो मैंने स्वयं तुम्हें वकील साहब के पुत्र प्रताप के साथ गंगा तट और पार्कों में देखा है।'

प्रेमा—'देखा होगा। परन्तु इसमें कोई रहस्य नहीं है। मैं उससे प्रेम करती हूँ। पर हम दोनों ने अपने कुल की मान-मर्यादा का उल्लंघन नहीं किया है।

तुम्हारे समान हम दोनों प्रेम-सूत्र में नहीं बंधे हैं। हाँ, मित्र के रूप में अवश्य रहते हैं। अगर दोनों कुल की स्वीकृति होगी तो हम दोनों दाम्पत्य जीवन के सूत्र में भी बंध सकते हैं।'

कंचना —'चुप रह। दिन-रात उसके साथ शहर में घूमती हो और मान-मर्यादा की सीमा का उल्लंधन नहीं करती हो। आई हो, मुझको ही शिक्षा देने।'

'हाँ, घूमती अवश्य हूँ। परन्तु तुम्हारे समान अपना मुखड़ा किसी पुरुष के अधरों के सामने नहीं ले जाती हूँ।' यह कहती हुई प्रेमा वहाँ से चल पड़ी। वह कमरे से निकलकर ज्योंही बरामदे में आई त्योंही प्रेमनाथ मिल गये। वह उन्हें नमस्ते कहकर उनकी बगल से निकलना ही चाहती थी कि प्रेमनाथ पूछ बैठे—'बेटी, कैसे आई थी और क्यों चल पड़ी ?'

प्रेमनाथ की आवाज सुनकर कंचना का हृदय काँप उठा। वह अपने मन में कहने लगी—'कहीं प्रेमा मेरा भेद पिताजी के समक्ष न खोल दे।'

प्रेमा ने कहा -'चाचाजी, आई थी यों ही आप लोगों के दर्शन के लिए। बहुत देर से बैठी हुई थी। अब जाती हूँ।'

प्रेमनाथ—'जाओ सुखी रहो।'

प्रेमा ने पुनः उन्हें नमस्ते किया और सीढ़ियों को पार करती हुई नीचे चली आई।

इधर प्रेमनाथ ने आरामकुर्सी पर बैठते हुए कहा—'सुना है कंचना तुमने कुछ···।'

इस पर कंचना का दिल दहल उठा। उसने भयमिश्रित शब्दों में कहा—'क्या पिताजी ?'

प्रेमनाथ —'प्रेमा का विवाह प्रेमशंकर के साथ होने जा रहा है।'

यह सुनकर कंचना चौंक उठी और आश्चर्य के साथ पूछा—'क्या प्रेमा का विवाह प्रेमशंकर के साथ होने जा रहा है ?'

प्रेमनाथ—'हाँ, प्रेमा का विवाह प्रेमशंकर के साथ होने जा रहा है। क्या प्रेमा ने इस सम्बन्ध में तुम्हें कुछ कहा नहीं ?'

प्रेमनाथ की बातों ने कंचना के हृदय पर वज्र के समान आघात किया। वह विकल हो उठी। उसके मुख-मण्डल पर गम्भीर चिन्ता की रेखायें दौड़ गयीं।

प्रेमनाथ ने भी देखा कि कंचना का मुख म्लान हो गया है। अपने पिता से अपने हृदय को छिपाने के लिए वह दूसरे कमरे में जाकर बैठ गई और अपनी चिन्ता-ज्वाला को अश्रुधारा से शान्त करने लगी। इसके साथ ही वह मन-ही-मन प्रेमा को कोसती हुई कहने लगी—'आई थी मुझे उपदेश देने। मेरा संसार उजाड़कर अपना संसार बसाना चाहती है। उसकी सहानुभूति के शब्दों में कैसे प्रपंच छिपे हैं। वह मेरे प्रेम में बाधक होना चाहती है। परन्तु उसे खयाल रखना चाहिए कि मैं उसका स्वार्थ सिद्ध नहीं होने दूँगी। प्रेमशंकर की छाया में भी उसे नहीं आने दूँगी।'

इसी बीच प्रेमनाथ की आवाज पर वह आँचल से आँसू पोंछती हुई उनके सम्मुख आ खड़ी हुई। प्रेमनाथ ने कहा—'आज दीवान गौरीशंकर ने मुझे नौका-विहार के लिये आमन्त्रित किया है। दस बजे रात में जाना होगा। क्या तुम भी चलोगी?'

कंचना—'नहीं पिताजी, मैं नहीं जाऊँगी।'

प्रेमनाथ ने हँसते हुए कहा—'हाँ बेटी, घर में ही रहना। मैं अभी दुकान जाता हूँ। हिसाब-किताब देखकर लौटता हूँ।'

कंचना—'जाइए।'

प्रेमनाथ दुकान की ओर गये और इधर कंचना घायल मृगी के सदृश छट-पटाती हुई प्रेमशंकर के पास पहुँची। उसे देखते ही प्रेमशंकर मुस्करा उठा। पर कंचना के अधरों पर न तो मुस्कराहट थी और न उसका बदन हरा था, बल्कि उसका कमल मुख मुरझाया हुआ था। प्रेमशंकर को समझने में देर नहीं लगी कि कंचना को कोई हार्दिक आघात पहुँचा है। उसने हँसते हुए पूछा—'तुम्हारी सूरत आज रोनी-सी क्यों हो रही है।'

उत्तर देने के समय कंचना की आँखों में आँसू छलछला आए। उसने कहा—'मैंने स्वप्न में भी ऐसी कल्पना नहीं की थी कि तुम मुझको धोखा दोगे। बलिदान के बकरे को जैसे दूब और अक्षत दिखलाकर बलिदान किया जाता है उसी प्रकार तुमने मेरी आंखों के समक्ष सुन्दर भविष्य का खाका खींचकर मेरा सर्वनाश कर डाला।'

प्रेमशंकर ने आश्चर्य प्रकट करते हुए कहा—'यह तुम क्या बोल रही हो? मैंने तुम्हारा क्या अनहित किया है? बिना प्रमाण के ऐसा दोषारोपण करना ठीक

नहीं है ।'

खिन्न भाव से कंचना ने कहा—'मैंने सुना है कि श्यामाचरण की पुत्री प्रेमा से तुम विवाह करने जा रहे हो ?'

'नहीं तो ।' आश्चर्य प्रकट करते हुए प्रेमशंकर ने कहा । श्यामाचरण को तो मैं जानता हूँ किन्तु प्रेमा की छाया भी मैंने नहीं देखी है । मैं जानता भी नहीं हूँ कि वह काली है या गोरी ? तुमको किसने कहा कि मैं उसका पाणिग्रहण करने जा रहा हूँ । तुम्हारे सिवा किसी भी सुन्दरी का स्थान मेरे हृदय में नहीं है । तुमको किसने ऐसा कहा ?'

कंचना—'पिताजी अभी कह रहे थे ।'

प्रेमशंकर—'यह सम्भव है कि श्यामचरण और मेरे पिताजी के बीच ऐसी वार्ता हुई हो । परन्तु मुझे इसकी थोड़ी भी जानकारी नहीं है । अगर उनमें बात भी हुई हो तो भी तुम्हारा कुछ बिगड़ने को नहीं है । मैं तो प्रेमा से विवाह करूँगा नहीं ।'

कंचना—'यही तो मैं कहती थी कि प्रेमशंकर मुझे ठुकराकर प्रेमा को नहीं अपनायेगा ।'

प्रेमशंकर—'मेरे प्रति तुम थोड़ी भी शंका मत करो ।'

कंचना—'किन्तु तुम किशोरी को प्यार करते हो ।'

प्रेमशंकर—'तुम क्या कहती हो ? मैं किशोरी को प्यार करता हूँ । किशोरी केवल मेरे मनबहलावे का साधन है । तुममें और किशोरी में पूरा अन्तर है । तुम आकाश का चाँद हो और किशोरी भूतल का जुगनू है । तुम्हारे सामने उसकी कौन पूछ ?'

कंचना—'यही तो मैं कहती हूँ । परन्तु प्रेमा यह मानने को तैयार नहीं है ।'

प्रेमशंकर—'हम दोनों के प्रेम का रहस्य उसे कैसे मालूम हुआ ?'

कंचना—'उसे किशोरी ने कहा ।'

इतना सुनते ही प्रेमशंकर क्रोध से तिलमिला उठा । उसने कहा—'इस रहस्य को प्रकट करने के अपराध में उसे भयानक दण्ड भोगना होगा । उसकी सारी जिन्दगी आँसू की लड़ियाँ पिरोती बीतेगी । उसने न तो अपनी मान-मर्यादा का खयाल रखा और न हम लोगों का ।'

कंचना—'किशोरी बहुत ही फूहर लड़की है। प्रेमा ने जब उसकी चर्चा की तब मैं दंग रह गई।

प्रेमशंकर—'प्रेमा से तुम दोनों का परिचय कब से है?'

कंचना—'हम तीनों साथ पढ़ती थीं।'

प्रेमशंकर—'तब तो पुराना परिचय है।'

कंचना—'आज पिताजी दीवान साहब के साथ नौका-विहार में शामिल होंगे।'

प्रेमशंकर—'कहो तो मैं तुम्हारे लिए अलग प्रवन्ध कर दूं।'

कंचना—'नहीं, मैंने पिताजी को कहा है कि मैं नौका-विहार में सम्मिलित नहीं होऊँगी।'

प्रेमशंकर—'ठीक है। रहने दो।'

कंचना—'बहुत देर हुई। अब मैं चलती हूँ।'

और, वह नमस्ते कहकर चली गई।

उसके जाने के बाद ही उस कमरे में किशोरी ने प्रवेश किया। उसके प्रसन्न मुखड़े को देखकर प्रेमशंकर मुस्करा उठा।

किशोरी ने हँसते हुए पूछा—'क्यों मुस्करा रहे हो?'

प्रेमशंकर—'तुम्हारे चन्द्रानन को देखकर मेरा मन खिल उठता है। तुम्हारे सौन्दर्य के समक्ष कंचना की कान्ति मन्द पड़ जाती है। तुम्हारी सुन्दरता प्रकृति की देन है और उसका रूप बनावटी है।'

इसी बीच वहाँ दीवान गौरीशंकर आ पहुँचे। उन्हें देखते ही वे सन्न रह गए। किशोरी ने लज्जा से अपना सर नीचे झुका लिया। दीवान साहब कुछ बोले नहीं। उल्टे पाँव लौट गये और बरामदे में चिन्तामग्न होकर बैठ गए। वे अपने मन में सोच रहे थे—'पूत-सपूत हो तो अच्छा और अगर वह कपूत निकल गया तो उससे निर्वंश अच्छा। पूत दीपक है, जिससे प्रकाश फैलता है और कपूत उसकी कालिमा है जिससे दिशायें काली हो जाती हैं। प्रेमशंकर के कारण मेरा खानदान बदनाम हो गया। चारों ओर इसकी निन्दा सुनी जाती है। भला यह किशोरी से प्रेम करता है? इस गरीब लड़की का यह जीवन बर्बाद कर रहा है। यह भोली-भाली किशोरी इस धूर्त के बहकावे में आ गई। इसने अपने भविष्य का कुछ भी खयाल नहीं किया। कंचना के सम्बन्ध में भी

शिकायत सुनी जा रही है। वह तो चतुर लड़की है। वह इसके फंदे में कैसे फँस गई ? धूर्त पुरुषों के लिये कुछ भी असम्भव नहीं है। उनके जाल में स्त्रियों के फँसने में कुछ भी देर नहीं लगती है। पुरुष नारी के सामने प्रेम की बीन बजाता है और नारी उसे देखकर मुग्ध हो जाती है। वह उसमें प्रवेश करते ही दलदल में फँस जाती है, उससे उसका निकलना असम्भव हो जाता है। कंचना और किशोरी की भी यही हालत होगी। भला क्या सोचकर श्यामचरण अपनी पुत्री का विवाह इस अभागे के साथ करना चाहते हैं। इस चरित्रहीन के साथ उस बेचारी का भी जीवन बर्बाद हो जाएगा। यद्यपि वात निश्चित हो चुकी है तथापि कल सवेरे मैं उसे खत्म कर दूँगा। मैं स्पष्ट शब्दों में श्यामाचरण को कह दूँगा कि इस आवारा लड़के के साथ विवाह कर आप अपनी पुत्री का भविष्य अन्धकारमय मत बनावें।'

किशोरी ने किवाड़ की आड़ से झाँककर देखा। दीवान चिन्तामग्न होकर वैठे थे। उसने लौटकर प्रेमशंकर को कहा—'दीवान साहब किसी गम्भीर चिंता में पड़े हैं।'

प्रेमशंकर ने मुस्कराते हुए कहा—'तुम चुपचाप चली जाओ। अगर वे तुमको पुकारें भी तो घूमकर उन्हे मत देखना। अपना रास्ता लेना।'

किशोरी ने वैसा ही किया। दवे-पाँव वह दीवान साहब की बगल से निकल गई। परन्तु बरामदे से उतरकर जब वह आँगन में पहुँची तव दीवान साहब की नजर उस पर पड़ी। उन्होंने उसे पुकारा; पर उसने उनकी ओर देखा तक नहीं। वे उसे पुकारते रह गए और वह नौ दो ग्यारह हो गई। इससे दीवान साहब को क्रोध आ गया। उन्होंने प्रेमशंकर को पुकारकर पूछा—'यह छोकरी तुम्हारे पास किसलिए आई थी ?'

प्रेमशंकर ने तत्काल उत्तर दिया—'किशोरी यह पूछने आई थी कि नौका-विहार के लिए कितने फूल और कितनी मालाओं की आवश्यकता होगी ?'

दीवान साहब—'आज तुमने नौका-विहार की योजना बनाई है ?'

प्रेमशंकर—'नहीं, मेरी योजना नहीं है। आपकी योजना है। मैंने सुना है कि आज आप अपने मित्रों के साथ नौका-विहार करेंगे।'

दीवान साहब—'मेरी योजना किशोरी को और तुमको कैसे मालूम हुई ?'

अब प्रेमशंकर को निकलने का कोई रास्ता नहीं रहा। वह छत की ओर देखने लगा। दीवान साहब ने पुनः कड़े शब्दों में कहा—'तुम्हारा जन्म अगर हमारे कुल में नहीं होता तो अति उत्तम होता। उससे मेरी आत्मा को शाँति मिलती। तुम्हारी निंदा सुनकर मेरा हृदय रो उठता है। तुम तो कामी कुत्ते बन गए। अरे मूर्ख, अगर तुमको अपनी प्रतिष्ठा का खयाल नहीं है तो कम-से-कम कुल की मान-मर्यादा पर तो ध्यान रखो। अगर आज से कभी भी मैंने तुम्हारी निन्दा सुनी तो तुम्हें घर से निकाले बिना नहीं रहूँगा।'

प्रेमशंकर अपने पिता के मुख से अपनी भर्त्सना सुनता रहा, पर उसने कोई उत्तर नहीं दिया। दीवान साहब क्रोध से काँपते हुए उठकर अपने उद्यान की ओर चले गए। उस समय कमल फूलों की क्यारियों में घूम रहा था। झुककर उसने दीवान साहब को सलाम किया और उनके बैठने के लिए चम्पा फूल के वृक्ष की छाया में एक आसन बिछा दिया। उस पर बैठते हुए दीवान साहब ने उससे पूछा—'कमल, तुम्हारी किशोरी कहाँ है?'

दीवान साहब के मुख से किशोरी का नाम सुनकर कमल का कलेजा काँप उठा। उसने अपने मन में कहा—'दीवान साहब क्यों किशोरी का स्मरण कर रहे हैं। क्या उसके लुभावने रूप को देखकर इनका भी मन मचल उठा है।'

कमल को चुपचाप देखकर दीवान साहब ने गरजते हुए कहा—'अरे बोलते क्यों नहीं? कहाँ गई तुम्हारी छोकरी?'

कमल ने हाथ जोड़कर कहा—'बाबूजी, वह घर में होगी। देखता हूँ।' और वह अपने मकान की ओर चला। उसका मकान बाग के समीप ही था जिसे दीवान साहब के पूर्वजों ने कमल के पूर्वजों के लिये बनवा दिया था।

दरवाजे में प्रवेश करते ही कमल ने पूछा—'किशोरी कहाँ है?'

घर से निकल कर किशोरी ने कहा—'क्या है पिताजी?'

कमल ने देखा कि किशोरी का चेहरा सूखा हुआ है और भय से उसका शरीर काँप रहा है।

कमल ने उससे पूछा—'तुम घबराई हुई क्यों मालूम दे रही हो? दीवान साहब तुमको बुला रहे हैं।'

दीवान साहब का नाम सुनते ही किशोरी के नेत्र सजल हो उठे। उसने कहा—'पिताजी, मैं दीवान साहब के सामने नहीं जाऊँगी।'

कमल—'क्या तुम डर रही हो ? मेरे सामने संसार की कोई भी शक्ति ऐसी नहीं है जो तुम पर नजर उठाने का साहस करे। अगर किसी ने ऐसा दुस्साहस किया तो मैं उसकी आँखें निकाल लूँगा। आखिर जीवित रहकर मैं क्या करूँगा। जबकि मेरी आँखों के समक्ष मेरी इज्जत लुट जायेगी। अगर दीवान साहब की नियत खराब होगी तो मैं अपने हाथों से उनके प्राण ले लूँगा। तुम निर्भय होकर मेरे साथ चलो।'

किशोरी – 'नहीं पिताजी, मुझे उनके सामने मत ले जाइये। मैं जानती हूँ कि वे मुझ पर मोहित नहीं हैं किन्तु ·····।'

कमल—'किन्तु, परन्तु मैं कुछ नहीं जानता हूँ। मेरे साथ चलने में तुमको भय क्यों मालूम हो रहा है ?'

किशोरी ने इस पर रोते हुए कहा—'पिताजी, भय और साहस की कोई बात नहीं है। फिर भी ऐसा रहस्य है कि दीवान साहब के समक्ष जाने में मेरी आत्मा रोकती है।'

'अरी, तुम आत्मा-परमात्मा के सम्बन्ध में सोचने लगी।' कहते हुए कमल ने उसकी बाँह धर कर खींचा। इस पर वह चिल्लाने लगी। उसका रुदन सुन-कर दीवान साहब स्वयं बाग से उठकर कमल के आँगन में पहुँच गये। उन्हें देखते ही किशोरी की माँ ने अपना घूँघट गिरा लिया और कमल ने किशोरी की बाँह छोड़ दी।

किशोरी की सारी देह काँप रही थी और उसकी आँखों से गंगा-यमुना प्रवाहित हो रही थी। दीवान साहब ने किशोरी को धैर्य बँधाते हुए कहा—'बेटी, मैं तो तुमको कुछ कहता नहीं हूँ कि तुम इतना अधीर होकर रो रही हो। चुप हो जाओ।'

कमल ने अपने आँगोछे से किशोरी के आँसू पोंछते हुए कहा—'अरी पगली, तुम रोती क्यों हो ? दीवान साहब तो कुछ कह नहीं रहे हैं। पर इन आश्वा-सनों का उस पर कोई प्रभाव नहीं पड़ रहा था और वह अधीर होकर रोती ही जा रही थी। उसकी दशा पर दीवान साहब का बड़ी दया आई। उन्होंने कहा--'बेटी, मैं तुमसे कुछ कह नहीं रहा हूँ केवल इतना ही जानना चाहता हूँ कि आज मैंने नौका-विहार का जो आयोजन किया है वह तुमको कैसे मालूम हुआ ?'

हिचकियाँ लेते हुए किशोरी ने कहा--'दीवान साहब, नौका-विहार की चर्चा प्रेमशंकर कर रहे थे। शायद इसकी सूचना उन्हें कंचना ने दी थी।'

दीवान साहब 'क्या कंचना वहाँ आई थी ?'

किशोरी --'हाँ, मेरे जाने के पूर्व वह वहाँ आई थी।'

दीवान साहब माथे पर हाथ धर कर बैठ गये और कमल ने आश्चर्यचकित होकर पूछा—'क्या बाबूजी, अभी यह प्रेमशंकर के पास से आ रही है।'

दीवान साहब—'हाँ, अभी तो यह उसी के पास से आ रही है। दोनों एकान्त में बैठे क्या बातें कर रहे थे, मैं नहीं जानता। पूछने पर प्रेमशंकर ने मुझसे कहा कि किशोरी नौका-विहार के लिए फूलपत्ती के सम्बन्ध में पूछने आई थी। इसमें कौन-सा रहस्य है, मुझे अब पता चला।'

दीवान साहब की बातों पर कमल की आँखें लाल हो गईं और क्रोध से उसका चेहरा तमतमा उठा। दाँत पीसकर वह किशोरी से पूछने लगा—'अरी शैतान लड़की, तुम प्रेमशंकर के पास क्यों गई थी ? क्या तुम मेरी पगड़ी में कालिख लगाने पर तुली हुई हो ! स्वप्न में भी मैंने तुमसे ऐसी कल्पना नहीं की थी। अजकल तुम दिन-रात गायब रहा करती हो। मैं क्या जानता था कि तुम प्रेम का सौदा करती फिरती हो।'

उसकी बातों पर जब किशोरी ने आँखें उठाकर उसकी ओर देखा तो क्रोध से काँपते हुए कमल ने उसके केश पकड़ कर उसे धरती पर गिरा दिया। किशोरी इस पर और भी अधीर होकर रोने लगी, दीवान साहब ने कमल का हाथ पकड़ लिया और बाग में जाकर बैठ गये। अपने माथे का पसीना पोंछते हुए कमल ने कहा—'बाबूजी, इस लड़की ने मेरा मस्तक नीचे कर दिया।'

दीवान साहब—'तुम भी पागल हो गए। इसमें किशोरी का क्या दोष है। दोष तो उस अधम प्रेमशंकर का है जिसने इस भोली-भाली लड़की को अपने जाल में फँसा लिया। अब क्रोध करने या हो-हल्ला करने से कुछ लाभ होने को नहीं है। इससे अपना ही उपहास होगा। हाँ, भविष्य के लिए सावधान रहने की की आवश्यकता है। किशोरी पर नियन्त्रण रखो।'

कमल—'बाबूजी, अब इसे मैं घर से बाहर पैर नहीं रखने दूंगा और इसकी शादी भी मैं शीघ्र ही कर दूंगा।'

दीवान साहब—'हाँ, लडकी अब युवावस्था में पहुँच गयी। इसे अपने घर

रखना ठीक नहीं है। इसका विवाह करने में ही तुम्हारा कल्याण है।'

कमल—'बाबूजी, आपका कहना ठीक है। अगर मुझे अपनी पगड़ी की सफेदी रखनी है तो जल्द से जल्द इसका विवाह कर दूँ, अन्यथा मेरे पुरखे नरक चले जायेंगे।'

दीवान साहब—'कमल, आज नौका-विहार की इच्छा थी। इसके लिये प्रेमनाथ को मैंने निमंत्रित भी किया है। इस स्थिति में उसे रद्द कैसे किया जा सकता है। हाँ, नृत्य-संगीत का आयोजन छोड़ दो। केवल प्रेमनाथ, तुम और मैं रहेंगे। कुछ फूल-पत्ती का भी नाव सजाने के लिए प्रबन्ध कर लेना।'

कमल—'अच्छा बाबूजी।

दीवान साहब—'मोहना और मधवा को कह दो कि वे मेरी नाव ठीक कर लें।'

कमल—'मोहना कलकत्ता से आ गया बाबूजी ?'

दीवान साहब—'हाँ, हाँ, दोनों आ गए। उनको आये हुए तो आज चार दिन हो गए।'

कमल—'अभी जाकर सरकार की आज्ञा उन्हें सुनाता हूँ।'

## ७

सरकार ने रघुनाथ चौबे पर मुकदमा चलाया कि उन्होंने चौकीदार की बातें क्यों न सुनीं और तत्काल माधोपुर गाँव में जाकर दीनदयाल उपाध्याय की लाश क्यों न जब्त की ? उनकी असावधानी से लाभ उठा कर ठाकुर जयपाल सिंह ने उपाध्याय जी की लाश जला दी और स्वयं फरार हो गये।

रघुनाथ चौबे ने अपने ऊपर लगाये गये अभियोग से इन्कार किया, लेकिन मुन्शी ने सरकार के पक्ष में साक्षी दी, जिससे उनके अपराध प्रमाणित हुए। न्यायालय ने उन्हें एक वर्ष की सख्त सजा और दो हजार रुपये जुर्माना किया। जुर्माने की रकम देने के लिए उनकी पत्नी के आभूषण बिक गये।

जेल की घड़ी बड़ी सुस्त चलती है। एक वर्ष रघुनाथ चौबे के लिए एक युग के समान बन गया। वे नित्य प्रातः उठकर तारीख और महीने की गिनती किया करते थे। जेल का जीवन उन्हें बहुत ही असह्य मालूम हो रहा था। उनके साथी थे—चोर, बदमाश, डकैत, गुण्डे और पाकेटमार। उनमें बहुत ऐसे थे जो चौबेजी के द्वारा गिरफ्तार किये गये थे और जेल की सजा काट रहे थे। जेल-अधिकारी भी उनके साथ दया या सहानुभूति नहीं दिखलाते थे। रात में वे जब सोने जाते थे तब उन्हें अपने अतीत के दिन याद आ जाते थे। उनकी आँखों के सामने उनकी शान-शौकत का जीवन मुस्कराता हुआ आकर खड़ा हो जाता था। आह! कितना सुन्दर जीवन था वह। सवेरे से शाम तक लोगों की भीड़ उनके यहाँ लगी रहती थी। बड़े-से-बड़े आदमी उनके सामने खड़े रहते थे और नजराने में नोटों के पुलिन्दे मेज पर रख देते थे। जिसके साथ वे मीठे शब्दों में बातें करते थे, वह अपने भाग्य का उदय समझता था और जिसकी ओर वे भौं टेढ़ी करके देखते थे वह अपने लिये दुर्भाग्य समझता था। उनकी क्रोधाग्नि में कितने घर जल गये और बहुतों के मुस्कराते हुए जीवन बर्बाद हो गये। कितने निर्दोष व्यक्तियों को उन्होंने फाँसी दिलवायी, जेल भेजवा दिया और कालापानी की सजा दिलवायी और उनकी दया से या पैसे की करामात से बहुत अपराधी जेल, कालापानी और फाँसी की सजा से बच गये। पर वे दिन अब कहाँ गये? स्वप्न तुल्य हो गये। इन बातों का स्मरण आते ही उनके नेत्र सजल हो उठते थे। उसी समय मुन्शी का स्मरण आते ही उनकी आँखें अंगार बन जाती थीं। मुन्शी की ही वजह से उन्हें जेल की अन्धेरी कोठरी में सड़ना पड़ रहा है। अगर मुन्शी ने चौकीदार का समर्थन नहीं किया होता तो उन्हें कभी भी जेल की सजा नहीं होती। उन्हें उस रात का भी स्मरण आया जब कि मुन्शी की अनुपस्थिति में उन्होंने उसके घर में प्रवेश किया था और उसकी षोड़शी पत्नी के साथ बलात्कार किया था। वह बेचारी फक-फक करके रो रही थी, परन्तु लज्जा के कारण चिल्ला न सकी। दूसरे दिन जब उसका पति आया तब उसने रो-रो कर अपने सतीत्व लूटे जाने की कहानी कह सुनायी। जिस पर उसका पति आग-बबूला हो उठा और उसी समय उसने प्रतिज्ञा की थी कि वह अवश्य प्रतिशोध लेगा। उसकी प्रतिज्ञा सुनकर चौबेजी के

रोंगटे खड़े हो गये। उन्होंने सोचा कि मुन्शी उनके घर में प्रवेश कर जोर-जुल्म करेगा। किंतु मुन्शी इतना गिरा हुआ व्यक्ति नहीं था कि वह उनकी पत्नी या पुत्री से लज्जाजनक प्रतिशोध लेता। दूसरों की बहू-बेटी को वह माँ-बहन समझता था और उनके साथ सद्व्यवहार करता था। जब उसे अवसर मिला तब उसने सत्य का ही सहारा लेकर उनसे प्रतिशोध लिया। चौकीदार के पक्ष में गवाही देकर उसने उन्हें जेल भेजवा दिया और सरकारी नौकरी भी ले ली। आखिर पाप का परिणाम यही होता है।

रात की घड़ियाँ वे प्रायः इन्हीं सुख और दुःख का स्मरण कर बिताते थे और सवेरे उठकर जेल के काम-धन्धों में लग जाते। उस समय वे यह भूल जाते थे कि किसी दिन वे दारोगा थे।

इन्हींविषादमय घड़ियों में उनकी सजा की अवधि समाप्त हुई। जिस समय जेल के फाटक के बाहर उन्होंने पैर दिये उस समय उनके हर्ष की सीमा नहीं रही। उन्हें ऐसा लगा मानो पिंजड़े का पंछी आज खुले आकाश में स्वच्छन्दतापूर्वक विचरण कर रहा है। उन्होंने सोचा कि जेल के फाटक पर उनके स्वागतार्थ उनके भाई-भतीजे और अन्य सगे-सम्बंधी होंगे, पर वहाँ उन्हें अपनी पत्नी के अतिरिक्त कोई नजर नहीं आया। अपनी पत्नी की दशा पर उनकी आँखों में आँसू आ गये। उसकी देह पर न तो जार्जेट या रेशमी साड़ी थी और न सोने के आभूषण थे। वह खिन्न और उदास मुद्रा में खड़ी थी। चौबेजी को देखते ही वह रो पड़ी। दोनों वहाँ से शहर में आये और होटल में कुछ खा-पीकर बनारस के लिये प्रस्थान किया। बनारस से कुछ ही दूर पर एक गाँव में उनका घर था।

जिस समय वे अपने गाँव में पहुंचे उस समय उन्हें देखने के लिये लोगों की भीड़ लग गई। उनकी दशा पर कुछ लोग सहानुभूति प्रदर्शित कर रहे थे और कुछ लोग मन-ही-मन कह रहे थे कि आखिर इनका भी दर्प भंग हुआ।

समाज के नियम के अनुसार जेल जाने के प्रायश्चित्त में रघुनाथ चौबे को सर के बाल मुड़वाने पड़े और ब्राह्मणों तथा संन्यासियों को भोजन खिलाना पड़ा।

घर वालों का व्यवहार रघुनाथ चौबे के साथ अच्छा नहीं रहा। अब तो वे बेकार थे। उनके द्वारा घर में जो लक्ष्मी का स्रोत लगा हुआ था वह बन्द हो गया था और कोठा-सोफा बनाने की जो कल्पना थी, वह खत्म हो गई।

अपनी नौकरी के समय वह जो-कुछ बचा पाये थे वह सब अपने भाई को दिया था और भाई ने उससे जो जमीन खरीदी वह अपने लड़के के नाम से। इसलिये जब उसने रघुनाथ चौबे को अपने से अलग किया तो पैतृक सम्पत्ति जो कुछ थी, उसी में से आधा उन्हें दिया और नई खरीद में कुछ भी नहीं दिया। इस स्थिति में उनका जीवन बहुत ही दुःखमय व्यतीत होने लगा। निर्धनता से मुकाबिला करना पड़ गया। एक दिन उन्होंने अपनी स्त्री से कहा—'प्रिये, एक दिन हम लोग दस सेर दूध जला कर दो सेर बनाते थे तब खाते थे और फल-फूल तथा मिष्टानों की हमारे घर में भरमार रहती थी। परंतु आज सूखी रोटी भी मिलनी कठिन हो गई है। बच्चों का और तुम्हारा दुःख मुझसे नहीं देखा जाता है इसलिये मैं नौकरी की तलाश में बनारस जा रहा हूँ।'

बनारस पहुँचने पर रघुनाथ चौबे ने नौकरी की तलाश आरम्भ की। पर उन्हें अपनी इच्छा के अनुसार नौकरी मिल नहीं रही थी। सेठ-साहूकार की नौकरी उन्हें पसन्द नहीं आती थी। उन्होंने बनारस राज्य में भी जाकर अपने भाग्य की परीक्षा की, पर एक बदनाम व्यक्ति को राज्याधिकारियों ने नौकरी नहीं दी। अब घर लौटने के अलावा उनके सामने कोई चारा नहीं रह गया। वे निराश होकर संध्या को मणिकर्णिका घाट पर बैठे थे और अपने जीवन के सम्बंध में सोच रहे थे। उनसे कुछ दूरी पर दो आदमी बैठे थे। उनके सामने एक विधवा स्त्री हाथ पसारे खड़ी थी। उनमें से एक ने उससे पूछा—'भीख क्यों माँगती हो? अगर घर में बैठकर काम में लगी रहती तो ये दिन नहीं देखने पड़ते।'

उस स्त्री ने रुँधे कंठ से उत्तर दिया—'बाबूजी, अपनी नादानी जो न करे। भाग्य ने जब सर का सिन्दूर छीन लिया तब उसने मेरी बुद्धि भी हर ली। एक तो मेरी यह अवस्था ही अल्हड़पन और ,पागलपन की है और दूसरे में मेरे देवर ने इस पर प्रेम का रंग चढ़ाकर और भी बौरी बना दी। जब मेरे गर्भ में शिशु आ गया तो सास और ननद मेरी भर्त्सना करने लगीं और कहने लगीं कि इस पापिनी ने हमारे घर में पैर देते ही हमारा सर्वनाश कर डाला। पहले अपने पति को चबा गई और अब हमारी प्रतिष्ठा भी मिट्टी में मिला दी। किस पुरुष के साथ प्रेम करके इसने हमारे सात पुरखों को नरक में डाल दिया।

'जब मुझसे नहीं रहा गया तब मैंने देवर का नाम बतला दिया। पर देवर ने उस जघन्य कार्य का उत्तरदायित्व अपने ऊपर लेने से इन्कार किया। इस पर घर वालों ने पापिनी, चुड़ैल, डाइन आदि उपाधियों से विभूषित कर मुझे घर से निकाल दिया। आज आप जिस स्थिति में मुझे देख रहे हैं यह उसी का परिणाम है।'

दोनों सज्जनों को उसकी दशा पर दया आयी। उनमें से एक ने अपनी जेब से एक पैसा निकाल उसके हाथ में रख दिया। वह उन्हें आशीर्वाद देती हुई चली गई।

उसके जाने के बाद दोनों आपस में बातें करने लगे। एक ने कहा—'हिन्दू-समाज का दिन-प्रतिदिन इन्हीं कारणों से ह्रास हो रहा है। यह समाज अपने ही अंग को काट कर फेंकना जानता है और दूसरे इससे लाभ उठाना जानते हैं। अगर विधवा-विवाह प्रचलित हो जाय और अनाथ महिलाओं के लिए कोई सुव्यवस्था की जाय तो हमारा अंग छिन्न-भिन्न होने से बच सकता है।'

दूसरे ने कहा—'हाँ, अपनी नादानी से आज हिन्दू समाज अपने को खत्म कर रहा है। बाल-विवाह को इसने अपनाया, पर विधवा-विवाह पर इसने प्रतिबन्ध लगाया। इसका भयानक परिणाम समाज के सामने है, पर इसे होश नहीं आ रहा है। इस स्त्री की दशा पर मुझे बड़ी दया आयी है। पर इसके समान समाज में एक नहीं हजारों महिलाएँ हैं, जो इस दशा में गलियों में भटकती फिरती हैं। इनके लिए एक अनाथालय बनवाने का मेरा विचार है।'

दूसरे ने कहा—'मैं इसमें सहयोग देने को तैयार हूँ।'

प्रथम—'मेरा निज का मकान कचौड़ी गली में है। उसे मैं दे दूंगा।'

दूसरा--'मैं वर्तमान व्यवस्था के लिए पचास हजार रुपए दे दूंगा।'

प्रथम—'पर वहाँ के लिए एक मैनेजर की आवश्यकता है। इसकी व्यवस्था करनी होगी।'

मैनेजर का नाम सुनते ही रघुनाथ चौबे अपने स्थान से उठकर उनके समीप पहुँच गए। दोनों की बातें रुक गईं। वे उनकी ओर देखने लगे। रघुनाथ चौबे ने उन्हें नमस्ते करते हुए कहा—'अगर आप लोग चाहें तो आपके इस पुनीत कार्य में मैं सहयोग दे सकता हूँ।'

परिचय पूछने पर रघुनाथ चौबे ने कहा—'मेरा मकान तो इस शहर के

पास ही एक गाँव में है, मैं पहले पुलिस में सब-इन्सपेक्टर था, परन्तु अब नहीं रहा। मैंने देखा कि पुलिस के काम में रहकर ईमानदारी से काम नहीं हो सकता है, इसलिए मैंने अपने पद से त्यागपत्र दे दिया। अब मेरी इच्छा सार्वजनिक सेवा करने की है।'

उनमें एक व्यक्ति ने कहा—'आप लम्बी दुनिया देख चुके हैं। आपसे यह काम हो सकता है।'

दूसरे ने भी इसका समर्थन करते हुए कहा—'हाँ, इनसे काम हो सकता है।'

रघुनाथ चौबे के परिचय पूछने पर उनमें से एक ने कहा--'मेरा नाम गोविन्दराम है और दूसरे ने कहा कि मेरा नाम कालीचरण है। हम दोनों का कलकत्ता, बम्बई और कानपुर में व्यापार होता है। हम लोगों के पास काफी सम्पत्ति है। आखिर इतनी बड़ी सम्पत्ति रखकर क्या होगा? इसका उपयोग अगर जनता के लिए हो तो आत्मा को सुख और शान्ति मिल सकती है। अगर धन को संचय करके रखा जाता है तो उसका उपयोग शैतान करता है। इसलिए अपनी आवश्यकता से अधिक धन अपने पास नहीं रखना चाहिए।'

इस पर रघुनाथ चौबे ने उनका समर्थन करते हुए कहा--'आपका विचार बहुत ही सुन्दर है। मैं नहीं समझता था कि आप लोगों के समान त्यागी पुरुष भी इस वसुन्धरा पर हैं। अगर आप ऐसे मानव नहीं होते तो यह संसार नहीं चलता। पुलिस की नौकरी में मुझे बहुत से लोगों के सम्पर्क में रहना पड़ा। आप लोगों के समान शायद ही कोई व्यक्ति मुझे मिला हो। वास्तव में धन की शोभा सार्वजनिक कल्याण के लिए व्यय करने में ही है।'

गोविन्दराम और कालीचरण दोनों रघुनाथ चौबे से बहुत प्रभावित हुए। कालीचरण उन्हें अपने मकान पर ले गए। उनका भोजन और शयन वहीं हुआ। दूसरे दिन प्रातःकाल कालीचरण रघुनाथ चौबे के साथ गोविन्दराम के घर पर पहुँचे। वहाँ से तीनों कचौड़ी गली गए। वहीं गोविन्दराम का दोतल्ला मकान था। उसे देखते ही चौबेजी ने कहा—'हाँ, यह मकान अनाथालय के लिए बहुत ही सुन्दर होगा।'

कालीचरण ने कहा—'मकान काफी लम्बा-चौड़ा है। इसमें जगह का अभाव नहीं है। उसी दिन नियमानुसार मकान की रजिस्ट्री हुई और अनाथा-

लय सम्बन्धी सभी कार्य सम्पन्न हुए। महीने के अन्दर ही उसका उद्घाटन-समारोह हुआ, जिसमें देश के विभिन्न भागों के समाज-सेवियों ने भाग लिया। उसके बाद अनाथालय के सारे प्रबन्ध गोविन्दराम और कालीचरण ने रघुनाथ चौबे के हाथ में सौंप दिये और स्वयं अलग हो गए। महीने के अन्त में चौबे जी उनके पास पहुँचते थे और हिसाब-किताब समझा देते थे।

धीरे-धीरे उस अनाथालय में अनाथ महिलाओं और बच्चों की संख्या बढ़ने लगी।

## ८

कंचना से मिलने के बाद जब प्रेमा अपने घर पहुँची तब उसकी भाभी विमला ने मुस्कराते हुए कहा—'पिताजी ने तुम्हारे लिए बहुत ही सुन्दर वर की खोज की है। कल प्रातःकाल बात पक्की हो जाएगी।'

यह सुनकर प्रेमा भी मुस्करा उठी और अपने अध्ययन-कक्ष में जाकर बैठ गई। पर विमला ने उसकी जान नहीं छोड़ी। वह भी पीछे हँसती हुई वहाँ जा धमकी और कहने लगी—'अब मेरी ननद ससुराल जाएगी और नई दुनिया बसा कर हम लोगों को भूल जाएगी।'

प्रेमा ने कहा, 'जाओ मेरे सामने से। जब भी इनके मुख से सुनते हैं तब नई दुनिया बसाने की बात। शायद तुम्हारे मस्तिष्क में अब भी नई दुनिया बसाने का विचार उत्पन्न हो रहा है।'

विमला—'हाँ, प्रेमा, जब शादी हो जाएगी तब देखना कि तुम्हारा मस्तिष्क क्या सोचता है।'

प्रेमा मुस्करा कर रह गई।

विमला ने पुनः कहा—'सुना है तुमने, किसके साथ तुम्हारा विवाह हो रहा है?'

प्रेमा ने कोई उत्तर नहीं दिया। पर वह उत्सुकतापूर्ण दृष्टि से विमला की ओर देखती रही। विमला उसका प्रश्नसूचक भाव समझ गई और कहने

गील—'मेरी ग्रोर क्या देख रही हो ? जब तक मेरे पैरों पर नहीं पड़ोगी तब तक मैं तुम्हारे प्राणनाथ का नाम नहीं बतलाऊँगी ।'

प्रेमा--'हट मेरे सामने से। मुझे कौन-सी गरज पड़ी है कि मैं तुम्हारे पैरों पड़ूँगी ।'

विमला—'गरज तो ऐसी पड़ी है कि अपने भावी पति का नाम सुनने के लिए तुम्हारे हृदय में तूफान मचा हुआ है। पर संकोचवश कुछ नहीं बोल रही हो। तुम्हारी आँखों की भाषा मैं अच्छी तरह समझ रही हूँ ।'

प्रेमा ने हँसते हुए कहा--'कहती हूँ, जाग्रो मेरे सामने से। मुझे पढ़ने दो, नहीं तो माँ को पुकारती हूँ ।'

विमला—'अच्छा, मुझे मिठाई खिलाओ तो मैं तुम्हारे भावी पति का नाम बतला देती हूँ ।'

प्रेमा ने हँसते हुए अलमारी से सन्देश से भरी हुई तश्तरी उसके सामने रख दी।

एक ही बार दो सन्देश अपने मुँह में डालते हुए विमला ने कहा--'कहो अपने भावी पति के सम्बन्ध में जानने के लिए तुमने कैसे मेरी अभ्यर्थना की। अच्छा, मैं नाम सुना देती हूँ ।'

प्रेमा उत्सुकतापूर्वक उसकी ग्रोर देखती रही।

विमला ने कहा--'शहर के बड़े रईस दीवान गौरीशंकर के सुपुत्र प्रेमशंकर के साथ तुम्हारा विवाह होने जा रहा है। वर को तो मैंने नहीं देखा है, लेकिन पिताजी कह रहे थे कि वह बहुत ही सुन्दर है ।'

प्रेमा यह सुनकर आश्चर्यचकित रह गई। उसके मुँह से सहसा निकल पड़ा--'प्रेमशंकर के साथ ?'

विमला ने देखा कि प्रेमा का चेहरा फक हो गया है। उसने पूछा--'क्या तुम प्रेमशंकर के साथ विवाह करना नहीं चाहती ?'

प्रेमा मौन थी और एकटक वह अपनी भाभी की ग्रोर देख रही थी। उसके खिन्न मुखड़े से विमला को यह समझने में देर नहीं लगी कि वह प्रेमशंकर के साथ विवाह करना नहीं चाहती है। उसने कहा—'अभी बिगड़ा क्या है ? अभी तो शादी की बात भी पक्की नहीं हुई है। माँजी से पिताजी को कहला देती हूँ कि प्रेमा प्रेमशंकर के साथ विवाह करना नहीं चाहती है। यही बात

है न?'

अपने हृदय का भाव प्रकट करने में प्रेमा को संकोच हो रहा था। परन्तु उसने देखा कि संकोच से काम नहीं चलेगा। अतएव उसे बाध्य होकर अपना मुख खोलना पड़ा। बोलने के समय उसकी आँखें मेज पर झुकी हुई थीं। उसने कहा—'भाभी, प्रेमशंकर शहर का बदनाम व्यक्ति है। क्या उसकी चरित्रहीनता के सम्बन्ध में आपने कुछ सुना नहीं है। उस लम्पट के साथ पिताजी ने कैसे मेरी शादी करने का निश्चय किया है?'

विमला ने मुस्कराते हुए कहा—'तुमको कैसे पता है कि वह लम्पट और चरित्रहीन व्यक्ति है? क्या तुम्हें कभी उसने कुछ कहा है?'

प्रेमा ने झुँझलाते हुए उत्तर दिया—'कैसे पता है? क्या सभी बातें अनुभव के आधार पर कही जाती हैं? उसके सम्बन्ध में जैसा मैंने सुना है, वैसा मैंने कहा है? तुम जानती हो वह कंचना और किशोरी दोनों से प्रेम करता है। और आश्चर्य तो यह है कि उन दोनों को इसका पता है फिर भी वे उस पर मर रही हैं और उसके लिए पागल हो गई हैं।'

विमला ने आश्चर्य प्रकट करते हुए कहा—'कंचना प्रेमशंकर से प्रेम करती है? बाप रे बाप! क्या जमाना हो गया? देखने में वह कितनी भोली-भाली है और उसका यह कार्य! किशोरी कौन है?'

प्रेमा द्वारा उसका परिचय जानने पर विमला ने कहा—'प्रेमशंकर तो अच्छा शिकारी है। मैं अभी पिताजी को कहला देती हूँ कि उसके साथ वे तुम्हारा विवाह न करें।'

उन दोनों में बातें हो ही रही थीं कि कुन्ती वहाँ आ गई और आते ही उसने पूछा—'कौन-सा विषय तुम दोनों का छिड़ा हुआ है? ननद-भौजाई की बातें तो बड़ी सरल होती हैं। नाहक में बाधा देने के लिए मैं आ गई।'

विमला—'नहीं माँजी, कोई विशेष बात नहीं है। यहाँ शादी-विवाह की बात चल रही थी, प्रेमा की शादी प्रेमशंकर के साथ निश्चित हुई है न? इसे विश्वास नहीं होता है।'

कुन्ती—'हाँ-हाँ, प्रेमशंकर के साथ इसका विवाह निश्चित हो गया है। कल दो-तीन बजे दीवान गौरी शंकर इसे देखने के लिए आयेंगे। इसलिए इसके श्रृंगार का भार तुम्हारे ऊपर मैं सौंपती हूँ। अगर उनके आने पर तुम

साड़ी, चोली, पाउडर, लिपिस्टिक आदि खोजने लगोगी तो दीवान समझ जाएँगे कि यह परिवार धनी है, परन्तु सुसभ्य नहीं है । प्रेमा परी के समान सुन्दर तो स्वयं है, पर सजावट से इसका सौन्दर्य निखर उठेगा । दीवान साहब भी समझेंगे कि हाँ उनके कुल में स्वर्ग की अप्सरा आ गई है ।'

परन्तु विमला ने कोई उत्तर नहीं दिया और प्रेमा उदासीन भाव से उसकी ओर देख रही थी । इस पर कुन्ती को आश्चर्य हुआ । उसने कहा—'विवाह की बात से प्रसन्नता होनी चाहिए, लेकिन तुम दोनों की रोनी सूरत देखकर मुझे संदेह हो रहा है कि तुम्हारे सामने कोई रुकावट तो नहीं आई ?'

विमला ने प्रेमा का रुख पाकर कहा—'माँजी, जिस वर के हाथ में आप अपनी कन्या सौंपना चाहती हैं, वह आपकी पुत्री को पसन्द नहीं है ।'

आश्चर्यचकित होकर कुन्ती ने कहा—'क्यों ? प्रेमशंकर के साथ प्रेमा विवाह करना नहीं चाहती है, उससे उत्तम घर-वर कहाँ मिलेगा ?'

विमला—'इसका कहना है कि प्रेमशंकर का चरित्र अच्छा नहीं है । इसीलिए यह उसके साथ विवाह नहीं करेगी ।'

कुन्ती—'किसका चरित्र कैसा है, नहीं कहा जा सकता है ? किन्तु जब यह उसके साथ विवाह करना नहीं चाहती है तब यह शादी कैसे हो सकती है ? इसके पिता के बाजार से वापस आने पर मैं सारी बात उनसे कहूँगी । जब यह स्वयं उसके साथ विवाह करना नहीं चाहती है तो इसमें कोई जोर-जबरदस्ती नहीं है । अनेक घर-वर हैं । यह स्वयं बतलावे कि किसके साथ विवाह करना चाहती है ?'

विमला—'अच्छा, मैं इससे पूछकर आपको बतलाऊँगी ।'

इसी बीच बरामदे से आवाज सुनाई पड़ी—'कहाँ गई प्रेमा की माँ ?'

कुन्ती ने कहा—'लो, वे आ गए ।' और वह कमरे से बाहर निकल गई । उसके सामने सामान रखते हुए श्यामाचरण ने कहा—'दीवान साहब पाँच आदमियों के साथ आवेंगे । इसलिए सामान पूरा ले आया हूँ । व्यवस्था सुन्दर होनी चाहिए । उनका ऐसा सुन्दर स्वागत होना चाहिए जैसा कि अभी तक उनका कहीं नहीं हुआ हो ।'

कुन्ती—'खाक स्वागत होगा । प्रेमा प्रेमशंकर के साथ विवाह नहीं करना चाहती है ।'

श्यामाचरण—'क्यों ?'

कुन्ती—'प्रेमा का कहना है कि प्रेमशंकर चरित्रभ्रष्ट व्यक्ति है।'

श्यामाचरण—'ऐसी कोई बात नहीं है। अभी वह नवयुवक है। शादी-विवाह हुआ नहीं है, इसलिये सम्भव है उसकी कुछ शिकायतें सुनी हों। परन्तु शादी-विवाह के बाद ऐसी स्थिति नहीं रहेगी, मेरा ऐसा खयाल है।'

कुन्ती—'किन्तु प्रेमा समझे तब तो।'

श्यामाचरण—'यह हिन्दुस्तान है। विलायत नहीं है, जहाँ शादी-विवाह के मामलों में लड़कियों की इच्छा ही सब कुछ करती है। इस देश में सन्तान पर माता-पिता का अधिकार होता है और उन्हीं की इच्छा के अनुसार शादी-विवाह का निर्णय होता है। हम लोग इसका विवाह प्रेमशंकर के साथ इसके हित की दृष्टि से ही कर रहे हैं। निस्सन्देह इसमें इसका भाग्य काम कर रहा है कि प्रेमशंकर के समान सुन्दर घर-वर इसे मिल रहा है। इसे आपत्ति नहीं करनी चाहिए।'

विमला खिड़की पर खड़ी होकर अपने ससुर की सारी बातें सुन रही थी। उसने प्रेमा की ओर प्रश्नसूचक दृष्टि से देखा। प्रेमा ने कहा—'पिताजी के सामने मेरी एक बात न चलेगी। वे कैसे जिद्दी हैं, तुमको अच्छी तरह इसका पता है। फिर भी तुम मेरी अस्वीकृति उनके पास पहुँचा दो।'

विमला ने मुँह बनाकर कहा—'पिताजी जिद्दी हैं कि तुम जिद्दी हो? मेरी समझ से प्रेमशंकर के साथ तुम्हारा विवाह बुरा नहीं होगा। जिसके पास लाखों की सम्पत्ति है, उसे ठुकराना अच्छा नहीं होगा। अगर तुम्हारे पास कला होगी तो कुमार्ग पर जाने से उसे बचा सकती हो। अपने मोहक रूप का प्रदर्शन इस प्रकार उसके सामने करना कि उसकी दृष्टि में तुमसे बढ़कर कोई भी नारी सुन्दर नहीं जँचे और वह तुम पर जान देने के लिए सदा तैयार रहे।'

उसकी बातों पर प्रेमा ने कहा—'भाभी, भाग्य भी कोई चीज है। यहाँ पिताजी के निर्णय से कंचन खाक में मिलने जा रहा है।'

फिर उसकी आँखों से दो श्वेत मोती गिर पड़े, जिन्हें उसने अपने आँचल में सम्भाल लिया।

# ६

ठाकुर जयपाल सिंह बनारस रेलवे स्टेशन पर उतर गए। फाटक से बाहर आते ही उन्हें ऐसा मालूम हुआ मानो मृत्यु मुँह बाये उनके सामने खड़ी है। भयभीत हो उठे; फिर भी अपने मन में हँसते हुए उन्होंने कहा—'संसार में कोई भी व्यक्ति अमर नहीं रहा। क्या मैं ही मृत्यु से बच जाऊँगा? भागना बेकार है।'

इन्हीं विचारों में लीन होकर वे आगे बढ़ते जा रहे थे। इसी बीच ताँगे-वाले ने कहा--'बाबूजी कहाँ जाएँगे?'

ठाकुर साहब पुनः सोचने लगे कि वे कहाँ जाएँ? कोर्ट में चलें या अपने पुत्र के निवास-स्थान पर जाएँ। ताँगेवाले ने पुनः कहा, 'बाबू, कचहरी चलेंगे?'

ठाकुर साहब ताँगे पर जाकर बैठ गये स्टेशन से कोर्ट पहुँचने पर ठाकुर साहब ने ताँगेवाले के हाथ में एक एकन्नी पकड़ा दी और मजिस्ट्रेट के इजलास की राह पकड़ी। उन्होंने इधर-उधर नजरें दौड़ाईं, पर उनके पुत्र कहीं नजर नहीं आए। वे इजलास में घुस गए। उस समय मजिस्ट्रेट एक चोर के मामले पर विचार कर रहा था।

मजिस्ट्रेट चोर से पूछ रहा था--'तुमने चोरी की?'

चोर ने उत्तर दिया--'हाँ हुजूर, मैंने चोरी की।'

मजिस्ट्रेट--'तुमने चोरी क्यों की?'

चोर--'साहब, पापी पेट जो न करे।'

मजिस्ट्रेट--'भगवान ने तुम्हें इतना हृष्ट-पुष्ट शरीर दिया है और हाथ-पैर दिए हैं, फिर भी तुम चोरी करते हो।'

चोर--'सरकार, भगवान ने देह भी दी है और काम करने की शक्ति भी दी है, लेकिन परिश्रम से मैं जो मजदूरी पाता हूँ, उसमें अपने परिवार वालों का भरण-पोषण नहीं कर पाता हूँ। इसलिए चोरी करनी पड़ती है।'

मजिस्ट्रेट--'लेकिन चोरी करना भयानक अपराध है। तुमने कानून का उल्लंघन किया है, इसलिए तुमको एक वर्ष की सजा दी जाती है।'

दण्ड की घोषणा होते ही सिपाही ने उसे कटघरे से उतार लिया।

उसके हटते ही ठाकुर जयपाल सिंह कटघरे में जाकर खड़े हो गये। मजिस्ट्रेट

ने उस वृद्ध सिंह को देखकर पूछा--'आपके आने का प्रयोजन ?'

ठाकुर जयपाल सिंह--'मजिस्ट्रेट साहब, मुझ पर दीनदयाल उपाध्याय की हत्या का अभियोग है। मैं डेढ़ वर्ष से फरार हूँ। अन्त में मैंने सरकार के समक्ष आत्म-समर्पण करना अच्छा समझा और सरकार के समक्ष उपस्थित हूँ।'

मजिस्ट्रेट--'आप किस जिले के रहने वाले हैं ?'

ठाकुर साहब--'बिहार के शाहाबाद जिले का रहने वाला हूँ।'

मजिस्ट्रेट—'आपको तो शाहाबाद ही भेजा जायेगा। आपके मामले पर वहीं विचार होगा।'

फिर मजिस्ट्रेट का आदेश पाकर सिपाही ने ठाकुर साहब के हाथ में हथकड़ी लगाई और कमर में रस्सी। उस समय ठाकुर साहब ने उस हथकड़ी से मौत को अच्छा समझा और मन-ही-मन पश्चात्ताप प्रकट करते हुए कहा—'मनुष्य को अपने कर्म का फल अवश्य मिलता है। मानवीय न्याय की दृष्टि से वह भले ही बच जाय, पर ईश्वरीय न्याय से वह नहीं बच सकता है।'

ज्योंही इजलास से वे बाहर आये त्योंही ठाकुर धनुषधारी सिंह की दृष्टि उन पर पड़ी। वे दौड़कर उनके पास गये और उनकी दशा पर उनकी आँखों में आँसू भर आये। रुँधे कंठ से उन्होंने पूछा—'पिताजी, इलाहाबाद छोड़ने के बाद आप छः महीने तक कहाँ रहे ?'

ठाकुर जयपाल सिंह—'यही फरार की अवस्था में तीर्थ-स्थानों का भ्रमण करता रहा। मैंने देखा कि आखिर यह स्थिति कब तक जारी रखी जाय ? मुझे भी कष्ट हो रहा है और तुम लोगों को तथा सगे-सम्बन्धियों को भी कष्ट हो रहा है। मेरे कारण सबको परेशानी उठानी पड़ रही है। इसलिए आज स्वयं मैंने मजिस्ट्रेट साहब के समक्ष अपने को उपस्थित कर दिया।'

ठाकुर धनुषधारी सिंह के कुछ कहने के पूर्व ही सिपाहियों के पग आगे बढ़ गये और कमर में बँधे हुए रस्से के साथ ठाकुर जयपाल सिंह को भी आगे बढ़ने के लिए बाध्य होना पड़ा। ठाकुर धनुषधारी सिंह उन्हें सजल नेत्रों से देखते रह गये और सिपाही उन्हें लेकर कोर्ट के अहाते से बाहर हो गये। जब सड़कों से उन्हें लेकर सिपाही जा रहे थे तब राह चलने वाले एक-दो मिनट उन्हें अवश्य देख लेते थे और कहते थे—'इस वृद्ध पुरुष ने कौन-सा

अपराध किया है कि इसके हाथों में हथकड़ी लगी हुई है और पुलिस घसीटती हुई लेती जा रही है।'

ठाकुर साहब को उनके प्रश्नों का उत्तर देने का समय नहीं था। उनके मुँह पर भी ताला लगा हुआ था। सिपाहियों के हाथ में पशु के समान वे आगे बढ़ते जा रहे थे। इसी बीच अचानक प्रेमा की दृष्टि उन पर पड़ी। वह उनके पास पहुँची। उसके साथ और तीन-चार लड़कियाँ थीं, जो कालेज से लौट रही थीं। प्रेमा ने उन्हें नमस्कार किया। पर तनिक विह्वल हो जाने के कारण वह कुछ बोल नहीं सकी। ठाकुर साहब ने देखा कि प्रेमा अब रो देगी। इसलिए उसे सांत्वना देते हुए उन्होंने कहा--'बेटी, इसके लिए घबराने की आवश्यकता नहीं है। यह तो एक दिन होना ही था। आखिर न्याय और शासन से कब तक अपने को छिपाये रखता। अब भगवान की मर्जी। तुम्हारे परिवार के सभी लोग अच्छे तो हैं ?'

ठाकुर साहब के पैर रुकते ही सिपाही भी खड़े हो गये और सौन्दर्य की उन मूर्तियों को बड़े गौर से देखने लगे।

प्रेमा ने कहा—'दादाजी, आपकी कृपा से सभी अच्छे हैं। परन्तु एक बात……।' पर शर्म के कारण वह आगे कुछ बोल नहीं सकी।

ठाकुर साहब ने उत्सुकता के साथ पूछा—'वह क्या ?'

प्रेमा ने अपनी सहेलियों की ओर देखा। उसकी एक सहेली ने कहा—'ठाकुर साहब, इसके पिताजी दीवान गौरीशंकर के पुत्र प्रेमशंकर के साथ इसका विवाह करना चाहते हैं।'

ठाकुर साहब—'जब यह नहीं चाहती है तब प्रेमशंकर के साथ इसका विवाह कैसे होगा ? इसका विवाह प्रताप से होगा। अब इसके लिये मुझे मृत्यु के मुख से पीछे हटना होगा।'

उनकी बातों पर सिपाही मुस्करा उठे और आगे बढ़ गये। प्रेमा के साथ ही अन्य लड़कियों ने भी ठाकुर साहब को नमस्कार किया। प्रेमा दुखित हृदय के साथ घर लौटी। उसके उदास मुखड़े को देखकर कुन्ती ने पूछा—'बेटी, आज तुम बहुत खिन्न नजर आ रही हो ?'

प्रेमा ने उत्तर दिया—'माँ, ठाकुर साहब गिरफ्तार हो गये।'


कुन्ती ने उत्सुकतापूर्वक पूछा—'कौन ठाकुर साहब ? क्या ठाकुर जयपाल

सिंह गिरफ्तार हो गये ?'

प्रेमा—'हाँ माँ, ठाकुर जयपाल सिंह गिरफ्तार हो गये। वे स्वयं मजिस्ट्रेट के यहाँ उपस्थित हुए थे। रास्ते में मैंने उन्हें देखा, पुलिस ले जा रही थी। उनका मुख मलिन नहीं था और चेहरे पर कोई विषाद नहीं था। पर मुझे देखकर उनका गला भर आया था।'

कुन्ती—'देखो क्या होता है ? इस बुढ़ापे में उनको भी दुःख लिखा हुआ था। पर वे मुक्त हो जाएँगे, क्योंकि उनके पुत्र एक नामी वकील हैं।'

'देखो, भविष्य के गर्भ में क्या छिपा हुआ है ?' इतना कहकर प्रेमा रोने लगी।

कुन्ती—'मेरी समझ में यह बात नहीं आ रही है कि आखिर ठाकुर साहब के लिए तुम्हारे हृदय में इतनी ममता क्यों है ?'

विमला ने मुस्कराते हुए कहा—'वे बेचारी के ससुर लगते हैं।'

कुन्ती ने उसकी ओर भौंह टेढ़ी करके कहा—'ऐसा मजाक मैं पसन्द नहीं करती हूँ। लोग सुनेंगे तो क्या कहेंगे ? इसका शादी-विवाह भी रुक जायेगा।'

विमला ने भी कुछ रूखे शब्दों में कहा—'मैं झूठ थोड़े कहती हूँ। प्रेमशंकर के साथ विवाह करने से इसने क्यों इन्कार किया है यह रहस्य अब छिपा हुआ नहीं है कि प्रताप के साथ इसे प्रेम हो गया है।'

कुन्ती—'हाँ, कुछ बात तो ऐसी जरूर है। अगर ऐसा नहीं होता तो यह इतनी निर्लज्जता नहीं धारण करती। मैं देखती हूँ कि यह सदा प्रताप के साथ घूमने-फिरने जाया करती है। अगर यह प्रताप के साथ विवाह करेगी तो हमारे वंश की कितनी निन्दा होगी। इसे सोचना चाहिये कि ठाकुर जयपाल सिंह क्षत्रिय होकर अपने पोते की शादी अपने से नीच कुल में कैसे करेंगे ? क्षत्रिय तो अपनी जाति में भी विवाह-शादी ऊँच-नीच कुल, खानदान और पूर्वजों के प्राचीन निवास पर विचार करके करते हैं। इस स्थिति में मुझे विश्वास नहीं होता है कि ठाकुर साहब प्रताप का विवाह इसके साथ करने को तैयार होंगे। ऐसे विवाह से केवल मेरा ही वंश बदनाम नहीं होगा, बल्कि स्वयं ठाकुर साहब के निर्मल कुल में भी दाग लग जायेगा।'

इसके बाद वह उठकर बाहर चली गई।

प्रेमा ने विमला की ओर देखा। विमला ने हँस दिया। इस पर प्रेमा को

क्रोध आ गया। उसने कहा—'भाभी, मैं तो तुमको बुद्धिमती समझती थी, किन्तु तुम तो बिल्कुल फूहर औरत हो। व्यर्थ की बातें बोलने से तुम्हारा कौन-सा नाम हुआ ? और न हुआ तो मेरे साथ-साथ प्रताप को भी तुमने माँ की नजरों में गिरा दिया।'

विमला—'मैंने झूठ क्या कहा ? और स्थिति स्पष्ट कर तुम्हारे मार्ग को साफ कर दिया।'

प्रेमा—'महाराज युधिष्ठिर की तुम अवतार हो। सदा सत्य बोला करती हो। मेरा मार्ग इन्होंने साफ कर दिया है।'

इस पर विमला और ठहाका मारकर हँसने और कहने लगी—कहीं, तुमने अपना मार्ग स्वयं साफ न कर दिया हो।'

## १०

चाँदनी रात थी। गंगा की निर्मल धारा में नावें चल रही थीं। उस समय केवल दीवान गौरीशंकर ही नौका-विहार के लिए कहीं निकले थे, काशी नगरी के और भी रईस तथा चलती तबीयत के नौजवान भी नौका-विहार के लिए निकल पड़े थे। सभी नावों पर अच्छी सजावटें थीं। गाने-बजाने का सुन्दर आयोजन था। कंठ-कोकिलाओं के, जिन्हें समाज ने 'वेश्या' की उपाधि से विभूषित कर रखा है, मधुर संगीत सुनाई दे रहे थे। सारङ्गी, तबला और अन्य बाजों की मधुर ध्वनि से दिशाएँ गूँज रही थीं। परन्तु दीवान गौरीशंकर की नाव में साधारण सजावट थी। उस पर न तो नर्तकी थी और न ही संगीत की कोई व्यवस्था। नाविक के अतिरिक्त जिसका नाम मोहना था, उस नाव पर केवल तीन ही व्यक्ति थे। दीवान गौरीशंकर, प्रेमनाथ और कमल। उनकी नाव से कुछ दूरी पर मधवा अकेले ही दूसरी नाव पर था। वह बहुत मस्त होकर गा रहा था।

बेचारा कमल दीवान साहब और प्रेमनाथ से कुछ दूर मोहना की बगल

में खिन्न और उदास मन से बैठा था और उसके डाँड़ चलाने की कला को बड़े ध्यान से देख रहा था। दीवान साहब और प्रेमनाथ में जो कुछ बातें हो रही थीं, उस पर कमल ने कुछ भी ध्यान नहीं दिया। हाँ, कभी-कभी उसके कानों में प्रेमशंकर की शिकायतें सुनाई पड़ती थीं।

दीवान साहब आज दोपहर की घटना से बड़े खिन्न थे। प्रकृति का मोहक दृश्य उनके हृदय को शान्ति प्रदान नहीं कर सका और शीतल समीर उनके मस्तिष्क को शीतल नहीं कर सका। गंगा का कलकल गान और उसमें उठने वाली तरंगें भी उनके हृदय की पीड़ा नहीं मिटा सकीं। वह प्रेमनाथ से कह रहे थे—'मित्र, मैंने स्वप्न में भी कल्पना नहीं की थी कि प्रेमशंकर दुश्चरित्र निकलेगा और मेरे वंश में दाग लगाएगा। एक सुपुत्र से वंश को सुयश की प्राप्ति होती है और एक कुपुत्र से वंश बदनाम होता है। प्रेमशंकर के कारण मेरा कुल कलंकित हो गया। आज किशोरी के साथ उसकी प्रेम-क्रीड़ा देखकर मैं दंग रह गया। दाँतों तले मुझे स्वयं अपनी अंगुली काटनी पड़ी। यह भी मुझे पीछे सुनने को मिला कि उसके पूर्व कंचना भी वहीं थी।' कंचना का नाम सुनते ही प्रेमनाथ चौंक पड़े। काटो तो उनके शरीर में खून नहीं। उन्होंने कहा—'यह आप क्या बोल रहे हैं दीवान साहब।'

दीवान गौरीशंकर—'मैं कोई झूठ थोड़े कह रहा हूँ। आपकी इज्जत मैं अपनी इज्जत समझता हूँ। कंचना के प्रति मेरे हृदय में अच्छी धारणा थी, पर आज की घटनाओं को देख व सुनकर मेरा विचार बदल गया। निश्चित रूप से वह प्रेमशंकर के जाल में फँसी हुई है।'

प्रेमनाथ—'आपकी बातों को काटने का मुझे साहस नहीं हो रहा है। आप असत्य क्यों बोलेंगे? शर्म से तो मैं मर रहा हूँ। कंचना को तो मैं अपने प्राणों से बढ़कर मानता आया हूँ। पर अभी अगर वह मेरे सामने होती तो गंगा की इस मध्य धारा में उसे फेंक कर मैं अपना क्रोध शान्त करता। उसके चरित्र पर मुझे कभी भी संदेह नहीं हुआ। इसलिये मैंने उसकी स्वतन्त्रता में कभी भी बाधा नहीं पहुँचायी। इसके लिये लखनजी मुझ पर रंज रहा करते हैं। उनके द्वारा आपत्ति प्रकट करने पर मैं उन्हें कहा करता हूँ कि आप संकीर्ण विचार के आदमी हैं। आप सदा लड़कियों को सन्देह की दृष्टि से देखा करते हैं। परन्तु आज मुझे अपनी भूल पर पश्चात्ताप करना

पड़ रहा है। बात इसमें ऐसी है कि माँ पुत्री पर नियन्त्रण रखती है। आज उसकी माँ के मरे पाँच-सात साल हो गये। इसे कोई रास्ता सिखलाने वाला नहीं रह गया। मेरे भी कोई दूसरी सन्तान नहीं। इसलिए मैंने अपना सारा स्नेह उसी पर उँड़ेल दिया है। इसके लिए आमोद-प्रमोद का सारा साधन मैंने एकत्रित कर दिया है। मेरा यह सदा ध्यान रहा कि उसे किसी बात का कष्ट न हो और यह नहीं अखरे कि इसकी माँ इस संसार में नहीं है। अपनी मृत्यु के समय उसकी माँ कह गयी थी कि कंचना को डाँट-डपट मत कीजियेगा और सयानी होने पर सुन्दर घर-वर खोज कर उसकी शादी कर दीजियेगा। मैंने भी रोते-रोते यही प्रतिज्ञा की, जिसका निर्वाह अभी तक कर रहा हूँ। कई आदमियों ने मुझे दूसरी शादी करने की सलाह दी, परन्तु मैंने यह सोच कर दूसरा विवाह नहीं किया कि सौतेली माँ से उसे नहीं पटेगी और वह उसे कष्ट देगी। सम्भव है कि नव-वधू का पक्ष लेकर मैं उसको डाँट-डपट करता। परन्तु आज सब बेकार हुआ। मेरे स्नेह और त्याग का कोई महत्त्व नहीं निकला। आज उसकी काली करतूत सुनकर मुझे इस गंगा में कूद जाने की इच्छा होती है।'

दीवान गौरीशंकर—'गंगा में कूदने या आत्म-हत्या करने से कुछ लाभ होने को नहीं है। आखिर यह भी तो एक पाप है। एक पाप को छिपाने के लिए दूसरा पाप करना उचित नहीं है। अगर आप आत्म-हत्या कर लेते हैं तो लोग सुनकर यही कहेंगे कि अपनी दुश्चरित्र पुत्री के कारण प्रेमनाथ को आत्म-हत्या करनी पड़ी। इससे आपकी और भी बदनामी होगी और आपके नहीं रहने पर कंचना को और भी खुलकर खेलने का मौका मिलेगा। आपके लिए यही उचित है कि आप उसे स्वच्छन्द रूप से पक्षी के समान विचरने नहीं दें। और, सबसे अच्छा तो यह होगा कि उसका विवाह कर दीजिए, जिससे आपके माथे की बला टल जाय। मेरा विश्वास है कि विवाह हो जाने पर उसकी सारी उच्छृंखलताएँ नष्ट हो जाएँगी।'

प्रेमनाथ—'हाँ, आत्महत्या करने या कंचना के प्राण लेने से कोई लाभ होने को नहीं है। वास्तव में पाप से पाप नहीं छिप सकता है। मेरे न रहने पर कंचना को और भी स्वाधीनता मिल जायेगी और उस हालत में वह जो कुछ करेगी, उससे स्वर्ग में भी मेरी आत्मा को कष्ट पहुँचेगा। पर मेरी समझ में नहीं आ रहा है कि आखिर कंचना ने कुमार्ग पर पैर कैसे रखा?'

दीवान गौरीशंकर—यौवन नर या नारी के शरीर में आँधी के रूप में प्रवेश करता है। उस समय उस तूफान में उसकी बुद्धि स्थिर नहीं रहती है। कंचना की भी यही हालत हुई है। यौवन की तरंग में वह प्रवाहित हो गई और इस तरंग या तूफान में उसे मिल गया प्रेमशंकर। आप विश्वास रखिये कि नारी तब तक दुराचारिणी नहीं बन सकती है जब तक कि पुरुष उसे दुराचारिणी होने के लिए बाध्य नहीं करता है। नारी लोक-लज्जा बहुत निबाहती है, पर पुरुष एक बार उसका घूँघट उठाकर उसकी आँखों का पानी सदा के लिए गिरा देता है। फिर वह तितली के समान इस डाली से उस डाली पर विचरने लगती है। इसका कारण है कि जब पैर एक बार फिसलता है तब वह रुकता नहीं है और वहीं जाकर रुकता है जहाँ पतन का अन्तिम गड्ढा होता है। और सुनिये, जिसका चरित्र एक बार गिर जाता है, वह पुनः सम्भालने का प्रयास भी नहीं करता है जैसे—श्वेत वसन को मनुष्य तब तक सावधानी से रखता है जब तक उसमें दाग नहीं लगता है। अगर उसमें दाग लग जाता है तो उसे उसकी स्वच्छता की चिन्ता नहीं रहती है और वह जहाँ इच्छा होती वहीं उठता-बैठता है। यही स्थिति मनुष्य के चरित्र की है। कंचना प्रकृति के नियम से अपने को अपवाद नहीं रख सकी। प्रेमशंकर के सम्पर्क में आकर उसने अपने निर्मल चरित्र को सदा के लिए कलंकित कर लिया। उसने यह नहीं सोचा कि जिसे वह प्रेम कह रही है वही चरित्रहीनता है। ऐसे प्रेम को मैं उन्माद कह सकता हूँ। जो मस्तिष्क में एक रोग के रूप में प्रवेश करता है। वह वासना को जागृत करने वाला होता है। भला वासना की कहीं तृप्ति होती है? जल की तृष्णा बुझ जाती है पर काम की तृष्णा नहीं बुझती है, बल्कि वह बहुत बढ़ती जाती है। प्रज्ज्वलित अग्नि को शान्त करने के लिए अगर उसमें आहुति दी जाय तो वह मूर्खतापूर्ण कार्य होगा। उसी प्रकार कामाग्नि को नर-नारी का संयोग बुझा नहीं सकता है, बल्कि उसे और भी उत्तेजित करेगा। कंचना और प्रेमशंकर के साथ भी प्रकृति यही कार्य कर रही है।'

प्रेमनाथ—'हाँ दीवान साहब, आपका कहना बिल्कुल ठीक है। कंचना को उचित से अधिक स्वाधीनता देकर मैंने स्वयं अपने को उपहास का पात्र बनाया है। इसमें उसका कोई दोष नहीं है।'

दीवान गौरीशंकर—'प्रेमनाथ जी, नारी कुल की मान-मर्यादा है। इसलिए

उसकी रक्षा करना परिवार के हरेक सदस्य का कर्त्तव्य होता है। चोरों से जैसे धन की रक्षा की जाती है, उसी प्रकार चरित्रहीन व्यक्तियों से नारी की रक्षा करनी चाहिए। पुरुष का मन नारी के सौन्दर्य और यौवन को देखकर मचल उठता है और वह कल-बल-छल से उसे नष्ट कर देता है। इसके लिए नारी को आजीवन पश्चात्ताप करना पड़ता है। चरित्र नारी के लिए अमूल्य रत्न है, जिसे खोकर वह सदा रोती रहती है। और पुरुष अगर एक बार भी अपना चरित्र गिरा देता है तो सदा के लिए निर्लज्ज बन जाता है। उसे पुनः अपने चरित्र की चिन्ता नहीं रहती है। कंचना और प्रेमशंकर ने अपने जीवन में अपने चरित्र को कोई महत्त्व नहीं दिया, इसलिए अच्छी शिक्षा उन्हें बुरी मालूम होती है। कभी-कभी प्रेमशंकर को युवतियों से घिरा पाता हूँ और कभी-कभी शराब के नशे में नाचते-गाते पाता हूँ। इससे मुझे हार्दिक दुःख होता है, मन को क्लेश पहुँचता है और आत्मा को पीड़ा मालूम होती है। अगर ऐसा पुत्र मुझे नहीं होता तो यह कष्ट नहीं पहुँचता और सदा प्रसन्न रहता।'

प्रेमनाथ—'अगर आपकी राय हो तो कंचना की शादी प्रेमनाथ से कर दी ज.य। इससे हम दोनों की प्रतिष्ठा बच जायेगी।'

दीवान गौरीशंकर—'जो प्रतिष्ठा खत्म हो चुकी है, उसकी क्या रक्षा हो सकती है। अगर आप दोनों का विवाह कर भी देंगे तो भी दोनों सदा अतृप्त रहेंगे और एक-दूसरे पर विश्वास नहीं करेंगे। इससे उनके सामने तलाक की समस्या उपस्थित होगी। इसलिए भूल कर भी आप ऐसी बात मत सोचिये। मैं तो श्यामाचरण को भी कहूँगा कि वे अपनी पुत्री का विवाह प्रेमशंकर के साथ नहीं करें। अगर उन्होंने मेरी बात नहीं मानी तो एक दिन उन्हें भी अपने सर पर हाथ रख कर रोना होगा।'

प्रेमनाथ—'तो क्या आप प्रेमशंकर को अविवाहित रखना चाहते हैं?'

दीवान गौरीशंकर—'जिस पुरुष ने सैकड़ों बालाओं का अधरामृत पान किया, उसे आप अविवाहित कहते हैं?'

प्रेमनाथ—'अभी आपका मन अशान्त है। इसलिए प्रेमशंकर के प्रति ऐसी धारणा है किन्तु हृदय के शान्त होने पर उसके प्रति आपकी यह धारणा नहीं रहेगी।'

दीवान गौरीशंकर—'आपका गलत दृष्टिकोण है। मैं क्रोध में आकर नहीं

बोल रहा हूँ। मैं जो कुछ बोल रहा हूँ वह शान्त हृदय से। मेरी इन आँखों में मेरे वंश का भविष्य अन्धकारमय प्रतीत हो रहा है। मैं देख रहा हूँ कि इसी से मेरे वंश की इतिश्री है। मेरी मृत्यु के बाद मेरे पूर्वजों के संचित सारे धन को यह बर्बाद कर देगा। सुरा और सुन्दरी की पूजा में मेरे घर की सम्पत्ति बर्बाद हो जायेगी।'

प्रेमनाथ—'हाँ, कुपुत्र को पाकर वंश की यही गति होती है।'

जिस समय दीवान गौरीशंकर और प्रेमनाथ अपने ज्ञान के पन्ने उलट रहे थे और अपनी-अपनी सन्तान के चरित्र पर आँसू बहा रहे थे, उस समय मोहना कुछ और सोच रहा था। वह सोच रहा था—'यही दीवान साहब हैं, जिन्होंने अपने महल के सामने मेरे बाप-दादे की झोंपड़ी नहीं रहने दी और इनके पूर्वजों ने जो एक एकड़ जमीन दी थी वह भी इन्होंने ले ली। यह वही दीवान साहब हैं जो अपने सामने मुझे जूते नहीं पहनने देते हैं। अरे बाप रे! एक दिन इन्होंने किशोरी के साथ जब मुझे हँसते हुए देख लिया तो आगबबूला हो उठे, जैसे किशोरी इन्हीं की बेटी हो। आज अच्छा अवसर हाथ लगा है। काशी से बहुत दूर चला आया हूँ। अभी इसी गंगा में इन्हें विसर्जित कर देता हूँ और इनके साथ इन दोनों बूढ़ों को भी सदा के लिए स्वर्ग भेज देता हूँ, जिससे सब की राहों का कंटक दूर हो जायेगा। किशोरी और कंचना स्वच्छन्द होकर घूमेंगी और उनका प्रेम रस हम सबों को चखने का अवसर मिलेगा। सन्ध्या के समय प्रेमशंकर ने भी तो मुझसे यही कहा था कि कोई भी माँ का ऐसा लाल हो तो जो इस बूढ़े को स्वर्गलोक भेज कर मेरा पथ निष्कण्टक बना देता। उसके कहने का आशय यही था कि आज इन्हें गंगा माँ को मैं समर्पित कर दूँ। आज मैं सारा प्रतिशोध इनसे ले रहा हूँ।'

यह सोचते-सोचते उसने नाव के एक किनारे को अपने पैरों से दबा दिया। नाव में पानी आने लगा। दीवान साहब उसे गालियाँ देते हुए कहने लगे—'अरे मोहना, हमें डुबावेगा क्या?'

मोहना—'अब प्रश्न का समय नहीं रह गया। आप डूब रहे हैं।'

तीनों व्यक्तियों के हो-हल्ला के बीच नाव माँ गंगा के गर्भ में विलीन हो गई। मोहना तैर कर मधवा की नाव पर आ गया। मधवा ने उसे धन्यवाद देते हुए कहा—'भैया, तुम्हारी वजह से हम लोगों की सारी योजनाएँ सफल

रहीं। इसके लिये प्रेमशंकर हम लोगों को अवश्य उपहार देंगे। कंचना तो उन्हें मिलेगी और किशोरी हम लोगों के हाथ लगेगी।'

गंगा की तीव्र धारा में दीवान गौरीशंकर और कमल कहाँ गये, किसी को पता नहीं चला। पर प्रेमनाथ ऊब-डूब करते हुए एक नाव के समीप पहुँच गये। नाविक ने उनका हाथ धर कर ऊपर खींच लिया। इससे उनके प्राणों की रक्षा हो गई।

भोर में मोहना ने जब आकर प्रेमशंकर को सूचित किया कि नाव उसने डुबा दी और तीनों बूढ़े सदा के लिए माँ गंगा की गोद में सो गये तब प्रेमशंकर को बड़ी प्रसन्नता हुई। पर तत्काल ही उसके चेहरे का रंग बदल गया। वह कुछ चिन्ताग्रस्त हो गया, और उसके मुख से निकल पड़ा—'दो दिन की जिन्दगी में बिगड़ जाता सब खेल है।'

दूसरे दिन जब प्रेमनाथ प्रेमशंकर के सामने आये तब वह आश्चर्यचकित रह गया और पूछा—'मेरे पिताजी कहाँ हैं?'

उत्तर में प्रेमनाथ ने कहा—'तुम्हारे पिताजी तुम्हारा गुणगान करते हुए सदा के लिए संसार से चल बसे। इस दुर्घटना में प्रकृति का हाथ नहीं था, मोहना का हाथ था। सम्भव है कि उसने तुम्हारी पूर्व-रचित योजना पूरी की हो।'

यह सुन कर प्रेमशंकर काँप उठा। उसके मुख से आवाज नहीं निकली। वह मौन होकर बैठा रहा।

प्रेमनाथ के जाने के बाद उसने मोहना को बुलवाया और प्रेमनाथ के काल के गाल से लौटने की बात उसे सुनाई। इस पर मोहना को काटो तो शरीर में खून नहीं। वह घबरा उठा। मघवा भी वहीं खड़ा था, उसने प्रेमशंकर को राय दी कि 'अगर प्रेमनाथ जी पर यह अभियोग लगाया जाय कि उन्होंने जान बूझ कर नाव डुबा दी जिससे दो प्राणियों की मृत्यु हुई तो अवश्य उन्हें प्राण-दण्ड मिलेगा और कंचना के साथ उनका सारा ऐश्वर्य भी आपको मिल जायेगा। साक्षी देने के लिये तो मैं तैयार ही हूँ।'

प्रेमशंकर ने हँसते हुए उसकी पीठ ठोक दी और समय की सूझ के लिए उसे धन्यवाद दिया। फिर वहाँ से उठकर वह थाना गया और नाव डुबाने के अभियोग में प्रेमनाथ को गिरफ्तार करवा दिया।

पिता की गिरफ्तारी पर कंचना को दुःख पहुँचा। वह अपना क्रोध प्रकट करने के लिए प्रेमशंकर के पास पहुँची। वहाँ किशोरी प्रेमशंकर की बगल में बैठी अपने पिता की मृत्यु पर रो रही थी। कंचना को देखते ही वह कहने लगी—'तुम्हारे पिता कैसे निर्दयी हैं कि उन्हें दो बूढ़ों को डुबाने में थोड़ी भी दया नहीं आई।'

कंचना ने भौं टेढ़ी करके कहा—'चुप रह। मेरे पिता ने नाव कैसे डुबायी। यह सब मोहना का काम है।'

प्रेमशंकर—'कंचना, क्रोध मत कर। समझ से काम लो। यह सारा काण्ड तुम्हीं को लेकर हुआ है।'

कंचना—'वह क्या ?'

प्रेमशंकर—'हम दोनों के प्रेम की खबर तुम्हारे पिता को लग गयी थी। उन्होंने इसके लिये मेरे पिताजी को उलाहना दिया। इस पर उन दोनों में कुछ कहा-सुनी हो गयी। इस पर क्रोध में आकर प्रेमनाथ जी ने नाव डुबा दी, जिससे पिताजी और कमल सदा के लिए गंगा मैया के गर्भ में विलीन हो गये। उनकी लाशें भी कहीं नहीं मिलीं। अगर मिली होतीं तो अखबारों में अवश्य यह समाचार पढ़ने को मिलता।'

इस भयानक काण्ड की पृष्ठभूमि में अपने को पाकर कंचना मर्माहत हो उठी।

## ११

शाहाबाद न्यायालय में ठाकुर जयपाल सिंह के मामले पर विचार होने लगा। राजा उपाध्याय भी इलाहाबाद से आ पहुँचा और शेर को पिंजड़े में देख कर वह निर्भीकतापूर्वक साखी-गवाह जुटाने लगा। रघुनाथ चौबे को भी बनारस से बुलाया गया। वे भी तत्परता से ठाकुर साहब को दोषी प्रमाणित करने का प्रयास करने लगे। उन्हें आशा थी कि अब भी उन्हें नौकरी मिल

जाएगी।’ पर उन्हें कोई सफलता नहीं मिली। ठाकुर साहब के विरुद्ध कोई भी आदमी न्यायालय में जाकर यह कहने को तैयार नहीं हुआ कि ठाकुर साहब ने दीनदयाल उपाध्याय की हत्या की है।

एक दिन जब जेल में प्रताप ठाकुर जयपाल सिंह से मिलने गया तब ठाकुर जयपाल सिंह ने उससे कहा—‘प्रताप, सरकार को मेरे विरुद्ध एक भी गवाह नहीं मिल रहा है। इससे मैं निर्दोष मुक्त हो जाऊँगा। पर मैं ऐसा नहीं चाहता हूँ। न्यायाधीश की आँखों में मैं धूल झोंक सकता हूँ परन्तु परमात्मा की आँखों में धूल नहीं झोंक सकता। उस न्यायी भगवान से कुछ भी छिपा हुआ नहीं रहता है। राजहंस के समान वह दूध का दूध और पानी का पानी विलग कर देता है। मनुष्य को अपने कर्मों का फल अवश्य भोगना पड़ता है। भगवान गौतम बुद्ध ने कहा है कि कर्म छाया के समान मनुष्य का साथ नहीं छोड़ता है। गीता में भी भगवान कृष्ण ने कर्म को प्रधानता दी है और रामायण में भी गोस्वामी तुलसीदास ने कर्म को ही श्रेष्ठ कहा है। इसलिए एक निर्दोष व्यक्ति की हत्या का दण्ड इस लोक में नहीं तो परलोक में मुझे अवश्य भोगना पड़ेगा। मैं न्यायालय में स्वीकार कर लूँगा कि दीनदयाल उपाध्याय की हत्या मैंने की है। मुझे फाँसी की सजा होगी और अपने कर्म का फल मिल जाएगा। इससे मेरी आत्मा को प्रसन्नता होगी। अगले जन्म में दण्ड भोगने का भय नहीं रह जाएगा। खैर जाने दो इन बातों को। तुम तो मैट्रिक पास हो गये और कालेज में पढ़ भी रहे हो। उम्र भी सतरह वर्ष हो गई। इसलिए कुछ समझ भी हो गई है। अतः मेरे आदेश का पालन करना। प्रेमा को मैंने वचन दे दिया था कि तुम्हारा विवाह प्रताप के साथ कर दूँगा। पर तुम दोनों के विवाह देखने से पूर्व ही मैं संसार से कूच करने जा रहा हूँ। धनुषधारी यद्यपि बैरिस्टर हैं उसने पश्चिमी दुनिया देखी है और आधुनिक सभ्यता से अपरिचित नहीं है तथापि वह संकीर्ण विचार का आदमी है। वह कभी नहीं चाहेगा कि एक क्षत्रिय कुल का बालक अपने से नीच वर्ण की लड़की से विवाह करे। वह प्रेमा का पाणिग्रहण करने से तुमको रोकेगा। पर एक साहसी युवक के समान तुम आगे आना और प्रेमा का पाणिग्रहण कर लेना।’

प्रताप नतमस्तक होकर उनकी बातें सुन रहा था, पर उत्तर नहीं दे रहा ा। ठाकुर साहब कहते जा रहे थे—‘प्रताप, क्षत्रियों को नीचे वर्ण की सुन्दर

और सुसभ्य लड़की से विवाह करना चाहिए। इसमें उपहास की कोई बात नहीं है। प्रेमा का कुल भी कोई घटिया नहीं है। वह सुन्दर और सुशील लड़की है और पढ़ती-लिखती भी है। इसलिए उसके साथ विवाह करने में तुम आपत्ति मत करना। अगर प्रेमा स्वयं तुमसे विवाह करने से इन्कार करे तो कोई हर्ज नहीं। मेरा उत्तरदायित्व खत्म हो जायेगा और तुम्हारे ऊपर भी मेरी आज्ञा पालन करने का बोझ नहीं रह जाएगा।'

प्रताप ने अपनी आँखों में आँसू भर कर कहा—'दादा जी, आप न्यायालय में यह स्वीकार मत कीजिए कि आपने उपाध्याय जी की हत्या की है। जो होना था वह तो होकर रहा। अब प्रायश्चित्त में मृत्यु के मुख में जाना अच्छा नहीं है। प्रायश्चित्त तो सच्चे हृदय के पश्चात्ताप से होता है। उस पश्चात्ताप को देखकर ईश्वर भी उसे क्षमा प्रदान कर देते हैं। राम ने कहा है—कोटि विप्र वध लागहिं जाहू, आय शरण न तजऊँ व ताहू। मेरे खयाल से आप उनकी शरण में जा चुके हैं। उन्होंने आपको क्षमा प्रदान कर दी है। आप न्यायाधीश के समक्ष स्पष्ट शब्दों में कह दें कि दीनदयाल उपाध्याय की हत्या मैंने नहीं की है। आप के विरुद्ध कोई गवाही देने के लिये तैयार भी नहीं हो रहा है। इस स्थिति में आप अवश्य निर्दोष घोषित होकर मुक्त हो जायेंगे।'

ठाकुर जयपाल सिंह ने हँसते हुए कहा—'एक आम के लिये मैंने एक निर्दोष चमार की हड्डी-पसली तोड़ दी और उचित बात कहने के लिए एक निर्दोष ब्राह्मण की हत्या कर दी। फिर अपने प्राणों के मोह के कारण मैं सत्य पर पर्दा डालूँ, यह मुझसे नहीं हो सकता है। सत्य पर पर्दा डाल कर कोई ईश्वर की शरण में नहीं जा सकता है। महात्माओं ने सत्य को ही ईश्वर माना है। सत्य ही के कारण हरिश्चन्द्र, दधीचि, दशरथ, राम आदि ने कष्ट झेले, पर सत्य का उन्होंने परित्याग नहीं किया। मुझे अपने प्राणों का थोड़ा भी मोह नहीं। आज नहीं तो कल तो मरना ही है तो फिर मृत्यु से भय क्यों किया जाय ? तुम्हारे सामने मेरी मृत्यु हो जाय तो इससे बढ़कर मेरे लिए आत्म-सन्तोष का विषय क्या हो सकता है। अधिक ममता दिखलाकर पुनः संसार में मुझे लौटने को बाध्य मत करो।'

इसी बीच जेल के सिपाही ने वहाँ आकर कहा—'ठाकुर साहब, अब वार्ता खत्म कीजिए। अगर कोई अफसर आ जायेगा तो मुझे बातें सुननी पड़ेंगी।

मेरी रोजी-रोटी पर भी खतरा आ सकता है।'

ठाकुर साहब—'सिपाही, मैं नहीं चाहता कि मेरे लिए तुम संकट में फंसो और तुम्हारी रोजी-रोटी पर खतरा उपस्थित हो।'

प्रताप ने अपनी जेब से पाँच रुपये का एक नोट निकाल कर सिपाही को दिया और ठाकुर साहब को नमस्कार कर प्रस्थान किया। ठाकुर साहब भी खिड़की से हट कर अपने वार्ड में चले गये।

घर लौटने पर प्रताप ने अपने पिता धनुषधारी सिंह से ठाकुर जयपाल सिंह के निर्णय को कह सुनाया। ठाकुर धनुषधारी सिंह ने कहा—'पिता जी बड़े जिद्दी हैं। एक बार वे जो निश्चय कर लेते हैं उस पर अटल रहते हैं। अगर उन्होंने अपने को अपराधी स्वीकार कर लिया तो अवश्य वे दण्ड के भागी बनेंगे।'

प्रताप की बातों पर उनके परिवार के सभी सदस्य चिन्तित हो उठे। दूसरे दिन ग्यारह बजे दिन में उनके मुकदमे की सुनवाई हुई। सरकार को कोई गवाह न मिला। राजा उपाध्याय और रघुनाथ चौबे कोई प्रमाण उपस्थित नहीं कर सके। अपना अपराध स्वीकार करने पर भी न्यायाधीश ने ठाकुर जयपाल सिंह को यह कहकर मुक्त कर दिया कि उनकी नियत दीनदयाल उपाध्याय की हत्या करने की नहीं थी।

फैसले की घोषणा होते ही उनके परिवार वालों को अपार हर्ष हुआ। न्यायालय से बाहर आकर ठाकुर धनुषधारी सिंह ने गरीबों को दान दिया।

## १२

संध्या हो चुकी थी। विद्युत् का प्रकाश काशी नगरी में फैल चुका था। प्रेमशंकर के मकान में भी बिजली के अण्डे जगमगा रहे थे। उस समय प्रेमशंकर एक सुसज्जित कमरे में बैठा हुआ कंचना और किशोरी के साथ आमोद-प्रमोद में अपना समय व्यतीत कर रहा था। किशोरी यह बात भूल गई थी कि उसका पिता गंगा में डूबकर मर गया है और कंचना ने भी अपने हृदय से यह बात निकाल दी थी कि उसके निरपराध पिता को प्रेमशंकर ने जेल भेजवा दिया है

ग्रौर साथ ही वे जीवन ग्रौर मृत्यु के प्रश्न में बहुत बुरी तरह से उलझे हुए हैं।

प्रेमशंकर के साथ कंचना ग्रौर किशोरी ने भी स्वतन्त्र राज्य पाया था। उनका ग्रपना संसार था। किशोरी ने ग्रपनी विधवा माँ को स्पष्ट शब्दों में कह दिया था कि उसने ग्रपनी दुनिया बसा ली है। वह उसके कार्यों में ग्रब हस्तक्षेप नहीं करे ग्रौर उसके सुखी जीवन में किसी प्रकार की ग्रड़चन पैदा नहीं करे। कंचना को निष्कण्टक राज्य मिला था। उसकी माँ उसके बचपन में ही स्वर्ग सिधार चुकी थी ग्रौर पिता जेल में थे। लखन ज़ी की बातें मानने को वह तैयार नहीं थी।

एक दिन लखनजी ने प्रेमशंकर के पास जाने से जब उसे रोका तब उसने स्पष्ट शब्दों में कहा—'मैं ग्रापकी नौकरानी नहीं हूँ कि ग्राप मुझ पर इस प्रकार की निगरानी रखेंगे या शासन करेंगे। ग्रापके नियन्त्रण में ग्रापकी सन्तान रह सकती है मैं नहीं रह सकती हूँ। एक ग्रनुचर ग्रपने स्वामी की पुत्री पर शासन करे ग्राज ही मैंने देखा ग्रौर सुना है।'

उसकी बातों पर लखन जी को क्रोध ग्रा गया। पर प्रेमनाथ की ग्रनुपस्थिति में उन्होंने उसे कुछ भी कहना ग्रच्छा नहीं समझा। वे चुप रह गए। उनकी लाल ग्राँखों के सामने ही कंचना के पैर ग्रागे बढ़ गये ग्रौर सीढ़ियाँ उतर कर वह ग्रदृश्य हो गई। उसके बाद वह ग्रपने मकान में नहीं लौटी ग्रौर प्रेमशंकर के साथ रहने लगी।

इधर जब लखनजी प्रेमनाथ से मिलने के लिए जेल पहुँचते थे तब प्रेमनाथ सदा कंचना के सम्बन्ध में पूछ-ताछ करते थे। उत्तर में लखन जी इतना ही कहते थे कि वह ग्रच्छी है। फिर प्रेमनाथ जब यह पूछते थे कि महीनों बीत गये, पर वह मुझसे मिलने नहीं ग्राई तब लखन जी उनके प्रश्न के उत्तर में इतना ही कहकर चुप हो जाते थे कि युवा लड़की है जेल पर कहाँ ग्रावे। लखन जी उन्हें ऐसा उत्तर इसलिए देते थे कि सच्ची बात बतला देने से उन्हें ग्रौर भी क्लेश पहुँचेगा।

एक दिन प्रेमनाथ ने लखन जी से कहा—'जैसे हो वैसे मुझे बचाने की कोशिश कीजिए, ग्रन्यथा बिना ग्रपराध मैं फांसी चढ़ जाऊँगा।'

लखन जी ने उन्हें धैर्य बंधाते हुए कहा—'मैं ग्रापकी प्राण रक्षा के लिए कोई भी कसर न रखूँगा। ग्रभी मैं नगर के बैरिस्टर ठाकुर धनुषधारी सिंह के

पास जा रहा हूँ। उनसे अनुरोध करूँगा कि वे आपकी ओर से पैरवी करें।'

प्रेमनाथ—'वे तो नामी बैरिस्टर हैं।'

लखन जी— 'अभी उन्होंने अपने खूनी पिता को फाँसी के तख्ते से नीचे उतार लिया है। मेरा विश्वास है कि वे आपको मुक्त कराने में समर्थ होंगे।'

प्रेमनाथ—'वे जो माँग करें वह आप आँख मूँद कर उन्हें दे दें। आखिर यह विशाल सम्पत्ति मेरे पास किस लिए रहेगी।'

वास्तव में ठाकुर धनुषधारी सिंह बहुत बड़े नामी और प्रभावशाली वकील थे। अपनी वक्तृत्व-शक्ति और तर्क के सामने वे किसी वकील को नहीं ठहरने देते थे। इसलिए हाकिमों के यहाँ उनकी इज्जत थी। उनके मुअक्किलों की संख्या की कमी नहीं थी। दिन-रात उनके यहाँ भीड़ लगी रहती थी। जिस प्रकार वे विद्या-बुद्धि में बढ़े थे उसी प्रकार उनकी काया भी विशाल थी। उनके विशाल-काय शरीर, कड़ी-कड़ी मूँछें और विशाल नेत्र देखकर किसी को भी उनके सामने जाने में भय मालूम होता था। परन्तु जब उनसे बातें होने लगती थीं तब उनकी मधुर वाणी सुनकर तथा मृदुल स्वभाव देखकर उनके पास से हटने की इच्छा नहीं होती थी। वे दयालु भी थे। गरीबों से बिना एक पैसा लिए उनके मामलों में पैरवी कर देते थे।

जिस समय लखन जी ठाकुर धनुषधारी सिंह के यहाँ पहुँचे, उस समय वे संध्या करने को बैठे थे। अतएव लखन जी को उनकी लाइब्रेरी में बैठकर उनकी प्रतीक्षा करनी पड़ी। लगभग पौन घण्टे के बाद ठाकुर साहब संध्या कर के उठे। लखन जी ने उनका अभिवादन करते हुए कहा—'ठाकुर साहब, दीवान गौरीशंकर को उनके पुत्र प्रेमशंकर की योजना के अनुसार स्वयं उनके नौकर मोहना और मधवा ने गंगा में डुबो दिया। किन्तु प्रेमशंकर इसका कारण हमारे स्वामी प्रेमनाथ जी को बतलाता है। उसने उन पर झूठा अभियोग लगाकर उन्हें गिरफ्तार भी करा दिया है। अगले सप्ताह मामले की सुनवायी होगी। इसलिए मैं आपसे अनुरोध करने आया हूँ कि आप उनकी ओर से पैरवी कर दीजिये।'

ठाकुर साहब ने अपने मन में सोचा कि प्रेमनाथ धनाढ्य व्यक्ति हैं। उनसे मन-चाहा धन प्राप्त किया जा सकता है। उन्होंने लखन जी से कहा—'यह तो हत्या ही का अभियोग है। मैं उन्हें बचा तो लूँगा। लेकिन आपको व्यय काफी

उठाना पड़ेगा।'

लखन जी—'जो खर्च पड़े, मैं देने को तैयार हूँ। आखिर इतनी विशाल सम्पत्ति रहेगी किस लिए। जब प्रेमनाथ जी ही नहीं रहेंगे तब इस का उपभोग कौन करेगा ? क्या कंचना के यार-दोस्तों के लिये वे धन छोड़ जाएँगे ?'

ठाकुर साहब—'क्या कंचना दुश्चरित्र लड़की है ?'

लखन जी—'ठाकुर साहब, उसके सम्बन्ध में कुछ मत पूछिये। इतना बड़ा जो काण्ड हुआ है वह उसी को लेकर हुआ है। आप प्रेमनाथ जी को मुक्त करा दीजिये। मेरा उत्तरदायित्व खत्म हो जायेगा। उसके बाद दोनों बाप-बेटी अपना समझते रहें।'

ठाकुर साहब ने प्रताप को पुकारा। प्रताप ने अपने हाथ की पुस्तक मेज पर रख दी और उनके सामने आकर खड़ा हो गया। ठाकुर साहब ने कहा —'चेतगंज चले जाओ और दीवान गौरीशंकर के पुत्र प्रेमशंकर को बुलाकर अभी ले आओ। उससे कहना कि पिताजी ने आपको स्मरण किया है।'

प्रताप ने सफेद कमीज पहन ली और हाथ में हाकी का डंडा ले लिया। वह दौड़ता हुआ चला गया। आध घण्टे की राह उसने पन्द्रह मिनट में ही समाप्त कर दी। जिस समय वह प्रेमशंकर के घर पर पहुँचा उस समय वह कंचना के साथ शतरंज खेल रहा था और किशोरी कंचना की जीत कराने के प्रयास में लगी थी। प्रताप के आते ही गोटियाँ जहाँ की तहाँ रुक गयीं और तीनों उसकी ओर देखने लगे। प्रताप वहीं बेंच पर बैठ गया। प्रेमशंकर ने पूछा—'कहिए आप कौन हैं और कैसे आये हैं ?

कंचना—'यह तो ठाकुर धनुषधारी सिंह का पुत्र प्रताप है। ठाकुर साहब के साथ एक बार मेरे घर पर किसी समारोह में आया था।'

प्रताप ने उसकी ओर देखा अवश्य पर वह पहचान नहीं पाया कि वह कौन है और उसने उसका परिचय भी नहीं पूछा। उसने प्रेमशंकर से कहा कि पिताजी ने आपको स्मरण किया है और अच्छा होता कि आप मेरे साथ चलते।'

प्रेमशंकर—'कोई आवश्यक कार्य है ?'

प्रताप—'मालूम तो ऐसा ही होता है, अन्यथा वे मुझे नहीं भेजते।'

जिस समय प्रताप और प्रेमशंकर में बातें हो रही थीं उस समय कंचना ने किशोरी से धीरे से कहा—'इसका कैसा सुन्दर स्वास्थ्य है। इसके मुख-मण्डल

पर ओज विराज रहा है। जानती हो, प्रेमा इस पर प्राण देती है।'

किशोरी—'यह है भी वैसा ही।' और वह मुस्करा उठी।

प्रेमशंकर ने प्रताप से पूछा—'आप कुछ जलपान करेंगे ?'

प्रताप--'नहीं, नहीं, मैं जलपान नहीं करूँगा। आप जल्द चलें।'

फिटिंग तैयार हो गयी। प्रेमशंकर के साथ प्रताप भी उसी पर जाकर बैठ गया। जिस समय फिटिंग ठाकुर साहब के दरवाजे पर पहुँची उस समय बैरिस्टर साहब कुछ आवश्यक कागजात देख रहे थे। प्रेमशंकर उन्हें नमस्ते करते हुए सामने की कुर्सी पर बैठ गया। हाथ के कागजात मेज पर रखते हुए उन्होंने प्रेमशंकर की ओर देखकर पूछा—'मैंने सुना है कि दीवान साहब को तुमने गंगाजी में डुबवा दिया है ?'

यह सुनकर प्रेमशंकर घबरा उठा। उसने कहा—'मैं अपने पिता की हत्या करवाऊँगा।'

ठाकुर साहब—'अरे, कंचन और कामिनी के लिए मनुष्य क्या नहीं करता है और तुमको तो कंचना के साथ कंचन भी मिल रहा है। फिर ऐसा निर्दयतापूर्ण कार्य क्यों न करोगे ? दीवान साहब तुम्हारी राह में रोड़ा थे, उन्हें तुमने साफ कर दिया। अब विलासितापूर्ण जीवन में अपने को बर्बाद कर दोगे। खैर जो करना है वह करो, उसके लिए मैं कौन बोलने वाला होता हूँ। लेकिन अगर तुमने इस काण्ड में प्रेमनाथ का नाम शामिल किया या उन्हें दोषी ठहराने का प्रयास किया तो तुम्हारे साथ तुम्हारे दोनों अनुचर मोहना और मधवा भी फाँसी चढ़ेंगे या कालापानी जाएँगे।' कुछ देर मौन रहने के बाद प्रेमशंकर ने उनसे पूछा—'तब क्या किया जाय ?'

ठाकुर साहब—'करोगे क्या ? यह तो खून का मामला है, इसे तो तुम वापस कर भी नहीं सकते हो। गवाह तुमको मिलेंगे नहीं। उल्टे तुम्हारे ऊपर मामला चलेगा। इसलिए सबूत जुटाने का प्रयास मत करना। मुकदमा योंही खत्म हो जायेगा।'

ठाकुर साहब से विदा लेकर जब वह अपने घर पहुँचा तब उसका मुख सूखा हुआ था और वह अधिक चिन्तित मालूम हो रहा था। कंचना ने उससे पूछा—'क्या बातें हुई हैं, उन्होंने क्यों बुलाया था ?'

प्रेमशंकर—ठाकुर साहब बहुत बड़े जालिम वकील हैं। वे कहते हैं कि

अगर प्रेमनाथ को तुमने अपने पिता की हत्या में अपराधी बताया तो मैं तुम्हीं को फाँसी दिलवा दूँगा या कालापानी भेजवा दूँगा।'

किशोरी—'हाँ, वे तुम्हीं को दण्ड दिलवा देंगे। बड़े नामी बैरिस्टर हैं। ऐसा मुमदमा तो उनके लिए चटनी है।'

कंचना—'पिताजी के मुक्त होने पर मेरा क्या होगा ? मैं तो कहीं की न रहूँगी।'

किशोरी—'जहाँ भी रहो, लेकिन ठाकुर साहब के प्रकोप से ये बेचारे बच नहीं सकेंगे।'

प्रेमशंकर गम्भीर चिन्ता में पड़ गया।

## १३

पहले तो किशोरी और कंचना में अच्छी पटी, परन्तु बाद में जैसे-जैसे दिन व्यतीत होते गये वैसे-वैसे दोनों में अनबन बढ़ती गई। प्रेमशंकर को अपने वश में रखने के लिये दोनों सदा अपने को आकर्षक बनाकर रखती थीं। प्रेमशंकर इस प्रतिद्वन्द्विता को अच्छी तरह समझता था। इसलिए उनमें से एकान्त में जो उसके सामने रहती थी उसी की वह प्रशंसा करता था। लेकिन किशोरी भी यह बात अच्छी तरह समझती थी कि वह उससे बढ़कर कंचना को प्यार करता है। पर वह कर क्या सकती थी। उसका पिता कमल आज संसार में नहीं रहा और अपनी माँ से वह सदा के लिये विलग होकर आई थी। यद्यपि वह शहर में रहती थी तथापि उसके जाति-भाइयों में बन्धन था। किशोरी को उसके समाज वाले घृणा की दृष्टि से देखते थे। जहाँ वह प्रेमशंकर के साथ नगर के सैर-सपाटे में निकलती थी, वहाँ उस पर उँगलियाँ उठने लगती थीं। उसे देखते ही लोग काना-फूसी करने लगते थे कि इस छोकड़ी ने कितना बड़ा अनर्थ किया है, फिर भी इसे न शर्म है न चिन्ता। पिता की हत्या करा कर वेश्या के समान इस रईस के साथ बाजार का चक्कर काट रही है। इसकी

आँखों का पानी मर गया। जिस नारी ने अपने सतीत्व की परवाह नहीं की, उसे अपने माता-पिता और सास-ससुर तथा पति की मर्यादा को अपने पैरों तले कुचलने में कितनी देर लगेगी। किशोरी अपने समाज का परित्याग कर प्रेमशंकर के साथ राज-भोग करने लगी है। पर यह नहीं जानती है कि दीवान साहब के पुत्र का अपनी प्रेमिकाओं के साथ वही सम्बन्ध रहता है, जो अली-कली का होता है। जिस दिन पुष्प मुर्झा जाएगा उस दिन इस भौंरे को उससे अपना सम्बन्ध-विच्छेद करने में देर नहीं लगेगी। उस दिन अपने को दूध की मक्खी की स्थिति में पाकर इसे पश्चात्ताप होगा।

और, इसी को कैसे कहा जाय? प्रेमनाथ जी की पुत्री भी तो प्रेमशंकर की बगल में बैठकर मोटर में घूमती रहती है। घर-घर एक ही बात है। जैसा छोटा घर वैसा बड़ा घर। कंचना और किशोरी दोनों ही आज एक ही स्थिति में हैं। दोनों ने अपने पूर्वजों की पगड़ियों को अपने पैरों से रौंद डाला है। मालूम होता है कि यौवन के उन्माद ने दोनों की बुद्धि स्थिर नहीं रहने दी है। इन्हें धरती और आसमान कुछ नहीं सूझ रहा है। पर इन्हें सूझेगा और बहुत जल्द सूझेगा। वह दिन दूर नहीं है जब कि आकाश से तीर लगे हुए घायल पक्षी के समान छटपटाती हुई दोनों आकर धरती पर गिरेंगी और रो-रोकर अपनी कहानियाँ दूसरों को सुनाएँगी। हमें तो आश्चर्य होता है कि इन्होंने प्रेमशंकर पर विश्वास कैसे कर लिया? इन्होंने यह नहीं सोचा कि जो अपना मुँह काला कर चुका है, वह दूसरों के मुँह की लाली कैसे रहने देगा। प्रेमशंकर को तो न लोक का भय है और न परलोक का। वह कहता है कि मनुष्य के जीवन का उद्देश्य आराम से रहना है। इच्छा-तृप्ति के लिये सुन्दरी और सुरा चाहिए। इनके बिना जीवन शून्य है। परलोक की बात गलत है और अन्त-रिक्ष में क्या होता है कौन जानता है? मृत्यु के बाद का क्या कोई कहने आता है कि वह किस स्थिति में है। उसकी आत्मा का अस्तित्व कायम है या नहीं? कल्पना के ही आधार पर स्वर्ग बना हुआ है और नरक का भी आधार वही है। पाप और पुण्य के अनुसार अपने कर्मों को भोगने के लिए कल्पित आत्माएँ इन्हीं में जाती हैं। प्रत्यक्ष को छोड़कर अप्रत्यक्ष के लिये कौन मरे? जिससे मन की तृप्ति हो वही सुख है। परलोक के सुख के लिये जो सामने के सुख का परित्याग करे, उससे बढ़ कर अज्ञानी दूसरा नहीं है।

प्रेमशंकर की निन्दा न केवल छोटे समाज में होती थी, बल्कि बड़े समाज में भी होती थी। प्रायः उसके परिचित यही कहा करते थे कि प्रेमशंकर ने अपने वंश को दाग लगा दिया और साथ-ही-साथ उसके वंश की इतिश्री भी इसी को लेकर होगी। पर इस निन्दा का प्रेमशंकर पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता था। सावन-भादों की सरिता के समान वह अपने पथ पर अग्रसर होता जा रहा था। वह कभी-कभी कंचना और किशोरी की आँखों से बच कर दाल मण्डी का चक्कर भी लगा आया करता था। जिस समय वह रूप के बाजार में पहुँचता था उस समय एक-से-एक सुन्दर वेश्याएँ उसके स्वागत में आगे आती थीं और सौन्दर्य का क्रय-विक्रय गिन्नी और मोहरों से होने लगता था।

एक रात को जब वह चकला से लौटा तब मद के नशा में वह बेहोश था और उसके मुख से दुर्गन्ध आ रही थी। कंचना ने उससे पूछा—'क्या तुम दाल मण्डी से सुरा और सुन्दरी का आनन्द लेकर लौट रहे हो ?'

प्रेमशंकर ने क्रोध-भरे शब्दों में उत्तर दिया—'मैं कहीं से आ रहा हूँ, तुम कौन पूछने वाली हो ? क्या तुम मेरी माँ हो या बहन हो या धर्मपत्नी हो जो मुझ पर इतना कड़ा नियन्त्रण रखना चाहती हो ? दाल मण्डी की वेश्या में और तुम में कौन-सा अन्तर है ? हाँ, इतना अन्तर अवश्य है कि वे सैकड़ों पुरुषों के मन को संतुष्ट करती हैं और तुम मेरे उपभोग का साधन बनी बैठी हो।'

यह सुनकर किशोरी मुस्करा उठी। प्रेमशंकर ने उसकी आँखों से आँखें लड़ाते हुए कहा—'कहो प्रिये, क्या मैं झूठ कहता हूँ ? इससे मेरा कौन-सा सम्बन्ध ? हम दोनों के मन मिले, हम दोनों साथ रहे और जिस दिन अन्तर पड़ेगा उस दिन हम दोनों दो पथ पर। अगर मैं इसके शासन में रहूँ तो मेरी गिनती भेड़-बकरों में होगी।

'कंचना, तुम कृतघ्न मत बनो। तुम्हें स्मरण रखना चाहिए कि तुम्हारे कारण बनारस के बड़े रईस दीवान गौरीशंकर का प्राणान्त हुआ। उसी के साथ किशोरी का बाप भी उसकी सेवा के लिये चला गया। इतना ही नहीं तुम्हारे पिता प्रेमनाथ की क्या हालत हो रही है ? वह बूढ़ा मौत की घड़ी गिन रहा है। वह निर्लज्ज अपने प्राणों को रख कर क्या करेगा ? उसकी मौत तो उसी दिन

हो गई, जिस दिन उसकी लाड़ली मेरी प्रेमिका बन गई। अगर सरकार ने उसे मुक्त भी कर दिया तो उसे इस संसार में नहीं रहना चाहिए, क्योंकि उसकी उच्छृंखल पुत्री पराये पुरुष के लिये अपना शरीर अर्पित कर चुकी है।'

उसकी बातों पर कंचना की त्यौरियाँ चढ़ गईं। उसने भी क्रोधपूर्ण शब्दों में कहा—'जीभ सम्भाल कर बोलो, नहीं तो मैं तुम्हारा सारा नशा उतार दूँगी।'

यह सुनकर प्रमशंकर उठ खड़ा हुआ और कहने लगा—'क्या तुम मेरी जीभ उखाड़ लोगी? अच्छा उखाड़ो, मैं तुम्हारी शक्ति देखना चाहता हूँ।'

किशोरी ने प्रेमशंकर का हाथ धर कर पलंग पर सुला दिया। परन्तु जब तक उसे नींद नहीं आई तब तक वह बड़बड़ाता रहा—'इन वनिताओं के कारण मेरा जीवन कितना सुखमय है? एक क्रोध करती है तो दूसरी प्यार करती है। एक अगर भृकुटि टेढ़ी कर मुझे देखती है तो दूसरी अपने नयनों में प्रेम भर कर मुझ पर उँड़ेल देती है। एक की जबान अगर पैनी छुरी बन कर मेरे दिल पर जख्म करती है तो दूसरी अपने सुकुमार करों से उस पर मरहम-पट्टी करती है। वाह रे मेरा भाग्य! ऐसा स्वर्गीय सुख किसको मिलेगा? पिता के सुरधाम चले जाने पर आज मैं स्वच्छन्द राज्य का उपभोग करता हूँ। अगर वह बूढ़ा आज जीवित रहता तो क्या इन परियों का मैं सौन्दर्य लूट पाता? एक दिन उसने किशोरी के साथ मुझे देख लिया तो आगबबूला हो उठा और मुझसे नहीं निबट सका तो इस कोमलांगिनी किशोरी पर अपना क्रोध प्रकट किया और न हुआ तो इसके बाप ने इसकी मरम्मत की। इसी अबला के अभिशाप से दोनों गंगा में डूब गये। और बेचारे प्रेमनाथ! प्रेमनाथ के प्राण तो उनकी लाडली के कारण जा रहे हैं। ठाकुर धनुषधारी सिंह ने मुझे बुला कर उलटा-सीधा समझाया और कहा कि अगर मेरे कथनानुसार तुम बयान नहीं दोगे तो तुम्हीं को फाँसी होगी। शायद उनकी समझ में यह राजा विक्रमादित्य या राजा भोज का राज्य है, जब दूध-का-दूध और पानी-का-पानी होता था। यहाँ तो रुपये खर्च करो और भयंकर-से-भयंकर अपराध से बच जाओ। देखता हूँ कि वे मोहना और मधवा को कैसे फाँसी दिलवा देते हैं। ठाकुर साहब की बोली से तो मालूम होता है कि आज भी राजपूतों का राज्य कायम है। रस्सी जल गई, पर ऐंठन नहीं गई। इनका राज्य चला गया, पर इनका रुआब

नहीं गया। उस विशालकाय मनुष्य को देखकर मुझे भय मालूम होता है। उसके डर से मैंने स्वीकार कर लिया कि आप जो कुछ कहेंगे उसी के अनुसार मैं कार्य करूँगा। अगर प्रेमनाथ जेल से मुक्त हो जायेंगे तो वह मेरी प्रेमिका को मुझसे छीन कर ले जाएँगे और किसी निष्ठुर के हाथ में इसे सौंप देंगे। मैं—।'

इसी बीच किशोरी ने आकर उसके मुख पर हाथ रखा और धीरे से कहा—'सिपाही नीचे चक्कर काट रहे हैं और तुम अब तक बोल रहे हो। अगर उन्होंने तुम्हारी बातें सुन लीं तो तुम गिरफ्तार हो जाओगे।'

प्रेमशंकर ने आँखें खोलीं और मुस्कराते हुए उसके अधरों को चूम कर सो गया।

रात अधिक बीत गई थी। किशोरी भी सो गई। परन्तु कंचना को नींद नहीं आ रही थी। प्रेमशंकर की बातों से उसके कोमल हृदय पर बहुत बड़ा आघात पहुँचा था। उसकी बातों से कंचना को अब अपना भविष्य दृष्टिगोचर हो रहा था। अब वह अपने घर लौटने का विचार कर रही थी। पर भय और लज्जा के कारण उसके पैर आगे बढ़ने को तैयार नहीं थे। इसी उधेड़बुन में उसकी रात कट गई।

## १४

बनारस के न्यायालय से प्रेमनाथ निर्दोष घोषित होकर मुक्त हो गये। उनके मुक्त कराने में ठाकुर धनुषधारी सिंह ने अपनी तर्क-शक्ति का अच्छा परिचय दिया। उन्होंने नाव-दुर्घटना के लिये मोहना और मधवा को दोषी बतलाया, पर दोनों कोर्ट में उपस्थित नहीं थे। पुलिस के वारण्ट निकलते ही वे फरार हो गए।

न्यायालय से बाहर आने पर प्रेमनाथ ने ठाकुर धनुषधारी सिंह के प्रति कृतज्ञता प्रकट की और सन्ध्या के समय भगवान की पूजा में आने के लिए उन्होंने ठाकुर साहब को आमन्त्रित किया।

प्रेमनाथ के घर आने पर नौकर-चाकर फूले नहीं समाये। सबने उनका स्वागत किया। पर कंचना को न देखकर उन्हें विस्मय हुआ। लखन जी ने सब को आदेश दे रखा था कि उत्सव सम्पन्न होने के पूर्व प्रेमनाथ जी को कंचना के सम्बन्ध में सूचना नहीं दी जाय। इसीलिए उनके सभी नौकरों ने एक ही उत्तर दिया कि वह गई होंगी कहीं घूमने फिरने।

उत्सव बहुत अच्छा रहा। नगर के बहुत से प्रतिष्ठित और प्रमुख व्यक्तियों ने निमन्त्रण पाकर उसमें भाग लिया था। अतिथियों को विदा देने के बाद प्रेमनाथ ने बड़ी उत्सुकता के साथ लखन जी से अपनी पुत्री कंचना के सम्बन्ध में पूछ-ताछ की। अब अधिक देर तक लखन जी ने उस विषय को रहस्यमय बना कर रखना अच्छा नहीं समझा। उन्होंने कहा—'नाव-दुर्घटना और आपकी गिरफ्तारी का प्रमुख कारण कंचना है। कंचना और प्रेमशंकर में बहुत पहले से प्रेम-सम्बन्ध चला आ रहा है। परन्तु इन दोनों के प्रेम-पथ में दीवान साहब रोड़ा थे और आप कंटक थे। इसीलिए प्रेमशंकर ने एक तीर में दो शिकार मारे। जब आप जेल गए तब कंचना के लिये मानो स्वराज्य मिल गया। वह दिन-रात प्रेमशंकर के घर पर पड़ी रहती थी। इस पर मैंने कड़ाई की। पर वह मेरे नियन्त्रण में रहने को तैयार नहीं थी। सदा की भाँति जब वह एक दिन प्रेमशंकर के पास जा रही थी तब मैंने वर्जित किया। पर उसने मेरी बात नहीं मानी और मुझे कुछ भला-बुरा कह कर चली गई। उस दिन से आज तक वह नहीं लौटी। कभी-कभी प्रेमशंकर के साथ बाजार में सैर करती हुई वह नजर आ जाती थी। पर उस स्थिति में मैं उससे क्या कहूँ।'

लखन जी की बातें सुनते प्रेमनाथ को मालूम हुआ मानो उसके पैरों के तले की धरती खिसक रही है और आँखों के सामने दीवारें और छत घूम रही है। पाँच-सात मिनट के बाद वे मूर्च्छित होकर गिर गये। पर शीघ्र ही उपचार कर उन्हें होश में लाया गया। वे रात-भर विलाप करते रहे और लखन जी उन्हें धैर्य बंधाते रहे।

दूसरे दिन प्रातःकाल लगभग आठ बजे लखन जी कंचना को बुलाने के लिए प्रेमशंकर के घर पर पहुँचे। उस समय कंचना किशोरी से बातें कर रही थी। वह कह रही थी, 'पिताजी जेल से मुक्त होकर आ गए। उनके सामने जाने में मुझे संकोच हो रहा है। इधर प्रेमशंकर का प्रेम भी मेरे प्रति दिन

प्रतिदिन कृष्ण पक्ष के चन्द्रमा के समान क्षीण होता जा रहा है।'

प्रेमशंकर अभी तक अर्द्ध-निद्रा में बिस्तर पर पड़ा था। कंचना की बातें उसके कानों में पहुँच रही थीं। जब उससे नहीं रहा गया तब वह बिस्तर से उठकर कंचना के शृंगार-कक्ष में आ गया। उसे देखते ही कंचना चुप हो गई। प्रेमशंकर ने उससे पूछा—'तुम क्या बोल रही थीं ?'

पर कंचना ने कोई उत्तर नहीं दिया। किशोरी ने मुस्कराकर अपना मुँह फेर लिया। प्रेमशंकर क्रोध में आकर कहने लगा—'मेरी ही रोटी पर पल रही हो और मेरी ही निन्दा करती हो। तुम्हारे समान कुलटा के लिए मेरे घर में स्थान नहीं है। मेरे घर से अभी निकलो और देखो किसी दूसरे यार का घर।'

कंचना उसकी ओर भौं तान कर देखने लगी। प्रेमशंकर ने कहा—'अगर इस प्रकार तुमने मुझे देखा तो मैं तुम्हारी आँखें निकाल लूँगा।'

कंचना—'तुमको दस बोतलों का नशा सदा बना रहता है।'

नशे की बातें सुनकर प्रेमशंकर उसे मारने दौड़ा। पर किशोरी ने उसकी बाँह पकड़ ली। प्रेमशंकर ने कहा—'इसके लिये मैंने कैसा जघन्य कार्य किया फिर भी यह कृतज्ञता मानने के लिए तैयार नहीं है और कहती है कि मैं अपने पिताजी से मिलना चाहती हूँ। पिता के मुख में कालिख पोत कर फिर भी यह उसके कटे पर नमक छिड़कने के लिये जाना चाहती है।'

कंचना—'मैं अवश्य जाऊँगी।'

किशोरी से अपनी बाँह छुड़ाकर कंचना की गर्दन पकड़ कर उसने सीढ़ियों से उसे नीचे धकेल दिया और कहा—'जाओ, इस घर में तुम्हारे लिए स्थान नहीं है।'

कंचना गिरती-पड़ती नीचे आई। उसे चोट भी लगी थी। उसकी आँखों से आँसू गिर रहे थे। सामने लखन जी को देखकर उसे आश्चर्य हुआ। वह नत-मस्तक होकर खड़ी हो गई। लखन जी ने कहा—'रोती क्यों हो ? चलो मेरे साथ।'

अपने आँचल से आँसू पोंछती हुई कंचना लखन जी के साथ मोटर में बैठ गई। किशोरी ने ऊपर से झाँक कर प्रेमशंकर से कहा—'कंचना जा रही है।'

प्रेमशंकर—'जाने दो उसे। उसका मन दस जगह बंटा हुआ है। तुम्हारी राह का रोड़ा गया। अब तुम निष्कण्टक राज्य भोगो। हम दोनों की छोटी-

सी दुनिया बड़ी अच्छी रहेगी ।'

उसकी बातों पर किशोरी प्रसन्न हो उठी ।

इधर कंचना जब प्रेमनाथ के पास पहुँची तब वह उनके पैरों पर गिर कर रोने लगी । प्रेमनाथ ने उससे पूछा—'तुम अपना घर छोड़कर प्रेमशंकर के साथ क्यों रहने लगीं ?'

कंचना ने सर उठाया । लखन जी वहाँ नहीं थे । वह बाहर चले गये थे । और दूसरा भी वहाँ कोई नहीं था । उसने उनके प्रश्न का उत्तर देते हुए कहा—'पिताजी, आपकी जेल-यात्रा के बाद मैंने देखा कि लखन जी की नीयत में परिवर्तन आ गया है । वे कुत्सित भावना से मेरी ओर देखते थे । एक दिन एकान्त में उन्होंने मेरी बाँह पकड़ ली । पर किसी प्रकार बहाना बना कर मैंने उनसे मुक्ति पायी और घूमने-फिरने के लिये बाहर चली गई । बाजार में प्रेमशंकर से भेंट हो गई । मैं उसके साथ उसके घर चली गई । मैं तो प्रेमशंकर को धन्यवाद दूंगी, जिसने आपका शत्रु होते हुए भी अपने यहाँ मुझे शरण दी । और अपनी सगी बहन के समान मुझे रखा । कभी भी बुरी भावना से उसने मेरी ओर नहीं देखा ।'

कंचना के मुख से इन बातों को सुनकर प्रेमनाथ को लखन जी के प्रति क्रोध आ गया । उन्होंने उसी समय लखन जी को पुकार कर कहा—'मेरी अनुपस्थिति में आपने इसके सतीत्व लूटने का प्रयत्न किया । इसे आप अपनी लड़की कहते थे और इसी के सतीत्व पर आक्रमण भी करना चाहते थे । आप ऐसे पतित हैं मैंने कभी इसकी कल्पना भी नहीं की थी ।'

लखन जी—'यह आप क्या बोल रहे हैं ?'

प्रेमनाथ—'देखिये, अपने पापों पर पर्दा डालने का प्रयास मत कीजिए । यह लड़की झूठ नहीं बोल रही है । आप ही सोचिये, कोई भी स्त्री किसी भी पुरुष पर ऐसा अभियोग लगाकर स्वयं अपने को गिराना नहीं चाहेगी ।'

लखन जी ने अपनी लाख सफाई दी, परन्तु प्रेमनाथ को विश्वास नहीं हुआ । उन्होंने कहा—'लखन जी, मनुष्य बूढ़ा हो जाता है, उसकी इन्द्रियाँ शिथिल हो जाती हैं पर उसका मन तो न बूढ़ा होता है और न वह शिथिल होता है । प्रकृति के इस नियम से आप भी अलग नहीं हैं । कंचना के रूप आप मोहित हो गये । आप अपने पर नियन्त्रण नहीं रख सके और इसके छलकते हुए यौवन

का रसास्वादन करना चाहा। प्रेमशंकर मेरे प्राणों का शत्रु है, किन्तु आप मेरी इज्जत के शत्रु हैं। अच्छा हो कि आपका और मेरा सम्बन्ध अभी से विच्छिन्न हो जाय, क्योंकि साँप को आस्तीन में नहीं रखा जा सकता है।'

लखन जी—'महाशय, मैं निर्दोष हूँ। नौकरी छूटने की मुझे परवाह नहीं है। पर इस लाँछना के लिए मुझे अतिशय हार्दिक वेदना हुई है। इस आचरणहीन लड़की के कहने पर आप मुझे कलंकित कर हटा रहे हैं, यह अच्छा नहीं कर रहे हैं।'

प्रेमनाथ—'आप इस भोली-भाली लड़की को आचरणहीन कहकर मेरी आँखों पर पट्टी बाँध रहे हैं और मुँह पर ताला लगा रहे हैं, पर आप यह नहीं सोचते हैं कि आपकी काली करतूत से मेरे हृदय पर जो घाव लगा है, वह मरहम-पट्टी से नहीं भर सकता है। आप जैसी सफाई देते हैं, वैसी सफाई तो हरेक पुरुष ऐसा अभियोग लगने पर देता है। आपकी बातों पर मैं कभी भी विश्वास नहीं कर सकता। मैं तो आपसे आग्रह करूँगा कि आप अभी यहाँ से चले जाइए।'

लखन जी ने अपना बिस्तर बाँधा और अपने गाँव की राह पकड़ी। प्रेमनाथ के नौकर यह दृश्य देखकर विस्मित रह गये। वे आपस में कहने लगे—'दुराचारिणी लड़की के कहने पर इन्होंने ऐसे सज्जन पुरुष के साथ ऐसा घृणित व्यवहार किया है। जिसने इन्हें फाँसी के तख्ते से नीचे उतार लिया है उसके उपकार का यह······। यह सम्भव है कि लखन जी ने कभी अपने जीवन में चौथ का चाँद देखा होगा।

नौकरों की बात प्रेमनाथ के कानों में पहुँची। क्रोध शान्त होने पर उन्होंने भी महसूस किया कि लखन जी ऐसे अपने हितचिन्तक को कलंकित करना उनके लिए अच्छा नहीं हुआ है। उन्हें हटाकर उन्होंने अपनी कृतघ्नता का परिचय दिया है। उस दिन से वे दुखित रहने लगे।

कंचना की अब स्वाधीनता जाती रही। अपने पिता के कड़े शासन में रहने के कारण अब पहले के समान तितली बनकर वह उड़ नहीं सकती थी। इधर आकर वह अस्वस्थ भी रहने लगी। उसका मुख पीला पड़ता जा रहा था और कभी-कभी उल्टियाँ भी हो जाती थीं। इस पर नौकरानी को सन्देह हुआ।

एक दिन एकान्त पाकर उसने प्रेमनाथ को कहा—'मालूम होता है कि कंचना के पैर भारी हैं।'

इतना सुनते ही प्रेमनाथ का माथा ठनका। उन्होंने उसी समय लेडी डाक्टर को बुलाया और उससे कंचना की परीक्षा करवाई। अच्छी तरह देखने के बाद लेडी डाक्टर ने घोषणा की कि इसे लड़का होने वाला है।

प्रेमनाथ ने सौ-सौ रुपये के पाँच नोट उसके हाथ में देते हुए कहा—'महोदया, आशा करता हूँ कि आप इस रहस्य को छिपाए रखेंगी।'

लेडी डाक्टर—'मुझे क्या आवश्यकता पड़ी है कि यह समाचार संसार को सुनाती फिरूँ? ऐसे तो कितने केस मेरे हाथ में हैं। अगर इनका भंडा-फोड़ करती फिरूँ तो मेरा जीविका ही नष्ट हो जाएगी।'

प्रेमनाथ ने कर जोड़कर कहा—'ऐसा ही चाहिये।'

लेडी डाक्टर के जाने के बाद कंचना ने नौकरानी से कहा—'यह मुँहजली क्या बोलेगी, कभी पुरुष के बिना लड़का हुआ है?'

नौकरानी ने इस पर हाथ चमकाते हुए कहा—'पाँच मास तक प्रेमशंकर के साथ रही हो और कहती हो कि पुरुष के बिना कहीं लड़का हुआ है? कुछ दिनों के बाद संसार देखेगा कि पुरुष के बिना कैसे लड़का होता है?

उसकी बातों पर कंचना झुँझला उठी।

लेडी डाक्टर की घोषणा के बाद से प्रेमनाथ चिन्तित और खिन्न रहने लगे। कंचना की काली करतूत का स्मरण कर उनका हृदय काँप उठा। वे प्रायः सोचा करते थे कि कंचना के लड़का हो जाने पर वे कहीं भी मुख दिखलाने योग्य नहीं रह जाएँगे। लोग उन्हें देखकर तालियाँ बजाकर हँसेंगे और जहाँ बैठेंगे वहीं यह विषय उठाकर उनका उपहास करेंगे। इन बातों को सोचकर वे कंचना का चेहरा तक नहीं देखना चाहते थे। अपने सामने उसे देखकर उनका सारा शरीर जल उठता था। एक दिन उन्होंने उससे कहा भी—'कंचना, तुमने मेरे स्वच्छ कुल में ऐसा दाग लगा दिया जो कभी छूटने का नहीं है। तुमने निर्दोष लखन जी को यहाँ से निकलवा दिया, पर तुम्हारा पाप छिप नहीं सका। आखिर पाप की गठरी तुम कब तक छिपाकर रखोगी? तुमको मेरे सामने आने में शर्म आनी चाहिए। अगर तुम्हारे प्राण इस प्रकार नहीं निकलते हैं तो कम-से-कम पतित-पावनी माँ गंगा की शरण जाकर उसके

आँचल में छिप जाओ, जिससे तुम्हारी और मेरी बची-खुची मर्यादा तो बची रह जाय ? पिता की बातों का उत्तर कंचना के पास नहीं था। मन-ही-मन अपनी करतूत पर वह रो रही थी। उसकी आत्मा स्वयं उसे कोसते हुए कह रही थी—'जो दूसरे को कलंकित करता है वह स्वयं कलंकित होता है। देर-सवेर उसे अपने पापों का अवश्य प्रायश्चित्त करना पड़ता है। यह मानव-स्वभाव है कि वह अपनी रक्षा के लिए दूसरों को संकट में डाल देता है। पर इससे उसकी रक्षा नहीं हो सकती है। दूसरों को विपत्ति में डालने से अपनी आत्मा सुखी और शान्त नहीं रह सकती है। उसे अपने कर्मों का फल अवश्य भोगना पड़ता है। वास्तव में तुमने अपने पूर्वजों के मुख में कालिख पोत दी है। क्षणिक सुख के लिए तुमने बहुत बड़ा जघन्य कार्य किया है। तुमने अपने भविष्य पर विचार नहीं किया। तुमने जो संसार बसाया उसकी नींव प्रेमशंकर की वासना पर आधारित थी। इसलिए वह संसार तब तक कायम रहा जब तक कि प्रेमशंकर की इच्छा की पूर्ति नहीं हुई। उसके मन की प्यास बुझते ही तुम्हारे संसार की नींव हिल उठी और दीवारें गिर गयीं। अब तुम उस खंडहर में बैठकर विलाप कर रही हो। पर यह अरण्य-रोदन सुनता कौन है ? नौकर-चाकर भी तुम पर हँस रहे हैं। पिता तुम्हें देखकर जल उठते हैं।'

कंचना को अपनी आत्मा की इस पुकार पर बड़ी ग्लानि हुई। अपने पिता और परिचित व्यक्तियों की आँखों से ओझल हो जाने ही में उसने अपना कल्याण समझा। लेकिन उसके सामने समस्या थी कि उनकी आँखों से ओझल होकर वह कहाँ जाय ? फिर उसे स्मरण आया कि उसके पिता ने माँ गंगा की शरण में जाने का जो मार्ग दिखलाया है वह उत्तम है। अब वह उस पथ को छोड़कर अन्यत्र नहीं भटकेगी।

कंचना दिन-भर इसी चिन्ता में पड़ी रही। संध्या को वह अपने कमरे से बाहर आई। नौकर-चाकर सब अपने काम में व्यस्त थे। प्रेमनाथ दुकान से नहीं लौटे थे। उसने अपने सारे आभूषण उतार कर अपने पिता के बिस्तर पर रख दिए और मृत्यु का आलिंगन करने के लिए वह गंगाजी की ओर चल पड़ी। ज्यों-ज्यों उसके पैर आगे को बढ़ रहे थे त्यों-त्यों वह अपने को मृत्यु के समीप पा रही थी। संसार से विदा होने के लिए वह बहुत ही उत्सुक थी। वह बहुत ही तीव्र गति से चल रही थी। पर जब वह गंगा-तट से थोड़ी दूरी

पर थी तब सामने से आती हुई एक युवती ने उसका हाथ पकड़ लिया और प्रश्न किया—'बहन, कहाँ जा रही हो ?' कंचना चौंक उठी और बड़े गौर से उस युवती की ओर देखकर बोल उठी—'किशोरी, तुम कहाँ से आ गईं मेरे पथ में रोड़ा बनकर ? छोड़ दो, मुझे देर हो रही है। इस संसार से चले जाने ही में मेरा कल्याण है।'

किशोरी—'क्या तुम गंगा में डूबने जा रही हो ?'

कंचना—'हाँ बहन, इस संसार में मेरा कौन है, जिसके आश्रय में रहकर मैं अपना जीवन व्यतीत करूँ। अशरण की शरण तो माँ गंगा ही है।'

किशोरी—'किन्तु आत्मा-हत्या तो और भी जघन्य पाप है। इस पाप से तो कभी भी मुक्ति नहीं मिलती है।'

कंचना—'नहीं मिले, पर तत्काल हृदय का सन्ताप तो मिट जाएगा। मेरा पितृ-कुल कलंक से तो बच जायेगा और संसार यह नहीं जान सकेगा कि कंचना अपने उदर में एक शिशु को लेकर संसार से कूच कर गई है।'

किशोरी—'ऐसी बात है बहन ?'

कंचना—'क्या कहूँ किशोरी, दूसरों से कहने में तो मुझे शर्म आती है, परन्तु तुमसे कौन-सा भेद छिपा हुआ है। प्रेमशंकर ने मुझे कहीं का नहीं रखा। अगर मेरे गर्भ में संतान नहीं होती तो मैं अपना पाप औरों की दृष्टि में छिपा सकती थी। परन्तु अब तो मेरे पाप की एक निशानी प्रकट होकर संसार के सामने मेरा पर्दाफाश करना चाहती है। इससे अच्छा है कि पाप प्रकट होने के पूर्व ही मैं स्वयं इस पाप को लेकर मानव-समाज की आँखों से अदृश्य हो जाऊँ।'

कंचना की बातों पर उसके वर्तमान से अपने भविष्य की तुलना कर किशोरी काँप उठी। उसने कहा—'कंचना, अगर मैं भी तुम्हारी दशा में पहुँच जाऊँ तो मैं क्या करूँगी ?'

कंचना—'भविष्य के गर्भ में क्या छिपा हुआ है कौन कह सकता है ? किन्तु उदाहरण स्वरूप में तुम्हारे सामने मैं खड़ी हूँ। मेरी अन्तिम गति आत्म-हत्या ही है।'

आत्म-हत्या की बात सुन किशोरी का सारा शरीर माघ की ठंडी हवा के स्पर्श के समान काँप उठा। उसने कहा—'अरी बहन, मुझसे आत्महत्या नहीं होगी। मृत्यु का आलिंगन करना संसार की हरेक वस्तु से भयानक है। और

तुम क्या सोचती हो कि आत्महत्या करने से मृत्यु तुरन्त हो जाती है। मुझे अच्छी तरह स्मरण है कि मेरी माँ से झगड़ा होने पर मेरी चाची ने फाँसी लगा ली थी। आध घण्टे तक वह छटपटाती रहीं। जब लोग उसकी गर्दन से रस्सी खोलने गए तब देखा कि वह अन्तिम साँस ले रही है। धरती पर उतरते ही उसके प्राणपखेरू उड़ गए। इसी प्रकार मेरी मौसी ने किरासन तेल अपने शरीर पर उँड़ेल कर आग लगा ली। जब वह जलने लगी तब बाप-बाप चिल्लाने लगी। लोग दौड़े, किन्तु वह पूर्ण रूप से झुलस चुकी थी। आग बुझाने पर भी उसे असह्य कष्ट था। समूची देह में फफोले उठे थे। पन्द्रह दिनों तक अस्पताल में रह कर वह मृत्यु-लोक को सिधार गई। तुमको स्मरण होगा हम ही लोगों के साथ में एक पतली-पतली-सी किसी वकील की लड़की पढ़ती थी। उसे अपने शिक्षक से प्रेम हो गया। पर जब यह बात उसके माता-पिता को मालूम हुई तब उसने ग्लानि और भय से अपने मकान की छत से कूद कर अपने प्राण दे दिए। मेरे कहने का आशय कि मृत्यु कोई सरल भी नहीं है और प्राण सहज में ही नहीं निकलते हैं। बड़ी कठिनाई से इस शरीर से आत्मा का सम्बन्ध-विच्छेद होता है। अभी तो तुम क्रोध या लज्जावश गंगा में डूबने जा रही हो किन्तु दो-चार घूँट पानी पीने के बाद तुमको मालूम होगा कि मृत्यु कैसी भयानक होती है। उस समय मृत्यु से त्राण पाने के लिए तुम स्वयं प्रयास करोगी और तुम्हारे हाथ-पैर अगाध जल में अपने लिए सहारा खोजते फिरेंगे। घण्टों तक ऊब-डूब करने के बाद कहीं तुम मौत को प्राप्त होगी। मृत्यु की कल्पना कर मेरा शरीर सिहर उठता है।'

किशोरी की बात सुनकर कंचना भयभीत हो उठी। उसे ऐसा लगा मानो मृत्यु मुँह बाये उसकी ओर दौड़ रही है और वह माँ गंगा का आँचल छोड़कर किशोरी का आँचल पकड़ना चाहती है। उसने बहुत ही कातर स्वर में पूछा—'किशोरी, तब मुझे क्या करना चाहिए?'

प्रश्न करने के समय उसके अधर काँप रहे थे और आँखों के समक्ष अंधेरा छाता जा रहा था। किशोरी ने उसे धैर्य बँधाते हुए कहा—'बहन पाप-से-पाप नहीं छिपता है। आत्महत्या करके तुम्हें अपने पापों पर पर्दा नहीं डाल सकती हो। फिर भी तुम्हारी प्रतिष्ठा बची रहे, इसके लिए तो तुम्हें कुछ करना है। चलो मन्दिर पर प्रेमशंकर बैठा हुआ है। उससे पूछा जाय कि आखिर तुम्हारी

कोख की संतान का पिता तो वही है। अतः इस सम्बन्ध में उसका भी तो कुछ कर्त्तव्य होता है।'

कंचना—'नहीं किशोरी, उस अधम के समक्ष मैं नहीं जा सकती हूँ। मेरा सर्वनाश करके वह किनारा कर गया?'

किशोरी—'ऐसा मत कहो। अभी भी-तुम्हारे प्रति उसके हृदय में प्रेम है। तुम्हारी याद करके वह रो उठता है।'

कंचना—'नहीं बहन, हठ मत करो। उसके समीप मुझे मत ले चलो।'

किशोरी—'चलने में कोई हर्ज नहीं है।'

दोनों में 'ना' 'नू' हो ही रहा था कि स्वयं वहाँ प्रेमशंकर पहुँच गया और कंचना का हाथ धर कर कहने लगा—'प्रिये तुम कहाँ जा रही हो।'

कंचना ने तो कोई उत्तर नहीं दिया। किन्तु किशोरी ने उसे बतला दिया कि कंचना के पैर भारी हैं। इसलिये शर्म से यह गंगा में डूबने जा रही है?'

इस पर प्रेमशंकर ने कहा—'प्रिये, इसमें शर्म की कौन बात है। तुम्हारी संतान के पिता होने का उत्तरदायित्व मैं अपने ऊपर लेता हूँ। जिस दिन तुमने मेरा घर छोड़ा, वास्तव में मैं नशे में था। होश आने पर मुझे अपने कार्य पर पश्चात्ताप हुआ। मैं अपना भाग्य समझता हूँ कि तुमसे अचानक भेंट हो गई। चलो मेरे घर पर। अब क्या मुझे दूसरी शादी करनी है। तुम्हीं दोनों मेरी धर्मपत्नियाँ हो और तुम्हीं दोनों की सन्तान मेरी सम्पत्ति की अधिकारिणी होगी। उसकी बातों पर कंचना की आँखों में सावन-भादों की घटाएँ उमड़ पड़ीं। अपने रूमाल से उसके आँसू पोंछते हुए प्रेमशंकर ने कहा—'कंचना, बीती बातों को भूल जाओ और मेरे साथ चलो।'

रास्ते में प्रेमनाथ का मकान पड़ता था। इसलिए दूसरी राह से तीनों प्रमशंकर के मकान पर पहुँचे। लगभग चार महीने के बाद कंचना का वहाँ आगमन हुआ था। वहाँ पग देते ही अतीत की सारी स्मृतियाँ उसके मस्तिष्क में जाग उठीं। उसे उदास और खिन्न देखकर किशोरी ने कहा—'कंचना, पूर्व की घटनाओं के स्मरण करने से कुछ लाभ होने का नहीं है। संसार का यही क्रम है। अब यहाँ आनन्दपूर्वक रहो।'

कंचना—'हाँ रहना तो है ही। इस विषय में इच्छा और अनिच्छा का तो कोई प्रश्न ही नहीं उठता है। परन्तु अब सावधानी यह रखनी है कि मेरे यहाँ

पुनः आने की खबर मेरे सगे-सम्बन्धियों के कानों में नहीं पड़े, अन्यथा मैं उपहास की पात्र बन जाऊँगी।'

प्रेमशंकर ने हँसकर कहा—'इस विषय की दूसरों से चर्चा करने की क्या आवश्यकता है। लेकिन इसमें शर्म या भय करने की कोई बात नहीं है, क्योंकि तुम मेरी जायज पत्नी हो।'

कंचना—'तुम्हारी उदारता के लिए धन्यवाद।'

इधर दुकान से लौटने पर कंचना को न देखकर प्रेमनाथ चिन्तित हो उठे। नौकर-नौकरानियों से पूछने पर उन्हें पता चला कि कंचना सफेद साड़ी पहनकर ऊपर से नीचे उतरी थी, पर मालूम नहीं कि वह किधर गई। फिर जब उन्होंने अपने कमरे में प्रवेश किया तो देखा कि कंचना के सारे आभूषण उसके विस्तर पर रखे थे। यह देखकर वे सन्न रह गए। लगभग डेढ़ घण्टे तक मौन होकर वे बैठे रहे और कंचना के भाग्य पर सोचते रहे। उन्होंने अपने मन में कहा कि मालूम होता है कि मेरे आदेशानुसार कंचना ने गंगा में जाकर जलसमाधी ले ली। अच्छा ही हुआ, क्योंकि कलंकित जीवन से मृत्यु को प्राप्त होना श्रेष्ठ है। बर्बर युग में शादी-विवाह की कोई व्यवस्था नहीं थी। उस काल में स्त्री-पुरुष स्वच्छ विहार करते थे। कोई किसी पर हँसने वाला नहीं था। परन्तु आज की सभ्यता के युग में जब कि शादी-विवाह की व्यवस्था हो गई है, कोई इस प्रकार के स्वच्छन्द विहार को कैसे पसन्द कर सकता है? आज के सभ्य-मानव समाज ने इसे अनैतिक सम्बन्ध की संज्ञा दी है और जो समाज के इस नियम का उल्लंघन करते हैं वे व्यभिचारी के नाम से पुकारे जाते हैं और समाज उन्हें उपेक्षित भाव से देखता है। स्त्री या पुरुष कोई भी एक बार समाज की दृष्टि में गिर जाने पर वे पुनः सम्मान का स्थान नहीं प्राप्त कर सकता है। फिर भी पुरुष जो अपने को सबल कहता है, समाज में अपनी खोई हुई प्रतिष्ठा प्राप्त कर लेता है। परन्तु नारी जो अबला कही जाती है, अपनी खोई हुई प्रतिष्ठा लाख प्रयत्न करने पर भी नहीं प्राप्त कर सकती है। प्रतिष्ठा कोई बाजार का हीरा, मोती, सोना-चाँदी नहीं है, जो खोकर भी प्राप्त की जा सकती है। मान-मर्यादा मनुष्य के जीवन की अमूल्य निधि है, जो एक बार खोकर पुनः प्राप्त नहीं हो सकती है। इसे खोकर मनुष्य का जीवन कलंकित व कलुषित हो जाता है। मनुष्य के जीवन में व्यक्ति का जितना बड़ा महत्त्व है उतना बड़ा

महत्त्व ऐश्वर्य और वैभव का नहीं है। चरित्र का स्थान सबसे ऊँचा माना गया है। उसमें स्त्री के लिए चरित्र ही सब कुछ है। स्त्री अपने चरित्र को कलंकित कर देती है। कंचना मर गई, दुनिया से चली गई। अपनी निन्दा तो वह सुनने नहीं आएगी। परन्तु उसके नाम पर जो कलंक लग गया है वह तो दूर होने का नहीं है। मेरे पूर्वजों को परलोक में इससे शान्ति नहीं मिलेगी।'

इसी बीच नौकर ने आकर उनका ध्यान भंग करते हुए कहा—'बाबू जी, भोजन तैयार है।'

'चलो आता हूँ।' कहकर वे पुनः चिन्तामग्न हो गए। वे सोचने लगे—मैंने सोचा था कि एक सुयोग्य वर के साथ कंचना का विवाह कर उसके नाम से सारी सम्पत्ति लिख दूं और स्वयं तपस्या करने के लिए बद्रीनाथ चला जाऊँ। परन्तु यहाँ तो दूसरी ही तपस्या हो गई। अब कूकुर की भाँति मुझे अपनी इस विशाल सम्पत्ति की रखवाली करनी होगी। कंचना ही मेरे जीवन की एकमात्र अवलम्ब थी, वह भी खत्म हो गई। मेरा संसार उजड़ चुका है। फिर भी इस उजड़े हुए संसार के कण-कण में मेरे लिए माया का बाजार बसा हुआ है। एक-एक दमड़ी में मेरी आत्मा लिप्त है। मेरे सामने यह एक कठिन प्रश्न है कि इस धन का उपयोग कौन करेगा? हमारे बाप-दादों ने कितनी कठिनाइयों से यह धन एकत्रित किया और मैंने भी इसकी वृद्धि के लिए कोई कसर उठा न रखी। धार्मिक भावनाओं को रखते हुए भी मैंने अपने ग्राहकों को धोखा दिया। शपथ खाकर उनके पैसे ऐंठ लिए। पर आज इस धन का उपयोग करने वाला कोई नहीं रहा। जब सिकन्दर अपने साथ धन नहीं ले गया तब क्या मैं ले जाऊँगा? संसार में न कोई कुछ लेकर आता है और न कुछ लेकर जाता है। सारी सम्पत्ति यहीं रह जाती है और मनुष्य हाय-हाय करता हुआ संसार से कूच कर जाता है। संसार में मनुष्य की कृति ही अमर रह जाती है। उसी से वह अमरत्व को प्राप्त करता है।'

इसी बीच नौकरानी ने उनसे कहा—'बाबूजी, आप किस चिन्ता में पड़े हुए हैं? इसे भूल जाइए और अपने काम-धन्धे में अपना मन लगाइए। कंचना ने जो किया, वह किसी ने नहीं किया। उसने आपकी नाक काट ली। नीच-ऊँच में पैर देते हुए उसने न तो अपने कुल की प्रतिष्ठा का खयाल किया और न अपनेभविष्य की ओर देखा। उसने यह नहीं सोचा कि उसके कुकर्मों का प्राय-

श्चित्त न केवल उसको करना पड़ेगा बल्कि उसके पिता को भी करना होगा। नारी वंश की मर्यादा है। इस मर्यादा में दाग लग जाने से सारा वंश कलंकित हो जाता है। नारी कुल की ग्राभूषण है जिसे उतारते ही कुल श्रीहीन हो जाता है। उसका सारा ग्राकर्षण जाता रहता है। कंचना ग्रपनी मान-मर्यादा ग्रौर सतीत्व को खोकर कहीं की नहीं रही ग्रौर ग्रापके मुख में कालिख पोत कर चली गई।'

प्रेमनाथ—'हाँ, तुम्हारा कहना बिल्कुल ठीक है। मैं समाज में मुख दिखलाने लायक नहीं रह गया।'

## १५

ठाकुर जयपाल सिंह जब जेल से छूटकर ग्राये तब राजा उपाध्याय ने उनके भय से गाँव छोड़ दिया। उसके पास जो डेढ़-दो एकड़ जमीन थी, उसे बेच दी ग्रौर लोटा-थाली जो कुछ सामान था उसे बाँधकर वह इलाहाबाद चलता बना।

जब वह ग्रपने गाँव से सम्बन्ध-विच्छेद कर सदा के लिए जा रहा था तब ठाकुर जयपाल सिंह ने उसे रोका भी ग्रौर पूछा—'उपाध्याय, तुम क्यों माधोपुर छोड़कर जा रहे हो?' मेरा भय मत करो। ग्रब यह जयपाल सिंह वह जयपाल सिंह नहीं है जिसका नाम सुनकर लोग काँप उठते थे ग्रौर चमार दूसाध सामने से जूता, खड़ाऊँ पहनकर चलने का दुस्साहस नहीं करते थे। दीनदयाल उपाध्याय की हत्या के बाद से मेरे मन में ग्रजीब-सा वैराग्य उत्पन्न हो गया है। मैं सोचता हूँ कि सबल हाथ गरीबों की रक्षा के लिए हों, न कि उनके विनाश के लिए। संसार में ऊँच-नीच कोई नहीं है, केवल यह मन की भावना है। सभी ईश्वर के बन्दे हैं। उसकी दृष्टि में सब समान हैं। इसलिए किसी के प्रति ग्रन्याय करना ग्रच्छा नहीं है। धनिक ग्रौर निर्धन ईश्वर के बनाए हुए नहीं हैं, बल्कि इसका निर्माता समाज है। इस समाज का शुद्धिकरण होना चाहिए।

'अपने इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए मैं अपने जीवन का शेष भाग समाज की सेवा में लगा देना चाहता हूँ। मैं वैसा समाज चाहता हूँ जिसमें न कोई अभावग्रस्त हो और न जाति का भेद-भाव हो। जनता जनार्दन की सेवा ही ईश्वर की सेवा है। चि० धनुषधारी अपने परिवार को देखें, मैं तो अब दीन-हीन की सेवा में लगूंगा।'

ठाकुर जयपाल सिंह इतना तो कह गए पर राजा उपाध्याय के हृदय पर उसका कोई प्रभाव नहीं पड़ा। ठाकुर साहब पर उसका विश्वास उसी प्रकार नहीं हुआ जैसे वृद्ध सिंह पर शशक का। राजा उपाध्याय ने अपने मन में सोचा कि जन्म-भर जिसकी हिंसा की वृत्ति रही है वह अगर अपना साधुवाद दिखलावे तो समझ जाना चाहिए कि वह अपना कोई विशेष स्वार्थ सिद्ध करना चाहता है। ऐसे ही व्यक्ति को हितोपदेश में बिड़ाल भक्त कहा गया है। ठाकुर साहब ने मेरे चाचा की हत्या की और अब मेरे प्राणों के ग्राहक बन गए हैं। भला इस बात को वे कैसे भूल सकते हैं कि इलाहाबाद में इन्हें पकड़वाने के लिए मैंने पुलिस को सूचना दी और शाहाबाद कोर्ट में इन्हें दोषी प्रमाणित करने के लिए मैंने कोई कसर उठा नहीं रखी। अपने इस शत्रु को यह भूखा शेर कब छोड़ने को है। ठाकुर जयपाल सिंह से भी बढ़कर क्या कोई जालिम होगा जो सैकड़ों घरों को फूंक कर ताप गए। कितने फूले-फले परिवारों को रुलाकर उनके आँसू ये पी गए। इनका सारा जीवन दूसरों को पीड़ा पहुँचाने में ही व्यतीत हुआ। पर आज ये मानव-सेवा की बातें कर रहे हैं और जनता जनार्दन में भगवान के दर्शन कर रहे हैं। अभी ये जेल से छूटे हैं और मृत्यु के मुख से निकले हैं इसलिए धर्म की बातें करते हैं। लेकिन एक-दो महीना बाद ये पुनः अपने पुराने मार्ग पर चले आएँगे और मेरे ऐसे गरीब ब्राह्मण को अपने प्रकोप का शिकार बनाये बिना नहीं रहेंगे। जब सरकार इनका कुछ न बिगाड़ सकी तो मैं क्या बिगाड़ सकता हूँ। व्यर्थ ही प्रधानाध्यापक की बातों में आकर इस खूँखार व्याघ्र को मैंने छेड़ा। यह इनकी कृपा है कि अभी तक इनकी आँखों के समक्ष मैं साँस ले रहा हूँ।'

ठाकुर जयपाल सिंह ने उसे गम्भीर मुद्रा में देखकर पूछा—'क्या सोच रहे हो उपाध्याय? यही सोचते हो न कि जमीन तो बेच ली, अब कहाँ रहूँगा। पर तुम्हारा यह सोचना बेकार है। जब तक ठाकुर इस संसार में जीवित है

तब तक तुम अपने निवास-स्थान के लिए चिन्ता मत करो। जिन लोगों ने तुम्हारी जमीन ली है वे मेरा नाम सुनकर तुम्हें घर बैठे वापस कर जाएँगे।'

ठाकुर साहब की इन बातों से राजा उपाध्याय और भी भयभीत हो उठा। उसने अपने मन में सोचा कि ठाकुर साहब ने अच्छी योजना बनाई है। अब ये अपने हाथ से मेरी हत्या करना नहीं चाहते हैं बल्कि खेत पर ही दूसरों के हाथ से मेरा प्राणान्त करवाना चाहते हैं। इसलिए इस गाँव को छोड़ने ही में मेरा कल्याण है।

ठाकुर साहब बड़ी उत्सुकता के साथ उसकी ओर देख रहे थे। उसे चिन्तित देखकर उन्होंने पूछा—'क्या उपाध्याय, गाँव छोड़ने का ही विचार है?'

राजा उपाध्याय ने कर जोड़कर कहा—'हाँ ठाकुर साहब, वर्षों से शहर में रह आया हूँ। इसलिए यहाँ मन नहीं लगेगा और मेरे लिए यहाँ मन लगने का साधन ही क्या है? वसुधा गई, पत्नी गई, चाचा भी परलोक गए, इसलिए मुझे भी यहाँ से चलना चाहिए। कृपया आशीर्वाद के साथ मुझे जाने दीजिए।'

ठाकुर साहब—'जब तुम स्वयं यहाँ नहीं रहना चाहते हो तो मेरा क्या दोष? जो धर्म था वह मैंने किया। आगे तुम्हारी मर्जी।'

ठाकुर साहब के मुख से इन बातों को सुनकर राजा उपाध्याय के प्राण लौटे। वह इलाहाबाद जाने के लिए उठ खड़ा हुआ। ठाकुर साहब ने उसे प्रणाम करते हुए कहा—'देखना उपाध्याय, जब तुम्हारे ऊपर कोई संकट आवे तो मेरा स्मरण करना।'

'अवश्य ठाकुर साहब' कहते हुए राजा उपाध्याय ने माधोपुर गाँव को अन्तिम नमस्कार किया।

उसके जाने के बाद ठाकुर साहब ने अफसोस प्रकट करते हुए कहा—'मेरे कारण यह ब्राह्मण-परिवार इस गाँव से उजड़ गया। हमारे पूर्वजों ने उपाध्याय के पूर्वजों को यहाँ बुलाकर बसाया था और उन्हें अपने गाँव की पुरोहिती दी थी। आज बेचारा राजा उपाध्याय मेरे प्रति कैसी धारणा अपने हृदय में धारण किए होगा। पर मैंने उसे गाँव नहीं छुड़ाया यह तो वह स्वीकार करेगा। अपनी इच्छा से उसने अपनी मातृभूमि का परित्याग किया है।'

वह इसी विषय को लेकर उलझन में पड़े हुए थे। इसी बीच उनका चरण-स्पर्श करते हुए प्रताप ने पूछा—'दादा जी, आज आप बहुत ही चिन्तित मालूम

पड़ रहे हैं ?'

ठाकुर साहब—'यही सोच रहा था कि मेरे कारण एक ब्राह्मण-परिवार सत्यानाश में पहुँच गया। मेरा सारा जीवन पराये उत्पीड़न में ही व्यतीत हुआ। किसी के कल्याण के लिए मैंने कुछ नहीं किया। अब मृत्यु के समीप पहुँच कर हाथ मलने ही से क्या होने वाला है।'

प्रताप—'दादाजी, जीवन क्या प्रत्येक क्षण मूल्यवान होता है। अपने जीवन की इस ढलती वेला में भी आप परोपकार के लिए जितने कार्य कर सकते हैं, उतने कार्य एक लम्बी आयु वाला व्यक्ति भी नहीं कर सकता है।'

ठाकुर साहब —'क्या करूँ, कुछ बतलाओ।'

प्रताप—'गाँवों में शिक्षा का अभाव है। इसलिए शिक्षा के प्रसार के लिए आप शिक्षण संस्थाएँ खुलवा सकते हैं। अनाथ महिलाओं और बच्चों के लिए आप अनाथालय खुलवा सकते हैं और मनुष्यों को सही रास्ते पर लाने के लिए उनके बीच ज्ञानियों द्वारा उपदेश दिलवा सकते हैं। धर्म का क्षेत्र विशाल है। आप किसी भी अंश को पकड़कर चल सकते हैं।' ठाकुर साहब ने मुस्कराते हुए कहा—'तुम्हारा कहना बिल्कुल ठीक है। आस-पास के गाँवों में प्राइमरी स्कूल खुलवा देता हूँ, और मेरी इच्छा है कि एक टेकनिकल स्कूल खोला जाय, जिससे छात्रों को रोजी-रोटी के लिए भटकना नहीं पड़े। अनाथालय की तो शहरों में आवश्यकता है। गाँवों में इसकी आवश्यकता नहीं है।'

प्रताप—'ठीक है, गाँवों में आप प्राइमरी स्कूलों की स्थापना की व्यवस्था कीजिए। इससे शिक्षा के प्रसार में काफी सहायता मिलेगी। यह आपका कहना ठीक है कि अनाथालय की आवश्यकता शहरों में है, ग्रामीण क्षेत्रों में नहीं। बनारस में हाल ही में एक अनाथालय खुला है उसके संस्थापक श्यामाचरण के भाई कान्तिचरण पिताजी से कह रहे थे कि रघुनाथ चौबे से अनाथालय की व्यवस्था ठीक ढंग से नहीं हो पा रही है। वहाँ कड़ी अव्यवस्था फैली हुई है। कुछ भ्रष्टाचार की शिकायतें भी सुनने को मिली हैं। चन्दे का हिसाब-किताब मिलता नहीं है।'

ठाकुर साहब—'कौन रघुनाथ चौबे, जो अपने थाने में दारोगा था ?'

प्रताप—'हाँ दादाजी, वही रघुनाथ चौबे, जो आपके मामले में बर्खास्त हुआ था।'

ठाकुर साहब—'तो क्या कान्तिचरण को अनाथालय की व्यवस्था के लिए आदमी चाहिए ?'

प्रताप—'हाँ, कान्तिचरण पिताजी से तो ऐसा ही कह रहे थे।'

ठाकुर साहब—'पहले स्कूलों के निर्माण में मेरी सहायता करो, बाद में अनाथालय के प्रश्न पर विचार किया जायेगा।'

प्रताप की तत्परता से माधोपुर के आस-पास के गाँवों में कई प्राइमरी स्कूल खुल गए। टेकनिकल स्कूल भी खुल गया। ठाकुर धनुषधारी सिंह का विचार था कि टेकनिकल स्कूल का नाम ठाकुर जयपाल सिंह के नाम पर रहे, जिससे उनकी कृति कायम रह जाय।'

लेकिन ठाकुर जयपाल सिंह को यह विचार पसन्द नहीं था। उन्होंने राय दी कि स्वर्गीय दीनदयाल उपाध्याय के नाम पर टेकनिकल स्कूल का नाम रहना चाहिए।' ठाकुर धनुषधारी सिंह ने हँसते हुए कहा—'आपने ब्रह्महत्या का सच्चा प्रायश्चित्त कर लिया।'

सभी स्कूल सुचारु रूप से चलने लगे। ठाकुर जयपाल सिंह नित्य सभी स्कूलों का निरीक्षण करते थे और शिक्षकों को समय पर वेतन देकर लगन के साथ उन्हें काम करने के लिए प्रोत्साहित करते थे। ठाकुर जयपाल सिंह की इस कृति ने उनके जीवन के सारे कलंकों को धो दिया। पहले लोग भय से उनका सम्मान करते थे, परन्तु अब प्रेम और श्रद्धा से उनका सम्मान करते थे। सब यही कहते थे कि मरने के पूर्व ठाकुर साहब ऐसे काम करते जा रहे हैं कि उनका नाम अमर रह जायेगा।

## १६

पौष का महीना था और अर्द्ध-रात्रि का समय। कड़ाके का जाड़ा पड़ रहा था। किसी का साहस बिस्तर से उठने का नहीं हो रहा था। वास्तव में उस समय मकान से बाहर जाना मृत्यु का सामना करना था। सनसनाती हुई पछुवा

हवा के स्पर्श से सारा शरीर काँप उठता था और पैर-हाथ तो कुछ काम नहीं कर रहे थे। मालूम होता था कि उन पर बर्फ जम गया है। ठण्ढक के इस प्रकोप ने काशी नगरी को निर्जीव-सा बना दिया था। सर्वत्र शान्ति विराज रही थी। उसी समय प्रेमनाथ ने खिड़की खोलकर बाहर की ओर देखा। चारों ओर कुहासा फैला हुआ था। दो ही-चार मिनटों में वे ठंढक से सिसकने लगे। झट खिड़की बन्द कर वे बिस्तर पर आकर लेट गए। उन्होंने अपने मन में कहा—'इतना सुन्दर मेरा मकान है और बिस्तर तथा रजाई का इतना अच्छा प्रबन्ध है तो भी मुझे ठंड मालूम हो रही है। जिनके पास कपड़े नहीं हैं, उनकी क्या दशा होती होगी। उनकी रात कैसे कटती होगी ? निर्धनता के अभिशाप ने हमारे देश के अधिकाँश लोगों का जीवन बर्बाद कर दिया है। देश में काफी गरीबी जोरों में बढ़ती जा रही है परन्तु सरकार इसे रोक नहीं पा रही है। जो धनी हैं, वे धनी बनते जा रहे हैं और जो गरीब हैं वे गरीब बनते जा रहे हैं। दीनता एक बहुत बड़ा अभिशाप है। समाज में गरीबी बढ़ने का प्रमुख कारण कुछ व्यक्तियों द्वारा पूँजी पर एकाधिकार बना रखना है। थोड़े से लोग समाज की संपत्ति के स्वामी बन कर बैठे हैं। इससे अधिकांश लोग दीन-हीन बने हुए हैं। जब तक यह शोषण बन्द नहीं होगा तब तक समाज सुखी और सम्पन्न नहीं होगा। इसीलिए धार्मिक ग्रन्थों में कहा गया है कि दूसरों के परिश्रम पर जीना और आवश्यकता से अधिक धन संचय करना पाप है। गीता में भगवान कृष्ण ने कहा है कि यज्ञ का अवशेष जो बाँट कर नहीं खाता है वह पाप का भागी बन जाता है। इसी देश में नहीं हरेक देश में पूँजीवादी नीति गरीबी और बेकारी का प्रमुख कारण है।

सोचते-सोचते प्रेमनाथ को पुनः नींद आ गई। परन्तु जब उनकी दीवार-घड़ी ने चार की आवाज दी तब अचानक उनकी नींद टूट गई। उठकर उन्होंने कमरे की बत्ती जलाई और बाहर आए। पछुवा हवा की सनसनाहट से मकान से निकलने का साहस नहीं हो रहा था, फिर भी वे अपने नियम के बड़े पक्के थे। उस कठिन सर्दी की परवाह न कर हाथ में धोती, लोटा और दातून लेकर वे गंगाजी की ओर चले।

अभी भी चारों ओर कुहासा फैला हुआ था जिसमें विद्युत का प्रकाश भी मन्द पड़ गया था। उस दृश्य को देखकर मालूम होता था मानो अन्धकार का

महिमंडल पर साम्राज्य स्थापित हो गया है। सारी नगरी में अभी तक निस्तब्धता छाई हुई थी। उस अन्धकार में ठंडक का सामना करते हुए प्रेमनाथ तीव्र गति से जा रहे थे। अचानक उनकी दृष्टि एक महिला पर गई, जो उनके आगे-आगे दौड़ती हुई गंगा की ओर जा रही थी। उसकी गोद के शिशु के दो-चार बार रुदन की आवाज भी उनके कानों में पड़ी। इससे प्रेमनाथ सहज में समझ गए कि कोई दुराचारिणी स्त्री अपने पापों पर पर्दा डालने के लिए अपने जीवित शिशु को माँ गंगा को समर्पित करने जा रही है। उन्होंने आवाज दी—'कौन है? खड़ी हो जाओ।'

उनकी इस आवाज पर वह स्त्री और भी दौड़ने लगी। उसे पकड़ने के लिए प्रेमनाथ ने भी अपनी चाल तीव्र की, किन्तु अपनी वृद्धावस्था के कारण वे उसे नहीं पकड़ सके। फिर भी उन्होंने साहस नहीं छोड़ा और वे भी अपनी गति में तेजी लाते ही गए। लेकिन वे असफल रहे। उनके गंगा-घाट पर पहुँचने के पहले ही उस नारी ने अपने बच्चे को जोरों से घुमाकर गंगा की मध्य धारा में फेंक दिया।

बच्चा सदा के लिए माँ गंगा के गर्भ में विलीन हो गया। वह नारी वहीं पर किंकर्त्तव्य विमूढ़ होकर खड़ी रही। इस काँड से उसके हृदय पर एक धक्का-सा लगा। उसने अपने मन में कहा—'मैंने कैसा अनर्थ किया? कुछ माह पूर्व इस बच्चे को अपने गर्भ में छिपाए इसी गंगा में अपने प्राणों के विसर्जन के लिए मैं आई थी, परन्तु मृत्यु के भय से मैं पीछे लौट गई। परन्तु आज एक निरीह और अबोध बालक को, जिसे नौ महीने तक मैंने अपने गर्भ में रखा, अपना पाप छिपाने के लिए मृत्यु के मुख में सौंप दिया। हाय! कितना जघन्य कार्य मैंने किया है? मेरी आत्मा विह्वल और व्यग्र हो उठी है। शिशु-हत्या न कर अगर संसार का मैं उपहास सह लेती तो कितना अच्छा होता। पर मेरी निर्बल आत्मा में इतना बल कहाँ है? प्रेमशंकर के ही कारण मैंने यह दानवी कार्य किया है। पहले तो उसने कहा था कि तुम संसार की परवाह मत करो। मैं अपने को तुम्हारे शिशु का पिता घोषित करूँगा, किन्तु कल सवेरे जब इस बालक का जन्म हुआ तब उसने मुझे इस पुष्प को काल के मुख में फेंकने के लिए विवश किया। [illegible] निकली हूँ। दूसरों इच्छा पर चलने के लिए विवश हूँ। वह इन्हीं विचारों में निमग्न थी

उसे कोई ध्यान ही नहीं रहा कि वह कहाँ है ? इतने ही में प्रेमनाथ उसके सामने आकर खड़े हो गए और प्रश्न किया—'क्या यह बच्चा तुम्हारा था ? तुमने उसे गंगा में फेंक दिया ?'

उनके इस प्रश्न पर वह स्त्री चौंक उठी और अपने पिता को पहचान कर लज्जित हो गई। उसने कुछ उत्तर नहीं दिया। उसे मौन देखकर प्रेमनाथ ने उससे पुनः पूछा—'बोलती क्यों नहीं हो ? सांसारिक सुख लूटने में लज्जा मालूम नहीं हुई, अबोध शिशु को अगाध जल में फेंकने में लज्जा मालूम नहीं हुई और मुझे उत्तर देने में तुमको लज्जा मालूम हो रही है ?'

उस स्त्री ने काँपते हुए स्वर में कहा—'हाँ पिताजी, वह मेरी संतान थी, जिसे अपने पापों पर पर्दा डालने के लिए जीवित ही माँ गंगा को सौंप कर जा रही हूँ।'

कुहासे के कारण प्रेमनाथ उसे नहीं पहचान पाये थे। पर उसकी आवाज सुनते ही वे चौंक उठे और एकाएक उनके मुख से प्रश्न निकला—'कौन कंचना ?'

'हाँ पिताजी, मैं आप ही की पुत्री कंचना हूँ।' उस स्त्री ने उत्तर दिया।

प्रेमनाथ ने क्रोध-भरे शब्दों में कहा—'मैंने समझा था कि तुम सदा के लिए इस संसार से चली गईं। पर मैं तुमको अपने सामने जीवित पा रहा हूँ। मेरे मुख में कालिख पोतने के लिए तुम अभी तक जीवित हो। अपने कुकर्मों पर पर्दा डालने के लिए तुमने अबोध बच्चे की हत्या की है। इससे तो अच्छा होता कि तुम स्वयं डूब मरतीं। मैंने जो तुमको रास्ता बतलाया, उसका अनुकरण तुमने कहाँ किया।'

कंचना के मुख से कोई उत्तर नहीं निकला। वह नतमस्तक होकर खड़ी रही।

प्रेमनाथ ने पुनः कहा—'कंचना, साँप अपने अण्डे को खा जाते है और बिडाल अपने बच्चे को चबा जाते हैं, पर मानवी हृदय भी ऐसा जघन्य कार्य कर सकता है मुझे विश्वास नहीं था। क्या तुम माँ बनने लायक थीं। माँ के हृदय में ममता होती है, संतान के लिए अगाध प्रेम होता है और उस पर अपने प्राण न्योछावर करने को वह तैयार रहती है। परन्तु तुम तो वैसी माँ हो जिसके हृदय में न तो ममता है और न धर्म है, जो संतान उत्पन्न करना जानती है, पर उसकी रक्षा करना नहीं जानती। हाँ, उसे मौत के घाट उतारने

में तुम्हारे समान अधम माँ प्रवीण होती हैं।'

इसी बीच गंगा में मछली के कूदने से प्रेमनाथ की आँखें सहसा उस ओर गईं और इधर कंचना ने अपने पैर बढ़ाये। प्रेमनाथ ने न तो उसे रोका और न उससे पूछा कि वह कहाँ रहती है और कैसे उसकी जीविका चलती है। पिता की आँखों से ओझल होते ही कंचना ने और भी तेजी से अपने पैर बढ़ाए। आध घण्टे में ही वह प्रेमशंकर के मकान पर पहुँच गई। उस समय तक कुहासा फटने से अँधेरा कम रह गया था। किशोरी बरामदे में बैठकर उसकी राह देख रही थी। उसे देखते ही उसने प्रश्न किया—'बच्चे को गंगा में फेंक दिया।'

कंचना ने रुँधे कंठ से उत्तर दिया—'हाँ, उसे फेंक दिया।'

किशोरी—'किसी ने देखा नहीं?'

कंचना—'सत्य पर पर्दा नहीं डाला जा सकता है।' और वह रो पड़ी।

## १७

ज्येष्ठ में दशहरा के मेले से प्रेमशंकर जिस समय लौट रहा था, उस समय श्यामाचरण अपने मकान के फाटक पर खड़े होकर मेला में आने-जाने वाले लोगों की भीड़ देख रहे थे। प्रेमशंकर पर नजर जाते ही उन्होंने हाथ के संकेत से उसे रोका। उसने सड़क की बाईं ओर अपनी गाड़ी खड़ी कर दी। उसके स्वागत के लिए श्यामाचरण स्वयं दौड़ पड़े और उसे साथ लेकर अपने बरामदे में आये। उन्होंने अपने हाथ से कुर्सी लाकर उसे बैठने के लिए दी। आसन ग्रहण करते ही उसके सामने पान की तश्तरी आ गई। मुँह में पान का बीड़ा डालकर वह बरामदे की सजावट देखने लगा। श्यामाचरण ने प्रेमा को पुकारा। उस समय प्रेमा भी मेला जाने की तैयारी में थी। इसलिए उसने अच्छी साड़ी, ब्लाउज पहन रखा था तथा स्नो और लिपिस्टिक लगाकर अपने मुखड़े को 
कर्षक बना लिया था। कमरे से बाहर पैर रखते ही प्रेमशंकर को देखकर

वह कुछ लज्जित-सी हो गई। उसकी ओर से अपनी आँखें हटा कर उसने पूछा—'क्या है पिताजी ?'

प्रेमशंकर की ओर अँगुली से संकेत करते हुए श्यामाचरण ने कहा—'इन्हें पहचानती हो ?' प्रेमा ने कोई उत्तर नहीं दिया। श्यामाचरण ने कहा—'ये हैं स्वर्गीय दीवान गौरीशंकर के सुपुत्र प्रेमशंकर। दीवान उपाधि इनके वंश में बड़े पुत्र को लार्ड हेस्टिंग्स के समय से ही मिलती आ रही है। इसलिए नये वर्ष पर इन्हें वह उपाधि सरकार से मिल जाएगी। ये बड़े सज्जन और होनहार व्यक्ति हैं।' फिर प्रेमशंकर को सम्बोधित करते हुए उन्होंने प्रेमा की ओर लक्ष्य करके कहा—'यही मेरी पुत्री प्रेमा है।'

प्रेमा ने दोनों हाथ जोड़कर प्रेमशंकर को नमस्कार किया। प्रेमशंकर ने भी मुस्कराते हुए कहा—'नमस्ते'।

प्रेमशंकर प्रेमा का सौन्दर्य देखकर आश्चर्यचकित रह गया। वह उसकी दृष्टि में स्वर्ग-लोक की अप्सरा-सी प्रतीत हुई। उसकी शारीरिक बनावट ने उसके मन को मोह लिया। उस आकर्षक मूर्ति को देखकर वह उसी में खो गया। वह एकटक उसकी ओर तब तक देखता रहा जब तक कि श्यामाचरण ने यह कहकर उसका ध्यान भंग नहीं किया कि प्रेमशंकर जी इसी के साथ आपके विवाह की बात-चीत चल रही है।

'आपके पिताजी ने मुझे वचन दिया था, लेकिन बीच में ही दैवात् ऐसी घटना घट गई कि सारा कार्यक्रम ठप्प पड़ गया।'

प्रेमशंकर—'हाँ, वह तो भयानक दुर्घटना हुई। पर उसमें दैव का हाथ नहीं था, प्रेमनाथ जी का हाथ था। मैं तो उन्हें दण्ड दिलवाए बिना नहीं रहता, लेकिन ठाकुर धनुषधारी सिंह के कारण वे बच गए। इसके लिए उन्हें काफी रकम खर्च करनी पड़ी।'

श्यामाचरण—'ठाकुर साहब अपनी तर्क-शक्ति के अतिरिक्त अपनी राजपूती शान भी तो दिखलाते हैं।'

प्रेमशंकर ने हँसकर कहा—'हाँ, आपका कहना बिलकुल ठीक है।' उन्होंने मुझे भी भय दिखलाया और कहा कि उल्टे तुम्हीं को फाँसी होगी। भय से मैं कुछ कर नहीं सका और विजय की माला उन्होंने ले ली।'

श्यामाचरण—'जिस बात के लिए मैंने आपको रोका, उस पर तो कुछ

प्रकाश नहीं डाला ।

प्रेमशंकर—'वह क्या ?'

श्यामाचरण—'प्रेमा का आप पाणिग्रहण कीजिए । ऐसी सुन्दर वधू आपको नहीं मिलेगी ।'

यह सुनकर प्रेमा वहाँ से चल पड़ी ।

श्यामाचरण ने यह भी कहा—'प्रेमा का शील-स्वभाव बहुत अच्छा है । प्रेमनाथजी की पुत्री कंचना के समान यह उच्छृंखल नहीं है ।'

प्रेमशंकर—'हाँ, यह तो एक नजर में ही पता चल गया ।'

श्यामाचरण—'तब आपकी क्या राय है ? अगर आप स्वीकृति दें तो विवाह की तिथि निश्चित की जाय और कुटुम्बों तथा मित्रों को निमन्त्रित किया जाय ।'

प्रेमशंकर—'हाँ, विवाह तो मुझे करना है । अगर विवाह नहीं करूँ तो मेरा वंश यहीं खत्म हो जाएगा और मेरे पुरुखों को पानी कौन देगा ।'

श्यामाचरण—'अगर आपको विवाह करना है तो प्रेमा से ही कीजिए । यह देखने में जैसी सुन्दरी है, वैसा ही इसने सुन्दर हृदय पाया है । पत्नी मनुष्य के जीवन में अमूल्य रत्न है, अगर वही मन के अनुकूल नहीं मिली तो जीवन ही व्यर्थ समझिए । दाम्पत्य-जीवन सुखी रहने से स्वर्गीय सुख अनुभव होता है । विवाह बाजार का सौदा नहीं है, जिसकी खरीद-बिक्री बराबर होती रहे । यह वह सौदा है जो एक ही बार होना चाहिए और खूब सोच-विचार कर होना चाहिए । इसीलिए मैं कहता हूँ कि प्रेमा को आप अपनी अर्द्धांगिनी-रूप में स्वीकार कीजिए । इसके साथ आपका जीवन सुखी रहेगा ।'

प्रेमशंकर तो चाहता ही था कि उसे कोई नव-युवती सुन्दरी मिल जाए । फिर प्रेमा के सम्बन्ध में क्या पूछना ? प्रेमा को देखते वह अपने को भूल गया । उसने श्यामाचरण से कहा—'जब आपको पिताजी ने वचन दे दिया था तब उसे भंग कर उनकी आत्मा को दुःख पहुँचाने का मैं दुस्साहस कैसे कर सकता हूँ । इसलिए मैं अवश्य आपकी पुत्री का पाणिग्रहण करूँगा । आप विवाह की तिथि निश्चित कीजिए, जिससे मैं भी अपने सगे-सम्बन्धियों को आमन्त्रित करूँ ?'

उसकी स्वीकृति पर श्यामाचरण को अपार हर्ष हुआ । उन्होंने उसे धन्यवाद देते हुए कहा—'पुत्र हो तो ऐसा हो, जो अपने पूज्य पिता की बातों को अब भी

वही महत्व देता है। आपने मेरा बोझ हल्का कर दिया। घर बैठे मुझे प्रेमा के योग्य सुन्दर घर-वर दोनों मिल गए।'

उन्होंने कुन्ती को पुकारकर कहा—'देखो, तुम्हारी लड़की के लिए मैंने यह सुन्दर वर खोजा है। प्रेमा के पूर्व-जन्म के पुण्य का उदय समझो कि ऐसा सुन्दर वर और सम्पन्न घर मिल गया।'

प्रेमशंकर को देखकर कुन्ती प्रफुल्लित हो उठी। उसने मन-ही-मन कहा—'हाँ, यह वर मेरी प्रेमा के योग्य है। जोड़ी अच्छी लगेगी।'

श्यामाचरण—'इनके जलपान की व्यवस्था करो।'

'हाँ', करती हुई कुन्ती अन्दर चली गई और विमला से कहा—'तुम्हारा ननदोई बाहर दरवाजे पर बैठा हुआ है और तुम घर में सोई हो। खिड़की से झाँककर देखो तो वह कैसा सुन्दर है।'

विमला मुस्कराती हुई किवाड़ की आड़ में खड़ी होकर प्रेमशंकर की ओर देखने लगी। उसने अपने मन में कहा—'कैसा सुन्दर रूप इसने पाया है। ऐसा सुन्दर पुरुष तो मैंने आज तक नहीं देखा। अगर मैं कुमारी रहती तो इसी से विवाह कर लेती। परन्तु अफसोस कि मैं विवाहिता हूँ। भला ऐसे पुरुष के साथ प्रेमा विवाह नहीं करेगी तो किसके हाथ में अपने को समर्पित करेगी?'

इसी बीच विमला को खाँसी आ गई, जिससे सहसा प्रेमशंकर की दृष्टि उसकी ओर चली गई। उसने सोचा, चाँद के समान चमकता हुआ मुखड़ा इसने पाया है। यह तो प्रेमा से भी बढ़कर सुन्दर मालूम होती है इसकी माँग में सिन्दूर देखता हूँ। अगर यह कुमारी रहती तो मैं इसी से विवाह करता।'

विमला की आँखों से प्रेमशंकर की आँखें टकराईं। दोनों के अधरों पर सहसा इस प्रकार मुस्कराहट आ गई, मानो वे चिर-परिचित हों। आँखें आपस में बातें करने लगीं। इतने ही में पीछे से कुन्ती ने कहा—'क्या घन्टों से देख रही हो? क्या प्रेमा के बदले तुम्हीं इसी से शादी करोगी?'

उसकी बातों पर प्रेमशंकर मुस्करा उठा और विमला ने भी हँसते हुए कहा, 'क्या हर्ज है, दूसरी शादी कर लूँगी और आपकी प्रेमा मेरी जगह पर रह जायेगी।'

कुन्ती—'अच्छा, पहले जलपान की व्यवस्था करो, पीछे चली जाना।'

विमला ने इस पाँच मिनटों में ही सारी व्यवस्था कर ली और नौकरानी

से प्रेमशंकर को बुलाने को कहा। नौकरानी क्षण में ही प्रेमशंकर को साथ लेकर लौटी। विमला के सुसज्जित कमरे को देखकर उसका हृदय तरंगित होने लगा। आसन पर बैठते ही विमला ने उसके समक्ष नाना प्रकार की मिठाइयाँ रख दीं। प्रेमशंकर ने कहा—'भला इतनी मिठाइयाँ कौन खायेगा ?'

विमला—'आप खायेंगे, दूसरा कौन खाएगा। अगर आप नहीं खाएँगे तो अपने साथ जूठन लेते जाइएगा।'

उसकी बातों पर प्रेमशंकर मुस्करा उठा और धीरे-धीरे मिठाइयाँ अपने मुख में डालने लगा।

विमला ने कहा—'मालूम होता है कि अकेले आपसे मिठाइयाँ नहीं खाई जाती हैं।'

प्रेमशंकर—'हाँ, बात कुछ ऐसी ही है।'

विमला मुस्कराती हुई बाहर आई और प्रेमा का हाथ धर कर जबरदस्ती उसे अपने कमरे में ले गई। प्रेमशंकर के सामने उसे खड़ी कर उसने उससे कहा—'इन्हें अकेले नहीं खाया जाता है। तुम्हारा अभाव इन्हें अभी से खटक रहा है। इसलिए इनके साथ जलपान में शामिल होकर इनके मन को सन्तुष्ट करो।' और वह स्वयं बाहर चली गई।

प्रेमशंकर प्रेमा की ओर बड़े गौर से देखने लगा और प्रेमा भी एकटक उसकी ओर देखती रही। विमला खिड़की पर जाकर खड़ी थी। प्रेमशंकर ने प्रेमा से कहा—'आप भी खाइए।'

प्रेमा—'मुझे मिठइयाँ पसन्द नहीं आती हैं।'

'नहीं, आपको खाना होगा।' कहते हुए प्रेमशंकर ने प्रेमा का हाथ पकड़ लिया और कहने लगा—'कैसा कोमल कर है आपका। ऐसी सुकुमारी का पाणिग्रहण कौन ऐसा पुरुष होगा जो नहीं करना चाहेगा।'

झटका देकर उसके हाथ से अपना हाथ छुड़ाते हुए प्रेमा ने कहा—'आप कैसे निर्लज्ज हैं, शिष्टाचार नहीं जानते हैं तो कम-से-कम लज्जा भी आपके पास नहीं है। खिड़की पर भाभी खड़ी हैं और आप मेरी बाँह धर कर खींच रहे हैं।'

प्रेमशंकर ने मुस्कराते हुए खिड़की की ओर देखा और कहा—'आप भी खाइए।'

उसकी बातों पर विमला ने अपने मन में कहा – 'वास्तव में यह आदमी निर्लज्ज है। इसकी चरित्रहीनता की शिकायत प्रेमा झूठ नहीं करती थी।'

इतने ही में नौकर ने बाहर से आवाज दी —'प्रेम बाबू, ज्योतिषी जी आये हुए हैं। विवाह का दिन निश्चित करेंगे, जल्द आइये।'

प्रेमशंकर का हाथ रुक गया। एक घूंट पानी पीकर रूमाल से मुँह पोंछते हुए वह बाहर निकला।

विमला ने मुस्कराते हुए प्रेमा से पूछा—'कहो ननद, दूल्हा पसन्द है ?'

प्रेमा ने झुँझलाकर उत्तर दिया—'अगर तुमको पसन्द है तो तुम उसके साथ सगाई कर लो।' और वह अध्ययन-कक्ष में चली गई।

ज्योतिषी विवाह की तिथि निश्चित करने के लिए पंचाँग के पन्ने उलट रहे थे और श्यामाचरण तथा प्रेमशंकर बड़े गौर से उसकी ओर देख रहे थे। उसी समय वहाँ प्रताप के आने से सबका ध्यान भंग हुआ। प्रताप तीनों को 'नमस्ते' कह कर बैठ गया। ज्योतिषी ने पूछा—'यह तो ठाकुर धनुषधारी सिंह का पुत्र है ?'

श्यामाचरण—'हाँ ज्योतिषी जी, यह ठाकुर धनुषधारी सिंह का पुत्र है।'

ज्योतिषी—'ठाकुर साहब राज-खानदान के आदमी हैं। उनका व्यवहार बहुत सुन्दर होता है। यह लड़का भी बहुत सुशील मालूम होता है। इसका शान्त स्वभाव और सौम्य मूर्ति देखकर ऐसा प्रतीत होता है कि यह ऋषिकुल का कोई ब्रह्मचारी है।'

श्यामाचरण ने यद्यपि ज्योतिषी की बातों का समर्थन किया तथापि वे मन-ही-मन प्रताप को देखकर जल उठे। उस समय उसका यहाँ आना उन्हें अच्छा नहीं लगा। इसीलिए उन्होंने प्रताप से बातें नहीं कीं। ज्योतिषी जी पुनः अपने पंचाँग के पन्ने उलटने में लग गए। प्रताप उठकर अन्दर चला गया। उसे देखते ही मन-ही-मन कुन्ती झुँझला उठी। पर वह कुछ बोल न सकी। प्रताप ने उससे पूछा—'प्रेमा कहाँ है ?'

कुन्ती ने कोई उत्तर नहीं दिया। प्रताप को उसकी क्रोधपूर्ण मुद्रा देखकर यह समझने में देर न लगी कि वह उसके लिए अप्रसन्नता का कारण बन गया है। उसका कदम रुक गया और वह उसी जगह से लौटना ही चाहता था कि विमला ने उसे [illegible] हुए कहा—'तुम्हारी दुल्हन अध्ययन-कक्ष में तुम्हारी

प्रतीक्षा कर रही है ।'

उसकी बातों पर प्रताप मुस्करा उठा । कुन्ती के रुख को देखते हुए प्रेमा के अध्ययन-कक्ष में उसे जाने का साहस नहीं हो रहा था, परन्तु प्रेमा के प्रेम ने उसके पास जाने के लिए उसे विवश किया । प्रेमा की उस सूरत को देखकर उसे आश्चर्य हुआ । उसके कन्धे पर हाथ धर कर उसने पूछा—'प्रेमा, रोती क्यों हो ?'

पर प्रेमा ने कोई उत्तर नहीं दिया और उसके अविरल आँसू अपनी गति में प्रवाहित होते जा रहे थे । प्रताप उसकी शय्या पर बैठ गया और पुन: अपने प्रश्न को दोहराया । प्रेमा अपना सर उसकी जाँघ पर रख कर और भी फूट-फूर कर रोने लगी । इसी बीच विमला ने वहाँ प्रवेश किया । प्रताप ने प्रेमा के रोने का कारण पूछा ।

विमला ने कहा--'तुम्हारा साथ छूटा जा रहा है । प्रेमशंकर के साथ इसका विवाह निश्चित हो गया है । तुमने देखा नहीं दरवाजे पर ज्योतिषी जी विवाह का लग्न देख रहे हैं ।'

यह सुनकर प्रताप सन्न रह गया और एकाएक उसके चेहरे पर उदासी आ गई । उसकी मुखाकृति से विमला समझ गई कि जो रोग प्रेमा को है वही रोग प्रताप को भी है । दोनों के हृदय में प्रेम की आग सुलग रही है । उस आग को प्रेमा अपने अश्रुजल से बुझाना चाहती है परन्तु वह उससे बुझ नहीं सकती है बल्कि और भी प्रज्ज्वलित होती जा रही है । और प्रताप पुरुष है, इसलिए वह अपने अश्रु को रोक सकता है, लेकिन उसके हृदय में जो आग सुलग रही है उसे वह नहीं रोक सकता हैं । इन दोनों की बीमारी की औषधि तो वैद्य के घर भी नहीं है ।'

अभी तक प्रेमा को विमला के आने की कोई सुधि नहीं थी । प्रताप ने उसे उठ जाने को कहा । प्रेमा ने जब आँखें खोलीं तब सामने अपनी भाभी को देख-कर वह लज्जित हो गई । विमला कमरे से निकल कर खिड़की पर जाकर खड़ी हो गई । प्रेमा ने प्रताप से पूछा--'कहाँ जा रहे हो ?'

प्रताप ने उत्तर दिया —'मेले जा रहा था । इच्छा हुई कि तुमको भी साथ में ले लूँ । इसीलिए यहाँ चला आया । पर यहाँ का दृश्य तो कुछ और देखता हूँ ।'

प्रेमा ने हिचकियाँ लेते हुए कहा—'मेरी इच्छा के विरुद्ध मेरे भविष्य का निर्माण हो रहा है।'

उसे सांत्वना देने के लिए प्रताप के पास शब्द नहीं थे।

विमला की दृष्टि में सौन्दर्य की दोनों मूर्तियाँ कामदेव और रति के समान प्रतीत हो रही थीं। उसने अपने मन में कहा—'क्या अच्छा होता कि इन दोनों की शादी हो जाती। पर समाज ऐसा विवाह नहीं होने देगा। ठाकुर साहब लाख बड़े आदमी हैं पर समाज के विरुद्ध जाने का उन्हें भी साहस नहीं हो सकता है। परी-सी खूबसूरत यह मेरी ननद अगर उनके घर में जाती तो वे अनुभव करते कि लक्ष्मी उनके घर में आ गई है। लेकिन कठिनाई यहीं तक तो शेष नहीं है। हमारा समाज भी तो ठाकुर के लड़के से अपनी लड़की की शादी करना नहीं चाहेगा। जाति के इस वन्धन को तोड़ने से दोनों घर संकट में पड़ जाएँगे।'

उसी समय विमला का ध्यान भंग करते हुए कुन्ती ने पूछा—'क्या प्रताप घर में बैठा है ?'

विमला—'हाँ, वह तो घर में बैठा है।'

कुन्ती—'उसे चले जाने को कहो।'

विमला—'रहने दीजिए, क्या हर्ज है ?'

दोनों की बातें प्रताप सुन रहा था। उसने प्रेमा से कहा—'मैं जाता हूँ।'

प्रेमा—मैं भी चलती हूँ ?'

दोनों घर से साथ निकले। उस दृश्य को देखकर प्रेमशंकर दंग रह गया। श्यामाचरण को भी यह अच्छा नहीं लगा, पर वे कुछ वोल न सके।

ज्योतिषी आषाढ़ में विवाह की तिथि निश्चित कर अपनी दक्षिणा लेकर प्रस्थान किया।

## १८

दशहरा की चहल-पहल खतम हो चली। दूर-दूर से आये हुए यात्री अपनी गठरी-मोठरी बाँध कर अपने घर की ओर चल पड़े और संन्यासी तथा भिख-मंगे दिन-भर की अपनी आय का हिसाब-किताब करने लगे। परन्तु गंगा के किनारे की चहल-पहल खतम नहीं हुई थी। 'हर हर महादेव' और 'बाबा विश्वनाथ की जय' के नारों से दिशाएँ गूँज रही थीं। श्रद्धालु भक्त फूल-पत्ती लेकर मन्दिरों की ओर जा रहे थे और कुछ लोग मन्दिरों के प्रांगणों में बैठकर संध्या कर रहे थे। इस दृश्य को देखकर ठाकुर जयपाल सिंह ने अपने मन में कहा—हिन्दुओं की इस श्रद्धा और भक्ति ने हिन्दू जाति को अब तक जीवित रखा है। अगर यह श्रद्धा और भक्ति न होती तो हिन्दू जाति कब की संसार से मिट गई होती। औरंगजेब ने बाबा विश्वनाथ के मन्दिर को तोड़ा तो दूसरा मन्दिर उसकी बगल में खड़ा हो गया। इसी प्रकार अन्य मन्दिर भी टूटे और बने। अगर हिन्दू नये मन्दिरों का निर्माण नहीं करवाते तो उनकी पराजय समझी जाती और वही पराजय उन्हें खतम कर देती। यहाँ के हरेक मन्दिर की हरेक ईंट हिन्दुओं के त्याग व बलिदान की कथाएँ कह रही है। अपने उसी बलिदान के फलस्वरूप हिन्दू जाति ने अपने को अमर रखा। यही कारण है कि संसार की बड़ी-बड़ी जातियाँ मिट गईं, लेकिन हिन्दू जाति अभी तक जीवित है। आज यूनान, रोम, मिस्र और ईरान की सभ्य जातियाँ कहाँ गईं? उनके पूर्वजों की अस्थियों का भी पता नहीं है। सब-के-सब अतीत के गर्भ में विलीन हो गईं। पर हिन्दुओं का अतीत कभी भी नहीं मिट सका। उस अतीत को देखकर यह आज भी तनकर संसार के सामने खड़ा है। हमारे पूर्वजों ने हमें जो कुछ दिया, उसे थाती के रूप में हमने सुरक्षित रखा है।

इसी बीच उनकी दृष्टि प्रताप पर गई। उन्होंने प्रताप को पुकारा। प्रताप चौंक उठा और इधर-उधर देखने लगा। प्रेमा ने गंगा-तट पर सीढ़ियों की ओर संकेत कर कहा—'दादा जी वहाँ बैठे हैं। वे ही तुमको पुकार रहे हैं?'

प्रताप और प्रेमा दोनों ने उनके समीप जाकर उन्हें प्रणाम किया और एक ओर दोनों बैठ गए। प्रेमा ने उनसे पूछा—'दादाजी, आप कब आए?'

ठाकुर जयपाल सिंह—'बेटी, मुझे आए हुए तो यहाँ तीन दिन हो गए।

इच्छा हुई कि चलें दशहरा में काशी में गंगास्नान कर आवें।'

प्रेमा—'हाँ, धर्म-कर्म से कभी अलग नहीं होना चाहिए। धार्मिक कार्यों में लगे रहने से मन की शुद्धि होती है और आत्मा को शान्ति मिलती है।'

ठाकुर जयपाल सिंह ने हँसते हुए कहा—'हाँ बेटी, तुम्हारे विचारों से मुझे प्रसन्नता है। तुम्हारा कहना सही है कि धर्म का पथ कभी नहीं छोड़ना चाहिए। धर्म के पथ पर चलने से अन्त में अवश्य सफलता मिलती है। धर्म किसी विशेष सम्प्रदाय का नहीं है। धर्म वही है, जिससे सत्य की रक्षा होती है। इसी में दया, सहानुभूति, त्याग और बलिदान निहित हैं। दूसरों की पीड़ा का अपने में अनुभव करना ही धर्म है। जिसमें ये गुण हों, वही सच्चा मानव है। ऐसे तो सभी मनुष्य हैं। सभी जन्म लेते हैं और सभी मरते हैं, पर शास्त्र-पुराण ने उन्हीं का जन्म सार्थक कहा है, जो परोपकारी हैं और दूसरों की उन्नति देख-कर प्रसन्न रहते हैं।'

बीच में ही उनकी बात रोककर प्रेमा ने पूछा—'दादाजी, जाति को आप जन्म से मानते हैं या कर्म से?'

ठाकुर जयपाल सिंह—'जाति तो कर्म से ही होनी चाहिए, जन्म से नहीं। प्राचीन काल में जाति का निर्णय कर्म से ही होता था। किन्तु ज्यों-ज्यों समय बदलता गया त्यों-त्यों जाति का संस्कार उसकी सन्तान पर अपना प्रभुत्व स्थापित करता गया। जिस कर्म को उसके पूर्वजों ने अपनाया वही कर्म उसकी सन्तान ने स्वीकार किया। जाति के निर्माण का प्रमुख कारण यही है। जन्म से जाति का विरोध विश्वामित्र ने किया था। भगवान गौतम बुद्ध जाति को नहीं मानते थे। अपनी तपस्या के बल से विश्वामित्र क्षत्रिय होते हुए भी ब्राह्मण हो गए। शाक्य मुनि ने नीच कर्म करने वाले ब्राह्मणों को ब्राह्मण स्वीकार नहीं किया और उत्तम कर्म करने वाले शूद्र को ब्राह्मण माना। उन्होंने कर्म को प्रधानता दी है। कर्म की प्रधानता तो शास्त्र-पुराण में भी है।'

ठाकुर जयपाल सिंह ने यह भी कहा—'प्रेमा, शादी-विवाह को भी मैं जाति के अधीन नहीं मानता हूँ। लड़की-लड़का अगर गुणवान हों, दोनों में प्रेम हो तो ऐसी शादी का मैं पक्षपाती हूँ। अगर तुम्हारे घर वालों की राय हो तो मैं प्रताप का विवाह तुम्हारे साथ करने को तैयार हूँ।'

प्रेमा ने कोई उत्तर नहीं दिया। वह मौन होकर बैठी रही। ठाकुर साहब

ने कहा—'देखो समय काफी हो गया। मैं जाता हूँ। दस रुपये का यह नोट लो और जल-पान करके घर चले जाना।'

ठाकुर साहब के जाने के बाद प्रेमा और प्रताप भी उठ पड़े और पास के एक जलपान-गृह में प्रवेश कर गए। प्रेमा अपनी सुन्दरता के कारण सहज में ही वहाँ उपस्थित रहने वाले पुरुषों के लिए आकर्षण की मूर्ति बन गई। सब एक-टक उसकी ओर देखने लगे। जलपान कर दोनों बाहर आए। उनके पीछे एक काला-कलूटा आदमी भी निकला। पर उसे उन्होंने देखा नहीं।

प्रेमा ने प्रताप से कहा—'अंधेरी गलियों से होकर जाने में मुझे भय मालूम होता है। मुझे अपने घर पहुँचा दो।'

प्रताप ने उसके प्रस्ताव का समर्थन किया और कहा कि चलो।

आगे-आगे प्रताप चल रहा था और पीछे-पीछे प्रेमा थी। जब दोनों एक तंग गली में पहुँचे तब उस आदमी ने जो जलपान-गृह से उनका पीछा कर रहा था, प्रेमा का हाथ पकड़ लिया। प्रेमा चीख पड़ी। प्रताप ने पूछा—'क्या हुआ?'

प्रेमा—'अरे हाथ टूटा। जल्द दौड़ो।'

तब तक प्रताप समीप आ गया था। उसने उस आदमी की गर्दन पकड़ ली। इस पर उसने प्रेमा की बाँह छोड़ दी और अपनी कमर से कटार निकाल-कर कहा—'ए ठाकुर, इस छोकड़ी को मेरे उपभोग के लिए छोड़ दो, अन्यथा इस कटार से मैं तुम्हारा काम तमाम कर दूँगा।'

प्रताप ने अपने एक हाथ से कटार को पकड़ लिया। पर उसकी धार इतनी तीक्ष्ण थी कि प्रताप की तलहत्थी कट गई। फिर भी उसने छोड़ा नहीं और उस आदमी को नीचे गिरा दिया, फिर कटार छीन कर उसी से उसका सर काटना चाहा, पर प्रेमा ने रोक दिया। उस आदमी ने भी बड़ी अनुनय-विनय की तब प्रताप ने उसकी जान छोड़ दी।

वहाँ से प्रेमा को आगे करके प्रताप स्वयं पीछे चला। गुण्डा भी मन-ही-मन प्रताप पर क्रोध करता हुआ वहाँ से भाग चला।

जिस समय प्रेमा प्रताप के साथ अपने मकान पर पहुँची उस समय घड़ी में दस बज रहे थे और श्यामाचरण अपने माथे पर हाथ धर कर उन दोनों के सम्बन्ध में सोच रहे थे—'मैं नहीं कह सकता कि प्रेमा के भाग्य में क्या लिखा

है ? प्रेमशंकर के साथ विवाह न कर वह प्रताप से विवाह करना चाहती है। वह जानती नहीं है कि प्रताप के साथ उसके लाख प्रेम करने पर भी वह उसके घर में उपेक्षा की दृष्टि से देखी जाएगी। प्रेमशंकर के ऐश्वर्य में और ठाकुर साहब के ऐश्वर्य में आकाश-पाताल का अन्तर है। ऐसे ऐश्वर्य-वैभव को छोड़-कर वह प्रताप के रूप, गुण, मधुरवाणी और शांत स्वभाव पर आकर्षित हो गई है। वह यह नहीं सोचती है कि रोटी-बेटी जाति वालों के ही साथ होती है अन्य जाति वालों के साथ नहीं। प्रताप राजपूत है। गाँवों में राजपूतों के समक्ष छोटी जाति वाले कुर्सी, खाट पर बैठ नहीं सकते हैं। उनके सामने जूते नहीं पहन सकते हैं और हाथी-घोड़े की सवारी नहीं कर सकते हैं। ऐसी जाति को कौन अपनी बेटी दे ?

इसी बीच प्रेमा और प्रताप के आने से उनका ध्यान भंग हुआ। वे दोनों को बुला कर कुछ कहना ही चाहते थे कि उनकी दृष्टि प्रताप के हाथ पर गई। उसकी तलहत्थी से अभी भी खून निकल रहा था। उन्होंने आश्चर्यचकित होकर प्रताप से पूछा—'यह क्या ? तुम्हारा हाथ कैसे कट गया ?'

प्रताप के उत्तर देने के पूर्व प्रेमा ने सारी कहानी कह सुनाई। श्यामाचरण ने कहा—'अभी समय है तंग और अंधेरी गलियों से होकर चलने का। तुम्हारा समय अच्छा था कि प्रताप तुम्हारे साथ था। अगर यह नहीं होता तो गुण्डे तुम्हारे आभूषण छीन कर तुम्हारी हत्या कर डालते। तुम्हारे लिए इस लड़के ने अपने प्राणों की बाजी लगाई।'

फिर पास के डाक्टरखाने में वे प्रताप को ले गए और मरहम-पट्टी करा-कर रिक्शा से उन्होंने उसे घर भेज दिया।

प्रताप के घर जाने के बाद श्यामाचरण पुनः प्रताप और प्रेमा के सम्बन्ध में सोचने लगे—आज गुण्डा प्रेमा का अपहरण करने जा रहा था, पर प्रताप ने अपने प्राणों की बाजी लगाकर उसकी रक्षा कर ली। यह प्रेमा के प्रति प्रताप के प्रेम का द्योतक है। क्या प्रताप दूसरी लड़की के लिए भी, जिससे उसका परिचय नहीं हो, ऐसा कर सकता है ? वह कर सकता है, क्योंकि उसने मानव-हृदय पाया है। जिसके पास मानव-हृदय नहीं होगा वह बिराना को कौन कहे अपने को भी नहीं बचा सकता है। ठाकुर जयपाल सिंह के कुल में प्रताप कमल है। मैंने अध्ययन किया है उसका हृदय विशाल है। वह दीन-दुखियों की सेवा के

लिए सदा तैयार रहता है। विद्याध्ययन की ओर इसका मन सदा लगा रहता है। जिस काम की ओर इसका झुकाव होता है उसे हजारों कठिनाइयाँ उठाकर कर डालता है। परन्तु उसके साथ प्रेमा का विवाह कैसे हो सकता है? उसके साथ मैं अपनी पुत्री का विवाह कर अवश्य गौरवान्वित होऊँगा, पर स्वयं ठाकुर साहब के जाति-भाई और बन्धु-बान्धव इसे स्वीकार नहीं करेंगे। संभव है कि ठाकुर साहब की धाक से या समाज-सुधार की उनकी नियत देखकर राजपूतों ने कोई आपत्ति नहीं की परन्तु मेरे समाजवाले तो नहीं मानेंगे। इसमें कोई सन्देह नहीं कि हम शहरी वातावरण में रहते हैं, परन्तु समाज के निरंकुश शासन से हम अपने को मुक्त करने में असमर्थ हैं। जब हमारा हुक्का-पानी ही बन्द हो जायेगा तो ठाकुर साहब ऐसे सम्बन्धी को लेकर हम क्या करेंगे? ठाकुर साहब उत्तम कुल के हैं तो अपना बने रहें, वर्ण-व्यवस्था की सीमा को लांघने का हमारा साहस नहीं होता है और जब हम प्रेमशंकर के साथ प्रेमा का विवाह निश्चित कर चुके हैं तब इसमें परिवर्त्तन कैसे हो सकता है? अब प्रताप को कह देना है कि वह हमारे यहाँ आना-जाना तथा प्रेमा से मिलना-जुलना बन्द कर दे।

इसके बाद वे उठकर भोजन करने चले गए।

और प्रेमा जब घर के अन्दर गई तब विमला ने कहा—'प्रेमशंकर के साथ तुम्हारा विवाह निश्चित हो गया है और तुम आधी-आधी रात तक यार-दोस्तों के साथ-सैर-सपाटे में लगी रहती हो?'

प्रेमा ने झुँझला कर उत्तर दिया—'आज तो तुम्हारी बातों में व्यंग भरा हुआ है। प्रताप मेरा यार है? प्रेमशंकर के साथ मैं विवाह नहीं करूँगी, हमारे परिवार वाले इसके लिए प्रसन्न रहें या अप्रसन्न रहें।'

रसोईघर में श्यामाचरण प्रेमा की बात सुन रहे थे। उन्होंने कुन्ती की ओर देखकर कहा—'कौन-सा युग आ गया कि लड़की लज्जा-शर्म त्याग कर अपना वर स्वयं खोजती है?'

कुन्ती—'यह कलियुग से भी गिरा हुआ युग भ्रष्टयुग है।'

# १९

विवाह की निश्चित तिथि के एक सप्ताह पूर्व प्रेमशंकर ने कचना और किशोरी को सूचित किया कि वह प्रेमा का पाणिग्रहण करने जा रहा है। यह सुनकर कंचना और किशोरी दोनों चौंक उठीं। कंचना ने पूछा—'तुम मजाक कर रहे हो या सच कह रहे हो ?'

प्रेमशंकर—'नहीं, झूठ बोलने से क्या लाभ ? मैं ठीक कह रहा हूँ। प्रेमा के पिता ने मुझसे बहुत ही अनुनय-विनय की है और प्रेमा भी मेरी आँखों में जँच गई है इसलिए मैंने उससे विवाह करने का वचन श्यामाचरण को दे दिया है।'

किशोरी—'तब हम दोनों का क्या होगा ?'

प्रेमशंकर—'हाँ, यही चिन्ता मुझको भी सता रही है।'

किशोरी—'इसमें चिन्ता की कौन-सी बात है ? क्यों तुम हम दोनों का परित्याग करोगे ? क्या हमने तुम्हारे सिवा किसी अन्य पुरुष से सम्बन्ध जोड़ा है या तुम्हारे साथ विश्वासघात किया है ? जिससे तुम हमारा परित्याग कर देना चाहते हो ? क्या प्रेमा हम दोनों से अधिक खूबसूरत है जो तुम्हारी आँखों में जँच गई और हम दोनों उसकी रूप-ज्योति के आगे मन्द पड़ गईं ?'

प्रेमशंकर—'किशोरी, तुम्हारे साथ मेरा कोई वैवाहिक सम्बन्ध तो नहीं है। अगर तुमसे मेरी सन्तान पैदा होती है तो समाज में उसकी उपेक्षा होगी और हमारा वंश कलंकित हो जायेगा। परन्तु प्रेमा से विवाह करने पर यह स्थिति सामने नहीं आवेगी। और, प्रेमा से विवाह करने के बाद अगर तुम दोनों को रखता हूँ तो उससे तुम्हारी पटेगी नहीं, मेरा घर दिन-रात जंग का अखाड़ा बन जाएगा। उस स्थिति में तुमको मेरे घर से जाना ही होगा, इसलिए अच्छा तो यही है कि कल न जाकर तुम आज ही चली जाओ। हाँ, तुम्हारी जीविका के लिए तुम दोनों को मैं पाँच-पाँच सौ रुपये देता हूँ। इस रकम से किसी अच्छे चौराहे पर पान की दुकान खोल दो और देखो कि दिन-रात कैसी चाँदी कटती है।'

उसकी बातें सुनकर किशोरी का मुख सूख गया। उसने कंचना की ओर

देखा। उसकी आँखों में आँसू छलछला आये। कंचना को किशोरी की आँखों के प्रश्न समझने में देर न लगी। उसने कहा—'मुझसे क्या पूछती हो? बबूल के पेड़ रोपने से आम कहाँ से खा सकती हो? बिना सोचे-समझे जो काम किया जाता है उसका यही परिणाम निकलता है। हमने क्या समझा था कि रूप के कीड़े के समक्ष हम अपना सर्वस्व समर्पित कर रही हैं, प्रेम के पुजारी के समक्ष नहीं। बनारस में पान-बीड़ी की दुकान खोलकर बैठने की सलाह देता है। एक तो इसकी बातों में पड़कर हमने अपने कुल-परिवार की मान-मर्यादा को पैरों तले कुचल दिया और अब जो कुछ प्रतिष्ठा बच गई है उसे भी खुले बाजार में बर्बाद कर देने को कहता है। यह क्या मुझे रुपया दिखलाता है? क्या रुपये पर मैंने अपने को इसके हाथों बेचा है? इसने प्रेम के महत्त्व को नहीं समझा? और उसकी देह पर जो वस्त्र था उसी के साथ वह मकान से निकलकर सड़क पर आ गई। परन्तु सड़क पर आकर उसके पैर रुक गये। उसके सामने प्रश्न उठा कि वह किधर चले? उसके सामने अन्धकार छा गया। पिता के सामने जाने का उसे साहस नहीं हो रहा था और अन्यत्र जाय तो कहाँ जाय? उसके मन में अपनी करतूत पर पश्चात्ताप होने लगा। उसने अपने मन में इसके लिए भी खेद प्रकट किया कि अगर प्रेमशंकर से पाँच सौ रुपये भी उसने ले लिए होते तो बनारस छोड़कर अन्यत्र जाने में सुविधा होती, परन्तु आवेश में आकर उसने वह भी अवसर खो दिया। लोक-लज्जा के कारण उसके पैर अधिक देर तक वहाँ नहीं रुके रहे, आगे बढ़े। पर कहीं उसे आश्रय नहीं मिल रहा था। तूफान में उठे हुए पत्तों के समान लक्ष्यविहीन होकर वह काशी नगरी में घूम रही थी। उसी समय सहसा एक मकान पर उसकी आँखें गईं, जिस पर बहुत मोटे अक्षरों में लिखा था—अनाथालय। उसने अपने मन में विचारा 'हम अभागिनों के लिए ही तो यह अनाथालय बना है तो फिर इसमें मैं क्यों न आश्रय ग्रहण करूँ?' और वह उसमें प्रवेश कर गई। उसके रूप को देखकर अनाथालय के मैनेजर रघुनाथ चौबे दंग रह गये। एकटक वे उसके सौन्दर्य को देखते रहे। फिर उन्होंने मुस्कराते हुए पूछा—'अभी तो तुम्हारी उम्र बहुत कम मालूम होती है, घर से क्यों भाग आई हो?'

कंचना ने अपनी आँखों में आँसू भरकर कहा—'मेरे जीवन की कहानी सुनकर आप क्या करेंगे? एक बार जो मैं भूल कर चुकी हूँ, उसका तो प्राय-

श्चित्त जीवन भर करना होगा। काँटों की राह को मैंने पुष्प का पथ समझा था। एक बार नहीं, दो-दो बार उसी पथ का अनुसरण कर मैंने जीवन को सदा के लिए बर्बाद कर दिया। अब मुझे यह देखना है कि मेरी जीवन की नैया किस घाट जाकर लगती है।'

रघुनाथ चोबे ने कंचना से पूछा—'क्या तुम विवाह करना पसन्द करोगी?'

कंचना—'क्यों नहीं पसन्द करूँगी? किन्तु इस शहर में नहीं रहूँगी। अगर कहीं बाहर आप प्रबन्ध कर दें तो मैं आपकी बहुत ही कृतज्ञ होऊँगी।'

रघुनाथ चौबे—'अगर इलाहाबाद कर दूँ?'

कंचना—'बहुत अच्छा होगा, परन्तु घर-वर की मुझे पहले जानकारी होनी चाहिए।'

रघुनाथ चौबे—'अवश्य, जब तक तुम्हारी पसन्दगी नहीं होगी तब तक शादी कैसे हो सकती है? विवाह के लिए दरख्वास्तें तो बहुतों की आई हैं, परन्तु तुम्हारे योग्य मुझे एक ही वर पसन्द आ रहा है जो इलाहाबाद में एक स्कूल में अध्यापक का काम कर रहा है। उम्र भी अधिक नहीं है, यही लगभग बयालिस वर्ष के होंगे। परन्तु देखने में तीस से अधिक नहीं मालूम पड़ते हैं और शील-स्वभाव भी बहुत अच्छा है। तुम्हारी ऐसी सुकुमार और सुशील कन्या के लिए वे सुयोग्य वर होंगे। मैं सदा इस बात का खयाल रखता हूँ कि हमारी बहनों को अयोग्य वर न मिले, जिससे उनका जीवन पुनः दुखमय न हो। जिस पद पर मेरी नियुक्ति हुई है, उसके उत्तरदायित्व को निबाहना भी तो मेरा परम कर्त्तव्य होता है। किसी भी बहन को धोखे में डालने से मुझे क्या मिल सकता है? तुम्हारे आँसू का एक बूंद भी मेरे विनाश का कारण बन सकता है। इसलिए धर्म का मैं सदा खयाल रखता हूँ।'

कंचना—'ऐसा ही चाहिये बाबूजी, दीन-दुखियों की आह नहीं लेनी चाहिए। आखिर भगवान भी तो कोई है। सदा उनको अपनी आँखों के सामने रखकर काम करना चाहिए।'

रघुनाथ चौबे—'तुम्हारा कहना बहुत ठीक है। मैं दीन-दुखियों की आह से सदा बचने की कोशिश करता हूँ।'

कंचना—'भगवान आपका भला करेंगे।'

रघुनाथ चौबे—'तुम तो बहुत समझदार नारी मालूम पड़ती हो।'

कंचना—समझदार क्या हूँ ? अगर मैं समझदार होती तो अपने पैरों में स्वयं अपने हाथों से कुल्हाड़ी मारती और इस दशा में पहुँचती ? फिसलकर गिरने के बाद ही मनुष्य को अपनी भूल मालूम पड़ती है। मैनेजर साहब, यही आप समझ लीजिए कि आज मैं कहीं की नहीं हूँ।' और उसकी आँखों से दो बूंद आँसू टपक पड़े।

'तुम घबराओ नहीं। मैं तुम्हारे जीवन की सुव्यवस्था कर देता हूँ।' कह-कर रघुनाथ चौबे सीधे पोस्ट आफिस गये और इलाहाबाद राजा उपाध्याय के नाम से एक तार भेज दिया।

राजा उपाध्याय दूसरे दिन अनाथालय में आ पहुँचा। रघुनाथ चौबे के साथ उसने विवाह की बातचीत आरम्भ की। राजा उपाध्याय ने रघुनाथ चौबे से पूछा—'दारोगा जी लड़की कैसी है ?'

रघुनाथ चौबे—'क्या कहूँ उपाध्याय जी, लड़की तो परी से भी सुन्दर और फूल से भी अधिक सुकुमार मालूम पड़ती है। वह किसी बड़े घर की मालूम होती है। मैं नहीं कह सकता कि वह क्यों घर से भाग आई है ? वह अपना पूरा पता भी नहीं बतलाती है। उसका सौन्दर्य देखकर स्वयं मेरा मन भी चल उठा है। लोक-लज्जा से भय खाता हूँ, नहीं तो मैं स्वयं उसे रख लेता। आपने कई बार मेरे पास पत्र लिखा इसका मुझे खयाल था और यह नारी आपके योग्य है, इसलिए मैंने आपको तार देकर बुलाया है। अगर आप इसे स्वीकार नहीं करेंगे तो और लोगों की भी दरख्वास्तें आई हैं, जिनसे मुझे मोटी रकम मिल सकती है।' यह सुनकर राजा उपाध्याय ने कहा—'वाह दारोगा जी, इतने दिनों की जान-पहचान क्या कोई काम नहीं करेगी, और मोटी रकम पर आप भूल गए।'

रघुनाथ चौबे ने हँसते हुए कहा—'वाह मास्टर साहब, आखिर पेट मैं कहाँ रख आऊँ ? अपने परिवार वालों का भरण-पोषण कैसे करूँ ? अना-थालय का काम तो मानव-सेवा है, इसी प्रेरणा से मैं काम कर रहा हूँ। आप ही सोचिए मुझे यहाँ से सौ रुपये मिलते हैं, भला इसी में मेरा काम चलेगा ? अगर कुछ आप लोग न देंगे तो हमारे बाल-बच्चे भूखों मर जाएँगे।'

राजा उपाध्याय ने कुछ देर मौन रहने के बाद कहा—'अच्छा दारोगा जी, पाँच सौ रुपये ले लीजिए।'

रघुनाथ चौबे ने मुँह बनाकर कहा—'बूढ़ी ग्रौर कुरूप ग्रौरतों से जो लोग विवाह करते हैं उनसे मैं हजार रुपये गिनवा लेता हूँ ग्रौर यह तो सतरह-ग्रठारह वर्ष की नवयुवती है, जिस पर मुझे ग्रधिक नहीं तो दो-ढाई हजार रुपये यों ही मिल जाएँगे।'

राजा उपाध्याय—'ग्राप तो मोल-तोल करने लगे।'

रघुनाथ चौबे—'पुण्य के काम में भी कहीं मोल-तोल होता है? विवाह कराना महापुण्य कहा गया है। इसीलिए ग्रापके उजड़े घर को बसाने की चिंता में लगा हूँ। ग्रापके घर बसाने में मुझे उतना ही ग्रानन्द होगा जितना कि मुझे ग्रपना घर बसाने में।'

राजा उपाध्याय—'दारोगा जी, ग्रापको मेरे लिए बड़ी हमदर्दी है।'

रघुनाथ चौबे—'हमदर्दी क्यों न हो। ग्रापकी ग्रौर मेरी जान-पहचान ग्राज की नहीं है बल्कि गत तीन वर्षों की है, जबकि ग्रापके चाचा दीनदयाल उपाध्याय की हत्या ठाकुर जयपाल सिंह ने की थी।'

राजा उपाध्याय—'ग्रापको धन्यवाद।'

रघुनाथ चौबे—'मुझको धन्यवाद नहीं चाहिए, मुझे रुपये चाहिए। पहले ग्राप उस लड़की को देख लीजिये तब ग्राप रुपये की बात कीजिए।'

राजा उपाध्याय—'ग्रच्छा दिखला दीजिए।'

रघुनाथ चौबे—'ग्राप उसके सामने मत जाइये, नहीं तो सफेद बाल ग्रौर घनी साही के काँटों के समान कड़ी-कड़ी मूँछें देखकर वह भड़क उठेगी। ग्राप यहाँ खिड़की पर खड़े रहिये, मैं ग्रलग से उसे दिखला देता हूँ।'

राजा उपाध्याय खिड़की पर जाकर खड़ा हो गया ग्रौर रघुनाथ चौबे उठकर उस कमरे में गये जिसमें कंचना रहती थी। कंचना उस समय चिन्तामग्न होकर बैठी थी। रघुनाथ चौबे की पद-ध्वनि से उसका ध्यान भंग हुग्रा। वह उसकी ग्रोर देखने लगी। रघुनाथ चौबे ने उससे कहा—'बाहर ग्राग्रो तो।'

कंचना बाहर ग्राकर बरामदे के नीचे खड़ी हो गई। रघुनाथ चौबे ने उससे कहा—'इलाहाबाद से तार का उत्तर ग्रा गया है। वे सज्जन कल सवेरे की गाड़ी से ग्रा जाएँगे। तुम भी कल ग्रपने को ठीक से मेकग्रप करके रखना जिससे उसे तुम पसन्द ग्रा जाग्रो। मुझे तुम्हारे लिए बड़ी चिन्ता लगी है।'

कंचना—'परोपकारियों का हृदय ऐसा ही होता है, मैनेजर साहब। ग्राप

की सहानुभूति के लिए मैं आपको धन्यवाद देती हूँ। परन्तु मेरे पास न तो अच्छी साड़ी है न ब्लाउज है और न ही स्नो और पाउडर है।'

रघुनाथ चौबे—'मैं सब प्रबन्ध कर दूंगा।'

कंचना अपने कमरे में चली गई और रघुनाथ चौबे दफ्तर में लौटा। उन्हें देखते ही राजा उपाध्याय ने पूछा—'हां दारोगा जी, लड़की तो सौ में एक है। ऐसी सुन्दर नारी तो मैंने देखी नहीं थी। आपने इस परी को मेरे लिए सुरक्षित रखा— धन्यवाद। और धन्यवाद के साथ लीजिये ये दो हजार रुपये।'

जेब से काढ़कर राजा उपाध्याय ने सौ-सौ के बीस नोट उसके हाथ में दिये और रघुनाथ चौबे ने अपनी जेब में रखते हुए कहा—'उपाध्याय जी, सौन्दर्य की इस मूर्ति का मूल्य कोई नहीं दे सकता है, इस पर भी दूसरों से मैं पाँच हजार से कम नहीं लेता, परन्तु आपका खयाल तो करना ही पड़ता है।'

राजा उपाध्याय—'अपने पुराने परिचितों और मित्रों से बहुत कुछ आशा रहती है।'

रघुनाथ चौबे—'कल वह आपके सामने साधारण वस्त्रों में कैसे आएगी? उसके लिए एक अच्छी साड़ी और ब्लाउज की आवश्यकता पड़ेगी।'

राजा उपाध्याय ने यह सोचकर कि वह साड़ी और ब्लाउज तो मेरे ही घर में जाएगी दो सौ रुपये और रघुनाथ चौबे के हाथ में दे दिये।

उसके बाद रघुनाथ चौबे ने आफिस का दरवाजा बन्द किया और राजा उपाध्याय को अपने साथ लेकर अपने निवास-स्थान के लिए प्रस्थान किया। पर ज्योंहीं वे फाटक से निकल रहे थे त्योंही कालीचरण और प्रेमनाथ वहाँ पहुँच गए। उन्हें देखते ही रघुनाथ चौबे ने अपने मन में कहा—'बाधा उपस्थित हो गई। कहीं बना-बनाया काम बिगड़ न जाय।'

राजा उपाध्याय को फाटक पर ही छोड़कर रघुनाथ चौबे कालीचरण और प्रेमनाथ के साथ लौट पड़े। दफ्तर का दरवाजा खोलकर जब वे बैठ गए तब कालीचरण ने रघुनाथ चौबे से पूछा—'मैनेजर साहब, एक-दो दिनों के अन्दर कोई लड़की यहाँ आई है?'

रजिस्टर के पन्नों को उलटते हुए रघुनाथ चौबे ने कहा—'महाशय जी, एक-दो दिन क्या इधर तो दो सप्ताह से न तो कोई नारी यहाँ आई और न कोई अनाथ बच्चा।'

कालीचरण ने प्रेमनाथ की ओर देखा। प्रेमनाथ ने कहा—'आज सवेरे मुझे प्रेमशंकर का नौकर मिला था। वह मुझसे कह रहा था कि प्रेमशंकर ने कंचना को अपने घर से कल निकाल दिया है। मैंने उसकी बड़ी तलाश की, अपने सगे-सम्बन्धी, मित्रों के यहाँ खोज की पर वह कहीं नहीं मिली। इस स्थिति में मैंने अनुमान किया कि सम्भव है कि वह किसी अनाथालय की शरण में गई हो।'

रघुनाथ चौवे—'नहीं महाशय, वह तो यहाँ नहीं आई है। अगर यहाँ आ जायेगी तो मैं उसको आपके घर पहुँचा दूंगा।'

प्रेमनाथ—'हाँ, इतनी कृपा अवश्य कीजियेगा।'

रघुनाथ चौवे—'इसमें कृपा की कौन सी बात है? मैं आपका क्या कार्य करूँगा? मैं तो अपने कर्त्तव्य का पालन करूँगा।'

'आपके आश्वासन के लिए धन्यवाद। मनुष्य को अपने कर्त्तव्य का ऐसा ही ध्यान होना चाहिए। सेवा का व्रत लेना आसान है, पर उसे निबाहना कठिन है।' कहते हुए प्रेमनाथ उठ खड़े हुए। उनके साथ कालीचरण और रघुनाथ चौवे भी बाहर आये। फाटक पर आकर जिस समय प्रेमनाथ अलग होने लगे उस समय रघुनाथ चौवे ने कहा—'स्त्रियों को यह खयाल नहीं होता है कि उनके घर से बाहर पैर देने में उनके सतीत्व पर तो खतरा पहुँचेगा ही साथ-ही-साथ उनके कुल-परिवार वालों के मुखों पर कालिख पुत जाएगी।'

प्रेमनाथ—'बाबूजी, इसका उत्तर मेरे पास नहीं है।' और वे कालीचरण के साथ अपने घर की ओर बढ़े।

रास्ते में रघुनाथ चौवे ने राजा उपाध्याय से कहा—'जिनसे मेरी अभी बातें हो रही थीं, वही कंचना के पिता प्रेमनाथ हैं। नगर के बड़े सिल्क व्यवसायइयों में एक हैं। अब आप सहज में अनुमान कर सकते हैं कि कैसी कन्या आपको हाथ लगी है?'

राजा उपाध्याय—'यह तो उसका शरीर और सौन्दर्य ही बतला रहा है कि वह एक बड़े घर की सुकुमारी है।'

अनाथालय से रघुनाथ चौवे अपने मकान पर पहुँचे। अपने पति के साथ एक अधेड़ पुरुष को देखकर रघुनाथ चौबे की स्त्री दरवाजे से अन्दर चली गई और खिड़की पर खड़ी होकर राजा उपाध्याय की ओर देखने लगी। रघुनाथ चौबे

ने अन्दर प्रवेश कर अपनी पत्नी को पुकारा। वह उसके सामने आकर खड़ी हो गई। उसके हाथ में बाईस सौ रुपये देते हुए रघुनाथ चौबे ने कहा—'लो आज का मेरा उपार्जित धन, कहती हो कि पुलिस की नौकरी अच्छी थी आदमी कहीं भी रहे, उसे पैसा उपार्जित करने की बुद्धि चाहिए।'

पत्नी ने मुस्कराते हुए रुपये अपने हाथ में ले लिए और पूछा—'यह कौन हैं?'

रघुनाथ चौबे—'यही दीनदयाल उपाध्याय का भतीजा राजा उपाध्याय है। शादी के लिए आया है।'

'यह शादी करेगा? इसके तो आधे से अधिक बाल पक चुके हैं और दाढ़ी-मूँछें भी खिचड़ी हो चुकी हैं।' आश्चर्यचकित होकर उनकी स्त्री ने कहा।

रघुनाथ चौबे—'बाल आधे पके या पूरे पके, उससे हमको क्या मतलब? जो रुपये देंगे उनकी शादी होगी। इस बेचारे ने मुझे अच्छी रकम दी है इसलिए इसका विवाह होगा।'

फिर बाहर आकर रघुनाथ चौबे ने हजाम को बुलाया और राजा उपाध्याय की दाढ़ी-मूँछें साफ करवाईं और सर के बालों में खिजाब लगवाकर काला बना डाला। आईने में अपनी सूरत देखकर राजा उपाध्याय मुस्करा उठा। उधर खिड़की पर खड़ी रघुनाथ चौबे की पत्नी हँसने लगी।

दूसरे दिन रघुनाथ चौबे राजा उपाध्याय को साथ लेकर जब अनाथालय जाने लगे तब उन्होंने अपनी पत्नी से एक सफेद साड़ी ले ली और अनाथालय में पहुँच कर कंचना को दे दी। कंचना ने देखा कि वह साड़ी फटी हुई है उसने वह फेंक दी और अपने भाग्य को दोष देती हुई राजा उपाध्याय के सामने आकर खड़ी हो गई। राजा उपाध्याय बड़े गौर से उसकी ओर देखने लगा, पर कंचना शर्म से पूरी नजर राजा उपाध्याय पर नहीं डाल पाई। रघुनाथ चौबे ने कंचना से पूछा—'कहिये देवी जी, उपाध्याय जी आपको पसन्द हैं?'

कंचना बनारस से शीघ्र-से-शीघ्र हटना चाहती थी, इसलिए उसने बिना सोचे-समझे 'हाँ' कह दिया। रघुनाथ चौबे ने कहा—'जब दोनों ओर से स्वीकृति है तब इसमें लिखा-पढ़ी की कोई आवश्यकता नहीं है। इलाहाबाद जाने वाली गाड़ी नौ बजे खुलती है। आप दोनों स्टेशन चलिए, मैं गाड़ी पर बैठा दूँ।'

फिर उसने नौकर को पुकार कर टैक्सी लाने को कहा। टैक्सी आते ही तीनों स्टेशन पहुँचे। गाड़ी खुलने में अभी दस मिनट की देर थी। राजा उपाध्याय कंचना के साथ तृतीय श्रेणी के डिब्बे में जाकर बैठ गया। उसमें जितने यात्री बैठे थे सब कंचना की ओर देखने लगे और कंचना नतमस्तक होकर अपने पैर के नखों को देखने लगी। जिस समय गाड़ी ने सीटी दी और गाड़ी प्लेटफार्म से खिसकने लगी उस समय कंचना की आँखें बरस पड़ीं। राजा उपाध्याय ने रघुनाथ चौबे को धन्यवाद देते हुए नमस्ते कहा। रघुनाथ चौबे ने अभिवादन स्वीकार करते हुए कहा—'इलाहाबाद जाकर आप अवश्य एक पत्र मेरे नाम से डाल दीजिएगा।'

जब गाड़ी आँखों से ओझल हो गई तब रघुनाथ चौबे की जान में जान आई।

और किशोरी ? कंचना के जाने के बाद किशोरी हताश हो उठी। अपने को अकेली और निस्सहाय अवस्था में पाकर वह अधीर हो गई। वह अपने मन में सोचने लगी—मेरे ही कारण मेरे पिता को इस राक्षस ने जीवित ही गंगाजी में समाधि दे दी। माँ से भी मेरा सम्बन्ध टूटा और जाति भाई घृणा की दृष्टि से मुझे देखते हैं। इस स्थिति में मैं कहाँ जाऊँ ? कुछ नहीं सूझता है।

उसे मौन देखकर प्रेमशंकर ने पूछा—'क्या सोच रही हो किशोरी ?'

किशोरी—'सोचूंगी क्या ? अपने भाग्य पर रोती हूँ।'

प्रेमशंकर—'तो क्या तुम चाहती हो कि प्रेमा ऐसी सुन्दरी को छोड़कर मैं तुम्हारे साथ अपना जीवन बर्बाद कर लूं।'

किशोरी--'दूसरों के जीवन को बर्बाद करने वाले कब अपना जीवन बर्बाद करना चाहेंगे, पर यह ध्यान रखो कि दूसरों को बर्बाद करने वाले स्वयं बर्बाद हो जाते हैं। दूसरों के जीवन को दुखमय बनाने वाले कभी सुखी नहीं रहते हैं। मैं चलती हूँ।' और वह सीढ़ियों से उतर कर नीचे आई। उसने इधर-उधर कंचना की खोज की पर वह कहीं नजर नहीं आई। उसके सामने भी वही समस्या उपस्थित हुई जो कंचना के सामने उपस्थित हुई थी। वह भी सड़क की एक ओर खड़ी होकर अपने भविष्य के बारे में सोचने लगी। इसी बीच कहीं से मोहन आ पहुँचा। किशोरी को वहाँ अकेली खड़ी देखकर

आश्चर्य में पड़ गया। उसने मुस्कराते हुए उससे पूछा—'कहो, किसकी प्रतीक्षा कर रही हो ?'

किशोरी ने भौं तानकर कहा--'जाओ मुँह-जले मेरे सामने से, नहीं तो मुँह में आग लगा दूँगी। मुस्कराकर बड़े प्रेम से पूछ रहे हो, किसकी प्रतीक्षा कर रही हो किशोरी ?'

मोहना ने हँसकर कहा– 'मेरी प्यारी, इसमें रंज होने की कौन सी बात है ? आखिर यहाँ अकेली खड़ी होकर अपने किसी यार-दोस्त की प्रतीक्षा ही तो कर रही हो ?'

किशोरी—'कहती हूँ मेरे सामने से हट जाओ, नहीं तो मैं तुम्हारी दशा बना दूँगी।'

मोहना—'आखिर बात क्या है ?'

किशोरी ने अपने नयनों में जल भर कहा--'बात इसमें ऐसी है कि आज तक मैं स्वर्ग लोक की अप्सरा रही, परन्तु अब प्रेमशंकर की दृष्टियों में मेरा रूप क्षीण हो गया है, इसलिए मेरा कोई मूल्य नहीं रहा। अब तक मैं प्रेमशंकर की धर्मपत्नी रही, परन्तु अब रखेल कहकर मैं घर से निकाल दी गई।'

मोहना—'प्रेमशंकर बहुत बड़ा शैतान है। कितनी महिलाओं का जीवन इसने बर्बाद किया है, मैं कह नहीं सकता। लड़कियों को फँसाने वाला तो मैं रहा और उपभोग करने वाला वह रहा। आज तुम्हारी दशा पर मेरी आँखों में आँसू आ रहे हैं और सेठ साहब की लड़की कंचना कहाँ गई ?'

किशोरी -'वह भी तो ऊपर से उतर कर अभी नीचे आई थी, पर मैं कह नहीं सकती हूँ कि वह किधर गई।'

मोहना बड़े गौर से किशोरी की ओर देखने लगा। उसके शरीर पर चार-पाँच सोने के आभूषण थे और दोनों पैरों में चाँदी के पायल थे। उसने अपने मन में विचारा 'अगर किसी प्रकार से किशोरी को अपने जाल में फँसा लूँ तो सोने और चाँदी के ये जेवर मुझे हाथ लग जाएंगे।'

इसी बीच किशोरी ने उसका ध्यान भंग करते हुए कहा—'मैं जाती हूँ।'

मोहना—'कहाँ जाओगी ? चलो मेरे साथ।'

किशोरी—'तुम्हारे साथ मैं कहाँ चलूँ ? तुम्हारे घर-द्वार भी है ?'

मोहना—'अरी पगली, बजार का मैं भिखमंगा हूँ परन्तु कलकत्ते का तो मैं

राजा हूँ।'

किशोरी—'हाँ, कलकत्ते का टकसालघर तुम्हारा ही है और सुनती हूँ कि बड़ी-बड़ी कोठियाँ भी तुम्हारी ही हैं ?'

मोहना ने हँसकर कहा – 'मैं मानता हूँ कि टकसाल हाउस मेरा नहीं है और विशाल अट्टालिकाएं मेरी नहीं हैं फिर भी मैं वहाँ कुछ हूँ। मेरा अपना मकान है और गंगा में मेरी दो नावें चलती हैं। उनसे मेरी काफी आय होती है। किन्तु मेरे धन का उपभोग करने वाला कोई आदमी नहीं है। तुम जानती हो कि मेरे न तो जोरू और न बाल-बच्चा, अगर तुम मेरे साथ रह जाओगी तो मैं तुमको रानी बनाकर रखूँगा।'

किशोरी ने अपने मन में कहा—'आखिर इस जीवन को बसर करने के लिए कोई आधार तो चाहिए। जब घर से निकल पड़ी हूँ तो मँझधार में पड़ी हुई नाव के समान कहीं-न-कहीं किनारा धरने का प्रयास तो करना ही होगा। संयोग अच्छा रहा कि मोहना अभी मिल गया। आखिर भाग्य में जब यही बदा है तो मैं क्या करूँ ? जो किशोरी अभी तक प्रेमशंकर की अर्द्धांगिनी थी वह अब मोहना की स्त्री बनने जा रही है।'

मोहना ने पूछा—'तब अपना निर्णय बतलाओ।'

किशोरी—'ठीक है, मैं तुम्हारे साथ रहूँगी।'

मोहना के सामने प्रश्न उठा कि वह किशोरी को कहाँ रखे ? उसे मौन देखकर किशोरी ने पूछा—'मोहना तुम खड़े होकर क्या सोच रहे हो ? चलोगे या मैं कोई दूसरी राह पकड़ूँ ?'

मोहना—'नहीं, यही सोच रहा हूँ कि तुम्हें यहीं किसी के घर में रखूँ या कलकत्ते ले चलूँ ?'

किशोरी—'बनारस में मैं नहीं रहूँगी। यहाँ रहने में मेरा उपहास होगा।'

मोहना—'तुम्हारा विचार मुझे पसन्द है। कलकत्ते का वातावरण तुम्हारे लिए अनुकूल होगा। अच्छा दो मिनट ठहरो, मालिक से मिल आऊँ।'

किशोरी—'देखना मोहना, प्रेमशंकर के सामने मेरी चर्चा मत करना।'

मोहना—'किशोरी, तुमने मुझे ऐसा मूर्ख समझ लिया। उनसे तुम्हारी चर्चा कर स्वयं मुझे उनका कोप-भाजन बनना है।' और वह ऊपर चला गया। उस समय प्रेमशंकर मौन होकर बैठा था शायद किशोरी और कंचना के साथ अपने

किए गए व्यवहार पर वह पश्चात्ताप कर रहा था। मनुष्य कितना भी अन्यायी और अत्याचारी क्यों न हो, पर उसके द्वारा कष्ट में होने पर स्वयं उसकी आत्मा कोसती है, स्वभावतः उसके मन में पश्चात्ताप होता है। पर अज्ञानता के महा-अन्धकार में आत्मज्ञान की वह ज्योति उसे नजर नहीं आती और वह भटकता ही रह जाता है। प्रेमशंकर की भी वही दशा हो रही थी। जब मोहना सलाम बजाकर एक ओर खड़ा हो गया और पूछा कि मालिक उदास क्यों हैं ? तब प्रेमशंकर ने एक लम्बी साँस लेते हुए कहा—'आज मैंने जघन्य कार्य किया है।'

मोहना—'वह क्या मालिक ?'

प्रेमशंकर—'कंचना और किशोरी का मैंने परित्याग कर दिया, उसी के लिए मन में क्लेश हो रहा है।'

मोहना ने हँसकर कहा—'बाबू, किसके लिए आपको क्लेश हो रहा है ? इन बाजारू छोकड़ियों के लिए ? इनका तो यही काम है, आज इनके साथ कल उनके साथ। अच्छा हुआ कि दोनों चली गईं। आप किसी प्रतिष्ठित घर में अपना विवाह कर दीवान साहब के उजड़े हुए घर को बसा दीजिये। आप ऐसे प्रतिष्ठित व्यक्ति के लिए किशोरी और कंचना ? मैं तो सरकार के भय से नहीं बोल रहा था, उनके कारण आपकी निन्दा हो रही है।'

प्रेमशंकर—'हाँ, तुम्हारा कहना बिल्कुल ठीक है। उनके कारण मेरी निन्दा हो रही है। इसीलिए तो मैंने उन्हें हटा दिया। किशोरी ने तो पाँच सौ रुपये मुझसे ले लिए, परन्तु अफसोस है कि कंचना ने मुझसे एक पैसा नहीं लिया।'

मोहना—'अफसोस किस बात का ? कंचना धनवान की लड़की है, उसे धन की क़ौन-सी कमी है ? और किशोरी बेचारी तो दीन-हीन है, उसने लिया तो अच्छा ही किया। अच्छा, अब अपने विवाह का कोई प्रबन्ध कीजिये।'

प्रेमशंकर—'मेरा विवाह तो ठीक हो गया है। इसी शहर में श्यामाचरण की सुपुत्री प्रेमा से। आज से सातवें दिन शादी होगी।'

मोहना—'मालिक, इस गुलाम को कोई पता नहीं और शादी ठीक हो गई ? कहिए मैं लड़की देख आऊँ।'

प्रेमशंकर—'लड़की देखी हुई है। देखने में वह बहुत ही खूबसूरत है। सम्भवतः बनारस में उसके समान कोई दूसरी सुन्दरी नहीं है। उसने अपनी एक

ही चितवन से मेरे मन को मोह लिया, जिससे मैंने उसके बाप से एक पैसा तिलक की माँग नहीं की है। वह पढ़ने-लिखने में भी अच्छी है। इस साल विश्वविद्यालय में चतुर्थ वर्ष में पढ़ती है।'

मोहना—'मालूम होता है कि बाबू ने पूर्व जन्म में कठिन तपस्या की थी ?'

यह सुनकर प्रेमशंकर हँसने लगा। मोहना ने कहा—'बाबू, मैं ठीक कहता हूँ। बिना पूर्व-जन्म के पुण्य के सुन्दर स्त्री नहीं मिलती है।'

प्रेमशंकर—'तुम ठीक कह रहे हो। मैं इसका समर्थन करता हूँ। प्रेमा को पाकर मेरा जीवन सुखी होगा, ऐसा मेरा विश्वास है। इस विवाह में अवश्य मेरा पुण्य सहयोग दे रहा है। अच्छा, अभी नौ बजे रात में तुम किधर चले ?'

मोहना—'मालिक, देखिए मेरी बाईं बाँह। ज्येष्ठ दशहरा के दिन एक अति सुन्दर युवती के साथ ठाकुर साहब का पुत्र प्रताप एक गली से होकर जा रहा था। सरकार के लिए उस लड़की का मैं अपहरण करना चाहता था। परन्तु प्रताप के कारण मेरी दाल नहीं गल सकी। उस लड़के ने ही मेरी बाँह काट दी। मरहम पट्टी हो रही है। थोड़ा घाव शेष रहा है। उम्मीद है, एक सप्ताह में अच्छा हो जाएगा। इस अवधि में बेकार रहने से ऋण लेकर खाना पड़ा है। उसे चुकाना है। इसलिए एक सौ रुपये मुझे दीजिए, एक सप्ताह के बाद लौटा दूँगा।'

प्रेमशंकर ने उसी समय तकिया के नीचे से सौ रुपये का एक नोट निकालकर मोहना के हाथ में दे दिया। मोहना प्रसन्न होकर वहाँ से चल पड़ा। परन्तु वह दो ही सीढ़ी नीचे आया होगा कि प्रेमशंकर ने उससे पुकार कर पूछा—'अरे मोहना, उस लड़की के साथ तुमने छेड़खानी तो नहीं की ?'

मोहना—'नहीं बाबू, प्रताप के कारण मेरा कोई बस नहीं चला। ज्योंही मैंने उस लड़की का आँचल पकड़ा त्यों ही वह चिल्ला उठी और प्रताप ने बहुत अच्छी तरह मेरी मरम्मत कर दी।'

प्रेमशंकर—'अच्छा हुआ कि तुमने उसके साथ छेड़खानी नहीं की।'

मोहना—'क्यों ?'

प्रेमशंकर—'वही तो प्रेमा है, जिससे मैं विवाह करने जा रहा हूँ।'

मोहना ने दोनों हाथ जोड़कर कहा—'मालिक, भगवान ने मेरा धर्म रख

लिया। अगर मुझसे कुछ हो जाता तो लोक और परलोक में मेरे लिए जगह नहीं रहती। वास्तव में आपका भाग्य अच्छा है। वह स्वर्ग की अप्सरा कहाँ से आपको मिल गई ?'

प्रेमशंकर—'खैर, जाओ।'

प्रेमशंकर को सलाम बजाकर मोहना चल पड़ा। जब वह नीचे आया तब किशोरी को न देखकर उसके होश उड़ गये। उसने अपने मन में कहा—'हाथ में आया हुआ शिकार मेरी मूर्खता से निकल गया।' वह पश्चात्ताप करते हुए आगे बढ़ा। अपने से थोड़ी दूर पर आगे-आगे जाती हुई एक महिला उसे नजर आई। मोहना को विश्वास हुआ कि वह किशोरी ही जा रही है। वह दौड़ पड़ा और हाँफते हुए किशोरी को पकड़ लिया। किशोरी ने कहा—अरे, मेरी बाँह छोड़। तुमको लोक-लाज कुछ भी नहीं है। अभी तक लोग सड़कों पर चल रहे हैं और तुम मेरी बाँह पकड़ कर खड़े हो।'

मोहना—'तुमने तो मुझे अच्छा परेशान किया।'

किशोरी ने झुँझलाकर उत्तर दिया—'तुम गए प्रेमशंकर के यहाँ सो वहीं बैठ गए।'

मोहना—'तुम बिल्कुल सीधी हो किशोरी। आखिर राह का खर्च तो चाहिए। एक सौ रुपया तो उनसे ऐंठ लाये।'

किशोरी—'अच्छा किया तुमने।'

वहाँ से दोनों आगे बढ़े और बनारस स्टेशन पर आकर हावड़ा जाने वाली ट्रेन में बैठ गए। गाड़ी खुलते ही किशोरी के मन में तरह-तरह के भाव उठे। काशी नगरी को, जो विद्युत के प्रकाश में चमक रही थी, उसने मन-ही-मन नमस्कार किया और खिड़की से झाँककर वह उस ओर तब तक देखती रही जब कि ट्रेन काशी अंचल से उसे बहुत दूर लेकर नहीं चली गई। आँखों से काशी ओझल होते ही किशोरी के नेत्रों से दो बूंद आँसू टपक पड़े। मोहना ने उसके कन्धे को थपथपाते हुए कहा—'अरी पगली, मोह किस बात का ? काशी में तुम्हारा क्या रखा है ? जो तुम रो रही हो ? तुम्हारा जीवन-धन तुम्हारे साथ है तब यह रोना-धोना कैसा ?

किशोरी ने अपने आँचल से अपनी आँखों को पोंछ लिया और उदास होकर मोहना की ओर देखने लगी। मोहना ने उसे धैर्य बँधाते हुए कहा—

'चिन्ता मत करो। मैं तुम्हारे जीवन-मरण तक का साथी हूँ। जब मैंने तुम्हारी बाँह पकड़ी है तब इस लाज को निबाहना भी मेरा कर्त्तव्य होता है। प्रेमशंकर मुझको मत समझना। वह बड़ा आदमी है। वह हरेक कली का रसास्वादन करना चाहता है। देखो वह सम्बन्ध भी कितने दिनों तक रहता है? कुछ दिनों के बाद प्रेमा की भी वही दशा होगी, जो तुम्हारी और कंचना की हुई है।'

किशोरी—'प्रेमा उससे विवाह नहीं करेगी। वह चतुर नारी है। वह इस रूप के कीड़े के जाल में नहीं फँस सकती है।'

मोहना--'जाने दो कुछ हो, हम दोनों की दुनिया आबाद रहे।'

इसके समर्थन में किशोरी ने 'हाँ-हूँ' कुछ नहीं कहा। वह बेंच पर एक ओर आँचल से मुँह ढक कर सो गई। बीच-बीच में यात्री आते व जाते रहे, पर किशोरी को उनका कोई पता नहीं। उसके पैर की ओर मोहना बैठा हुआ मानो उस पर पहरा दे रहा था। अगर कोई यात्री उस बेंच पर बैठने की कोशिश करता तो मोहना उससे लड़ने को तैयार हो जाता। कई बार शोर-गुल सुनकर किशोरी की नींद टूट गई, पर वह ज्यों की त्यों पड़ी रही, थोड़ा भी हिल-डोल उसने नहीं किया। मोकामा में आकर सूर्योदय हुआ। मोहना ने किशोरी को जगाते हुए कहा—'उठो, कितनी सोती हो? कलकत्ता में अच्छी तरह विश्राम करना। किशोरी उठकर बैठ गई और जब वह अंगड़ाई लेने लगी तो उस डिब्बे में बैठे हुए सभी यात्रियों की आँखें सहसा उसकी ओर चली गयीं। मोहना ऐसे काले-कलूटे आदमी के साथ सौन्दर्य की उस मूर्ति को देखकर लोगों ने अनुमान किया कि वह उसे भगाये लिए जा रहा है। परन्तु किसी ने यह जानने का प्रयास नहीं किया कि वास्तव में तथ्य क्या है? किसके पास इतना समय था कि वह उसकी जानकारी प्राप्त करे और बात इसमें ऐसी थी कि दूसरे की समस्या को कौन अपने सर पर ले? परन्तु उसके रूप-लावण्य को देखने और आँख-भौं चलाने के लिए प्रायः सबों के पास समय था। किशोरी यह सब देखकर भी कुछ नहीं देख रही थी। उसके कहने से मोहना मोकामा के आगे एक स्टेशन पर पानी लाने चला गया। इस बीच में अवसर पाकर एक युवक ने उससे पूछा—'यह साथ का आदमी आपका कौन लगता है?'

किशोरी ने उत्तर दिया—'मेरा नौकर है। मैं कलकत्ता अपने पति के पास जा रही हूँ।'

उसके उत्तर पर लोगों ने कहा—'यही तो हमारी भी धारणा थी कि ऐसे बदसूरत के हाथ में यह रूपसी कैसे ?'

तब तक मोहना पानी ले आया। लोग चुप हो गये। किशोरी ने हाथ-मुँह धोया और कुछ जलपान किया। उसके बाद बिहार और बंगाल के दृश्यों को देखने ही में उसने सारा दिन बिता दिया। सन्ध्या को जब गाड़ी हावड़ा पहुँची तब लोगों की अपार भीड़ देखकर वह दंग रह गई। काशी में विशेष अवसरों पर जितने लोग एकत्रित होते हैं उतने आदमी तो उसे हावड़ा स्टेशन पर दीख पड़े, और फिर हावड़ा स्टेशन के बाहर आने पर हुगली नदी पर विशालकाय पुल देखकर किशोरी आश्चर्यचकित रह गई। मोहना उसे अपने साथ लेकर ट्राम में बैठ गया। ट्रामकार किशोरी ने अपने जीवन में प्रथम बार देखी थी। विद्युत द्वारा चालित ट्राम देखकर वह और भी आश्चर्य करने लगी। वहाँ की हर एक चीज उसके सामने अपनी कोई-न-कोई विशेषता लेकर आई और उसे चकित किये बिना नहीं रही। परन्तु सबसे बढ़कर उसे आश्चर्य तो तब हुआ जब बड़ी-बड़ी अट्टालिकाओं को पार कर मोहना उस सड़ी-गली बस्ती में ले गया, जहाँ कच्ची और खपरैल की झोंपड़ियों की भरमार थी। किशोरी के मुख से सहसा निकल पड़ा—'इस अलकापुरी में नरकशाला भी है, जहाँ तुम रह रहे हो ?'

मोहना—'जहाँ स्वर्ग है, वहीं नरक भी है। परन्तु तुम्हारे कहने का आशय मैं नहीं समझ सका।'

किशोरी—'यहीं तुम्हारा निवास-स्थान देखकर मुझे ऐसा कहना पड़ा। कलकत्ते की बाहरी तड़क-भड़क देखकर कोई आदमी अनुमान नहीं कर सकता है कि इसके हृदय में ऐसी गन्दगी भी है जहाँ अन्न खाने को कौन कहे, जल पीने की भी इच्छा नहीं होती है।'

मोहना—'प्यारी, अभी प्रेमशंकर के राजभवन से आ रही हो, फिर अपनी झोंपड़ी कैसे पसन्द आयेगी ? यहाँ तो भाड़े पर भी रहने के लिए किसी को मकान नहीं है और तुम्हारा तो अपना मकान है।'

किशोरी—'चलो यह भी सही, देखें भाग्य में क्या लिखा है ?'

मोहना—'क्षुब्ध होने की कोई आवश्यकता नहीं है। अगर तुम इस मकान में रहना पसन्द नहीं करोगी तो मैं तुम्हारे लिए एक पक्का मकान ले लूँगा।'

किशोरी—'मुझे सब पसन्द है। परिस्थिति के अनुकूल तो अपने को बनाना ही होगा।'

मोहना ने देखा कि किशोरी दुखित है। वह चुपचाप उठ गया और एक झाड़ा लेकर उसने अपना कमरा साफ किया फिर पानी से उसे धो डाला। बिस्तर में उसके पास केवल एक चटाई और दरी थी। परन्तु किशोरी के सोने के लिए उसने अपने एक पड़ोसी से एक खाट माँग ली। जब सम्पूर्ण कलकत्ता के मकानों में विद्युत का प्रकाश चमचमा रहा था तब मोहना के कमरे में मिट्टी के तेल की एक डिबिया मन्द-मन्द गति से जलती हुई मानो किशोरी के भाग्य पर रो रही थी। परन्तु मोहना अपने भाग्य पर विहँस रहा था। अलकापुरी की वह परी किशोरी उसकी शय्या पर पड़ी थी और उसका सौन्दर्य और यौवन उसके सामने अंगड़ाइयाँ ले रहा था। वहाँ के धुंधले प्रकाश में भी किशोरी का देदीप्यमान मुखड़ा स्वच्छ दर्पण के समान चमक रहा था। उसकी कमनीयता को देखकर मोहना अपने को वश में नहीं रख सका। किशोरी को आलिंगन करने के लिए उसने अपने हाथ बढ़ाये, पर अपना शरीर स्पर्श होने के पूर्व ही किशोरी ने उसे चेतावनी देते हुए कहा—'अगर तुमने मेरी इच्छा के विरुद्ध मुझे तंग किया तो मैं आत्म-हत्या कर लूँगी।'

मोहना यद्यपि वासना के वशीभूत होकर व्यग्र हो रहा था तथापि किशोरी की आत्महत्या के भय से उसने उसका अंग-स्पर्श नहीं किया। वह कमरे से बाहर आकर बरामदे में अपनी चटाई बिछाकर पड़ रहा। सवेरा होने पर वह बाजार गया और शाक-भाजी ले आया। किशोरी ने अपने हाथ से रसोई तैयार की, जो मोहना को बहुत ही स्वादिष्ट मालूम हुई। दोपहर को मोहना ने किशोरी से कहा—'मैं अपने काम पर जाता हूँ। संध्या को लौटूँगा, तब तक तुम विश्राम करो। मोहना के जाने बाद ही मकान-मालिक किराया के लिए आया। औरों से किराया वसूल करने के बाद उसने मोहना की तलाश की। किसी ने उसे कहा कि वह घर से अपनी जोरू के साथ आया है परन्तु अभी बाहर कहीं काम-धन्धा खोजने गया है। मकानत्मालिक ने हँसते हुए कहा—'उसने जोरू कहाँ से लाई? कोई बदमाश औरत अपने घर से उसके साथ भाग आई होगी। अच्छा उसे कह देना कि अगर एक सप्ताह के अन्दर वह किराया नहीं देगा तो उसे घर छोड़ देना होगा।'

किशोरी ये बातें सुन रही थी। मकान-मालिक के जाने के बाद चट्टी के पर्दे को हटाकर उसने बाहर झाँककर देखा, एक मोटी और काली सूरत की महिला चौखट पर बैठकर हुक्का पी रही थी। उसके सर में चाँदी का माँग-टीका, गले में भी चाँदी की तीन पौवे की हँसुली, बाजुओं पर रूपा के बाजू और कलाइयों पर आधे-आधे सेर के कंगने थे। उसके रूप को देखकर किशोरी मुस्करा उठी। उसने संकेत से उसे बुलाया और पूछा—'अभी कौन आदमी आया था ?' महिला ने उत्तर दिया—'यही न मकान-मालिक है। घर के किराया के लिए आया था। तुम्हारा आदमी बड़ा शैतान है। वह कभी किराया नहीं देता है और जबरदस्ती यहाँ रहना चाहता है।'

किशोरी ने आश्चर्य-चकित होकर पूछा—'यह मकान उसका अपना नहीं ?'

महिला ने कहा—'उसका अपना मकान कहाँ से आया ? क्या वह इसे अपना मकान कहता है ?'

किशोरी—'हाँ, वह तो ऐसा ही कहता है।'

उस स्त्री ने हँसकर कहा—'जब वह मकान का किराया नहीं देता है और जबरदस्ती यहाँ रह रहा है तो यह उसी का मकान है, इसमें झूठ कौन-सी बात है ? वह जो कुछ कहता है, सब ठीक कहता है।'

किशोरी—'इसकी दो नावें चलती हैं ?'

महिला ने अपने होंठ पर हाथ धर कर कहा—'हे भगवान, ऐसा झूठ। जिसको दोनों वक्त भोजन मिलने पर आफत वह कहे कि मेरी एक नहीं दो-दो नावें चलती हैं। इसकी बातें झूठी हैं। क्या तुम इसकी अपनी जोरू नहीं हो ? यह धोखा देकर तुमको ले आया है ?'

उसके प्रश्न का किशोरी ने कोई उत्तर नहीं दिया। वह महिला पुनः कहने लगी—'मोहना तो कलकत्ते का नामी गुण्डा है। चोरी, डकैती, हत्या सब इसके लिए सहज है। अगर तुम इसके साथ घर से भाग आई हो तो तुमने भयानक भूल की है। संसार में तुमको कोई मर्द ही नहीं मिला ? तुम्हारा रूप ऐसा है और बुद्धि कुछ नहीं ?'



बातें हो ही रहीं थीं कि मोहना आ पहुँचा। उसके आते ही वह महिला

वहां से उठ पड़ी । मोहना ने मुस्कराते हुए कहा—'भाभी, क्यों चल पड़ीं ?' बैठा न ।'

महिला—'नहीं चलती हूँ, बाजार कोयला लेकर जाना है । देखा तुम्हारी जोरू अकेली बैठी है तो मैं भी आकर बैठ गई । अब तुम दोनों इधर-उधर की बातें कर मन को ताजा करो ।'

मोहना ने उसके जाने के बाद किशोरी से पूछा—'यह चुड़ैल तुमसे क्या कह रही थी ?'

किशोरी—'कुछ नहीं, यही पूछ रही थी कि तुम्हारे कोई सन्तान भी है ?'

मोहना—'क्यों न कह दिया कि सन्तानें तो इतनी होंगी कि सारा आँगन उन्हीं से भर जाएगा ।'

किशोरी मुस्करा उठी । मोहना ने उससे पूछा—'चलोगी चिड़ियाखाना देखने ?'

किशोरी—'चलो न, देखूंगी कि यहाँ का चिड़ियाखाना कैसा है ?'

घर से निकल कर दोनों ट्राम में आकर बैठ गए । परन्तु जब तक वे पहुँचे तब तक चिड़ियाखाना का फाटक वन्द हो चुका था । अतएव दोनों हताश होकर वहाँ से लौट पड़े । वहाँ से दोनों पैदल चौरंगी वापस आए । चौरंगी की चहल-पहल और शान-शौकत देखकर किशोरी मुग्ध हो गई । उसने अपने मन में कहा, 'अगर मैं किसी भले आदमी की स्त्री होती तो यह सुख सब दिन के लिए उपलब्ध होता, किन्तु ताड़ से गिरने के बाद मैं बबूल पर अटक गई ।' मोहना के साथ उसी सड़ी-गली और गन्दी बस्ती में मुझको रहना होगा और कुछ दिनों के बाद माथे पर कोयला चढ़ाकर बाजार में बेचना होगा ।'

मोहना ने देखा कि किशोरी का चेहरा एकाएक उदास हो गया है । उसने हँसते हुए कहा 'क्या बनारस की याद तुमको आ रही है ? कलकत्ता के सामने बनारस क्या है ? यहाँ चौबीसों घंटे सोने की वर्षा होती है और यहाँ सभी सुख-साधन सहज में ही उपलब्ध होते हैं । बनारस में एक पैसे के लिए तरसना पड़ता है और यहाँ दो-चार रुपया प्राप्त कर लेना कोई कठिन नहीं है । कुछ दिन यहाँ रहने के बाद तुम्हारे लिए कलकत्ता बहुत ही आकर्षक बन जाएगा और काशी की स्मृति धीरे-धीरे तुम्हारे मानस-पटल से जाती रहेगी ।'



किशोरी ने खिन्न मन से उत्तर दिया—'यह हो सकता है ।' और वह उसी

जगह बैठ गई। मोहना भी उसी जगह बैठ गया। उसी समय मूंगफली वाला आ गया। मोहना ने उससे दो आने की मूंगफली ली। आधी तो उसने किशोरी को दी और आधी स्वयं खाने लगा। दो-चार दाने खाने के बाद किशोरी ने कहा—'मुझको अच्छी नहीं लगती है, तुम्हीं खाओ।'

मोहना ने उसके हाथ से मूंगफली ले ली और सामने घोड़े पर लार्ड कैनिंग की प्रस्तर-मूर्ति की ओर संकेत करते हुए कहा—'यह सन् १८५७ के गदर के सेनापति बाबू कुँवरसिंह की मूर्ति है। बाबू कुँवरसिंह ने अंग्रेजों के छक्के छुड़ा दिए थे, परन्तु उनके भाई ने उन्हें धोखा देकर मरवा दिया।'

किशोरी मूर्ति की ओर बड़े गौर से देखने लगी और झुंझलाकर बोल उठी—'तुम कैसे बेवकूफ हो, लार्ड कैनिंग की मूर्ति को बाबू कुंवरसिंह की मूर्ति कहते हो।'

मोहना—'यह तुमको किसने कहा ?'

किशोरी—'अरे मूर्ख, लार्ड कैनिंग का नाम तो उसी मूर्ति में लिखा हुआ है।'

मोहना ने हँसते हुए कहा—'तुम अंग्रेजी भी जानती हो ?'

किशोरी ने कोई उत्तर नहीं दिया। मोहना ने पुनः पूछा—'अच्छा, उनके भाई ने उन्हें धोखा देकर मरवाया था न ?'

किशोरी—'नहीं, कुंवरसिंह और अमरसिंह के मारे जाने के बाद उनके चचेरे भाई किशनसिंह ने अंग्रेजों से लोहा लिया और वह तब तक लड़ता रहा जब तक कि उसके पास एक भी सैनिक बचा रहा। उसके बाद वह स्वयं खेत रहा।'

मोहना—'तुम बहुत पढ़ी-लिखी हो।'

किशोरी—'तुम्हारे साथ सारी विद्वत्ता भूल गई।'

दोनों में बातें हो ही रही थीं कि पीछे से एक व्यक्ति ने मोहना का कंधा धर कर कहा—'अरे भैया तुमने यह चिड़िया कहाँ से फँसा ली ?' उसका यह प्रश्न मोहना को बहुत बुरा लगा, पर घूम कर जब उसने उसका चेहरा देखा तब सहसा उसे हँसी आ गई और मुख से दो शब्द भी निकल आए—'अरे कोदई, तुम हो ? मौका न मिल सका जो आ सकूं। कल ही तो घर से आया हूँ और अपनी जोरू के साथ आया हूँ। कहो तुम्हारी भाभी कैसी है ?'

कोदई ने बैठते हुए कहा—'अरे भैया, चारों ओर इस मैदान में नजर दौड़ा आओ, पर कहीं भी ऐसी सुन्दर छोकड़ी नजर नहीं आएगी। तुम्हारे ऐसे कुरूप को यह परी कहाँ से हाथ लग गई? अच्छा ही हुआ, भावज में देवर का भी……।'

मोहना ने सिर हिलाते हुए कहा—'नहीं भाई, जोरू में साझा नहीं होता है। यह आशा छोड़ो।' और फिर उसने किशोरी की ओर देखकर कहा—'सुनती हो इसकी बात? यह तुममें हिस्सेदार बनना चाहता है। किन्तु बात तो यह ठीक कहता है, यह तुम्हारा देवर लगेगा। इसका भी मकान बनारस में ही पड़ता है और यहीं पर अपना हाथ साफ करके दोनों जून भोजन करता है। इससे यारी रखने में हम लोगों को कोई घाटा नहीं होगा, दिन में होली और रात में दीवाली रोज होगी।'

उसकी बातों पर किशोरी घूरकर उसकी ओर देखने लगी। मोहना समझ गया कि किशोरी नाराज हो गई। उसने कोदई से हँसते हुए कहा—'भाई अभी जाओ, कल सन्ध्या को आना, तुम्हारी भावज नाराज है। अगर इसको मनाना हो तो खाली हाथ मत आना।'

कोदई—'देखो कहीं भाग्य ने साथ दिया तो आज ही ट्राम या बस में सौ पचास पैदा कर लूँगा और कल भावज के लिए साड़ी लेने आऊँगा और चलने के समय किशोरी के समक्ष झुककर उसने कहा—'भाभी सलाम।'

किशोरी ने कोई उत्तर नहीं दिया। वह चला गया। किशोरी ने मोहना से कहा—'चलो घर।'

इच्छा नहीं रहते हुए भी मोहना अपने घर के लिए चल पड़ा। जब दोनों अपने निवास-स्थान पर पहुँचे तो किशोरी आँगन को धुआँ से भरा हुआ देखकर घबरा उठी। हरेक घर से कोयला और लकड़ी का धुआँ निकल कर कुहासा के समान फैला हुआ था। आँचल से अपनी आँखें मलते हुए किशोरी ने कहा—'कैसे इस मकान में लोग रहते हैं?'

मोहना—'घबराओ मत किशोरी, तुम्हारी इच्छा के अनुसार मैं प्रबन्ध कर देता हूँ।'

किशोरी ने कहा—'मुझसे भोजन नहीं बनेगा, मैं थक गई हूँ।'



'तो मैं बना लेता हूँ।' कहकर मोहना रसोई तैयार करने में लग गया।

किशोरी को प्रसन्न करने के लिए उसने खीर तैयार की। आँख-मुँह धोकर किशोरी ने भोजन किया और किवाड़ बन्द कर सो गई। मोहना को यह बहुत बुरा लगा। पर वह कुछ बोल न सका। क्रोध को अपने हृदय में दबाकर वह बरामदे में चटाई पर लेट गया और दूसरे दिन सूर्योदय होने के पूर्व ही कोदई के मकान पर पहुँचा। अभी तक कोदई सोया हुआ था। मोहना के आवाज देने पर वह उठ बैठा और पूछा—'भैया, इतना सवेरे कैसे ?'

अपना दुखड़ा सुनाते हुए मोहना ने कहा—'अरे कोदई, क्या कहूँ ? तुम्हारी भावज तो बड़ी शैतान निकली। वह अपने बिस्तर पर मुझे लात तक नहीं देने देती है। आखिर मैं उसे यहाँ लाया क्यों ? उसकी पूजा करने के लिए ?

कोदई—'वास्तव में बड़ी शैतान औरत मालूम होती है। ऐसी स्त्री रहने ही से क्या जबकि उसके साथ कोई सुख नहीं।'

मोहना—'तुम्हीं सोचो, ऐसी औरत से क्या लाभ ? अगर सोने और चाँदी के जेवर उसके पास नहीं रहते तो मैं उसे घर से निकाल देता और इतना ही नहीं उसके पास पाँच सौ रुपए भी हैं।'

कोदई—'जन्म-भर तुम शहर में ही रहे, पर बुद्धि नहीं हुई। अरे भैया, आज रात में उसका काम तमाम कर डालो और जेवर तथा रुपए हाथ लगा लो। मुझको अधिक नहीं केवल दो सौ रुपए दे देना।'

मोहना—'तुम्हारा विचार मुझे पसन्द है। ऐसी हरामजादी औरत के रहने से क्या लाभ जिससे मन की प्यास नहीं बुझे। आज सन्ध्या मेरे घर पर आओ। वहीं खाना-पीना और आधी रात में उसकी हत्या कर गंगा में फेंक देना।'

कोदई—'चलो, मैं सन्ध्या को आऊँगा। अच्छा मधवा का कोई पता तुम नहीं लाए।'

मोहना—'दीवान गौरीशंकर के डूबने के बाद वह फरार हुआ और आज तक वह फरार ही है। मैं चलता हूँ।'

मोहना अपने घर पर वापस आया। किशोरी अभी तक सोई हुई थी। मोहना ने उसे गाली देते हुए कहा—'अरे उल्लू की बच्ची, राम नाम जपेगी कि किवाड़ खोलेगी ? आई हो कलकत्ता में भोजन करने और सोने के लिए। मोहना रात-भर बरामदे में पड़ा हुआ तड़पता रहे और तुम अपनी शय्या पर

पड़ी हुई अपने प्रियतम की याद में रोया करो।'

किशोरी ने किवाड़ खोला। मोहना लाल-लाल आँखें किए खड़ा था। किशोरी ने कहा—'देखो मुँह सम्भाल कर बोलो नहीं तो मैं तुम्हें ठीक कर दूँगी। मैं तुम्हारी चेरी बनकर नहीं रहूँगी। अगर मुझे अपना यौवन और सौन्दर्य ही बेचना है तो कलकत्ते में मुझे बहुत यार-दोस्त मिलेंगे।'

'चरित्रहीन औरतों के लिए सब सहज है।' कहते हुए मोहना ने बाल्टी उठाई और मीठे कल से पानी लाकर टपों को भर दिया। किशोरी ने मुँह-हाथ धोया और स्नान किया, पर वह दिन एकादशी के रूप में ही बीत गया। सवेरे का गया हुआ मोहना सन्ध्या को लौटा और किशोरी के सामने चावल, माँस और शराब की चार बोतलें रखते हुए कहा—'कोदई को मैं निमंत्रण दे आया हूँ। अभी वह आवेगा। तुम अपने हाथ से उसके लिए स्वादिष्ट भोजन तैयार कर दो।'

किशोरी ने झुँझलाकर कहा—'मुझसे कुछ नहीं होगा। अपना भोजन तैयार करो, स्वयं खाओ और अपने मित्रों को खिलाओ।'

मोहना को क्रोध चढ़ आया पर वह कुछ बोला नहीं। किशोरी खाट पर जाकर सो गई। लगभग दस बजे रात में कोदई पहुँचा और पूछा—'भाभी कहाँ है ?'

मोहना—'नींद ले रही है।'

कोदई—'अरे भाया, उसका चेहरा बहुत ही सुन्दर है। एक बार उसका मुखड़ा दिखला दो।'

किशोरी जगी हुई थी। ज्यों ही उसे पैरों की आहट मालूम हुई त्यों ही आँचल से मुँह ढँककर उसने आँखें मूंद लीं। उसके मुख से आंचल हटाते हुए मोहना ने कहा—'देखो हरामजादी के चेहरे को। देखने में यह जैसी सुन्दरी है हृदय से उतनी ही काली है। प्रेमशंकर के आगे यह मोहना को कुछ नहीं समझ रही है।'

कोदई—'भैया, इसका फल भी तो अभी इसको मिल जाएगा। बहुत हो तो ढाई-तीन घंटे की दुनिया की यह मेहमान है। जल्दी खा-पीकर इसका काम तमाम कर डालो और गंगा में न हो सके तो नाली में ही इसकी लाश फेंक दो।'

मोहना—'हाँ, यही होगा।'

यह सुनकर किशोरी का कलेजा काँप उठा। मोहना ने म्यान से अपनी तलवार निकाली और कोदई नींबू और बालू से उसकी धार साफ करने लगा। कोदई ने मोहना से यह भी पूछा—'भैया, इस तलवार से कितने आदमियों की तुमने हत्या की होगी ?'

मोहना – 'बीस-पचीस आदमियों के खून तो इसमें अवश्य लगे होंगे।'

यह सुनकर किशोरी और भी भयभीत हो उठी। मोहना ने कहा—'चलो भोजन करें।'

दोनों उठ पड़े और खूब डटकर भोजन किया। उसके बाद किशोरी की खाट के समीप चटाई डालकर शराब पीने लगे। किशोरी को अपने प्राण बचाने की चिन्ता थी। वह उठकर बैठ गई। कोदई ने उससे कहा—'भाभी और काम तो नहीं, कम-से-कम अपने हाथ से शराब तो पिला दो।'

किशोरी ने मुस्कराते हुए कहा--'अवश्य पिलाऊँगी।' और वह खाट से उतर गई। कोदई ने उसके सामने गिलास और बोतलें बढ़ाईं। किशोरी ने अपने लिए अच्छा मौका समझा। आध घन्टे में ही दोनों को चार बोतल शराब पिला दी। कोदई ने कहा—'भाभी कुछ नशा नहीं हुआ।'

किशोरी ने कहा—'दो-चार बोतल और ले आओ।'

कोदई--'मेरी जेब में दो बोतलें विलायती शराब की हैं। निकाल लो।'

किशोरी ने दोनों बोतलें निकालीं और थोड़ी देर में दोनों बोतलें उन्हें पिला दीं। दोनों को काफी नशा हुआ। अक-झक बकते हुए दोनों वहीं धरती पर लुढ़क गये। किशोरी अब भागने के उपाय सोचने लगी। इसी बीच पास के थाने में एक की घंटी बजी। किशोरी ने सिढ़ाने से अपने रुपए निकाले और चिराग बुझाकर धीरे से घर से निकल पड़ी। आँगन पारकर वह सड़क पर आई। उस कलकत्ता महानगरी में जहाँ उसका कोई भी परिचित व्यक्ति नहीं था, उसके पैर जिधर बढ़े उसी ओर वह चलती गई और अन्धकार में विलीन हो गई। नींद टूटने पर मोहना और कोदई उसका पीछा करने पर भी उसे नहीं पा सके।

# २०

ज्यों-ज्यों प्रेमा के विवाह की तिथि समीप आती गई त्यों-त्यों श्यामाचरण चिन्तित होते गए। प्रेमशंकर के यहाँ विवाह की सारी तैयारियाँ हो रही थीं, परन्तु श्यामाचरण के यहाँ मालूम नहीं होता था कि उनके घर में विवाह है। जब शादी के दो दिन शेष रह गए तब श्यामाचरण ने अपनी पुत्रवधू विमला को बुलाकर शादी के लिए प्रेमा को राजी करने को कहा। विमला प्रेमा को लेकर एक एकान्त कमरे में चली गई और वार्ता आरम्भ करते हुए उसने कहा—'मेरी ननद तो अब दो दिनों की मेहमान रह गई है। तीसरे दिन तो यह पराए घर की हो जाएगी और वह पराया घर ही इसका अपना घर बन जाएगा और आज तक हम जो अपने रहे, पराए बन जाएंगे। क्या सामाजिक व्यवस्था है ? हमारे देश और समाज में भी अगर असभ्य और जंगलियों की व्यवस्था रहती तो कितना अच्छा होता। वहाँ लड़के ही ससुराल में जाकर रहते हैं। कहो प्रेमा, मैं झूठ कहती हूँ ?'

प्रेमा उसके कहने का आशय समझ गई। उसने कहा—'भाभी, तुम इतिहास की पंडिता और सामाजिक व्यवस्था का ज्ञान रखने वाली हो, भला तुम झूठ कहोगी ?'

विमला—'परन्तु शहरों में देहातों के समान रिवाज नहीं है। शहरों में तो लड़कियाँ दिन में नैहर में रहती हैं और रात में ससुराल चली जाती हैं। प्रेमा विवाह के बाद दिन में तुम यहाँ रहना और रात में प्रेमशंकर के पास।' और वह हँस पड़ी।

प्रेमा—'व्यर्थ की कल्पना मत करो। मैंने तो कह दिया कि प्रेमशंकर के साथ मैं विवाह नहीं करूँगी। इसका कारण मैं बतला चुकी हूँ। तुम कहती हो कि प्रेमशंकर के घर में असीम धनराशि पड़ी हुई है और जवाहरात की तो उसके यहाँ खान है। पुराने जमाने की उसके घर में हीरे-मोती की लड़ियाँ पड़ी हैं। मैंने सुना है कि उसने बहुत अच्छे-अच्छे आभूषण भी बनवाए हैं और साड़ियाँ तो ऐसी लाई गई हैं कि राजकुमारियाँ भी उसे देखकर ललचा उठेंगी। परन्तु ये सारी चीजें बाहरी ठाट-बाट के लिए हैं, शरीर को सजाने के लिए हैं और रूप को और भी मोहक तथा आकर्षक बनाने के लिए हैं। इनसे प्रेमशंकर ऐसे पुरुष के

साथ रहकर आत्मा को सुख और शाँति नहीं मिल सकती है। पिताजी धन को महत्व देते हैं पर मैं चरित्र को महत्व देती हूँ। कंचना और किशोरी के साथ प्रेमशंकर ने क्या किया ? दोनों को उसने घर से निकाल दिया। वे कहाँ गईं ? किसी को मालूम नहीं। फिर वैसे के गले में मुझे बाँधने के लिए वे क्यों व्यग्र हो रहे हैं ? तुम जानती हो कि प्रेमशंकर दुराचारी पुरुष है। दुराचारियों के साथ लक्ष्मी नहीं रहती है। एक दिन वह उनका साथ छोड़कर चली जाती है। प्रेमशंकर अपने पूर्वजों के धन का दुरुपयोग करता है। उसका धन वेश्या और सुरा की पूजा में पानी की तरह बहता जा रहा है। उसे रोकने वाला कोई नहीं है। क्या तुम उम्मीद करती हो कि प्रेमशंकर अपनी पत्नी और सन्तान के लिए धन छोड़कर मरेगा ? मेरा तो विश्वास है कि वह अपनी जिन्दगी में ही सब धन समाप्त कर कौड़ी-कौड़ी के लिए तरस कर मरेगा। मेरी आत्मा उसके साथ विवाह करने से मुझे रोकती है, मैं इसकी उपेक्षा कर प्रेमशंकर की पत्नी बनने को तैयार नहीं हूँ। स्त्री के लिए पति ही सर्वस्व है। अगर पति दुराचारी, व्यभिचारी, वेश्यागामी और शराबी निकल गया तो स्त्री का भविष्य नष्ट ही समझो। अगर हठवश तुम लोगों ने प्रेमशंकर के साथ मेरा विवाह कर दिया तो समझ लो कि मेरे वर्तमान और भविष्य दोनों बर्बाद किए।'

विमला—'वास्तव में प्रेमशंकर है दुराचारी और निर्लज्ज। उसने उस दिन तुम्हारा हाथ पकड़ लिया यह मुझे तो बहुत बुरा लगा। उसने लज्जा की कोई परवाह नहीं की। उसने यह भी नहीं सोचा कि आखिर उसके इस व्यवहार का प्रेमा के मन पर कैसा प्रभाव पड़ेगा ? उसने यह नहीं सोचा कि जिस लड़की की उसने परछाईं तक नहीं देखी है उसके साथ एकाएक ढिठाई कर अपने सम्बन्ध में उसके हृदय पर कैसी बुरी छाप देने जा रहा है ? मुझे तो उसकी करतूत पर क्रोध आया, पर मैं कर क्या सकती थी ? अपने घर में आए हुए अतिथि का अपमान कैसे करती ? अगर तुम उसके साथ विवाह करना नहीं चाहोगी तो विवाह नहीं होगा। जिसमें तुम्हारा भविष्य सुन्दर हो, वही हम लोगों को करना है। मैं पिताजी से कह देती हूँ कि प्रेमशंकर के साथ प्रेमा की शादी करने के विचार को वे परित्याग कर दें।'

प्रेमा—'हाँ, कह दो, मैं उससे विवाह नहीं करूँगी। अगर बरात दरवाजे से आकर लौट जाएगी तो दोनों पक्षों का उपहास होगा।'

विमला उठकर बाहर आई। श्यामाचरण बहुत देर से उसकी प्रतीक्षा कर रहे थे। विमला को देखते ही उन्होंने बड़ी उत्सुकता के साथ पूछा – 'क्या प्रेमा प्रेमशंकर के साथ विवाह करने को तैयार है? उसने अपनी स्वीकृति दे दी?'

विमला—'नहीं पिताजी, प्रेमा प्रेमशंकर के साथ विवाह करने को तैयार नहीं है। वह कहती है कि उसके साथ उसका भविष्य बर्बाद हो जाएगा।'

श्यामाचरण –'मैं प्रेमशंकर को प्रेमा के साथ विवाह का वचन दे चुका हूँ। उसके यहाँ सभी तैयारियाँ हो चुकी हैं। उसके सगे-सम्बन्धियों की स्त्रियाँ नित्य मंगल-गान करती हैं और अब विवाह के केवल दो दिन शेष रह गए हैं, इस स्थिति में मैं उसे कैसे कह दूँ कि तुम्हारी शादी मेरी पुत्री के साथ नहीं होगी? आखिर उसकी भी तो मान-मर्यादा है।'

विमला—'पिताजी, आप प्रेमशंकर की मर्यादा मत देखिए, अपनी मर्यादा देखिए। प्रेमशंकर ने तो कब की अपनी मर्यादा खो दी है। आप अगर उसके साथ प्रेमा का विवाह नहीं करेंगे तो कोई नहीं हँसने पाएगा, क्योंकि प्रेमशंकर को प्रायः सब जानते हैं। शहर के इस रईस की बदनामी छिपी हुई नहीं है। उसके सम्बन्ध में प्रेमा के मुख से मैंने जो कुछ सुना है उससे मुझे आश्चर्य हुआ है। मैं देखती हूँ कि प्रेमा का जीवन उसके साथ सुखी नहीं रहेगा। विवाह तो बाजार का सौदा नहीं है, बल्कि वह जीवन का सौदा है, इसलिए बहुत सोच-समझकर निर्णय पर पहुँचना चाहिए। आज का हारा हुआ दम्पती जीवन-भर रोता है और आज का जीता हुआ जीवन भर हँसता है। अपने समाज में तलाक की भी तो प्रथा नहीं है जो मन न मिलने पर पति-पत्नी का सम्बन्ध विच्छेद हो सकता। एक कुलीन हिन्दू नारी होने के नाते पत्नी को अपने कुल-परिवार की मान-मर्यादा और प्रतिष्ठा की रक्षा के लिए पति के दुःख-सुख में अपने को मिला देना होता है। परन्तु यदि पति के मन के अनुकूल पत्नी नहीं मिली तो पत्नी को घुल-घुलकर मरना पड़ता है। उसका जीवन आँसू की लड़ियों को पिरोए हुए बीतता है और अपने जीवन के सुख-स्वप्न को भंग होते देखकर वह हतोत्साहित हो जाती है। इस दृष्टिकोण से आप प्रेमा के भविष्य पर विचार कीजिए। प्रेमा अब अबोध नहीं है जो आप उसकी इच्छा के विरुद्ध उसका भविष्य निश्चित कर दीजिएगा। वह पढ़ी-लिखी लड़की है, अपना भला-बुरा सब कुछ जानती है। इसलिए उसका विवाह उसकी इच्छा के अनुसार

होना चाहिए न कि हम लोगों की इच्छा के अनुसार ।'

विमला की बातें सुनकर श्यामाचरण देर तक मौन होकर बैठे रहे । उनकी बुद्धि कुछ काम नहीं कर रही थी । वे किंकर्त्तव्य विमूढ़-से हो गए थे । अगर सच पूछा जाय तो साँप-छछून्दर की दशा उनकी हो गई । अपनी भूल पर उन्हें पश्चात्ताप हो रहा था । जिस धन-राशि पर वे प्रेमा को बैठाना चाहते थे, वह धनराशि अब उनकी आँखों में त्रिशूल के समान चुभने लगी थी । वे अपने मन-ही-मन सोचने लगे— 'आखिर प्रेमशंकर को क्या उत्तर दिया जाय ? प्रेमा उसमें केवल दोष-ही-दोष देखती है । यह सम्भव है कि उसमें कुछ दोष हों, परन्तु सब दोष-ही-दोष हैं, यह सम्भव नहीं है । मनुष्य में गुण और अवगुण दोनों होते हैं । पर देखने वाला पक्ष केवल एक-ही-पक्ष की ओर देखता है। जो गुण देखता है उसे केवल गुण ही नजर आता है और जो अवगुण देखता है उसे केवल अवगुण ही नजर आता है । मनुष्य में यह बहुत बड़ी कमजोरी है । मनुष्य को किसी के गुण और अवगुण दोनों देखने का दृष्टिकोण होना चाहिये । जब बड़े-बड़े व्यक्तियों में इसका अभाव है तब प्रेमा की कौन बात ? इसकी उम्र ही कितने दिनों की है । दूर तक सोचने की बुद्धि अभी इसमें नहीं हो पाई है । पुरुष के हृदय पर दूसरी स्त्री क्यों अधिकार कर लेती है ? इसका कारण है कि उसकी पत्नी में अवश्य कुछ ऐसी कमी है जिससे उसका पति दूसरी नारी को प्यार करने लगता है और अपनी पत्नी की उपेक्षा करता है । अगर पत्नी बुद्धिमती होती है तो अपने में कोई अभाव रहने पर भी अपने पति को उसका पता नहीं लगने देती है । वह सदा अपने पति को वश में रखने का यत्न करती है जिससे उसके पति के प्यार में कोई दूसरी स्त्री हिस्सा नहीं बँटा पाती है । अगर प्रेमा में बुद्धि होगी और अपने पति को वश में रखने की कला होगी तो यह प्रेमशंकर को वेश्यागामी और शराबी होने से बचा सकती है । मैं देखता हूँ, प्रेमा में सब कुछ है । इसमें रूप, गुण, विद्या और बुद्धि सब कुछ है । भला ऐसी अनुपम नारी को पाकर प्रेमशंकर दूसरी नारी की ओर क्यों देखेगा ? और, अगर प्रेमा में प्रेमशंकर को अपने वश में रखने की कला नहीं होगी तो आज का स्वच्छन्द विचरने वाला पक्षी क्यों पिंजड़े में बन्द रहना चाहेगा ? प्रेमा अभी अल्प आयु की है, अपने जीवन में इसने केवल अठारह मधुमास देखे हैं । इसलिए इस अल्पायु में इसने बुद्धि भी अल्प पाई

है। इसे अपना पथ निश्चित करने में कठिनाई हो रही है। इस स्थिति में उसका पिता होने के नाते उसके पथ का निर्माण करने का उत्तरदायित्व सहज में ही मुझ पर आ जाता है। अभी मेरा निर्णय इसे बुरा मालूम होता है, किंतु जब वह दीवान साहब के राजसिंहासन पर बैठेगी तब वह स्वयं अनुभव करेगी कि मैंने उसके जीवन को सुखमय बनाने के लिए क्या किया है ? आज भले ही वह प्रेमशंकर को उपेक्षा की भावना से देखे, परन्तु उसके साथ विवाह हो जाने पर उसकी यह उपेक्षा भावना प्रेम में परिणत हो जाएगी। मेरे विचार से विवाह हो जाना ही अच्छा है।'

विमला श्यामाचरण की मुखाकृति से समझ रही थी वे अन्तर्द्वन्द्व में पड़े हुए हैं। परन्तु उनका मस्तिष्क किस निर्णय पर पहुँचा, यह वह नहीं समझ पा रही थी। वह उनसे इस सम्बन्ध में पूछना ही चाहती थी कि उन्होंने स्वयं कहा—'प्रेमा का विवाह प्रेमशंकर के साथ होगा। मेरे इस निर्णय में कोई परिवर्तन नहीं हो सकता है।' उनकी बातों से विमला के हृदय पर एक धक्का-सा मालूम हुआ। उसने कहा—'मालूम होता है कि इस विवाह को लेकर घर में अवश्य कोई काण्ड होगा।'

श्यामाचरण—'काण्ड क्या होगा ? क्या बेटी-पतोहू, माँ-बाप और सास-ससुर की बातें नहीं मानेंगी ? क्या मैं प्रेमा का शत्रु हूँ जो उसके भविष्य को बिगाड़ रहा हूँ ? मेरे निर्णय को रद्द करने का उसने कैसे साहस किया ? आज-कल की लड़कियाँ जहाँ स्कूल-कालेज में गयीं कि पाश्चात्य जगत् की नकल करने लगीं। प्रेमा को अपना भाग्य समझना चाहिये कि प्रेमशंकर के समान उसे सुन्दर और सुखी सम्पन्न व्यक्ति पति के रूप में मिल रहा है।'

प्रेमा भी दीवार की आड़ में अपने पिता के आखिरी निर्णय को सुनने के लिए खड़ी थी। उनके मुख से अन्तिम निर्णय सुनकर वह घायल मृगी-सी विकल हो उठी। उसे मालूम हुआ मानो उसके कोमल कलेजे पर किसी ने तीर मार दिया है। वह अपने बिस्तर पर जाकर लेट गई। विमला उसके पिता का सन्देश लेकर उसके पास पहुँची। उसके पैर की ओर बैठती हुई विमला ने कहा—'पिताजी तो अपना निर्णय बदलने को तैयार महीं हैं। मेरी भी समझ में नहीं आ रहा है कि विवाह के जब केवल दो दिन शेष रह गए हैं तब प्रेम-शंकर के पास अपनी अस्वीकृति कैसे भेजी जाय ? प्रेमा, तुम स्वयं सोचो

अपनी बात बदलने में पिताजी को कितना सदमा पहुँचेगा ? अपने पिता के वचन को रखने के लिए तुम विष का घूंट पी जाओ । यह विष भी तुम्हारे लिए अमृत होगा । अगर प्रेमशंकर बुरा व्यक्ति है तो प्रयत्न करके तुम उसे भले रास्ते पर ला सकती हो । उसके पास कितनी विशाल सम्पत्ति है, इसका तुम कुछ भी खयाल नहीं करती हो ।'

प्रेमा—'मेरा विवाह प्रेमशंकर के साथ होगा या सम्पत्ति के साथ ?'

विमला—'सम्पत्ति का स्वामी तो प्रेमशंकर ही है ।'

प्रेमा—'जो कुछ हो, प्रेमशंकर के साथ मैं विवाह नहीं करूँगी ।'

विमला वहाँ से उठकर सीधी कुन्ती के पास गई । उसके चेहरे को देखकर कुन्ती समझ गई कि समस्या अपना उग्र रूप धारण करती जा रही है । अपनी उत्सुकता मिटाने के लिए उसने विमला से पूछा—'बहू, प्रेमा ने क्या निर्णय किया ?'

विमला—'वह तो प्रेमशंकर के साथ विवाह करना नहीं चाहती है और उसने अपना अन्तिम निर्णय भी दे दिया कि प्रेमशंकर के साथ विवाह करने से वह मृत्यु को आलिंगन करना अधिक पसन्द करेगी ।'

कुन्ती—'तब क्या होगा ?'

विमला—देखिए ऊँट किस करवट बैठता है ?'

## २१

ठाकुर धनुषधारी सिंह के समीप बैठते हुए कालीचरण ने कहा—'ठाकुर साहब, रघुनाथ चौबे के कारण अनाथालय की बड़ी शिकायत हो रही है। अखबारों में भी आजकल यह चर्चा का विषय बना हुआ है । रघुनाथ चौबे ने वहाँ भ्रष्टाचार फैला रखा है । यह भी सुनने में आया है कि अनाथ महिलाओं के विवाह से वह अच्छा धन उपार्जन कर लेता है । हाल की ही बात है, जैसा मैंने सुना है, प्रेमनाथ की लड़की कंचना को उसने इलाहाबाद के किसी अध्यापक के हाथ बेच दिया । जिस समय वह लड़की अनाथालय में थी उस समय प्रेमनाथ

मेरे साथ उसकी खोज में वहाँ गये, पर चौबेजी ने साफ इंकार कर दिया कि वह लड़की वहाँ नहीं आई है और उसके बाद ही उसका मोल-तोलकर अध्यापक के हाथ बेच दिया।'

ठाकुर साहब—'यह आपको कैसे पता चला ?'

कालीचरण—'वहीं का एक क्लर्क मुझे बतला रहा था।'

ठाकुर साहब—'एक ही व्यक्ति से समाज बदनाम हो जाता है और एक ही व्यक्ति संस्था को बदनाम कर देता है। रघुनाथ चौबे ने पुलिस में काम किया, उस क्षति की पूर्ति का साधन उसने अनाथालय को बना लिया है।'

कालीचरण—'इसकी तो चर्चा एक बार मैंने आपसे की थी।'

ठाकुर साहब—'हाँ, मुझे इसका स्मरण है। आपने कहा था कि चौबे ने अनाथालय को अपनी काली करतूत से बदनाम कर रखा है। उसे वहाँ से हटाना आवश्यक है।'

कालीचरण—'हाँ, ठाकुर साहब, मैंने आपको कहा था।'

ठाकुर साहब—'तो फिर आप क्या सोचते हैं ?'

कालीचरण—'मैं उसे हटाकर एक ईमानदार और सदाचारी व्यक्ति को रखना चाहता हूँ।'

ठाकुर साहब—'ऐसा कोई व्यक्ति आपकी नजरों में है ?'

कालीचरण—'मेरा तो अनुरोध था कि आप उसकी देखभाल करते रहें।'

ठाकुर साहब—'कालीरण बाबू, सेवा का व्रत महान है और सभी धर्मों से वह कठिन है। इस धर्म से चूक जाने पर मनुष्य रघुनाथ चौबे के समान कहीं का नहीं रहता है। उसका लोक-परलोक दोनों नष्ट हो जाता है। सम्भव है कि मैं भी अपने धर्म से चूक जाऊँ, इसलिए अनाथालय की देख-रेख का भार मैं अपने ऊपर नहीं ले सकता हूँ। इसके अतिरिक्त सेवा में त्याग व बलिदान की भावना होनी चाहिए, जिसका मुझमें अभाव है। मैं वकील ठहरा। हजारों रुपये की मेरी आय है। इसे ठुकरा कर सेवा के व्रत लेने का मुझे साहस नहीं हो रहा है। अपनी असमर्थता मैंने आपके सामने प्रकट कर दी है।'

कालीचरण—'आप अपने पिताजी से इस कार्य के लिए अनुरोध कर सकते हैं ?'



ठाकुर साहब—'हाँ, वह सम्भाल सकते हैं और आजकल सेवा करने की

उनकी प्रवृत्ति हो गई है। अपने पड़ोस के गाँवों को तो उन्होंने इस तरह बना दिया है मानो महात्मा गाँधी का स्वप्न साकार हो गया हो। हर-एक गाँव में स्कूल और सफाई-सुधार की व्यवस्था कर दी है। टेकनीकल स्कूल और कन्या विद्यालय भी उनके प्रयास से सुचारु रूप से चल रहे हैं। अभी वे गंगाजी स्नान करने गए हैं, कुछ देर में लौटेंगे तब तक आप अखबार पढ़ें।'

कालीचरण अखबार पढ़ने लगे। अन्तर्राष्ट्रीय समाचार से उनकी कोई दिलचस्पी नहीं थी और राष्ट्रीय समाचारों के भी प्रति उन्हें कोई आकर्षण नहीं था। अखबार उठाते ही वे स्थानीय समाचार पढ़ने लगते थे। उस दिन भी उनके अनाथालय के सम्बन्ध में शिकायतें भरी थीं। उनकी ओर भी ठाकुर साहब का ध्यान आकर्षित करते हुए उन्होंने कहा--'कि देखिये, आज भी अनाथालय की व्यवस्था पर इसमें चर्चा की गई है। मेरी राय तो यह है कि अभी से रघुनाथ चौबे को वहाँ से निकाल बाहर कर दिया जाय।'

बातें हो ही रही थीं कि ठाकुर जयपाल सिंह प्रताप के साथ गंगा-स्नान कर वापस आ गये। उन्हें नमस्कार करते हुए कालीचरण ने कहा--'ठाकुर साहब, मैं आपकी ही प्रतीक्षा में बैठा हूँ।'

ठाकुर जयपाल सिंह--'बोलिए, मैं आपकी क्या सेवा करूँ?'

कालीचरण--'अनाथ महिलाओं की रक्षा के लिए हम लोगों ने अनाथालय खोल रखा है। परन्तु आप जानते ही हैं कि अपने काम-काज में फँसे रहने के कारण हम लोगों को अनाथालय की देख-रेख करने का अवसर ही नहीं रहता है। रघुनाथ चौबे को, जिसे आप अच्छी तरह जानते हैं हमने उसका मन्त्री नियुक्त किया और उसकी देख-रेख का सारा भार उस पर छोड़ दिया। उसने पैसे के प्रलोभन में आकर वहाँ भ्रष्टाचार फैला रखा है और अनाथ महिलाओं की खरीद-बिक्री आरम्भ कर दी है। समाचार-पत्रों में और लोगों के मुख से भी उसकी निन्दा सुनकर अनाथालय स्थापित करने का मुझे पश्चात्ताप हो रहा है। अगर कोई सुयोग्य व्यक्ति उसको चलाने वाला नहीं मिलेगा तो सरकार को सूचित कर उसे खत्म कर दूंगा।'

ठाकुर जयपाल सिंह—'इतना बड़ा पुण्य का कार्य कर आप पीछे पग देना चाहते हैं। सुयोग्य व्यक्तियों का कौन-सा अभाव है और उसमें भी इस काशी

नगरी में ।'

कालीचरण—'अगर आपका सहयोग मुझे मिले तो अनाथालय को मैं चलने दूंगा, नहीं तो भग कर दूंगा । क्योंकि जिन्हें मैं अच्छी तरह नहीं जानता हूँ उन पर मैं विश्वास नहीं कर सकता ।'

ठाकुर जयपाल सिंह—'ठीक है, मैं उसकी व्यवस्था कर दूंगा ।' अपनी सहायता के लिए मैं प्रताप को नियुक्त करूँगा ।' यह सुनकर कालीचरण के हर्ष की सीमा नहीं रही । उन्होंने ठाकुर साहब के नौकर को गोविन्द साहू को बुलाने के लिए भेजा । नौकर गया और उन्हें तत्काल बुला लाया । कालीचरण ने उन्हें सारी बातें बतलायीं । ठाकुर साहब के हाथ में अनाथालय की व्यवस्था चलाने की बात सुनकर उन्हें भी अति प्रसन्नता हुई । कालीचरण उसी समय ठाकुर जयपाल सिंह, ठाकुर धनुषधारी सिंह, प्रताप और गोविन्द सिंह साहू के साथ अनाथालय गए । उस समय रघुनाथ चौबे एक विधवा के विवाह के लिए एक विधुर के साथ मोल-तोल कर रहे थे । कालीचरण को तीनों ठाकुरों के साथ देखकर रघुनाथ चौबे को अपने भविष्य के अमंगल की आशंका हो आई । वहाँ पहुँचते ही कालीचरण ने रघुनाथ चौबे से कुन्जी ले ली और हिसाब-किताब की बही भी । प्रताप को ठाकुर जयपाल सिंह ने हिसाब-किताब की जाँच-पड़ताल करने को कहा । रघुनाथ चौबे इस पर वहाँ से नौ-दो ग्यारह होना चाहते थे, पर कालीचरण ने कहा, 'बिना हिसाब दिए आप कहाँ जाएँगे ? आप नहीं रहेंगे तो हिसाब-किताब समझावेगा कौन ।'

कालीचरण की इन बातों से रघुनाथ चौबे मानो वहाँ गिरफ्तार हो गया । घर जाने के लिए उसने कितने भी बहाने बनाए, पर कालीचरण और ठाकुर जयपाल सिंह उसे जाने नहीं दिया । हिसाब-किताब की जाँच के बाद रघुनाथ चौबे पर सात हजार रुपए गिरे । कालीचरण ने पूछा—'कहिए चौबेजी, ये रुपए कहाँ गए ? क्या चन्दे के रुपए आपके हजम करने के लिए आए हैं ?'

कालीचरण—'अच्छा, कंचना के बेचने में आपको कितने रुपए मिले ?'

रघुनाथ चौबे मौन थे । उनके मुख से एक शब्द नहीं निकला ।

कालीचरण—'जिस व्यक्ति के साथ आपने उसकी शादी की है, कम-से-कम उसका भी पता दे देते तो बेचारी का हम लोग उद्धार कर देते ।'



रघुनाथ चौबे ने इसका कोई उत्तर नहीं दिया । इस पर कालीचरण ने

कहा—'जनता का सेवक बनकर आपने इतना बड़ा विश्वासघात किया ? क्या आपने अनाथालय को थाना समझ लिया, जहां अधिक-से-अधिक अर्जित करने का आपने अपने लिए सुअवसर समझा है।'

गोविन्द साहू ने कहा—'आप बोलते क्यों नहीं हैं ? कंचना की शादी किसके साथ आपने की है ?'

रघुनाथ चौबे ने सही पता बतला दिया। इस पर आश्चर्य प्रकट करते हुए ठाकुर जयपाल सिंह ने कहा—'राजा उपाध्याय के साथ आपने उसकी शादी कराई है ? राजा उपाध्याय की अवस्था पचास से अधिक ही होगी, कम नहीं। और, वह तो बहुत बड़ा कंजूस है, उसके घर में किसी लड़की का वास होगा ?'

कालीचरण—'इसने मानवता का गला घोंटा है। मैं क्या जानता था कि यह इतना बड़ा अधम है। पैसे के लिए मनुष्य इतना गिर सकता है मैंने आशा नहीं की थी।'

गोविन्द साहू—'पुलिस को खबर देकर इसे गिरफ्तार करवा दिया जाए।'

कालीचरण—'हां, पुलिस को अभी खबर दी जाए।'

यह सुनकर रघुनाथ चौबे के होश उड़ गए। वे घबरा उठे। उन्होंने कर जोड़कर कहा—'पुलिस में मुझे देकर आप कोई लाभ नहीं उठा सकेंगे। अनाथालय का रुपया जो मैं खा गया, वह तो वापस नहीं होगा, क्योंकि वह न तो मेरे पास है और न उससे कोई सम्पत्ति अर्जित की गई। वह धन जैसे आया वैसे चला गया। खाने-पीने और कपड़ा-लत्ता में ही सभी रुपए बर्बाद हो गए। कंचना को बेचकर जो रुपए मैंने प्राप्त किए, वह चोर ले गया। इस प्रकार मैं दरिद्र-का-दरिद्र ही रहा। जेल जाने के बाद मेरे बाल-बच्चे भूखों मर जाएँगे। मेरे ऊपर दया कीजिए।'

कालीचरण—'दुष्टों पर दया नहीं की जाती है। चोर-बदमाश, शैतान और उसमें भी ढोंगी समाज-सेवी को अगर दंड नहीं दिया जाय तो समाज में भ्रष्टाचार फैल जाता है। इसलिए आप पर दया नहीं दिखालाई जा सकती है।'

उसके चेहरे को देखकर प्रताप को दया आ गई। उसने कहा—'छोड़ दीजिए। इनके जेल जाने से इनके परिवार वाले भूखों मर जाएँगे और साथ, इन पर लगाए गए अभियोग को प्रमाणित करने में अनाथालय की और भी बदनामी होगी।'

ठाकुर धनुषधारी सिंह ने भी प्रताप का समर्थन करते हुए कहा—'हाँ, दारोगा जी को छोड़ दीजिए।'

इस पर सब ठाकुर जयपाल सिंह की ओर देखने लगे। ठाकुर जयपाल सिंह ने कहा, 'रघुनाथ चौबे अपने कर्त्तव्य-पालन करने में सब दिन पीछे रहे हैं। किसी भी पथ पर आने से मनुष्य का उत्तरदायित्व कितना बढ़ जाता है परन्तु ये नहीं जानते हैं। फिर भी इनके बाल-बच्चों का खयाल कर इन्हें मुक्त कर दिया जाय।'

कालीचरण—'अच्छा, रघुनाथ चौबे, आप जा सकते हैं।'

रघुनाथ चौबे ने उठकर सबों को नमस्ते किया और अपना रास्ता लिया। उसके जाने पर ठाकुर जयपाल सिंह ने अनाथालय का कार्यभार ग्रहण किया। उनके संचालन में अनाथालय की व्यवस्था ठीक हो गई। चन्दे काफी आने लगे। किसी तरह की बदनामी पुनः नहीं सुनी गई। ठाकुर साहब अनाथ महिलाओं को, उनके अभिभावकों को समझा-बुझाकर उनके साथ कर देते थे और जो महिला अपने घर वापस जाना नहीं चाहती थी या जिसे उसके अभिभावक वापस नहीं ले जाना चाहते थे, उसका विवाह सुयोग्य पुरुष के साथ वे कर देते थे। इनके अतिरिक्त जो महिला न तो अपने अभिभावक के पास वापस जाना चाहती थी और न विवाह करना चाहती थी, उसके लिए दस्तकारियाँ और सिलाई, कसीदा काढ़ने आदि की शिक्षा की व्यवस्था उन्होंने अनाथालय में ही कर दी। अनाथ बच्चों के लिए भी सुप्रबन्ध था। इस सुव्यवस्था के लिए ठाकुर साहब की कृति चारों ओर फैल गई। उनके इस कार्य में प्रताप उनका सहायक था। अपने अध्ययन से समय निकाल कर वह अपने दादा की मदद करता था।

## २२

जिस समय प्रेमा प्रताप से मिलने आई, उस समय घड़ी में दिन के दो बज रहे थे और रिम-झिम वर्षा हो रही थी। प्रेमा भीग गई थी। उसके काले-काले बालों से गिरने वाली जल की बूंदें काली-काली घटा से टपकने वाली बूंदों के समान सुशोभित हो रही थीं और उसके रेशमी वस्त्र भीगकर उसके गौर शरीर से बिल्कुल चिपक गए थे, जिससे शरीर पर वस्त्र रहते हुए भी मालूम होता था कि उसके शरीर पर वस्त्र नहीं हैं। प्रताप की दृष्टि में प्रेमा उस समय यमुना जल में खड़ी उन गोपिकाओं के सदृश लग रही थी जो चीर-हरण हो जाने पर लज्जा और संकोच से कातर हो गई थीं। आँखें चार होते ही दोनों मुस्करा उठे, जिससे मालूम हुआ मानो दो दिशाओं में एक साथ विद्युत चमक उठी हो।

प्रताप ने पूछा—'क्यों, छाता तुम्हारे पास नहीं था?'

प्रेमा ने उत्तर दिया—'मैं क्या जानती थी कि रास्ते में ही बादलों से घिर जाऊंगी? शायद तुम्हारे और मेरे मिलन से मेघ को भी ईर्ष्या हो। पर हम दोनों के सच्चे प्रेम का पता इस काले हृदय वाले बादल को नहीं है। प्रेमा और प्रताप मिलकर रहेंगे। इसमें कोई भी बाधा पहुंचाने में असफल रहेगा। प्रेमा प्रेम की भूखी है और वह प्रेम प्रताप के हृदय में है। प्रताप ने अपना प्रेम प्रेमा पर उँड़ेल दिया है और इसके बदले में प्रेमा ने भी अपना हृदय अपने प्रेमी प्रताप को दान दे दिया है। अब दान दी हुई चीज वह कैसे लौटा सकती है? भूल से राजा नृग ने दान में दी हुई गाय को पुनः दूसरे ब्राह्मण को दान दिया, जिससे उन्हें गिरगिट होना पड़ा और अगर मैं भी अपना हृदय प्रेमशंकर को दे दूं तो मुझे भी गिरगिट, छिपकली, मेढक, चमगादड़ या कोई जीव-जन्तु होकर किसी अन्धे कूप में रहना होगा। राजा नृग को तारने के लिए तो भगवान कृष्ण ने अवतार लिया, परन्तु मुझे तारने के लिए कौन भगवान आवेंगे?'

प्रताप ने मुस्कराते हुए कहा—'बड़ी दूर की कल्पना तुमको सूझती है।'

प्रेमा—'तथ्य को भी कल्पना कहते हो? मैं कल्पना की बात नहीं करती हूँ, सच्ची बात कह रही हूँ। दान जो दे दिया जाता है उसे नहीं लौटाया जाता

है। अगर मैं अपना प्रेम और हृदय तुमसे छीनकर दूसरे को दे दूँ तो तुम्हारे हृदय पर बहुत बड़ा आघात पहुँचेगा। तुम अपने हृदय पर गदा की चोट सह सकते हो, विषैले तीरों के आघात को हँसते हुए सह सकते हो, किन्तु मेरे कठोर वचन को नहीं सह सकते हो। मेरा कठोर वचन क्या होगा? क्या तुम सोच सकते हो? नहीं सोच सकते हो। मैं कह देती हूँ, समझ लो। मेरा कठोर वचन होगा प्रताप, तुम्हारी प्रेमा अपना प्रेम तुमसे वापस लेती है और अपना हृदय अपने शत्रु और तुम्हारे शत्रु के हाथों में दे रही है। कहो, उस समय तुम्हारा हृदय क्या कहेगा? क्या मेरी यह बात तुम्हारे हृदय को नहीं बींध देगी और तुम पर कटे-पक्षी के समान आकाश से भूमि पर गिरकर नहीं तड़पोगे? अवश्य व्याकुल हो उठोगे? तुम मुँह से नहीं बोलोगे, लोक-लज्जा से किसी से कुछ नहीं कहोगे, परन्तु अपने मन में तुम मुझे पापिनी कहोगे और कहोगे जीवन को भ्रम में डाल कर वह चली गई और फिर रोओगे। अपनी अश्रु-बूंदों में तुम मेरा रूप देखोगे, और अपनी आँखें मूँदकर मुझसे दूर रहना चाहोगे। पर तुम्हारी आँखों में जो मेरी सूरत बसी हुई है उसे तुम नहीं निकाल सकते हो। आँखें मूँदने पर वह और भी मोहक रूप में थिरक-थिरक कर नाचेगी, हँसेगी और सुरीली तान में गा उठेगी। इस पर तुम और भी रोओगे और मैं हँसूंगी। इसलिए दिया हुआ दान मैं वापस नहीं लूंगी। तुम निश्चिन्त रहो।'

प्रताप उसके मुखड़े की ओर देख रहा था। बिखरी हुई काली लटों के मध्य उसका गौर मुख पावस के चन्द्रमा के समान, जो काली घटाओं के बीच और भी देदीप्यमान होकर चमकता है, सुशोभित हो रहा था। वह उत्सुकता-पूर्ण आंखों से उसकी ओर देख रही थी। आँखें भी थीं मृगी के समान। वह नारी का नयन-बाण था, जो उस सिंह-शावक के हृदय को बींध रहा था। वह विह्वल हो उठा।

'अगर वह दान उसके हाथ से छिन गया तो वह कहीं का नहीं रहेगा।' प्रताप ने अपने मन में सोचा—'निर्बल मनुष्य हीरा पाकर अगर उसे खो दे तो उसके लिए दोषी कौन होगा? दान देने वाला नहीं, दान लेने वाला दोषी होगा। देने वाले ने तो दे दिया, लेने वाले का धर्म होता है उसकी रक्षा करना। प्रेमा ने मुझे अपना हृदय दे दिया है, प्रेमदान उसने कर दिया है, दी हुई चीज वह वापस लेना नहीं चाहती है तो मैं क्यों वापस करूँ? अगर मैं वापस कर

देता हूँ तो मैं कायर समझा जाऊँगा और कोई कहे या न कहे, परन्तु मेरी आत्मा स्वयं मुझे कायर कहेगी। जिसका पाणिग्रहण एक बार किया जाता है उसका निर्वाह सदा किया जाता है। प्रेमा का पाणिग्रहण मैंने नहीं किया है, पर इसका निश्चय हो चुका है। वह मेरी धर्म-पत्नी नहीं बनी है पर निर्णय सब कुछ हो चुका है। हम दोनों का अब तक गन्धर्व-विवाह भी नहीं हुआ है पर विवाह करने की इच्छा तो प्रबल हो चुकी है। प्रेमा का यह खिलता हुआ यौवन वसन्त की सारी शोभा को लेकर मुस्करा रहा है। इसकी मनोमोहिनी सूरत वास्तव में मेरी आँखों से ओझल नहीं होती है। जब वह मेरे सामने नहीं रहती है तब भी मैं इसे अपनी आँखों में देखता हूँ। इसके सौन्दर्य में आकर्षण है और इसका मुखड़ा ऐसा मोहक है—चकोर की भाँति; जैसे वह शरद के चन्द्र को देखता है वैसे ही मुझे सदा इसे देखने की इच्छा बनी रहती है। अगर प्रेमा मुझसे छिन गई और प्रेमशंकर के हाथ लग गई तो मुझे समझ लेना चाहिए कि उसकी तपस्या पूरी हुई थी और मेरी तपस्या कहीं भंग हो गई थी जो प्रेमा हाथ में आकर चली गई।'

प्रताप को मौन देखकर प्रेमा ने पूछा—'कहो, क्या सोचते हो? अब मेरे विवाह के दो दिन शेष हैं। परसों सब समाप्त। फिर पश्चात्ताप करने से कुछ नहीं होगा। सिंह के आहार को शृंगाल ले जाएगा। आज मैं प्रताप की प्रेमा हूँ परन्तु परसों प्रेमशंकर की प्रेमा बन जाऊँगी। अपना निर्णय शीघ्र बतलाओ। भीग गई हूँ। हवा के स्पर्श से मैं काँप रही हूँ।'

प्रताप चौंक उठा—मानो उसका ध्यान अब भंग हुआ है। उसने कहा—'साड़ी बदल लो और ब्लाउज भी दूसरा पहन लो।'

प्रेमा ने हँसकर कहा—'यहाँ साड़ी और ब्लाउज कहाँ है?'

प्रताप ने अलमारी की ओर देखकर कहा—'पिताजी मेरी बहन के लिए साड़ी और ब्लाउज लाये हैं, अलमारी में वे रखे हैं।'

प्रताप कमरे से बाहर चला गया। प्रेमा ने दरवाजा बन्द कर साड़ी और ब्लाउज पहन लिया। फिर माथे में कंघी कर उसने बालों से जल गिरा दिया। दरवाजा खुलने पर प्रताप अन्दर आया। दोनों आमने-सामने कुर्सी पर बैठ गये। उनके बीच एक मेज थी। प्रेमा ने कहा—'कहो आज अन्तिम मिलन और अन्तिम विदाई है या हम लोग अन्तिम निर्णय कर सदा के लिए

अपने जीवन को एक सूत्र में बाँधने जा रहे हैं।'

प्रताप—'प्रेमा, अगर तुमने अपना हृदय मुझे दिया तो मैं भी अपना हृदय तुमको दे चुका हूँ। अगर हम दोनों एक-दूसरे से अलग होंगे तो जीवन-भर रोते रहेंगे। मेरी भी प्रतिज्ञा सुन लो— अगर मैं विवाह करूँगा तो तुमसे और अगर तुमसे विवाह नहीं कर सकूँगा तो आजन्म अविवाहित रहूँगा और अविवाहित रहने पर भी किसी नारी से प्रेम नहीं करूँगा। तुम्हारे बिना मैं अपने जीवन को शून्य समझूँगा।'

प्रेमा ने उसे धन्यवाद देते हुए अपना हाथ उसकी ओर बढ़ाया। प्रताप ने कहा—'प्रेमा, अधीर मत हो। मैं तुम्हारा पाणिग्रहण इस एकान्त स्थान में नहीं कर सकता हूँ, तुम्हीं कहो, विवाह के पूर्व तुम्हारा शरीर मैं कैसे स्पर्श करूँ? मैं तुम्हारा पाणिग्रहण करूँगा, हजार लोगों के सामने, वैदिक रीति से और अपने कुल के रस्म-रिवाज से जो मेरे कुल में चला आया है। उस समय संसार की कोई भी शक्ति मेरे हाथों से तुमको नहीं छीन सकती है।'

प्रताप की इस भीष्म प्रतिज्ञा पर प्रेमा गद्गद हो उठी। उसने कहा—'प्रताप, तुमने मेरे लिए जो भीष्म प्रतिज्ञा की है उसने मेरे जीवन की दिशा को निश्चित कर दिया है। अगर मेरे पिता तुम्हें छोड़कर प्रेमशंकर के साथ या किसी भी पुरुष के साथ मेरा विवाह करना चाहेंगे तो मैं विवाह नहीं करूँगी। जिस शरीर को तुम्हारे कर-कमलों में समर्पित करने का दृढ़ संकल्प कर चुकी हूँ, भला उस शरीर को दूसरे हाथों में कैसे दे सकती हूँ। इस शरीर पर, इस हृदय पर मेरा अधिकार नहीं है, तुम्हारा अधिकार है, क्योंकि यह तुम्हारा है। जो दिया जाता है उसे वापस नहीं लिया जाता है। 'मैं तुमसे गुप्त रूप से विवाह नहीं करूँगी, मैं घर से भागकर तुम्हारे साथ नहीं जाऊँगी, बल्कि अपने कुल के रस्म-रिवाज के अनुसार विवाह करूँगी। मेरे आँगन में मंडप बनेगा और वैदिक रीति के अनुसार मैं अपना हाथ तुम्हारे हाथ में समर्पित करूँगी। अग्नि और ध्रुव को साक्षी बनाकर तुम मेरा पाणिग्रहण करना। आज मैं जाती हूँ, पिताजी से स्पष्ट शब्दों में कह दूँगी कि पिताजी, मेरा विवाह हो चुका है। अब एक पुरुष को छोड़कर दूसरे से शादी नहीं करूँगी। एक घर को उजाड़कर दूसरा घर नहीं बसाऊँगी। मैं अपने भविष्य का निर्माण कर चुकी हूँ। उसे नष्ट कर पुनः अनजान और अपरिचित व्यक्ति के साथ अपने

भविष्य का निर्माण करने की शक्ति मुझमें नहीं है। जो अपने दृढ़ संकल्प को एक बार छोड़ता है वह जीवन-भर रोता रहता है और उसका पथ कभी भी निश्चित नहीं हो पाता है। अतएव आप मेरे जीवन-पथ को बर्बाद कर अपने ऊपर कलंक नहीं लें।'

प्रताप—'हाँ, उन्हें तुम कह दो।'

इसी बीच दरवाजे के कपाट के हटने से दोनों सन्न हो गये। ठाकुर जयपाल सिंह को देखते दोनों लज्जित हो गए। प्रेमा ने उठकर उनका चरण-स्पर्श किया। दीवार के सहारे अपनी छड़ी रखकर वे पलंग पर बैठ गए और प्रताप से नाश्ता-पानी लाने को कहा। आदेश पाने की देर थी और प्रताप को उनके लिए जलपान लाने में देर नहीं हुई। बाजार की चीजें ठाकुर साहब नहीं खाते थे। अतएव अपने चौका से ही हलुआ और पूरियाँ प्रताप को देते हुए उन्होंने कहा—'तुम लोग भी जलपान कर लो।'

हलुआ अपने मुख में डालते हुए ठाकुर साहब ने कहा—'प्रेमा, आज प्रेमशंकर का मुझे निमन्त्रण-पत्र मिला है। उसमें तुम्हारे साथ उसके विवाह की बात देखकर मैं स्तब्ध रह गया। मेरा स्वप्न स्वप्न ही रहा, वह साकार नहीं हो सका। मैं तुमको अपने गृह की लक्ष्मी नहीं बना सका। जीवन ही है। इसमें सब मनुष्य का सोचा हुआ नहीं होता है। निमन्त्रण-पत्र तो मुझे आज मिला है किन्तु एक सप्ताह पूर्व ही अनाथालय में कालीचरण मुझसे कह रहे थे कि प्रेमा का विवाह प्रेमशंकर से होने जा रहा है। परन्तु उस समय मुझे विश्वास नहीं हुआ। मैंने धनुषधारी से इस सम्बन्ध में बात-चीत की थी। वह भी तो अन्तर्जातीय विवाह से भय खाता है। उसने स्पष्ट शब्दों में मुझसे कहा कि एक ही लड़का है। दूसरी जाति में शादी करने से अनेक विवाद उठ खड़े होंगे और लोग अपने वंश को हीन दृष्टि से देखेंगे। मैंने कितना भी उसे समझाया पर वह संकुचित मस्तिष्क का आदमी मेरी बात मानने को तैयार नहीं हो रहा है। मैं नहीं समझता कि जाति में क्या रखा हुआ है? तुम्हारी ऐसी ललना को, जाति का खयाल कर परित्याग कर दिया जाय मैं उचित नहीं समझता हूँ। मैं यह नहीं कहता कि तुम्हारे समान क्षत्रिय-कुल में कन्या नहीं मिलेगी, परन्तु तुम्हारे साथ जो हम लोगों का स्नेह बंध चुका है वह तो कहीं नहीं मिलेगा। खैर, मेरा वात्सल्य-प्रेम तुम्हारे प्रति जो आज है वह प्रेमशंकर के साथ विवाह हो

जाने पर भी बना रहेगा। सच्चा स्नेह कभी नहीं छूटता है। मेरा आशीर्वाद है तुम्हारा सुहाग अचल रहेगा और तुम्हारा दाम्पत्य जीवन सुखमय होगा।

'अब समाज धीरे-धीरे बदल रहा है। यह अपनी जड़ता छोड़ता जा रहा है और नई रोशनी की चमक-दमक से प्रभावित होता जा रहा है। अन्तर्जातीय विवाह तो अब खुलेआम रूप में होने लगा है। ब्राह्मण की कन्या क्षत्रिय से शादी करती है और क्षत्रिय-कन्या ब्राह्मण से शादी करती है, यह अच्छा है। प्राचीन काल में भी ऐसे विवाह होते थे। शास्त्र-पुराण में तो अनेक उदारहण हैं। जाति में दोष नहीं, व्यक्ति विशेष में दोष है और दोष है कर्म में। कर्म से ही तो जाति का निर्माण हुआ है। आदि पुरुष ब्रह्मा ने कर्म के ही अनुसार समाज का वर्गीकरण किया। त्रेता में आकर कुछ ऋषि-मुनियों ने अपने बूढ़े बाबा ब्रह्मा के विधान को मानने से इन्कार किया और जन्म के अनुसार जाति-प्रथा की प्रणाली जारी की। पर उस समय भी ऐसे आदमी थे जो समाज की नई व्यवस्था को मानने को तैयार नहीं थे। विश्वामित्र ने कहा, कर्म से जाति होती है जन्म से नहीं। तपस्या से वह क्षत्रिय विश्वामित्र ब्रह्मऋषि कहलाने लगा। गायत्री मन्त्र उसी की ऋचा है, जिसे आर्य सन्तान प्रातः और सन्ध्या को पवित्र भाव से बैठकर मनन करती है। उसके बाद एक और क्षत्रिय राजकुमार ने जिसे संसार गौतमबुद्ध के नाम से जानता है जन्म से जाति-बन्धन को मानने से इन्कार किया। दया के अवतार ने सभी मानवों को एक दृष्टि से देखा और कर्म के अनुसार जाति की प्रणाली में परिवर्तन करने को कहा। गौतम के उपदेश को सारे संसार ने सुना। उसी के फलस्वरूप भारत आज जगत-गुरु कहलाता है। बुद्ध की सामाजिक व्यवस्था को सब ने स्वीकार किया। अगर इतिहास पलटा नहीं खाता तो आज इस देश में शंकर की व्यवस्था नहीं रहती, बुद्ध की व्यवस्था रहती। हिन्दू-जाति में एक यही बहुत है। इसमें वर्गीकरण जन्म के आधार पर अच्छा नहीं मालूम होता है। लेकिन जाने इतनी लम्बी-चौड़ी बातें करने से क्या लाभ? प्रश्न है प्रेमा के विवाह का। मेरी समझ में नहीं आ रहा है कि इस दशा में मैं क्या करूँ? धनुषधारी तो चाहते ही नहीं और श्यामाचरण भी नहीं चाहते हैं। अगर मैं कोई जोर-जबरदस्ती करता हूँ तो लोग मेरा ही उपहास करेंगे। हाँ, अगर तुम दोनों विवाह कर लो तो मैं इसका समर्थन करूँगा।'

संकोच से उनकी बातों में 'हाँ' या 'ना' करने का किसी को साहस नहीं

हुआ। प्रेमा चुपचाप धीरे-धीरे कमरे से निकल कर अपने घर की ओर चली गई।

प्रेमा जिस समय अपने मकान पर पहुँची उस समय सन्ध्या हो चुकी थी और आकाश में बादल घिरने के कारण अधिक अन्धेरा छाया हुआ था। वर्षा की बूँदाबूँदी के कारण विद्युत का प्रकाश भी मन्द प्रतीत हो रहा था। विमला खिड़की पर खड़ी होकर उसकी प्रतीक्षा कर रही थी। प्रेमा को देखते ही वह मुस्कराकर बोल उठी — 'क्या विवाह के पूर्व अपनी सखी-सहेलियों से मिलने गई थीं ?'

उसके प्रश्न का उत्तर दिये बिना प्रेमा अपने अध्ययन-कक्ष में जाकर बैठ गई। परन्तु वह बैठने भी नहीं पाई थी कि विमला वहाँ पहुँच गई। उसकी देह पर दूसरी साड़ी और ब्लाउज देखकर आश्चर्य-चकित हो विमला ने पूछा — 'प्रेमा, तुम्हारी अपनी साड़ी क्या हुई ? दूसरी साड़ी और ब्लाउज देख रही हूँ।'

प्रेमा ने कहा — 'हाँ भाभी, प्रताप के यहाँ गई थी। रास्ते में ही वर्षा होने लगी, मैं भीग गई। उसकी बहन की साड़ी थी वही पहन कर आ गई हूँ।'

विमला—'अगर लोग सुनेंगे तो क्या कहेंगे ? तुम्हारा उपहास ही न करेंगे।'

प्रेमा -- 'लोग सुनेंगे कैसे ? अगर उन्हें बताऊँगी तब तो सुनेंगे, और लोग हँसकर क्या करेंगे। अब तो जन्म-भर की बदनामी हो गई। दुनिया जान गई कि प्रताप के हाथ में मैंने अपने को समर्पित कर दिया है और जो लोग नहीं जानते हैं वे भी प्रेमशंकर के यहाँ से वापस होने पर जान जाएँगे कि प्रेमा ने प्रेम की रीति का निर्वाह किया है। प्रताप को उसने नहीं छोड़ा, प्रेमशंकर से उसने शादी नहीं की।'

विमला — 'तो तुम प्रेमशंकर से विवाह नहीं करोगी ?'

प्रेमा—-'नहीं भाभी, मैं प्रेमशंकर के साथ विवाह नहीं करूँगी।

विमला — 'तब तो बहुत बड़ा उपहास होगा।'

प्रेमा — 'उपहास क्यों होगा ? आखिर जब मुझको शादी करनी ही है तब प्रताप से क्यों न करूँगी ? मुझसे उसका कुल उत्तम, उसकी जाति उत्तम और वह स्वयं उत्तम है। मैं प्रेम में अन्धी होकर उससे विवाह नहीं करने जा रही हूँ बल्कि सोच-समझकर विवाह कर रही हूँ।'



विमला — 'तुम्हारी इच्छा।

# २३

कंचना और राजा उपाध्याय दोनों अपने-अपने भाग्य पर रो रहे थे। उनका दाम्पत्य जीवन सुखमय नहीं हो सका, इसका प्रधान कारण वयस् का अन्तर तो था ही साथ ही, दोनों की शिक्षा-दीक्षा और रहन-सहन में भी काफी अन्तर था। शिक्षा का जहाँ तक प्रश्न था कंचना एडमिशन की परीक्षा पास करने के बाद एक वर्ष कालेज में भी पढ़ चुकी थी और राजा उपाध्याय नौवें वर्ग की परीक्षा में ही अनुत्तीर्ण हो गया था। बेकारी की अवस्था में वह इलाहाबाद पहुँचा, कोशिश-पैरवी कर वहीं म्युनिसिपल प्राइमरी स्कूल में शिक्षक बन गया। उस समय से अब तक वह उसी स्कूल में काम कर रहा था। अगर वह ट्रेनिंग करने का प्रयास करता तो सम्भव था कि पास भी कर जाता और प्रधान गुरु की जगह पर पहुँच भी जाता, पर उसने अपनी योग्यता देखते हुए इसके लिए प्रयास करना ही बेकार समझा। परन्तु परिश्रम करने में वह बहादुर था। सवेरे और शाम ट्यूशनों में दौड़ता था और दिन में स्कूल में पढ़ाता था। कहने का तात्पर्य कि वह किसी प्रकार साठ-सत्तर रुपये प्रति माह बचा लेता था। दो प्राणियों के लिए उसकी यह आय कम नहीं थी, पर अपनी कंजूसी के कारण वह सदा दुःख में रहता था। लोग कहते हैं कि उसकी पहली धर्मपत्नी बड़ी सती-साध्वी थी। उसके अनेक कष्ट देने पर भी वह उसकी अर्द्धांगिनी होने के नाते सब सह लेती थी। अच्छे भोजन और वस्त्र के लिये बेचारी तरसती हुई मर गई, पर कभी भी राजा उपाध्याय ने उसकी इच्छा की पूर्ति नहीं की। उसकी मृत्यु का कारण राजा उपाध्याय ही था। दीनदयाल उपाध्याय की हत्या के बाद वह उसे अपने गाँव इलाहाबाद से माधोपुर ले आया। इलाहाबाद आने पर वह बीमार पड़ी और देखते-ही-देखते रोग बढ़ता गया, पर उसने डाक्टर नहीं बुलाया। जब विजय से नहीं देखा गया तब वह अपने पास से फीस देकर डाक्टर को बुला लाया। डाक्टर ने टायफायड घोषित किया। राजा उपाध्याय ने झखमार कर अपने पास से दवाई का दाम दिया, पर वह बेचारी सबसे नाता तोड़कर चल बसी। उसकी मृत्यु के बाद राजा उपाध्याय ने महसूस किया कि समय पर उसका उपचार न कराकर उसने कितनी बड़ी भूल की। ठीक ही है कि हाथ से जब कोई चीज निकल

जाती है तब मनुष्य उसका मूल्य समझता है। राजा उपाध्याय की भी वही हालत हुई। पत्नी के नहीं रहने पर एक नारी का अभाव उसे सदा खटकने लगा। पर गाँव में तो उसकी कोई चीज थी नहीं, जिससे कोई उसे अपनी लड़की देने को तैयार होता और शहर की लड़कियाँ राजा उपाध्याय ऐसे व्यक्ति से विवाह करने को तैयार नहीं थीं। अब शादी के लिये वह अनाथालय और विधवाश्रम की ओर देखने लगा, पर सामाजिक भय के कारण उस ओर उसके जाने का साहस नहीं हो रहा था। फरार की अवस्था में जब ठाकुर जयपाल सिंह ने उसे विधवाश्रम या अनाथालय की किसी महिला से शादी करने को कहा तब उसकी हिम्मत बढ़ी। अपने पास की सारी पूंजी रघुनाथ चौबे के चरणों पर समर्पित कर वह कंचना-जैसी सुन्दरी को अपने घर में ले आया। परन्तु कंचना के जीवन का ऊँचा स्तर देख वह अपने माथे पर हाथ धर कर रोने लगा। वह अपने मन में सोचने लगा, मैंने शादी की कि एक बला अपने माथे पर ले आया। इसके स्नो, पाउडर और लिपस्टिक में ही तबाह हो गया। जो साड़ी और ब्लाउज यह आज पहनती है कल वह धोबी के घर भेज देती है। इस हालत में मेरे साथ इसके जीवन का निर्वाह कैसे होगा ?' वह दिन-रात इसी चिन्ता में पड़ा रहता था, पर समस्या के हल का कोई उपाय नजर नहीं आ रहा था। अगर कंचना के लिए उसके बाईस सौ रुपये नहीं लगे रहते तो सम्भवतः वह उसे छोड़ देता। उसे उस नारी का उतना मोह नहीं था जितना कि उस मोटी रकम का। उस समय अगर उसे कहीं अपनी पहली धर्मपत्नी का स्मरण हो आता था तो उसकी आँखों में से आंसू की दो बूंदें गिरे बिना नहीं रहती थीं। और, उसके मुख से सहसा निकल पड़ता था, कंचना के साथ विवाह कर मैंने भयानक भूल की। लोगों की यह धारणा सत्य है कि विधवाश्रम या अनाथालय की स्त्रियाँ भली नहीं होती हैं। यह सहज में अनुमान किया जा सकता है कि अगर वे भली होतीं तो घर से क्यों निकल आतीं। मैं तो रघुनाथ चौबे के जाल में फँसकर रूपसी के नाम पर एक दानवी को अपने घर ले आया। वह कहती है कि वह बड़े घर की लड़की है। मैं मानता हूँ कि वह बड़े घर की लड़की है, पर वह जब थी तब थी, अब तो नहीं है। आज तो वह अपने माता-पिता, भाई बन्धु और सगे-सम्बन्धियों को छोड़कर तथा अपना सर्वस्व खोकर

अनाथिनी बन गई है। उसे मेरा उपकार मानना चाहिए कि मैंने उसे शरण दी है। उसे मेरे जीवन में अपने जीवन को मिला देना चाहिए और उसे सोचना चाहिए कि एक अध्यापक के घर में सेठ या साहूकार का सुख कहाँ से मिलेगा? अध्यापक का घर भी तो एक आश्रम के समान है। उसमें उसे एक आश्रम-वासिनी के समान रहना चाहिए। वह कहती है कि वह अपने जीवन-स्तर को गिरा नहीं सकती है। मैंने आज ही जीवन-स्तर का नाम सुना है। मैं नहीं कह सकता हूँ कि भला जीवन-स्तर यह कौन-सा बला है? सादा रहना और ऊँचा विचार रखना मेरे जीवन का सिद्धान्त है। परन्तु कंचना ऐसे मानने को तैयार नहीं है। वह मुझसे साफ कहती है कि आप भगवान गौतम बुद्ध या शंकराचार्य नहीं हैं जो मैं आपके सिद्धान्त को आँख मूँद कर मान लूँ, जिससे मेरा जीवन-पथ बन जाएगा। वह यह नहीं समझती है कि पत्नी के लिए पति ही सर्वस्व है। उसके लिए वही सब कुछ है, वही गौतम और वही शंकर है। मालूम होता है कि उसकी दृष्टि में पति की बातों का कोई मूल्य नहीं है। लोग कहते हैं कि यह कलिकाल है। कलिकाल में स्त्रियाँ पति का अनुसरण नहीं करती हैं। उनकी दृष्टि में पतिव्रत धर्म का कोई मूल्य नहीं है।'

और, जब कंचना राजा उपाध्याय के मुख से पतिव्रत धर्म का उपदेश सुनती थी तब जलकर खाक हो जाती थी। अपना सारा क्रोध उस पर उतारती हुई कहने लगती थी, 'सुनो, पतिव्रत धर्म के उपदेश से मेरी आवश्यकताओं की पूर्ति नहीं हो सकती है। जब तुम मेरे बोझ उठाने में असमर्थ थे तब तुमने मुझसे शादी क्यों की? तुमने समझा था कि अनाथालय में होगी राह में कोई भीख माँगने वाली, कोई दीन-क्षीण स्त्री; उसे अपने घर में लाकर उससे पत्नी और दासी दोनों का काम लेकर अपने जीवन को सुखमय बनाऊँगा। वह स्त्री मेरी रूखी-सूखी रोटी और फटे-पुराने वस्त्र पर प्रसन्न रहेगी और जब वह इसका विरोध करेगी तब उसके सामने आदर्शवादी बनकर अपना काम निकाल लूँगा। पर मेरे सामने तुम्हारी बुद्धि कोई काम नहीं कर सकती है। तुम अपना सिद्धान्त और अपना आदर्श अपने लिए रखो, मुझ पर उनका प्रयोग मत करो। मेरे लिए सुन्दर व्यवस्था करो, अन्यथा मैं कोर्ट की शरण लूँगी।'

कोर्ट का नाम सुनकर राजा उपाध्याय घबरा उठा। अपने चाचा की हत्या में ठाकुर जयपाल सिंह के विरुद्ध जब वह गवाही देने गया था तब वकील के

प्रश्नों पर वह काँप उठा था और किसी प्रकार झूठ-सच बोलकर उसने अपनी जान छुड़ा ली थी। एक दूसरे मामले का भी उसे अच्छी तरह स्मरण है जबकि वह अपने मित्र की ओर से मजिस्ट्रेट के समक्ष गवाही देने गया था। उस समय उसने अपना जो कुछ बयान दिया था उससे उसके मित्र को छः महीने की सजा हो गई और विरोधी दल आनन्द में उछलता हुआ अपने घर आया। उसने कंचना की ओर देखकर कहा—'प्रिये, तुमको जहाँ जाना हो जाओ, परन्तु कोर्ट का नाम मुझसे मत लो। कोर्ट में न्याय नहीं है। अधर्मी राजा के राज्य में न्याय नहीं है। अगर न्याय रहता तो कहीं अतिवृष्टि और कहीं अनावृष्टि होती। धर्मी राजा के राज्य में गाय नहीं कटती है और पशु-पक्षी भी अन्याय-पूर्वक नहीं मारे जाते हैं। धार्मिक शासन में ब्राह्मणों का सम्मान होता है, स्त्रियाँ सदाचारिणी होती हैं और वृक्ष समय पर फल देते हैं तथा धरती विभिन्न प्रकार की फसलों से सम्पन्न रहती है।'

कंचना—'और पुरुष कैसे होते हैं?'

राजा उपाध्याय—'मैं नहीं कहता कि पुरुष भले ही होते हैं। अधार्मिक राज्य में स्त्री, पुरुष सब समान होते हैं। सब गिरे हुए होते हैं।' परन्तु अधार्मिक राज्य का यह विशेष चिन्ह है कि स्त्रियाँ उच्छृंखल हो जाती हैं और वे पति की बातें नहीं मानती हैं।'

कंचना—'यह क्यों नहीं तुम कहते कि धार्मिक राज्य में स्त्रियाँ पुरुष की दासी बनकर रहती हैं और ईश्वर के नियमानुसार स्त्रियों को पुरुषों की गुलामी स्वीकार करनी चाहिए।'

राजा उपाध्याय—'तुम सैकड़ों घाट के पानी पी चुकी हो, तुमसे कौन मुँह लगावे? तुम्हारे समान मुँहफट और उच्छृंखल नारी को अपने घर में लाकर मैं पश्चात्ताप कर रहा हूँ।'

अपने चरित्र पर आक्षेप सुनकर कंचना काली नागिन के समान फुफकार छोड़ती हुई कहने लगी, 'तुम बड़े चरित्रवान बने हो? जहाँ तुम ट्यूशन करने जाते हो, वहीं तुम्हारी बदनामी होती है। तुम्हारे समान पतित पुरुष के साथ शादी कर मैं स्वयं पछता रही हूँ। तुम क्यों रोते हो? जब मैं व्यभिचारिणी थी तब मुझे लाने की क्या आवश्यकता थी?'

राजा उपाध्याय के मुख से इसके प्रतिवाद में एक भी शब्द नहीं निकला। वह कंचना के मुख की ओर देखता रहा और वह बोलती जा रही थी, 'अरे तुम अपने भाग्य पर क्यों रोते हो? रोना तो मुझको चाहिए कि मेरे भाग्य ने मुझको तुम्हारे ऐसे दीन-हीन और बूढ़े के पैरों में बाँध दिया।'

राजा उपाध्याय की दृष्टि कंचना के मुख पर से हटकर अपने आँगन के तुलसी चबूतरे की ओर गई। वहाँ तक धूप आ चुकी थी। उसके स्कूल जाने का समय हो गया था। खूँटी से उसने अपनी कमीज और टोपी उतारी और यह भनभनाते हुए स्कूल की ओर चल पड़ा—'सोलह वर्ष की छोकरी और बात बोलती है अस्सी वर्ष की बुढ़िया के समान?'

कंचना—'सोलह वर्ष की छोकरी नहीं तो तुम्हारे समान साठ वर्ष का बूढ़ा हूँ।'

उसके व्यंग्य का कोई उत्तर न देकर राजा उपाध्याय लम्बे कदम से चौखट पार कर गया। उसके जाने के बाद कंचना अपनी दीन दशा पर आँसू बहाने लगी। उसी समय बाहर से विजय आ पहुँचा। कंचना को रोती हुई देखकर उसके आश्चर्य की सीमा न रही। उसने पूछा—'कंचना, रो क्यों रही हो?'

कंचना ने हिचकियाँ लेते हुए कहा—'रोती हूँ अपने भाग्य पर और अपनी चंचल बुद्धि पर। यह अभागा मास्टर अनाथालय से मुझे लाकर मेरे ऊपर अपनी कृपा और उदारता की छाप लगाना चाहता है और चाहता है कि मैं नंगी, भूखी और प्यासी रहकर इसकी सेवा करूँ। इसके चरणों को धोकर पिऊँ और इसकी इच्छा की पूर्ति में किसी प्रकार की बाधा उपस्थित नहीं करूँ?'

विजय—'इसका खयाल तो तुमको पहले ही करना चाहिए था।'

कंचना—'तुम भी क्या अबूझ के समान बात करते हो? अनाथालयों की स्त्रियाँ अपनी इच्छा से थोड़े विवाह करती हैं? उनके विवाह के मामले में वहाँ के अधिकारियों की इच्छाएँ ही सब कुछ करती हैं। अनाथालय के मैनेजर ने इससे मोटी रकम लेकर गाय-भैंस के समान मेरे गले की डोरी इसके हाथ में दे दी और मैं इसके साथ चली आई। कहाँ मैं राजसिंहासन पर विराजती थी और कहाँ इस अभागे के घर में चटाई पर सोती हूँ और बाजरे की रोटी और साग खाकर अपनी जिन्दगी के शेष दिन बिता रही हूँ।'



विजय—'तुम्हारे आँसू और दर्द-भरे शब्दों पर मुझे हार्दिक दुःख होता

है। किसी प्रकार इस अभागे से अपनी मुक्ति ले लो और अपनी इच्छा के अनुसार किसी सुन्दर व सुयोग्य व्यक्ति से विवाह कर लो।'

कंचना ने उसके सुझाव का कोई उत्तर नहीं दिया, केवल आँचल से अपने आँसू पोंछकर रह गई। विजय ने पुनः कहा—'तब बैठी क्या करती हो? जाओ स्नान और भोजन करो।'

कंचना—'क्या पहन कर स्नान करूँ और क्या चीज भोजन करूँ?'

विजय—'क्या दूसरी साड़ी नहीं है?'

कंचना—'साड़ी कहाँ से आई? सभी साड़ियाँ धोबी के घर पड़ी हुई हैं। मैंने मास्टर से कहा कि उन्हें धोबी के घर से मंगा दो या बाजार से ही एक साड़ी ला दो, पर उसने मेरी एक बात न सुनी और उल्टे वह मुझे पतिव्रत धर्म का उपदेश सुनाने लगा।'

विजय ने अपनी कोठरी खोली और सन्दूक से कुछ रुपये लेकर बाजार गया। आध घण्टे में वह एक जोड़ी अच्छी साड़ियाँ लेकर लौटा। उस समय तक कंचना उसी जगह उदास और खिन्न बैठी हुई थी। अपने कमरे में प्रवेश करते हुए उसने कंचना को पुकारा। कंचना उसकी पीठ पर ही पहुँच गई। विजय ने उसकी ओर देखा। उसके ललाट पर लटें बिखरी हुई थीं, जिससे विजय की दृष्टि में उसका मुखमण्डल उसे अति कमनीय प्रतीत हुआ। जब वह आँचल सम्भालने लगी तब उसके हाथ से आँचल छूटकर नीचे गिर गया। उस समय विजय की आँखें उसके मुखसे हटकर उसके उरोजों पर चली आईं। कंचना ने भी जान-बूझ कर आँचल सम्भालने में देर कर दी, जिससे उसका मन अच्छी तरह उसके वशीभूत हो जाय। फिर उसने पूछा—'मुझे क्यों बुलाया?'

विजय ने कहा—'स्नान कर लो, तुम्हारे लिए मैं दो साड़ियाँ ले आया हूँ।'

कंचना—'तुम साड़ियाँ क्यों लाए? मास्टर इन्हें देखकर मुझपर बिगड़ेगा, और उसे संदेह करने की गुञ्जाइश हो जाएगी कि हम लोगों का अनैतिक सम्बन्ध है।'

विजय—'तुम भय क्यों खाती हो? जो तुम्हारे लिए एक रोटी और एक साड़ी का प्रबन्ध नहीं कर सकता है उससे भला डरने की कौन-सी आवश्यकता है?'



कंचना उठकर स्नानघर में चली गई। परन्तु तुरन्त ही वह लौटकर

विजय के पास पहुँची। विजय ने उससे पूछा—'क्यों लौट आई? स्नान नहीं किया तुमने?'

कंचना ने कहा—'मेरे पास तो तेल-साबुन भी नहीं है। तुम्हारे पास है?'

विजय—'हाँ, हाँ, अलमारी में सब रखे हैं, ले लो।'

कंचना अलमारी से तेल-साबुन निकालकर स्नानघर में चली गई। और, विजय उसके सम्बन्ध में सोचने लगा—कंचना कितनी सुन्दर है। इसके साथ सौन्दर्य अठखेलियाँ खेल रहा है। मास्टर का भाग्य अच्छा है कि इसके समान नारी उसे मिल गई है। परन्तु उसके साथ इसका सम्बन्ध ठीक उसी प्रकार है जैसे लता का सम्बन्ध बबूल के पेड़ के साथ। परन्तु मास्टर का भी अभाग्य है कि इस रूपसी का वह मूल्यांकन नहीं कर पा रहा है? भला फूलों की सेज पर सोने वाली यह कोमलांगनी उसके दुःख-दारिद्रय में कैसे हाथ बँटा सकती है?'

वह कंचना के सम्बन्ध में सोच ही रहा था कि वह उसी की दी हुई हरी साड़ी पहन कर उसके सामने आकर खड़ी हो गई। विजय ने उसकी ओर देखा। उसका कंचन-सा शरीर उस हरी साड़ी में ऐनक के समान दमक रहा था। विजय मुस्करा उठा। कंचना के अधरों पर भी मुस्कान की एक हल्की-सी रेखा दौड़ गई। उसने पूछा—'तुम क्यों मुस्करा रहे हो?'

विजय—'तुम्हारे इस रूप-लावण्य को देखकर। मैं सच कहता हूँ, तुम अप्सरा से भी बढ़कर सुन्दर हो, और बड़े शहरों की बात तो मैं नहीं करता किन्तु इस शहर में तुम्हारे समान रूप किसी लड़की में नहीं पाया है।'

कंचना ने मुँह बनाकर कहा—'हूँ, मेरे समान खूबसूरत कोई लड़की इस शहर में नहीं है?'

इस पर विजय खाट पर से उठ गया और उसकी बाँह धर कर दर्पण के सामने जा खड़ा किया और पूछा—'कहो, मैं झूठ बोलता हूँ? तुम अपनी ही आँखों से पूछो कि तुम कैसी खूबसूरत हो?'

कंचना बड़े गौर से अपने प्रतिविम्ब की ओर देखने लगी। उसका मुस्कराता हुआ मुखड़ा स्वयं उसकी दृष्टि में अति सुन्दर व आकर्षक प्रतीत हुआ। उसकी बगल में विजय भी मुस्कराता हुआ खड़ा था। कंचना ने अपने मन में सोचा—'यह भी कोई कम खूबसूरत नहीं है।

उसकी मूँछ की रेख अभी आ रही थी। उसका उन्नत्त मस्तक, गौर बदन, गोल चेहरा और लम्बा कद कंचना के मन में बस गये। उसने पूछा—'क्या तुम मुझसे कम खूबसूरत हो ? अगर हम दोनों की जोड़ी लग जाती तो तुम्हीं कहो, हम लोगों का जीवन-पथ कितना सुन्दर होता ?'

उसके ललाट पर से लटों को हटाते हुए विजय ने कहा—'अगर तुम्हारी इच्छा हो तो हम दोनों की जोड़ी लग सकती है।'

कंचना—'अभी तुम भावावेश में ऐसी बातें बोल रहे हो, परन्तु पीछे यह भावना नहीं रहेगी। मेरे रूप और यौवन को देखकर तुम्हारे दिल में दर्द पैदा हो गया है। मेरी रूप-सुधा पानकर तुम अपने तृषित हृदय को शान्त करना चाहते हो, इसलिए अभी तुम जो कुछ बोलते हो, वह बहुत ही सरल और निश्छल मालूम होता है किन्तु प्यास बुझ जाने पर यह मधुर पराग तुमको नीरस मालूम होगा और यह जीवन सूखे प्रसून के समान प्रतीत होगा। मेरे जीवन में ऐसी घटना घट चुकी है इसलिए अपने अनुभव के आधार पर मैं ऐसा कह रही हूँ। मैं जो कहती हूँ उस पर विचार करो, सोच-समझ लो और समाज की आँधी के सामने पीठ नहीं झुकाने का दृढ़ संकल्प कर लो, तब मेरा पाणि-ग्रहण करो। अगर तुममें साहस न हो तो मुझे अपने भाग्य पर छोड़ दो और देखो कि इस विशाल भवसागर में मेरी जीवन-नैया कहाँ जाकर लगती है ?'

विजय—'नहीं, मैं भावावेश में नहीं बोल रहा हूँ। आज से नहीं, बल्कि गत मास से ही जब तुम इस अभागे मास्टर के साथ काशी से यहाँ आई तभी से मैं तुम्हारे सम्बन्ध में सोच रहा हूँ। मास्टर जो तुमको कष्ट देता है उससे मेरे हृदय में क्लेश पहुँचता है। मैंने तो कई बार कहा है कि इस दानव के साथ में मानवी कैसे रहती है ? मैं केवल तुम्हारे रूप पर मोहित नहीं हूँ बल्कि मानवता के दृष्टिकोण से उस दानव के हाथ से तुम्हारी मुक्ति चाहता हूँ। तुम स्मरण रखो, मैं प्रेम का पुजारी हूँ। तुम्हारा और मेरा साथ सदा के लिए होगा।'

कंचना को विश्वास दिलाने के लिए विजय ने शपथ भी खाई। इस पर कंचना को उसकी बातों पर विश्वास हुआ। अग्नि को साक्षी देकर विजय ने उसका पाणिग्रहण किया। इसके बाद विजय ने पूछा—'मास्टर के आने पर तुम क्या कहोगी ?'

कंचना—'जो कुछ कहूँगी, वह कान लगाकर सुनना। मेरी देह पर हरी साड़ी देखकर उसे अवश्य आश्चर्य होगा और जब उसे मालूम होगा कि यह साड़ी तुमने दी है तब उसके क्रोध की सीमा नहीं रहेगी। अगर इसके लिए वह मुझ पर बिगड़ेगा तो मैं उसे कह दूँगी कि मैं तुम्हारे साथ नहीं रहूँगी। उसके साथ मेरी शादी की कोई रजिस्ट्री नहीं है और न विवाह का कोई साक्षी है। इस प्रकार एक महीने का सम्बन्ध मैं एक क्षण में खत्म कर दूँगी। इसके लिए तुम चिन्ता मत करो।'

उसके साहस की प्रशंसा करते हुए विजय बाजार गया और पूरियाँ और मिष्ठान्न लेकर लौटा। कंचना अलग खाना चाहती थी किन्तु विजय के आग्रह को वह टाल न सकी और एक ही साथ दोनों भोजन करने लगे।

इस समय तक राजा उपाध्याय के टिफिन का समय हो चुका था। उसका टिफिन का समय भी बर्बाद नहीं जाता था। उस समय भी एक लड़के को पढ़ाकर कुछ-न-कुछ वह उपार्जन कर लेता था। परन्तु संयोगवश उस दिन उसका वह विद्यार्थी नहीं आया था। राजा उपाध्याय ने मन में सोचा कि आज कंचना के भोजन का कोई प्रबन्ध नहीं है, देखूँ तो वह अभी कैसे रह रही है। अपने इन्हीं विचारों में वह डूबा हुआ अपने निवास-स्थान पर पहुँचा। जब वह दरवाजे पर ही था तब उसके जूतों की आवाज सुनकर कंचना समझ गई कि उसके भूतपूर्व पतिदेव का आगमन हो गया। यद्यपि वह पहले से दृढ़ संकल्प कर चुकी थी कि उसके साथ उसका कोई सम्बन्ध नहीं रहेगा, उन दोनों का नाता टूट चुका है तथापि उसे देखते ही वह भयभीत हो गई और जब वह उसके सामने आकर खड़ा हो गया तब उसके हाथ की मिठाई हाथ में ही रह गई और मुँह का कौर मुँह में ही रह गया। उपाध्याय को यह दृश्य देखकर क्रोध चढ़ आया, परन्तु उसने कंचना को इतना ही कहा—'अभी तुम्हारी उम्र मिठाई खाने की है, खा लो और अब पेट पर ही अपनी इज्जत-आबरू बेचना चाहोगी तब तुमको मिठाई खिलाने वाले बहुत मिलेंगे।'

कंचना के क्रोध की भी सीमा न रही। मुँह का अन्न गले के नीचे उतारते हुए उसने कहा—'शर्म नहीं आती है, तुमको बोलने में? तुम्हारे ऐसे पुरुष को पाकर स्त्री को कौन से कार्य नहीं करने पड़ेंगे? तुम स्त्री में पतिव्रत धर्म की

खोज करते हो, पर मैं यह कहती हूँ कि तुम्हारे समान पति पाकर कौन स्त्री सती-साध्वी रह सकती है। घर में स्त्री रखने का तुमको शौक लग रहा था, परन्तु उसके भार को सहन करने की तुमने अपने में शक्ति नहीं रखी। तुमसे मुझको कौन-सा सुख मिल रहा है, जिससे मैं तुम्हारे साथ अपने जीवन को बर्बाद करूँ? मैंने विजय को अपना पति बना लिया है। आज हम दोनों का एक अलग संसार बन गया।'

उसके मुख से इन बातों को सुनकर राजा उपाध्याय का क्रोध उसके माथे पर ठीक उसी प्रकार चढ़ गया जिस प्रकार डंक मारने पर बिच्छू का विष। उसके गालों पर एक तमाचा लगाते हुए उसने कहा—'चलो व्यभिचारिणी अपने घर में।'

अरुणाई लिए हुए कंचना के कोमल गालों पर उपाध्याय की पाँचों अंगुलियों के दाग उभर आए। वह भक-भक रोने लगी और उसके मृगी-से नयन सहायता पाने के लिए विजय की ओर देखने लगे। विजय ने उपाध्याय का हाथ पकड़ते हुए कहा—'आप इसे क्यों मार रहे हैं? आप जानते नहीं हैं कि अबला पर हाथ उठाना नैतिक और कानून की दृष्टि से भी अन्याय है।'

उससे अपना हाथ छुड़ाते हुए राजा उपाध्याय ने कहा—'शैतान का बच्चा, मेरी इज्जत-आबरू लूट रहा है और मुझको ही धर्म-कर्म और न्याय का पाठ पढ़ाता है। तुम्हारे समान साँप का सिर कुचल कर मैं दम लूंगा।'

फिर कंचना का हाथ पकड़कर राजा उपाध्याय अपने घर में ले गया और बाहर से जंजीर बन्द कर बैठ गया। इतने ही में स्कूल का चपरासी आया और उससे कहने लगा – 'प्रधानाध्यापक जी आपको बुला रहे हैं।'

राजा उपाध्याय उसके साथ स्कूल में गया। उसका चेहरा देखते ही प्रधानाध्यापक समझ गए कि अवश्य इसमें कोई रहस्य है। उन्होंने पूछा—'उपाध्याय जी, आप क्रोध से क्यों लाल हो रहे हैं?'

राजा उपाध्याय ने उससे अपना सारा दुःख कह सुनाया। प्रधानाध्यापक ने पूछा – 'यह विजय कौन है?'

राजा उपाध्याय—'हाईकोर्ट का कोई वकील है, उन्हीं का क्लर्क है। जिस मकान में मैं रहता हूँ उसी मकान में वह भी कई वर्षों से रह रहा है। पहले

तो वह पढ़ता था किन्तु अब पढ़ना-लिखना छोड़कर नौकरी करता है। मेरी पत्नी के साथ गत सप्ताह से उसका अनैतिक सम्वन्ध चला आ रहा है। उसके बहकावे में आकर मेरी धर्मपत्नी ने कहा है कि वह मुझसे सम्बन्ध नहीं रखेगी।'

प्रधानाध्यापक—'यह विजय रहने वाला कहाँ का है ?'

राजा उपाध्याय—'लखनऊ का रहने वाला है। इसके पिता लखन जी बनारस में किसी सेठ के यहाँ मैनेजर थे, पर कुछ आचरण-सम्वन्धी शिकायत पर उन्हें अपनी नौकरी से हाथ धोना पड़ा।'

प्रधानाध्यापक—'जब पिता ही आचरण भ्रष्ट है तो पुत्र को तो वैसा होना ही चाहिए। अच्छा, चलिए थाने। विजय को उसके कर्म का फल चखा दूँ। बड़ा दारोगा हमारा शिष्य है।'

स्कूल से दोनों थाना पहुँचे। दारोगा ने कुर्सी से उठकर अपने गुरु का अभिवादन किया और उनके आगमन का कारण पूछा। प्रधानाध्यापक ने राजा उपाध्याय की पत्नी के सम्वन्ध में आरम्भ से अन्त तक सारी कहानी दारोगा को कह सुनाई और कहा कि अगर तुम इस मामले में हस्तक्षेप नहीं करोगे तो यह बेचारा अध्यापक कहीं का नहीं रहेगा। इसका धन तो गया ही, इज्ज़त भी चली जायेगी।'

दारोगा ने जोरावर सिंह जमादार को पुकार कर कहा—'आप मास्टर साहब के साथ इनके घर पर जायँ और विजय नाम का कोई क्लर्क है उसको समझा-बुझा दीजिए कि अगर उसने इनकी पत्नी के साथ अनैतिक सम्बन्ध जोड़ा तो उसे मैं बिना गिरफ्तार किए नहीं रहूँगा।'

जोरावर सिंह ने काँख के नीचे अपना हंटर दबा लिया और मूँछ को ऐंठते हुए राजा उपाध्याय के साथ उसके घर गया। प्रधानाध्यापक भी साथ में थे। विजय उस समय चिन्तामग्न होकर बैठा था। जमादार को देखते ही वह सन्न रह गया और जमादार जब उसके समीप आया तब उसने अपनी कुर्सी उसे बैठने के लिये बढ़ा दी। कुर्सी पर बैठते हुए जोरावर सिंह ने कहा—'कहो किरानी साहब, तुम मास्टर की पत्नी को बहका रहे हो ? सीधे-सादे आदमी पर अपना हाथ साफ करना अच्छा जानते हो। अगर मेरी पत्नी के बहकाने का तुम प्रयत्न करते तो मैं तुम्हारा गला घोंट देता।'

विजय —'हुजूर की पत्नी के समीप जाने की किसकी हिम्मत हो सकती है।'

जोरावर सिंह—'तुम मेरे साथ मजाक करता है।'

विजय—'हुजूर ने जैसा कहा है, उसका मैंने उत्तर दिया है।'

जोरावर सिंह ने राजा उपाध्याय से पूछा—'आपकी पत्नी कहाँ है ?'

राजा उपाध्याय—'उसे अपने कमरे में मैंने बन्द कर रखा है।'

जोरावर सिंह – 'आपको किसी को बन्द करने का क्या अधिकार है ? आपने स्वयं अपराध किया है। मैं आपको ही गिरफ्तार करूँगा।'

यह सुनकर राजा उपाध्याय काँप उठा और दौड़कर कमरा खोल दिया। उस कोठरी से कंचना सिसकती हुई निकली। उसे देखते ही जोरावर सिंह ने कहा—'अरे यह तो बिल्कुल सोलह-सतरह साल की छोकरी है। तब उपाध्याय जी इसे कैसे पसन्द आवें ? इसने अपना जीवन-साथी चुन लिया है। अगर यह आपके साथ नहीं रहना चाहेगी तो आप कुछ नहीं कर सकते हैं। कोर्ट से भी आपकी हार हो जाएगी। इसलिए आपस ही में मिलकर इस समस्या का समाधान निकाल लीजिये।'

राजा उपाध्याय--'विजय को समझा दीजिए कि यह मेरी पत्नी से आँखें नहीं लड़ावे और उससे बातें न करें।'

जोरावर सिंह—'सुनिये मास्टर साहब, ताली एक हाथ से नहीं बजती है, दो हाथों से ताली बजती है। आकर्षण दोनों ओर से उत्पन्न होता है। जब आपकी पत्नी विजय से हँसी-मजाक करती होगी और आँखें लड़ाती होगी तब प्रकृति के नियम के अनुसार विजय का भी इसकी ओर आकर्षित होना स्वाभाविक है।'

प्रधानाध्यापक ने अपना सर हिलाकर जमादार साहब का समर्थन किया और कहा—'बाबू साहब, किन्तु आपकी बातों से तो विजय को इनकी पत्नी के साथ अनैतिक सम्बन्ध स्थापित करने में प्रोत्साहन मिल रहा है।'

जोरावर सिंह ने विजय की ओर देखकर कहा--'हाँ जी, तुमको मेरी बातों से प्रोत्साहन मिल रहा है। अगर तुमने मास्टर साहब की पत्नी के साथ अपना सम्बन्ध रखा तो इस हन्टर से मारकर तुम्हारी खोपड़ी ठीक कर दूँगा।'

विजय--'देखिये जमादार साहब, मार-पीट की धमकियाँ मुझको मत दिखाइए। मैं वकील साहब का क्लर्क हूँ। आपसे अधिक कानून मैं जानता हूँ।

ऐसा न हो कि इस काण्ड में आप भी चले जायँ ।'

जोरावर सिंह--'अरे, उल्लू का बच्चा, तुम तो वकील के क्लर्क हो और मैंने कितने वकीलों को हवालात की हवा खिला दी, इसका तुमको पता नहीं। अगर इनकी पत्नी ठीक रह गई तो देखें तुम्हारे वकील साहब कहाँ तक तुम्हारी रक्षा करते हैं ?'

विजय ने जोरावर सिंह की बातों का कोई उत्तर नहीं दिया । वह चुपचाप खड़ा रहा । फिर जोरावर सिंह ने कंचना की ओर देखकर कहा—'अगर मास्टर साहब को छोड़कर तुमने किसी दूसरे पुरुष से प्रेम किया तो भारतीय दंड विधान के अनुसार तुमको दण्ड भोगना पड़ेगा ।'

कंचना ने निर्भीक शब्दों में उत्तर दिया—'मालूम होता है कि भारतीय दंड विधान के रचयिता आप ही हैं । मास्टर से मैंने शादी नहीं की है। मेरा पति विजय है । आपको जो करना हो वह कीजिए ।'

जोरावर सिंह—'अरे बाप रे बाप, यह स्त्री मेरे वश की नहीं है । मैं जाता हूँ, दारोगाजी को सारी बातों से अवगत करा दूँगा और कहूँगा कि आप ही उस छोकरी से निबट लीजिए ।'

कंचना—'दारोगा जी क्या, इंसपेक्टर साहब को जाकर कहिये, मुझे इसका भय नहीं है ! मैं भी कहूँगी कि मेरा पति कौन है और आपके जमादार साहब मुझको किसकी पत्नी बना रहे हैं ।'

जोरावर सिंह—'देवी जी, आपका जिससे मन भरे उसकी पत्नी बनिये मुझसे उसका कोई प्रयोजन नहीं । मैं आपको मास्टर साहब के साथ रहने के लिए क्यों बाध्य करूँगा ?'

उनकी इन बातों पर कंचना के अधरों पर मुस्कराहट आ गई, परन्तु राजा उपाध्याय को बड़ी निराशा हुई। उसने कहा—'जमादार साहब, आप तो इसी को डिग्री देकर जा रहे हैं, मेरा कौन-सा उपकार आपने किया ?'

जोरावर सिंह—'आपका मैं क्या उपकार कर सकता हूँ ? अगर आप मेरी सलाह मानिए तो आप तिल और कुश लेकर ऐसी नारी का परित्याग कर दीजिये । आपका इसी में कल्याण है । आप इस पर मामला-मुकदमा करके भी इसे नहीं पा सकते हैं । कानून इसको [illegible] पति चुनने का अधिकार है । इस

स्थिति में अदालत से भी आपको हार खानी पड़ेगी ।'

प्रधानाध्यापक—'हाँ, चार पैर वालों को बाँधकर रखा जा सकता है किन्तु दो पैर वालों को नहीं । जब यह स्वयं इनके साथ नहीं रहना चाहेगी तो पुलिस और अदालत क्या करेगी ?'

'हाँ मास्टर साहब, यही सोचकर धैर्य धारण कीजिये और ऐसी नारी को नमस्कार करके अलग हो जाइये ।' कहकर जोरावर सिंह चल पड़े । पर जब कंचना ने आवाज दी तब खड़े होकर वे उसकी ओर देखने लगे । कंचना ने कहा—'जमादार साहब, राजा उपाध्याय ने मुझको कमरे में बन्द रखा, यह तो आपने देखा ।'

जोरावर सिंह—'हाँ, मैंने देखा ।'

कंचना—'आपके कहने से इसने ताला और जंजीर खोली ।'

जोरावर सिंह—बन्द करने का अधिकार पुलिस के अतिरिक्त किसी को नहीं है ।'

कंचना—'इसने अपराध किया ?'

जोरावर सिंह—'हाँ, यह इसका अपराध है ।'

कंचना—'तब आप इसे गिरफ्तार कीजिए और अगर आप ऐसा नहीं करेंगे तो मैं आप पर भी मामला चलाऊँगी ।'

जोरावर सिंह—'मैंने अपने जीवन में ऐसी नारी नहीं देखी ।' फिर उन्होंने अपने सिपाही को, जो उनके साथ में थाना से आया था, राजा उपाध्याय के हाथों में हथकड़ी भर दी और थाना की ओर ले चला ।

घर से उनके बाहर जाते ही कंचना राजा उपाध्याय के कमरे में प्रवेश कर गई और अपने सारे आभूषण, वस्त्र और राजा उपाध्याय के रुपये-पैसे उठाकर विजय के कमरे में ले आई । फिर वह विजय के साथ अपने भावी जीवन की रूप-रेखा तैयार करने लगी ।

इधर जोरावर सिंह जब राजा उपाध्याय को हथकड़ी पहनाए हुए थाने में पहुँचे तब दारोगा के आश्चर्य की सीमा न रही । उन्होंने हँसते हुए पूछा—'जमादार, यह क्या ?'

जोरावर सिंह—'यह तो बहुत बड़ा जुल्मी आदमी है । इसने अपनी स्त्री को कमरे में बन्द करके रखा था और वह बेचारी बिलख-सिसक कर रो रही थी ।'

दारोगा—'और उल्टे ये विजय की शिकायत करने आए थे। इन्हें हवालात में बन्द कर दीजिए।'

जब सिपाही राजा उपाध्याय को हाजत की ओर ले जा रहा था तब उसने आशा-भरी दृष्टि से प्रधानाध्यापक की ओर देखा। राजा उपाध्याय की दीन दशा देखकर प्रधानाध्यापक द्रवित हो उठे। उन्होंने दारोगा से कहा—'यह क्या करते हो? आये थे तुम्हारे पास रक्षा के लिए और तुमने हमें अपना आहार बना लिया, इन्हें छोड़ दो।'

दारोगा ने जोरावर सिंह की ओर देखकर कहा—'जमादार साहब, इस मास्टर को छोड़ने का कोई उपाय है?'

जोरावर सिंह—'है क्यों नहीं? अगर सौ रुपए का एक नम्बरी नोट भेंट करें तो अभी ये छूटकर हँसते-खेलते घर चले जाएँगे।'

दारोगा ने प्रधानाध्यापक की ओर देखा। प्रधानाध्यापक ने दारोगा से कहा—'तुम तो मेरे शिष्य हो। मुझसे ही रुपये लोगे? मुझको तुमसे गुरु-दक्षिणा चाहिए।'

दारोगा ने हँसकर कहा—'मास्टर साहब, गुरु और शिष्य का सम्बन्ध तो घर पर होता है, थाने पर नहीं। यहाँ तो मैं अपने-आपको नहीं छोड़ सकता हूँ और आप तो मेरे बचपन के गुरु जी हैं।'

प्रधानाध्यापक ने राजा उपाध्याय की ओर देखा। राजा उपाध्याय ने उनसे कहा—'आप अपने पास से इन्हें रुपए दे दीजिए, घर चलता हूँ तो मैं आपको रुपये दे दूंगा।'

प्रधानाध्यापक दौड़कर अपने निवास-स्थान पर गए और दस-दस रुपये के दस नोट लाकर उन्होंने दारोगा के हाथ में दिए। दारोगा ने सिपाही को राजा उपाध्याय को मुक्त करने का आदेश दिया। सिपाही ने हथकड़ी खोल दी। वहाँ से प्रधानाध्यापक और राजा उपाध्याय अपने स्कूल की ओर चले। रास्ते में दोनों बातें करते जा रहे थे, पुलिस किसी की नहीं है। यहाँ आने से लेने के देने पड़ गए।'

इधर दारोगा ने छः नोट तो अपनी जेब में रखे, तीन नोट जोरावर सिंह के हाथ में और एक नोट सिपाही के हाथ में दिया। सिपाही ने हँसते हुए कहा—'आज किसी अच्छे आदमी का मुँह देखकर हम लोग उठे थे।'

जोरावर सिंह—'मालूम तो यही होता है। अच्छा, आज भंग खूब छने।'

सिपाही—'हाँ, भंग भी छनेगी और गाँजा भी बनेगा।'

दारोगा—'हाँ, लूट लाओ, छूट खाओ। पुलिस का धन थोड़े ही रहता है। वह जैसे आता है, वैसे जाता है।'

राजा उपाध्याय और प्रधानाध्यापक के स्कूल लौटते-लौटते सन्ध्या हो गई। लड़के सब अपने-अपने घर चले गए थे। चपरासी स्कूल में ताला बन्द कर खड़ा था। प्रधानाध्यापक ने राजा उपाध्याय को कहा—'आप भी अपने घर जायें, मैं भी अपने घर जाता हूँ।'

वहाँ से दोनों दो ओर चले। राजा उपाध्याय जब अपने मकान पर पहुँचा तो देखा कि उसके घर में कोई सामान नहीं है। वह अपने माथे पर हाथ धर कर बैठ गया। उसे रोते हुए देखकर कंचना मुस्करा रही थी।

## २४

श्यामाचरण ने प्रेमशंकर को बरात प्रस्थान करने के ठीक एक घंटा पूर्व सूचना दी कि उनकी लड़की एकाएक ज्वरग्रस्त हो गई है, इसलिए इस तारीख पर शादी नहीं होगी, आगे के लिए इसे स्थगित कर दिया जाय। इस सम्वाद को सुनते ही प्रेमशंकर सातवें आसमान से नीचे गिरा। उसकी सारी उमंगें स्वतः नष्ट हो गईं। बाजे बन्द कर दिए गए। अभी जहाँ आनन्द छाया हुआ था वहाँ शोक का राज्य स्थापित हो गया। रंग में भंग हो गया और चारों ओर उदासी छा गई। उसके हितु-मित्र मौन होकर बैठ गए और उसके सगे-सम्बन्धी सब श्यामाचरण को दोष देने लगे। उनमें कोई कहता था कि श्यामाचरण ने दीवान साहब के खानदान को मिट्टी में मिला दिया और उनमें कोई कहता था कि बेचारे श्यामाचरण का कोई दोष नहीं है। अगर दोष है तो उनकी लड़की का। हमें तो पहले ही पता था कि वह इनसे विवाह करना नहीं चाहती है, परन्तु श्यामाचरण जबरदस्ती उसका विवाह करना चाहते हैं। उसी समय हमें संदेह

हुआ था कि यह विवाह होने का नहीं है, क्योंकि आजकल की शिक्षित लड़कियों के सामने माँ-बाप का कोई वश नहीं चलता है। जब वह स्वयं शादी करने को तैयार नहीं हुई तब बेचारे श्यामाचरण क्या करें ? किसी-किसी का तर्क यह भी होता था कि जो कुछ हो, श्यामाचरण के लिए उचित था कि विवाह नहीं करने की सूचना वे पहले दे देते। बनारस के सभी प्रतिष्ठित व्यक्तियों को मालूम होने को कौन कहे वे इसमें निमंत्रित होकर आए हैं। बनारस और इसके इर्द-गिर्द प्रेमशंकर का उपहास होगा। वह बेचारा तो कहीं मुँह दिखाने लायक नहीं रहा।

रघुनाथ चौबे भी वहाँ उपस्थित थे। प्रेमशंकर से उन्हें तब जान-पहचान हुई थी, जबकि वे अनाथालय के मैनेजर थे और चन्दे के लिए हर महीने उसके यहाँ आया करते थे। अनाथालय से हटने के बाद वे प्रेमशंकर के आश्रम में ही रहते थे और उसकी जमींदारी का काम देखते थे। उन्होंने अपना मत प्रकट करते हुए कहा—'श्यामाचरण की लड़की प्रेमा को मैं अच्छी तरह जानता हूँ। वह ठाकुर धनुषधारी सिंह के पुत्र प्रताप के प्रेम में पागल हो गई है। इस पागलपन के पीछे उसे अपना-पराया और इज्जत-आबरू कुछ नहीं सूझ रहा है। उसने अपनी लज्जा-शर्म सब कुछ छोड़ दी है। वह इसका कुछ खयाल नहीं करती है कि प्रताप क्षत्रिय है और वह दूसरे कुल की कन्या है, तब भला दोनों में कैसे शादी हो सकती है ? अंग्रेजी कहावत है कि प्रेम अन्धा होता है। अगर प्रताप ने अपने माँ-बाप और जाति-भाई के साथ बगावत करके प्रेमा को रख भी लिया तो भी वह रखेल ही कही जाएगी, उसे उसकी कुल-ललना की प्रतिष्ठा नहीं मिल सकती है। खैर जो कुछ हो, मेरी तो राय है कि श्यामाचरण के घर जबरदस्ती बरात ले चलें और प्रेमा के साथ प्रेमशंकर की शादी कर दी जाय।'

प्रेमशंकर को यह राय पसन्द आ गई। उसने बरात को श्यामाचरण के घर पर चलने को कहा। प्रतिष्ठित लोगों ने उसे वहाँ जाने से मना किया, पर उसने किसी की बात नहीं मानी। वह रघुनाथ चौबे और अपने दो-चार साथियों के साथ श्यामाचरण के मकान पर पहुँचा। श्यामाचरण उस समय शोकाकुल होकर अपने दरवाजे पर चक्कर लगा रहे थे। प्रेमशंकर की मोटर देखकर वे सन्न रह गए। प्रेमशंकर के मोटर से उतरने के पूर्व ही वे मोटर के समीप पहुँच गए और

कहने लगे—'बाबूजी, मेरी लड़की तो सख्त बीमार पड़ गई। उसको ज्वर सौ से ऊपर है। इस स्थिति में विवाह कैसे हो सकता है ?'

रघुनाथ चौबे—'बाबूजी, माँग में सिन्दूर रखने में कितनी देर लगती है और उसका कोई कुप्रभाव भी तो आपकी लड़की के स्वास्थ्य पर नहीं पड़ेगा।'

श्यामाचरण—'देर क्यों नहीं लगती है ? हवन, वेदमन्त्रों का पाठ, भाँवर, कन्या-निरीक्षण आदि में सारी रात बीत जाती है और आप कहते हैं कि कुछ देर न लगेगी। सारी रात मंडप में बैठने का क्या बुरा असर दुलहिन के स्वास्थ्य पर नहीं पड़ेगा ? विवाह आनन्द का समय है। मनुष्य के जीवन में विवाह का समय ही सबसे अधिक आनन्दमय होता है। अगर उस आनन्द का अनुभव मेरी पुत्री नहीं कर सकेगी तो फिर उसे विवाह करने से क्या लाभ ? आखिर उसके आनन्द और प्रसन्नता पर भी तो आपको विचार करना है। शादी आज नहीं तो कल होगी। जब मैं वचन दे चुका हूँ तब उसका पालन तो अवश्य ही करूँगा, किन्तु अभी मैं पुत्री की बीमारी के कारण असमर्थ हूँ।'

प्रेमशंकर—'आप अपनी पुत्री के स्वास्थ्य और आनन्द पर विचार तो करते हैं किन्तु मेरी प्रतिष्ठा का कुछ खयाल नहीं करते हैं।'

श्यामाचरण—'अवश्य खयाल करता हूँ। आपकी प्रतिष्ठा मेरी प्रतिष्ठा है। आप मेरे पुत्र सोहन के मित्र भी हैं। अभी वह कैम्ब्रिज विश्वविद्यालय में विज्ञान पढ़ रहा है। मैंने जब इस विवाह की सूचना उसे दी तब उसने हर्ष प्रकट किया और अपनी बहन के भाग्य की प्रशंसा की है। इस स्थिति में आप कैसे विश्वास करते हैं कि मैं आपको धोखा दे रहा हूँ। आप मेरी बातों पर विश्वास कर लौट जाइए।

प्रेमशंकर—'मैं बिना विवाह किए लौट नहीं सकता हूँ। इस अपमान से मृत्यु को मैं श्रेष्ठ समझता हूँ। जब आप ऐसे साधारण आदमी मेरी प्रतिष्टा पर इस प्रकार आघात करेंगे तब इस जिन्दगी से मेरा मर जाना उत्तम है। मैं जानता हूँ कि आप मुझे धोखा देकर मूर्ख बनाना चाहते हैं। आपकी पुत्री प्रेमा प्रताप से विवाह करना चाहती है।'

बीच में ही प्रेमशंकर की बात काट कर श्यामाचरण बोल उठे—'क्या आप इतने लोगों के बीच मुझे लज्जित कर रहे हैं। प्रताप के साथ प्रेमा की शादी कैसे हो सकती है ? ऐसा अनुमान तो एक बच्चा भी कर सकता है। मनु और

पराशर के युग में भले ही ऐसी शादी हुई होगी परन्तु आज के युग में तो ऐसी शादी बिल्कुल निषिद्ध है। इसे न तो मेरा समाज स्वीकार करेगा और न ही ठाकुर साहब का समाज स्वीकार करेगा। इसके अतिरिक्त स्वयं ठाकुर धनुषधारी सिंह तैयार नहीं होंगे। आप जानते हैं कि वे कितने धार्मिक विचार के आदमी हैं। माघ महीने में भी वे सवेरे चार बजे उठकर गंगाजी जाते हैं और स्नान कर पूजा-पाठ करते हैं। रामायण, गीता, हनुमान चालीसा आदि धार्मिक ग्रन्थों का पाठ करते हैं। वे बाजार की पूरी और मिठाइयाँ तक नहीं खाते हैं। किसी पार्टी में जाते हैं तो खाने को कौन कहे छूत के भय से पानी और चाय तक नहीं पीते हैं। उनकी इस कट्टरता पर उनके साथी हँसते हैं। वे जाति-प्रथा को मानने वाले हैं। जाति के बन्धन में ढिलाई करना वे पसन्द नहीं करते हैं। उनका कहना है कि क्षत्रियों का खून विशुद्ध रहना चाहिए। इसमें मिश्रण नहीं होना चाहिए। ठाकुर साहब के इन विचारों से आप अच्छी तरह अवगत हैं तब भला आप कैसे कहते हैं कि प्रेमा प्रताप से विवाह करेगी ?'

रघुनाथ चौबे—'बाबूजी, ठाकुर धनुषधारी का युग खतम हो गया। अब प्रताप का युग आया है। इस युग में अन्तर्जातीय विवाह खूब चलता है। लड़के और लड़कियाँ जाति के बन्धन को नहीं मानती हैं। अगर प्रताप प्रेमा से विवाह कर लेगा तो क्या ठाकुर साहब उसे अपने घर से निकाल देंगे। कुछ दिनों तक रंज रहेंगे, फिर क्रोध शान्त हो जाने पर अपने पुत्र और पुत्र-वधू का सहर्ष स्वागत करेंगे। मुझे इस सम्बन्ध में पूरा पता है। आपकी दलील मेरे सामने कोई काम नहीं कर सकती है। अगर आप अपना कल्याण चाहते हैं, अपनी इज्जत-आबरू की रक्षा करना चाहते हों तो छल-कपट छोड़कर प्रेमा की शादी प्रेमशंकर के साथ कर दीजिए, अन्यथा हमारी ओर से जोर-जुल्म होगा।'

श्यामाचरण—'जोर-जुल्म क्या होगा ? क्या जबरदस्ती मेरी लड़की को ले जाएँगे ?'

रघुनाथ चौबे—'हम पुलिस को तो पीछे खबर देंगे, पहले समस्त बनारस शहर के गुण्डों को बुलाकर आपकी इज्जत उतार लेंगे।'

श्यामाचरण—'अच्छा, जो करना है वह करो, मुझे भय नहीं है।'

रघुनाथ चौबे—'मेरा नाम रघुनाथ चौबे है। आपको खयाल रखना चाहिए।'

श्यामाचरण—'मैं रघुनाथ चौबे को अच्छी तरह जानता हूँ, जो रोटी के एक टुकड़े के लिए दरवाजे-दरवाजे कुत्तों के समान दुम हिलाता फिरता है।'

रघुनाथ चौबे चाहने पर भी इसका उत्तर न दे सके। परन्तु प्रेमशंकर से नहीं रहा गया। वह गरज पड़ा और कहा—'दिन-रात तुम्हारी बेटी के यहाँ उसके दस यार आते रहते हैं तब तुम्हारी इज्जत नहीं जाती है और चौबे जी परिश्रम करके दो पैसे का उपार्जन करते हैं तब इनकी इज्जत चली जाती है।'

श्यामाचरण के लिए इससे बढ़कर अपमान का विषय दूसरा नहीं हो सकता था, फिर भी बवण्डर को शान्त करने के खयाल से उन्होंने अपमान का घूँट पी लिया और इसके प्रतिपादन में एक भी शब्द नहीं कहा, परन्तु उनके नौकर से नहीं सुना गया। प्रेमशंकर की गर्दन पर एक धौल लगाते हुए उसने कहा—'शर्म नहीं आती है, किसी की इज्जत पर कीचड़ उछालने में? जिस लड़की से तुम शादी करने आए हो, उसी के आचरण के विरुद्ध बातें बोलते हो? प्रेमा के समान सुचरित्र लड़की तो तुम्हारे खानदान में भी नहीं हुई होगी। पहले अपना चरित्र नहीं देखते हो, जो दूसरे के चरित्र का अवलोकन करते हो?'

प्रेमशंकर क्रोध से तिलमिला उठा। पर वह कुछ बोल न सका। उसके संकेत से रघुनाथ चौबे पास के थाने में गया और दारोगा को अपना परिचय देते हुए उसने कहा—'आप मुझे पहचानते तो नहीं होंगे? आपकी माँ और मेरी धर्मपत्नी दोनों सगी बहन हैं। मेरा नाम रघुनाथ चौबे है।'

दारोगा ने कुछ मिनटों तक उसके चेहरे की ओर खयाल करके देखते हुए कहा—'वास्तव में मैंने आपको नहीं पहचाना था। अब आपके दाँत टूट गये और केश भी सफेद हो चले हैं। और सबसे बढ़कर तो बात यह है कि बहुत दिनों के बाद आप मिले हैं। आप बक्सर में जब थे उसी समय प्रथम बार आप से मैंने भेंट की थी। आपका तों नाम कट गया था न?'

उस समय रघुनाथ चौबे कुछ लज्जित हो गये। फिर भी सर हिलाकर उन्होंने स्वीकारात्मक उत्तर दिया। दारोगा ने पूछा—'आपका यहाँ आना कैसे हुआ?'

रघुनाथ चौबे ने प्रेमशंकर के बिवाह के सम्बन्ध में आदि से लेकर अन्त तक की कहानी कह सुनाई और उससे श्यामाचरण के दरवाजे पर चलने को कहा। दारोगा ने कहा—'श्यामाचरण जी भी कोई साधारण आदमी नहीं

हैं। भय से उनको दबाना मेरी शक्ति के बाहर की बात है, और उसमें भी आप ठाकुर धनुषधारी सिंह की बात करते हैं। ठाकुर साहब को थोड़ा भी अवसर मिल जाएगा तो श्यामाचरण के कहने पर मुझे निगल जाएँगे। इसलिए इस मामले में मैं हस्तक्षेप नहीं कर सकता।'

रघुनाथ चौबे—'तब मेरी इतने दिनों की जान-पहचान का कोई परिणाम नहीं निकला।'

दारोगा—'आपको तो इसका स्वयं अनुभव है कि अगर पुलिस जान-पहचान का खयाल करे तो न तो सरकार का काम होगा और न उसका काम होगा। अगर मैं आपके साथ का खयाल करूँ तो मुझे भी आपके समान एक रोटी के लिए दरवाजे-दरवाजे घूमना होगा।'

यही बात अभी श्यामाचरण ने रघुनाथ चौबे को कही थी—जिसे सुनकर वे तिलमिला उठे, पर दारोगा के सामने वे निरीह व्यक्ति के समान खड़े रहे। उसी स्थान पर एक सिपाही भी खड़ा था। उसने रघुनाथ चौबे से कहा—'आप तो दारोगा रह चुके हैं। आपका तो स्वयं अनुभव है कि पूजा चढ़ाने से पुलिस कठिन-से-कठिन काम कर डालती है। प्रेमशंकर कोई गरीब आदमी हैं जो आप इतना गिड़गिड़ा रहे हैं। दो हजार रुपये दारोगा जी को दीजिये और चलिए श्यामाचरण के घर से उसकी लड़की की बाँह पकड़ कर मैं खींच लाता हूँ और प्रेमशंकर के सुपुर्द कर देता हूँ।'

रघुनाथ चौबे ने अपने मन में कहा—'सिपाही का कहना ठीक है। पुलिस के यहाँ बिना पूजा चढ़ाये, जान-पहचान से कुछ नहीं होता है।'

रघुनाथ चौबे थाना से प्रेमशंकर के पास गये। प्रेमशंकर अभी तक माथे पर हाथ धर कर श्यामाचरण के दरवाजे पर बैठा था। रघुनाथ चौबे के पहुँचते ही उसने पूछा—'क्या हुआ ? पुलिस नहीं आई ?'

रघुनाथ चौबे ने उसके कान में घूस की बात कही। प्रेमशंकर ने अपनी जेब से तीन हजार रुपये के नोट निकाल कर उसके हाथ में दिये। रघुनाथ चौबे ने राह में एक हजार रुपये एक जेब में, डेढ़ हजार एक जेब में और पाँच सौ रुपये एक जेब में रखा। थाना पहुँच कर अपनी जेब से एक हजार रुपये के नोट निकाल कर उसने दारोगा के सामने रख दिये। दारोगा ने कहा—'चौबे जी, आपको क्या कहा जाय ? आपकी खातिर से मैं इस मामले में पड़ रहा हूँ।

श्यामाचरण के सामने जाना बाघ के सामने जाना है । एक हजार रुपये से काम नहीं चलने को है ।'

ऊपर की जेब से और पाँच सौ रुपये के नोट निकाल कर रघुनाथ चौबे ने दारोगा की मेज पर रख दिये । दारोगा ने सिपाही की ओर देखा। सिपाही ने कहा—'हुजूर रख लिया जाय और चलकर प्रेमशंकर की शादी करा दी जाय ।'

दारोगा दो सिपाहियों तथा एक जमादार को लेकर श्यामाचरण के मकान पर पहुँचा । श्यामाचरण ने उठकर उनका स्वागत किया । दारोगा ने पूछा—'श्याम बाबू, क्या मामला है ? आप ऐसे प्रतिष्ठित आदमी के लिए यह शोभा नहीं देता है कि शादी की बात पक्की कर और दरवाजे पर आये हुए वर को वापस कर दें ।'

श्यामाचरण—'हुजूर, मैंने इसके साथ शादी की कोई बात पक्की नहीं की। यह जबरदस्ती मेरी लड़की से विवाह करना चाहता है । कहीं ऐसा हुआ है ? आप तो न्यायी पुरुष हैं । आप ही सोचिए कि अगर मुझे शादी करनी होती तो आप लोगों को और नगर के प्रतिष्ठित व्यक्तियों को निमन्त्रण-पत्र नहीं देता । इसने मुझको प्रेमनाथ समझ लिया, जिनकी लड़की को जबरदस्ती इसने रख लिया और अन्त में घर से निकाल बाहर किया । वह बेचारी कहाँ गई, अभी तक पता नहीं ।'

दारोगा—'जो कुछ हो इनके साथ आपको अपनी लड़की की शादी करनी होगी ।'

श्यामाचरण—'जी नहीं, इसके साथ मैं अपनी लड़की का विवाह नहीं करूँगा ।'

दारोगा—'आप सोच लें, मैं आपके कल्याण की बात करता हूँ । अगर आप विवाह करने पर तैयार नहीं होंगे तो मैं आपको और आपकी लड़की को गिरफ्तार कर लूँगा और कोर्ट में मामला भेज दूँगा ।'

उसकी इन बातों पर श्यामाचरण कुछ भयभीत हो गए । वे इसलिए भयभीत नहीं हुए कि उन्हें हिरासत में जाना होगा, बल्कि इसलिए भयभीत हुए कि प्रेमा को भी उनके साथ हिरासत में जाना होगा और कोर्ट में मामला जाने में उनकी शिकायत होगी । वे कुछ गम्भीर चिन्ता में पड़ गए ।

कुन्ती, विमला और प्रेमा खिड़की की बगल में खड़ी होकर सारी बातें सुन

रही थीं। अपने पति की दशा पर कुन्ती को प्रेमा के प्रति क्रोध चढ़ आया। उसने प्रेमा की ओर देखकर कहा—'तुमने क्या कांड कर दिया। अगर प्रेम-शंकर के साथ अब भी तुम विवाह करने को तैयार हो जाओ तो तुम दोनों बाप-बेटी के हिरासत में जाने की नौबत टल जाय।'

प्रेमा ने झुँझलाकर उत्तर दिया—'दारोगा की हिम्मत हुई हम लोगों को गिरफ्तार करने की। मैं प्रेमशंकर से शादी न करूँगी तो दारोगा जबरदस्ती उसके साथ मेरा विवाह कर देगा।' और वह कमरे से बाहर निकल आई। इस पर कुन्ती छाती पीटने लगी और विमला दाँतों तले अंगुली दबाने लगी। प्रेमा को देखते ही श्यामाचरण काँप उठे, परन्तु प्रेमशंकर के हर्ष की सीमा नहीं रही। प्रसन्नता से उसका मुखड़ा चमक उठा। दारोगा ने समझा कि उसकी डांट-डपट काम कर गई। सब प्रेमा की ओर देखने लगे। प्रेमा ने दारोगा से पूछा—'आप यहाँ क्यों आए हैं ?'

दारोगा ने प्रेमशंकर की सारी शिकायत उसे कह सुनाई और यह भी कहा कि आप प्रेमशंकर से विवाह कर लें। ऐसा सुन्दर और धनाढ्य वर आपको नहीं मिलेगा। मैं जानता हूँ कि आपकी ओर से आपत्ति होने पर श्यामाचरण ने शादी करने से इन्कार किया है।'

प्रेमा—'दारोगा जी, आप विश्वास करें, इसके साथ मेरी शादी की बात पक्की नहीं हुई है। यह जबरदस्ती मेरा पाणिग्रहण करना चाहता है। आप ही सोचिए कि क्या मैं अनाथ की लड़की हूँ जिसकी माँग में यह जबरदस्ती सिन्दूर रखना चाहता है ?'

दारोगा—'आप का तर्क कोई काम नहीं करेगा। आपको प्रेमशंकर के साथ शादी करनी होगी।'

प्रेमा ने क्रोध में आकर कहा—'मैं इसके साथ विवाह नहीं करूँगी। आप क्या करेंगे ? और आप हमें गिरफ्तारी का भय दिखलाते हैं, मैं आपकी नौकरी खा जाऊँगी।'

दारोगा ने हँसकर कहा—'आप तो बहुत ही क्रोध दिखलाती हैं। आप मेरी नौकरी खा जाएँगी। अच्छा आप दोनों पिता-पुत्री थाना चलिए।'

अब थाना का नाम सुनकर प्रेमा के होश उड़ गए। उसका गुलाब-सा



हँसता हुआ मुखड़ा सूख गया। उसकी बुद्धि कुछ काम नहीं कर रही थी। परन्तु

उसी समय एकाएक ठाकुर धनुषधारी सिंह के आ जाने से दोनों बाप-बेटी की कौन कहे कुन्ती और विमला के हृदय में भी साहस का संचार हुआ। बग्घी से उतरते हुए ठाकुर साहब ने प्रेमशंकर से कहा—'मेरे आने में देर हो गई। मैं इसे बिल्कुल भूल ही गया था कि आज आपकी शादी है। नौकर के स्मरण दिलाने पर मुझे पश्चात्ताप हुआ। फिर भी प्रसन्नता की बात है कि मैं समय पर आ गया।'

प्रेमशंकर ने तो उनसे कुछ नहीं कहा। परन्तु रघुनाथ चौबे ने स्पष्ट रूप से सारी बातें कह सुनाईं। इस पर ठाकुर साहब मौन होकर बैठ गए। सब उनकी ओर उत्सुकतापूर्वक देख रहे थे। दारोगा ने कहा—'ठाकुर साहब, मैं तो प्रेमा को सलाह देता हूँ कि वह प्रेमशंकर के साथ विवाह कर ले। परन्तु यह नहीं मानती है।'

ठाकुर साहब—'जब यह नहीं मानती है तब बात खत्म कीजिए। जब पसन्द नहीं है तब शादी कैसे होगी?'

दारोगा—'अगर यह समझाने-बुझाने में नहीं मानेगी तो मैं पिता-पुत्री दोनों को गिरफ्तार कर लूंगा।'

ठाकुर साहब ने कहा—'सुनिए दारोगा जी, श्यामाचरण बाबू के साथ मेरा आज से सम्बन्ध नहीं है। बल्कि आज पचीस वर्षों से है। ये मेरे घनिष्ठ मित्रों में से एक हैं। आफत विपत्ति में हम दोनों साथ रहे हैं। फरार की अवस्था में इन्होंने मेरे पिता को अपने यहाँ आश्रय दिया था और इनकी पुत्री—यही प्रेमा उनकी सेवा-शुश्रूषा में लगी रहती थी। इनका उपकार मैं आजन्म नहीं भूलूंगा। लेकिन इतनी घनिष्ठता रहने पर भी अगर प्रेमा का विवाह निश्चय करते समय मुझसे विचार-विमर्श करते तो मैं अपनी राय देता किन्तु इन्होंने मुझे सूचना तक नहीं दी। केवल प्रेमशंकर का निमन्त्रण-पत्र मिला, जिससे मुझे ज्ञात हुआ कि प्रेमा की शादी प्रेमशंकर के साथ होने वाली है। मुझे इसके लिए दुख भी हुआ कि श्यामाचरण बाबू ने मुझे निमन्त्रित नहीं किया। मैं यहाँ आया हूँ प्रेमशंकर के निमन्त्रण पर। यहाँ आने से ज्ञात हुआ कि यह सब प्रेमशंकर का षड्यंत्र है। वह जबरदस्ती प्रेमा का अपहरण करना चाहता है और उसमें आप इसके सहायक हैं।'

दारोगा ने चौंक कर कहा—'मैं कैसे इनका सहायक हूँ।'

ठाकुर साहब—'आप सहायक क्यों नहीं हैं ? आप किस कानून से कहते हैं कि पिता-पुत्री दोनों को थाना ले जाऊँगा ? जबरदस्ती करता है प्रेमशंकर और आप गिरफ्तार करना चाहते हैं, श्यामाचरण बाबू को और प्रेमा को। परन्तु आप याद रखिए कि अगर आपने ऐसा दुस्साहस किया तो आपकी नौकरी तो जाएगी ही, आपको जेल की हवा भी खानी पड़ेगी।'

दारोगा—'ठाकुर साहब, मुझे भय मत दिखाइए। मैं भी बी. ए. एल-एल. बी. हूँ। मैं भी कानून जानता हूँ।'

ठाकुर साहब ने कहा—'अच्छा तो हम दोनों के कानून की परीक्षा हो ही जाए।' और उन्होंने प्रेमा को पुलिस सुपरिन्टेन्डेन्ट के टेलीफोन नम्बर मिलाने को कहा। प्रेमा ने नम्बर मिला दिया। ठाकुर साहब ने सुपरिन्टेन्डेन्ट को सारी बातों से अवगत कराते हुए कहा कि प्रेमशंकर कुछ गुण्डों के साथ आकर श्यामाचरण बाबू की पुत्री प्रेमा का अपहरण करना चाहता है और उसमें सहायक हैं आपके दारोगा, जमादार और दो सिपाही।'

सुपरिन्टेन्डेन्ट अँग्रेज था। उसने ठाकुर साहब की बातों पर विश्वास किया और दारोगा को तत्काल अपने बंगले पर बुलाकर नौकरी से मुअत्तल कर दिया। पीछे उस पर मुकदमा चला और वह नौकरी से बर्खास्त कर दिया गया।

जमादार की दो वर्ष के लिए तरक्की बन्द कर दी गई और सिपाहियों का दो वर्ष तक वेतन बढ़ना रोक दिया गया। दारोगा ने भी समझा कि ठाकुर से शत्रुता लेने का क्या परिणाम निकला।

ठाकुर साहब ने मान-हानि का मामला श्यामाचरण की ओर से प्रेमशंकर पर किया। उसमें कोर्ट से श्यामाचरण को दस हजार रुपए मिले। प्रेमशंकर की प्रेमा के साथ शादी करने की सारी अभिलाषा ठंडी हो गई।

श्यामाचरण ने ठाकुर साहब को धन्यवाद दिया और कहा—'मैं आपके उपकार से दब गया हूँ। बड़े आदमियों के साथ मित्रता करने का यही फल होत।'

## २५

विजय ने नौकरी छोड़ दी और कंचना को साथ लेकर वह बम्बई चला गया। बम्बई उसके लिए बिल्कुल अपरिचित स्थान था। वहाँ उसका न तो कोई अपना सम्बन्धी रहता था और न कोई मित्र। बम्बई नगर की सजावट और लोगों का व्यस्त जीवन देखकर वह दंग रह गया। कंचना के साथ वह जिस गली से निकलता था वहाँ के लोगों के समझने में देर नहीं लगती थी कि वे नगर में नव आगन्तुक हैं। कुछ गुण्डे भी उनके पीछे लगे, पर उनकी कोई दाल नहीं गली। दिन-भर इधर-उधर घूमने के बाद सन्ध्या में उसे एक धर्मशाला में जगह मिल गई। धर्मशाला के फाटक पर ही एक भोजनालय था, जिसमें निम्न श्रेणी के लोग भोजन करते थे। विजय कंचना के साथ उसी होटल में भोजन करने गया। एक ही कौर खाने के बाद कंचना का हाथ रुक गया। विजय ने पूछा—'क्यों, अच्छा नहीं लग रहा है?'

कंचना ने सिर हिलाकर कहा—'नहीं, मुझे तो मालूम होता है उल्टी हो जाएगी।'

उन्हीं की बगल में एक युवक भी खा रहा था। उसने हँसते हुए कहा—'आपके खाने लायक यह भोजन थोड़े है। इसमें तो कुली और मजदूर सस्ती दर में भोजन प्राप्त कर अपना पेट भर लिया करते हैं। आपको तो ताजमहल होटल में ठहरना चाहिए था।'

विजय ने पूछा—'आप भी तो यहीं भोजन करते हैं।'

उस युवक ने उत्तर दिया—'मैं कोई बड़ा आदमी नहीं हूँ। कुछ इधर-उधर काम कर लेता हूँ और जो कुछ आय होती है उससे अपने जीवन का निर्वाह करता हूँ।'

विजय—'कोई मुझे भी रोजी लगाइए। मैं तो आज ही सवेरे की गाड़ी से अपनी पत्नी के साथ इलाहाबाद से आ रहा हूँ। यहाँ के आदमियों में मैं बन्धुत्व की भावना नहीं देख रहा हूँ। कोई भी व्यक्ति सहानुभूति के शब्दों में बात नहीं करता है। जिधर जाओ उधर ही व्यंग। लोग मेरी पत्नी को देखकर मुस्करा उठते हैं और कई आदमी तो इसके साथ हँसी-मजाक भी कर बैठे हैं।'

उस युवक ने उत्तर दिया—'भाई साहब, केवल इसी शहर की बात नहीं है। कलकत्ता, मद्रास दिल्ली श्रादि सभी बड़े शहरों में अधिकांश लोग इसी तरह के होते हैं जो दूसरों को विपत्ति में फँसे हुए देखकर उसकी परिस्थिति से लाभ उठाना चाहते हैं। बात इसमें ऐसी है कि हम लोगों का नैतिक स्तर नीचे गिर गया है। खैर जाने दीजिए इन बातों को, आप कैसी नौकरी चाहते हैं?'

तब तक विजय के आगे की थाली साफ हो चुकी थी। मेज से उठते हुए उसने कहा—'आइये मेरे कमरे में, स्थिर चित्त से बातें करूँगा।'

उसके साथ कंचना भी उठकर कल पर हाथ धोने आई। उसने धीरे से विजय को कहा—'एक अपरिचित आदमी के साथ इतनी घनिष्ठता मत बढ़ाओ। तुमको क्या पता कि यह कैसा आदमी है?'

विजय—'अच्छा हो या बुरा, मेरा क्या बिगाड़ लेगा?'

दोनों जब होटल के पैसे देकर अपने कमरे में जाने लगे तब वह युवक भी उनके साथ लग गया। अपने कमरे में प्रवेश कर विजय उस युवक को अपना दुःख-सुख कहने लगा और कंचना उनके साथ न बैठकर एक ओर कोने में बैठकर किसी मासिक-पत्रिका के पन्ने उलटने लगी। फिर भी उसका ध्यान उनकी बातचीत की ही ओर था। विजय ने जब उस युवक से अपनी सारी कठिनाई कह सुनायी, तब युवक ने उसके साथ सहानुभूति प्रकट करते हुए कहा—'मेरा स्वतन्त्र पेशा है। किसी कम्पनी में अगर काम करूँगा तो यही न पचास या सौ रुपए मिलेंगे, किन्तु बम्बई ऐसे शहर के लिए सौ रुपया कोई चीज नहीं है। अपने पेशे में मुझे किसी महीना में पाँच सौ भी मिल जाते हैं और किसी महीने में हजार रुपए भी। मेरे कहने का—तात्पर्य है कि अगर आप भी मेरे ही पेशे को अपनावें तो आपके सामने अभाव नाम की कोई वस्तु नहीं रहेगी और सुख से आपकी जिन्दगी कटेगी और आपके पास साधन भी अच्छा है। इसलिए आप मुझसे अधिक धनोपार्जन कर सकते हैं।'

विजय ने आश्चर्य प्रकट करते हुए कहा—'मेरे पास वह कौन-सा साधन है?'

युवक ने कंचना की ओर देखा। वह दीवार के सहारे बैठी ऊँघ रही थी और हाथ की पत्रिका नीचे गिरी हुई थी। उसने कहा—'आपको तो मालूम ही है कि इण्डिया हालीवुड बम्बई ही है। यहाँ सुन्दर नारियाँ जो सिनेमा में प्रवेश

कर जाती हैं अपने परिवार के लिए धनोपार्जन काएक अच्छा साधन बन जाती हैं। क्या आप जानते नहीं हैं कि अच्छे-अच्छे घरों की सुशिक्षित लड़कियाँ फिल्मों में काम करके काफी बैंक-बैलेन्स बना रही हैं ? मैं लड़कियों को ठेके पर फिल्मों में ले जाता हूँ। इससे उनकी भी अच्छी आय हो जाती है और मुझे भी कम्पनी की ओर से काफी कमीशन मिल जाता है। इससे फिल्म कम्पनी वाले भी प्रसन्न रहते हैं, लड़कियाँ भी प्रसन्न रहती हैं और मैं भी प्रसन्न रहता हूँ। आप भी इसी पेशे को अपनावें और आपकी पत्नी को मैं किसी फिल्म कम्पनी में भर्त्ती करवा देता हूँ।'

विजय—'धन्धा तो आपने बहुत ही अच्छा बतलाया। आपके साथ रहकर मैं यह काम सीख जाऊँगा, किन्तु कंचना तो शायद फिल्म में काम करने के लिए तैयार नहीं होगी।'

युवक—'आप घबराते क्यों हैं ? थोड़े से प्रलोभन में लड़कियाँ फिसल जाती हैं। जब इसके सामने मैं सब्ज बाग लगाऊँगा तो बिना बुलाये यह उसमें प्रवेश कर जाएगी। कल मैं आऊँगा और आपको बुलाकर पार्कों और मैदानों में ले चलूँगा और आप देखेंगे कि परिचित लड़कियाँ किस प्रकार मेरे पीछे पड़ती हैं और नई लड़कियों से मैं किस प्रकार अपना सम्पर्क स्थापित करता हूँ और कैसे उनको अपने जाल में फाँसता हूँ।'

विजय ने हँसते हुए कहा—'ठीक है, कल आप आएँगे तो मैं आपके साथ चलूँगा, आप रहते कहाँ हैं ?'

युवक—'मैं तो मातुँगा में रहता हूँ। मेरा अपना मकान है और वह मकान भी मैंने इसी पेशे से खरीदा है। उसमें कुल आठ कमरे हैं जिनमें छः तो भाड़े पर लगे हैं और दो में मैं स्वयं रहता हूँ।'

विजय—'तो क्या आप मेरे लिए एक कमरे का प्रबन्ध नहीं कर सकते हैं ?'

युवक—'हाँ, क्यों नहीं कर सकता हूँ ? मैं अपना ही एक कमरा आपको दे दूँगा।'

विजय—'आपको कष्ट होगा।'

युवक—'कष्ट क्या होगा ? मैं अपना एक कमरा आपको खुशी से दे सकता हूँ।'

विजय—'अच्छा, कल सवेरे आप आइए तो मैं आपके साथ चलकर आपका

मकान देखूंगा।'

युवक—'आप मेरी प्रतीक्षा करेंगे, मैं आठ-नौ वजे आऊँगा।' और वह युवक चला गया।

विजय ने कंचना की ओर देखा। वह बैठे-ही-बैठे नींद खींच रही थी। विजय ने बिछावन किया और उसकी बाँह धर कर उस पर सुला दिया। पीछे किवाड़ बन्द कर स्वयं भी सो गया। दिन-भर के थके-माँदे रहने के कारण उसे भी नींद आ गई। पर सोने के पहले वह अपने भावी जीवन का चित्र खींचता रहा। वह भी अपने नए मित्र के धन्धे को अपनाकर हजारों रुपये का उपार्जन करेगा और इसी बम्बई शहर में अपने लिए मकान और मोटर खरीदेगा। और कंचना के कारण उसकी आय भी विशेष रूप से होगी।

सवेरे बहुत देर तक दोनों सोये रहे। आठ वजे किवाड़ में किसी के धक्का देने से उसकी नींद टूटी। पर कंचना ने आँखें खोलकर पुनः बन्द कर लीं। विजय ने किवाड़ खोला। उसने देखा कि उसका मित्र पान चबाता हुआ मुस्करा रहा है। उसने विजय से पूछा—'बहुत देर तक सोए ?'

विजय—'थकावट के कारण।' और उसके साथ वह कमरे में प्रवेश कर गया। कंचना की साड़ी अस्तव्यस्त थी। नया आगन्तुक उसकी ओर छिपी नजरों से देख रहा था। उसकी साड़ी के कोर को खींच कर उसकी जाँघ को ढँकते हुए विजय ने कहा—'उठो न ?'

कंचना ने पुनः आँखें खोलीं और सामने उस युवक को देखकर सम्भल कर उठ बैठी।

युवक ने कहा—'अच्छा आप लोग हाथ-मुँह धोएँ, मैं बाहर बैठता हूँ।'

उसके चले जाने पर कंचना ने कहा—'क्यों इस आदमी को तुमने बुलाया ? इससे सम्पर्क बढ़ाकर तुम स्वयं रोओगे, मेरा कुछ नहीं बिगड़ेगा ? मेरे भाग्य में तो आजन्म रोना लिखा ही है।'

विजय—'तो क्या इसके सम्पर्क में आकर तुम सभी को छोड़ दोगी ?'

कंचना—'मैं क्या छोड़ूंगी ? तुम स्वयं मुझको छोड़ दोगे।'

विजय ने पुनः हँसते हुए कहा—'ऐसा नहीं हो सकता है मेरी रानी ?'

बिछावन से उठकर दोनों ने हाथ-मुँह धोए, स्नान किया और कुछ जलपान कर उस युवक के साथ मातुङ्गा में उसका मकान देखने गये। मकान तो एक-

तल्ला ही था पर बहुत सुन्दर था। उसके आगे छोटा-सा पार्क था, जिसमें कुछ फूलों के पेड़ लगे थे। चार-पाच बेंच भी रखे थे और पार्क के मध्य में पानी का एक हौज बना हुआ था। उस दृश्य को देखकर कंचना का मन प्रफुल्लित हो उठा। उसने कहा—'हाँ यह मकान मिल जाय तो अच्छा हो।'

युवक ने मुस्कराते हुए कहा—'आपकी सेवा में मैं सारा मकान समर्पित कर सकता हूँ, एक कमरा की कौन सी बात ?'

अपने बगल का कमरा उस युवक ने उन्हें दे दिया। विजय धर्मशाला से सामान लेने चला गया। कंचना ने उस युवक से पूछा—'आपने अपना नाम तो हमें बतलाया ही नहीं।'

युवक ने उत्तर दिया—'आपने पूछा कब ? जो मैंने अपना नाम नहीं बतलाया ? मेरा नाम लालचन्द खरे है।' आप घबराइए नहीं, मैं आपके लिए बहुत ही सुन्दर व्यवस्था कर दूँगा।'

बातें हो ही रही थीं कि ताँगा पर अपना सामान लिए विजय पहुँच गया। लालचन्द खरे के नौकर ने उसका सारा सासान ताँगा से उतार कर कमरे में रख दिया। खरे ने अपनी एक मेज और दो कुर्सियाँ भी उन्हें दे दीं। इनके अतिरिक्त कुछ देवताओं, नेताओं और कुछ अभिनेताओं तथा अभिनेत्रियों की तस्वीरें भी दीं। कमरा सजाने में बारह बज गए। लालचन्द खरे ने कंचना से कहा—'आपने तो अपनी सजावट से इस कमरे को आकर्षक बना दिया। आप में तो कलाएँ हैं परन्तु इसकी पहचान सम्भवतः मेरे मित्र को भी नहीं है।'

उसकी बातों पर कंचना मुस्करा उठी और विजय हँसने लगा। खरे ने कहा—'बारह बज गये। चलिए भोजन किया जाय।'

विजय ने पूछा—'क्या होटल समीप है ?'

खरे—'होटल में नहीं, आपको मेरे यहाँ भोजन करना होगा।'

कंचना—'यह तो उचित नहीं होगा ?'

खरे—'आज आपको मेरा निमन्त्रण अतिथि के रूप में स्वीकार करना होगा।'

विजय ने कहा—'अच्छा स्वीकार है।'

खरे के साथ दोनों उसके चौका में गये। रोटी, भात, कई तरह की दाल, तरकारियाँ, अचार और चटनी थी। पकौड़ी थी। घर का जमाया

हुआ दही था जो खाने में बहुत अच्छा मालूम हुआ। बड़े प्रेम से दोनों ने भोजन किया। विजय ने कहा—'घर छोड़ने के बाद आज ही सुन्दर भोजन मिला है, जिससे मुझे पूरी संतुष्टि हुई है।'

उसका समर्थन करते हुए कंचना ने कहा—'हाँ, भोजन तो स्वादिष्ट और सुन्दर मिला। अगर सच पूछो तो प्रेमशंकर के घर छोड़ने के बाद आज ही मेरे मन-लायक भोजन मिला है।'

लालचन्द खरे ने अपने मन में कहा—'मेरी गोटी ठीक घर में बैठी है।'

अपने मुँह से निकली हुई बातों के लिए कंचना को तत्काल पश्चात्ताप हुआ। उसने बातें बदल कर झट कहा—'आप यहाँ अकेले रहते हैं? आपकी पत्नी और बाल-बच्चे कहाँ हैं?'

खरे—'वे सब घर पर हैं। एक-दो महीने के बाद आवेंगे। तब तक एक रसोइया मैंने रख लिया है। उसी की तैयार की हुई यह रसोई है।'

कंचना—'अच्छा, धन्यवाद।'

दोनों हाथ धोकर अपने कमरे में चले गये और संध्या को छः बजे सिनेमा देखने गए। बारह बजे जब वे लौटे तो खरे के यहाँ ही भोजन किया। खरे ने कहा—'आप लोग मेरे ही चौका में सदा भोजन कीजिए। जो व्यय बैठेगा, उसे दे दीजियेगा।'

विजय के बोलने के पूर्व ही कंचना ने कहा—'ठीक है। कौन रसोईघर में मरेगा?'

साथ रहने और साथ खाने-पीने से खरे की घनिष्ठता उनके साथ बढ़ती गई। विजय उसके साथ फिल्म कम्पनियों को लड़कियाँ पहुँचाने लगा। कुछ दिनों के बाद खरे की राय से कंचना भी जाने लगी। पहले तो उसने आपत्ति की किन्तु बाद में आय की वृद्धि का खयाल कर उसने उसके विचार का स्वागत किया।

एक दिन फिल्म कम्पनी से जब कंचना लौट रही थी तब साथ में विजय नहीं था, खरे था। खरे ने उसके कन्धे पर हाथ धर कर कहा—'तुम विजय की पत्नी नहीं हो? अपने घर से भाग कर इसके साथ आई हो?'

कंचना ने चौंक कर कहा—'यह कैसे?'

उसके गाल पर एक हल्का चपत मारते हुए खरे ने कहा—'दिन-रात तो मैं यही काम करता हूँ, फिर उड़ने वाली चिड़िया को नहीं पहचानूँगा ?'

उसकी बातों का कंचना ने कोई उत्तर नहीं दिया । इससे खरे को अपनी बातों का समर्थन मिल गया । इधर-उधर देखकर उसने उसकी ठोड़ी पकड़कर उसके अधरों को चूम लिया और कहा—'कंचना, मैं तुम्हारे रूप पर मोहित हूँ । तुम अपना प्रेम-दान मुझे दो और मेरा सर्वस्व मुझसे ले लो । न तो मेरे स्त्री है और न बाल-बच्चे हैं । इस धन का उपभोग कौन करेगा ? विजय ऐसे निर्धन व्यक्ति के साथ में तुम कौन-सा सुख भोगोगी ? इसका साथ छोड़कर मेरी पत्नी बनना स्वीकार करो ।'

कंचना ने खरे की ओर देखा और मुस्करा उठी । उसके बाएँ हाथ को अपने हाथ में दबाते हुए खरे ने पूछा—'कहो कंचना, मेरा प्रस्ताव तुम्हें स्वीकार है ?'

कंचना ने कहा—'तुम अपनी सारी सम्पत्ति मुझे दे दोगे ?'

खरे—'मेरी सारी सम्पत्ति और प्रेम तुम्हारे चरणों पर समर्पित है ।'

कंचना ने मन में विचार किया—वास्तव में विजय के पास क्या रखा है ? वह तो मेरे ही उपार्जित धन पर जी रहा है । मैं फिल्मों में काम करती हूँ और वह बैठकर खाता है और सुख की नींद सोता है । खरे से सम्बन्ध जोड़कर मैं अपनी दीन-हीन किस्मत को चमका दूँ ।

खरे ने पुनः पूछा—'जल्द उत्तर दो, अब घर समीप आ गया ।'

कंचना खड़ी हो गई । खरे भी खड़ा होकर उसके मुख की ओर उत्तर पाने के लिए देखता रहा । कंचना ने कहा—'जिसके साथ मैं अपने घर से चली आई हूँ उसको एकाएक छोड़ देना ठीक नहीं होगा । उसके हृदय पर आघात पहुँचेगा । इसलिए धीरे-धीरे उससे मैं किनारा करती जाऊँगी और मेरा-तुम्हारा प्रेम बढ़ता जाएगा । इसका अन्तिम परिणाम यही निकलेगा कि वह स्वयं मुझे छोड़कर भाग जाएगा और उसके बाद मेरा तुम्हारे घर में निष्कंटक राज्य स्थापित हो जाएगा ।'

खरे के हर्ष की सीमा न रही । उसने कहा—'तुम्हारी बुद्धिमानी पर मैं दंग रह गया । ठीक है, अभी से अपने विचारों को कार्य में परिणत कर दो ।'

कंचना कुछ बोलना ही चाहती थी कि उधर से विजय आता हुआ दीख

पड़ा । कंचना के मुँह की बात मुँह में ही रह गई । विजय ने समीप आकर पूछा—'यहाँ तुम लोग क्यों खड़े हो ?'

कंचना ने हँसकर कहा—'क्या तुमको संदेह हो रहा है ?'

उसके इस निर्लज्जतापूर्ण उत्तर पर विजय को क्रोध आ गया । उसने कहा—'फिल्मों में जाकर तुम्हारी आँखों का पानी गिर गया । कोई भी सभ्य नारी इस तरह का उत्तर दे सकती है ?'

कंचना ने भी क्रोध में आकर उत्तर दिया—'तुम्हारे समान निकम्मे पुरुष को पाकर अगर मैंने अपनी लज्जा खो दी और मेरी आँखों का पानी गिर गया तो इसमें कौन-सा आश्चर्य ? तुम घर में बैठे रहते हो और मैं फिल्मों में काम करके पैसे लाती हूँ तो खाते हो और सिनेमा देखते हो ।'

कंचना ने अभी जो कुछ कहा था, वह सत्य था । इसलिए उसके प्रतिवाद में विजय के मुख से एक शब्द भी नहीं निकला । पर उसकी बातें उसे तीर के समान लगीं । वह तिलमिला उठा । कंचना आगे बढ़ गई । उसके पीछे खरे चला, परन्तु विजय वहीं पार्क में एक बैंच पर बैठ गया । घर के अन्दर प्रवेश करते हुए पीछे की ओर देखकर कंचना ने कहा—'खरे, तुम्हारा भाग्य अच्छा है । अभी से अनबन शुरू हो गई ।'

खरे ने मुस्कराते हुए कहा—'मेरे भाग्य का बनना और बिगड़ना तुम्हारी कृपा पर निर्भर करता है । तुम मेरे मन मन्दिर में वास करती हो, मैं तुम्हारा पुजारी हूँ । मैं तुमसे प्रेम की भीख माँगता हूँ ।'

कंचना—'घबराओ नहीं, विजय पुनः इलाहाबाद का पथ पकड़ेगा और मेरा-तुम्हारा संसार बसेगा ।'

इसके बाद कंचना अपने कमरे में जाकर बत्ती जलाकर बैठ गई और कुछ सुखद-स्वप्न देखने लगी । इधर पार्क में बैठकर विजय अपने भाग्य पर रो रहा था । वह अपने मन में कह रहा था—'कर्म मनुष्य का साथ नहीं छोड़ता है । जो जैसा करता है, वह वैसा फल पाता है । मैंने राजा उपाध्याय का घर उजाड़ दिया और यह साँपिन उसे डंस कर मेरे साथ भाग आई । मनुष्य जिस शस्त्र से दूसरों की हत्या करता है उसी शस्त्र से उसकी भी हत्या होती है । इस साँपिन को मैंने अपने गले का हार समझा था परन्तु इसने मुझे भी डंस लिया । यह खरे के प्रेम में फँस गई है । इस बम्बइया धूर्त को वह नहीं पहचान पाई है ।

जिस प्रकार इसने राजा उपाध्याय को रुलाया और आज मुझको रुला रही है, उसी प्रकार एक दिन स्वयं भी रोएगी ।'

बहुत देर तक वह अपने इन्हीं विचारों में खोया रहा। पार्क में एक ही विद्युत स्तम्भ था। उसी से चारों ओर रोशनी फैल रही थी। कुछ लोग दूब पर बैठे थे और कुछ लोग बैंच पर। सब लोग हास-परिहास में लगे थे परन्तु विजय अपनी समस्या के सुलझाने में व्यस्त था। वह कुछ निर्णय नहीं कर पा रहा था कि वह कंचना को छोड़कर अपने घर लौट जाय या उसे साथ लेकर किसी दूसरे शहर में चला जाय। उसने अपने मन में कहा—राजा उपाध्याय ने कंचना को ठीक कहा था कि यह अनेक घाटों का पानी पी चुकी है। इसकी आँखों का पानी गिर चुका है। यह कब किसके साथ रहे और किसके साथ जाय, नहीं कहा जा सकता है। ऐसी नारी से अगर मुक्ति मिल जाय वही उत्तम है। फिर भी जहाँ वह कंचना को छोड़ने का निश्चय करता था वहाँ उसे एक प्रकार का मोह घेर लेता था। उसका हृदय उसे छोड़ना नहीं चाहता था। कंचना ऐसी सौन्दर्य की प्रतिमा को छोड़ने का प्रश्न जब भी उसके सामने उपस्थित होता था, तभी उसके हृदय में एक प्रकार की पीड़ा मालूम होती थी। कंचना के लिए उसने नौकरी छोड़ी और माता-पिता को भूल गया, उस कंचना को उससे खरे छीन लेगा, यह कभी नहीं हो सकता है। वह अपने मन को यही उत्तर देकर सांत्वना देता था।

इसी बीच पीछे से एक आदमी ने उसका ध्यान भंग करते हुए पूछा—'क्या लालचन्द खरे का मकान यही है ?'

'हाँ, यही तो है।' कहते हुए विजय ने गर्दन टेढ़ी कर पीछे की ओर देखा। अपने पिता लखन जी को खड़े देखकर उसे आश्चर्य हुआ। वह सन्न रह गया। विजय को पाकर लखन जी को जितना आनन्द हुआ उतना ही क्रोध भी चढ़ा। विजय ने उनका चरणस्पर्श किया और उन्हें अपने साथ लेकर अपने मकान में गया। खिड़की से ही लखन जी ने देखा कि किसी पुरुष के साथ कंचना हँस-हँस कर बातें कर रही है और कह रही है, 'मैंने ऐसा अनुपम सौन्दर्य पाया है कि इस पर पुरुष परवाने के समान मर रहे हैं।'

कमरे में प्रवेश करते हुए लखन जी ने कहा—'अवश्य इस दीप-शिखा पर कितने परवाने मरे हैं, मर रहे हैं और आगे भी मरेंगे। और, यह भी सही है

कि इस दीप-शिखा से कितने घर जल कर खाक हो जाएँगे।'

परिचित-सी ग्रावाज सुनकर कंचना चौंक उठी। तब तक लखन जी उसके सामने ग्राकर खड़े हो गए। उन्हें देखते ही वह नतमस्तक होकर खड़ी हो गई। उसके मुखड़े पर लज्जा स्पष्ट रूप ले दीख पड़ती थी। लखन जी ने कहा—'कंचना, तुमने ग्रपने पाप को छिपाने के लिए मेरे समान वृद्ध के चरित्र पर दोषारोपण किया ग्रौर वैसी ही तुम्हारे पिता की बुद्धि हुई कि उन्होंने विना सोचे-समझे तुम्हारी बातों पर विश्वास कर लिया। मुझे नौकरी छूटने की थोड़ी भी चिन्ता नहीं रही, चिन्ता हुई ग्रपने चरित्र के विरुद्ध तुम्हारा ग्रभि-योग सुनकर। तुमको मैं ग्रपनी बेटी के समान मानता रहा ग्रौर उसी दृष्टि से देखता रहा, फिर भी तुमने मुझे रसातल में पहुँचा दिया। चरित्र पर लगाया गया ग्राक्षेप ऐसा ग्राक्षेप होता है कि सहसा उस पर लोग विश्वास कर लेते हैं। उस समय मैं ऐसा लज्जित हुग्रा कि बनारस से चलने के समय मैंने किसी से भेंट नहीं की ग्रौर न पुनः बनारस गया। खैर, जो परिणाम सामने ग्राया, उसे तुमने ग्रौर तुम्हारे पिता ने भी देख लिया। ग्राज तुम भारतीय नारी की मान-मर्यादा को ग्रपने पैरों तले मसल कर कामी पुरुषों की वासना की शान्ति का एक साधन बन गई हो। तुमने जिस विजय से प्रेम किया है वह मेरा पुत्र है। यह भी ऐसा ग्रयोग्य ग्रौर पतित निकला कि पराई स्त्री से प्रेम करने लगा ग्रौर तुम्हारे नयनबाण से घायल हो गया। सम्भव है कि किसी जन्म में मैंने तुम्हारा कुछ बिगाड़ा होगा, इसीलिए ग्राज तुमने मेरा घर उजाड़ दिया। तुमने ग्रपने सौन्दर्य को ग्राकर्षण का एक ग्रच्छा साधन समझा है। खैर, गुलाब की कली के समान जब तक तुम मुस्करा रही हो, सैकड़ों ग्रौर हजारों भौंरे तुम्हारे पराग के स्वाद लेने के लिए तुम्हारे ग्रधरों पर बैठेंगे, किन्तु जिस दिन खिलकर मुरझा जाग्रोगी उस दिन कोई नहीं पूछेगा। यह सौन्दर्य की दीप-शिखा जिस दिन बुझ जाएगी, उस दिन परवाने इस पर मरने नहीं ग्रावेंगे।'

क्रोध में लखनजी ग्रौर क्या-क्या बोल गए, स्वयं उन्हीं को पीछे स्मरण नहीं रहा। उनकी बातों पर कंचना की ग्राँखों से ग्राँसू गिर रहे थे। उसने ग्रपने हृदय में साहस बटोर कर रुँधे कण्ठ से कहा—'पिताजी, ग्रब ग्रधिक कुछ मत कहिए।'

उसकी इस विनय पर लखनजी को दया आ गई। वे जो कुछ बोल गए

उसके लिए उन्हें पश्चात्ताप हुआ। खाट पर बैठते हुए उन्होंने अपने सामने अपने एक अपरिचित पुरुष से प्रश्न किया—'क्या आप ही का नाम लालचन्द खरे है ?'

उसने नमस्ते करते हुए कहा—'मेरा ही नाम लालचन्द खरे है ?'

उसे धन्यवाद देते हुए लखन जी ने कहा—'अच्छा हुआ जो आपने मुझे पत्र लिख दिया। आज एक वर्ष से विजय के लिए हम लोग व्याकुल थे। इसकी स्त्री ने तो अन्न-पानी का परित्याग कर दिया है और मरने की अवस्था में पहुंच गई है। आपको मेरा पता कैसे मालूम हुआ ?'

खरे इसे खोलना नहीं चाहता था, परन्तु लखन जी के बार-बार के हठ के कारण उसे कहना पड़ा। उसने उत्तर दिया—'विजय की डायरी से मुझे उसके घर का पता चला।'

उसकी बातों पर विजय और कंचना दोनों को क्रोध आ गया। जब लखन जी कपड़े उतार कर स्नान करने चले गए और विजय उनके लिए जलपान लाने चला गया, तब एकांत पाकर कंचना ने खरे से पूछा—'तुमने इन्हें पत्र क्यों लिख दिया।'

खरे ने मुस्कराते हुए उत्तर दिया—'इसलिए कि विजय के शिकार का उपभोग मैं कर सकूँ।'

इस पर कंचना झँझला उठी। इसी बीच विजय आ गया जिससे वह कुछ न बोल सकी।

रात में लखन जी ने वहीं भोजन और विश्राम किया। सवेरे चायपान करने के बाद वे थाने में गए और दारोगा को उन्होंने एकान्त में बुलाकर कहा—'महाशय, मातुंगा में लालचन्द खरे नामक आदमी रहता है। वास्तव में वह लालचन्द खरे नहीं है। वह है बनारस का नामी गुण्डा मोहना का साथी मधवा। परन्तु मोहना पढ़ा-लिखा नहीं है, मूर्ख है और यह पढ़ा-लिखा और होशियार आदमी है। इसने कितनों की हत्या की है और न मालूम कितनी लूट-पाट की है। औरतों का अपहरण, ठगी और चोरी इसके लिए मामूली-सी बात है। नोट बनाने और दीवान गौरीशंकर को डुबाने के मामले में यह कई वर्षों से फरार है। पुलिस इसकी खोज कर रही है। आप इसे गिरफ्तार कीजिए, मैं गवाह हूँगा।'

दारोगा ने फरार व्यक्तियों की लिस्ट लेकर देखी। उसमें मधवा का नाम भी था। उस पर लूट, मार, हत्या, अपहरण और चोरी, डकैती तथा जालसाजी के कई अभियोग थे। दारोगा उसी समय खादी की पोशाक में दो सिपाहियों को लेकर लखन जी के साथ उसके मकान पर गया। उस समय मधवा मोहना का पत्र जो अभी कलकत्ता से आया था, बड़े ध्यान से पढ़ रहा था। पत्र अ ब स जानने वाले का लिखा हुआ था, इसलिए साफ पढ़ने में नहीं आ रहा था। कमरे में प्रवेश करते हुए लखन जी ने उससे पूछा—'कहिए खरे साहब, घर से चिट्ठी आई है क्या?'

खरे—'हाँ, बाबूजी, घर से ही पत्र आया है। बड़ी महँगी है। अन्न-वस्त्र के बिना लोग मर रहे हैं और सरकार कुछ ध्यान नहीं दे रही है।'

'सरकार अवश्य ध्यान देगी।' कहते हुए दारोगा ने मधवा का हाथ पकड़ लिया। मधवा ने चौंककर ऊपर की ओर देखा। अपने को दारोगा के हाथ में देखकर वह सन्न हो गया। उसने पूछा—'दारोगा जी, आपने मुझे क्यों पकड़ा है?'

दारोगा—'तुम्हारा नाम मधवा है?'

'जी नहीं, मेरा नाम लालचन्द खरे है।' मधवा ने उत्तर दिया।

'खरे, मैं तुमको बनारस भेज देता हूँ। वहाँ तुम साबित करना कि तुम खरे हो या मधवा।' कहते हुए दारोगा ने उसे हथकड़ी लगा दी और दूसरे दिन बनारस भेज दिया। बनारस में उस पर मामला चला। वह अपने को लाल-चन्द खरे प्रमाणित नहीं कर सका और पुलिस ने प्रमाणित कर दिया कि वह मधवा है। सेशन ने उस पर लगाए गये अभियोगों पर विचार कर उसे आजन्म कारावास की सजा दे दी। उसके पीछे मोहना को भी कलकत्ता से पकड़कर लाया गया और उसे भी आजन्म कालापानी की सजा दी गई।

मधवा की गिरफ्तारी के बाद विजय को मालूम हुआ कि वह मकान उसका नहीं था, बल्कि वह उसने ठेके पर ले रखा था और बाजार से युवतियों को फँसाकर वहाँ लाता था तथा उनकी खरीद-बिक्री करता था।

जब लखन जी विजय के साथ अपने घर जाने लगे तब कंचना ने उदास और खिन्न होकर उनसे पूछा—'पिताजी, मेरा कौन सहारा होगा? मैं क्या

करूँ ?'

उसकी बातों पर लखन जी को दया आ गई। उन्होंने कहा—'अगर विजय की शादी नहीं हुई होती तो तुम दोनों का विवाह मैं कर देता, किन्तु इसके घर में तो पत्नी है। मेरे साथ चलो। मैं तुम्हें बनारस तुम्हारे पिता के पास पहुँचा दूँगा और उनसे तुम्हारी ओर से आग्रह करूँगा कि तुम्हारे अपराध को वे भूल जायँ और तुम्हें क्षमा प्रदान करें। फिर तुम्हारी शादी का प्रबन्ध हो जाएगा।

कंचना—'अब मैं क्या शादी करूँगी ? मुझ पतिता से कौन विवाह करेगा ?'

लखन जी—'खैर, वह तो बाद की बात है।'

## २६

रघुनाथ चौबे के साथ प्रेमशंकर कलकत्ता भ्रमण के लिए पहुँचा। कलकत्ता महानगरी में यह उसका प्रथम आगमन था। जैसे नये आगन्तुक कलकत्ता को देखकर आश्चर्य-चकित रह जाते हैं उसी प्रकार प्रेमशंकर भी आश्चर्यचकित रह गया। कलकत्ता में वह एक महीना ठहरा। इस अवधि में उसने वहाँ का एक भी प्रसिद्ध स्थान नहीं छोड़ा और सिनेमा तथा थियेटर देखने ही में सारा समय व्यतीत कर दिया।

एक दिन संध्या को रघुनाथ चौबे प्रेमशंकर को साथ लेकर सोनागाछी पहुँचा। सोनागाछी रूप के बाजार की दृष्टि से कलकत्ता में अपना प्रमुख स्थान रखता है। वहाँ रूप के सौदे की बिक्री के लिए सूर्यास्त होते ही वासना के पुजारियों की भीड़ लग जाती है। प्रेमशंकर भी उन्हीं में से एक था। वहाँ पदार्पण करते ही, उसे लगा मानो वह परियों के लोक में आ गया है। चारों ओर रूप-ही-रूप बिखर रहा था। जिधर उसकी दृष्टि जाती थी उसी ओर कमनीय छटा लिए मुस्काते हुए मुखड़े दृष्टिगोचर हो रहे थे। वहाँ की परियों की लुभावनी सूरत ने प्रेमशंकर के मन को मोह लिया। उनके रूप को देखकर वह उन्हीं में खो गया। परन्तु उसका ध्यान उनकी बेबसी की ओर नहीं गया।

उसने यह नहीं सोचा कि आखिर ये कुल-ललनाएँ चाँदी के चन्द टुकड़ों पर अपने यौवन, सौन्दर्य और सतीत्व को बेचने के लिए क्यों खड़ी हैं? प्रत्येक दरवाजे पर सुन्दर सुकुमारियाँ बन-ठन कर क्यों खड़ी हैं? ये देवियाँ अपने पूर्वजों की पगड़ियाँ खुले बाजार में क्यों बेच रही हैं? ये पुरुषों के समक्ष मोहक बनकर क्यों आती हैं और उनके आमोद-प्रमोद का साधन क्यों बनती हैं?

सूर्य ज्योंही अस्ताचल की ओर प्रस्थान करता है त्योंही ये नारियाँ अपने पापी पेट को भरने के लिए अपने रूप को सजाने लगती हैं। प्रकृति की देन में चार चाँद लगाने के लिए ये अपने शरीर को सुन्दर आभूषणों और चटकीले वस्त्रों से सजाती हैं। ये सुगन्धित द्रव्यों को लगाकर वायुमंडल को वासनामय बना देती हैं। दुनिया की दौलत सोना-चाँदी है और इनकी दौलत यही रूप है। यहाँ रूप और सोना-चाँदी में विनिमय होता है। पर सोना-चाँदी के सौदागर यहाँ से कुछ लेकर नहीं जाते बल्कि अपना सर्वस्व गँवाकर जाते हैं। हाँ, वे लेकर जाते हैं नाना प्रकार के रोग और बदनामी।

विद्युत के प्रकाश में पाउडर से पुते हुए मुखड़े प्रेमशंकर की दृष्टि में अति आकर्षक प्रतीत हुए। कण्ठ-कोकिलाओं के मधुर स्वरों से उसके हृदय में गुदगुदी पैदा हो गई।

इन बहिष्कृत नारियों को, जो अपने रूप, यौवन और जीवन को पुरुषों की इच्छा-तृप्ति के लिए लुटा देती हैं, पुरुष समाज वेश्या, गणिका और सदा सुहागिनों के नामों से पुकारता है।

प्रेमशंकर ने अपने मन में कहा—ऐसी ही रूप की परियाँ मुनियों का मन विचलित कर देती थीं और उनका ध्यान भंग कर देती थीं। कितनी अप्सराओं ने अपने रूप का प्रदर्शन कर ऋषियों और महात्माओं का तपोधन क्षण में ही लूट लिया। पर आज तो किसी के पास तपोधन नहीं है, केवल धन है। ये परियाँ यही धन लूटती हैं और इन्हें इसकी आवश्यकता है। भला तपस्वियों का तपोधन लेकर ये क्या करेंगी? यहाँ कौन इन्द्र बैठा हुआ है, जो इनका भय मानेगा?'

यही सोचते-सोचते वह एक कोठे पर चढ़ गया। दरवाजे पर खड़ी एक दासी उसे अन्दर एक कमरे में ले गई। कमरे की सजावट ने ही प्रेमशंकर और रघुनाथ चौबे का मन मोह लिया। फर्श पर दरी बिछी थी और उस पर

मखमल की चादर। दो मसनद भी वहाँ पड़े थे। दासी ने दोनों को आदर-पूर्वक केस गद्दी पर बैठा दिया। प्रेमकर की दृष्टि दीवारों पर गई जिन पर मादकता से परिपूर्ण अश्लील चित्र टँगे थे। स्त्री और पुरुष के मिलन के नग्न चित्रों के प्रदर्शन थे। खिड़कियों पर फूलों के गुच्छे थे और अलमारी में रंगीन बोतलें नारी के समान ही मादकता लिए अपने साकी की ओर देख रही थीं। इतनी आकर्षक वस्तुएँ भरी थीं फिर भी प्रेमशंकर को कुछ अभाव खटक रहा था। उसने दासी की ओर देखा। दासी को उसके हृदय का भाव समझने में देर न लगी। उसने कहा—'बाबूजी, दो मिनट धैर्य रखें, आपकी सेवा में आपकी प्राणेश्वरी आ रही हैं। आप ही के लिए वह तैयार हो रही हैं।' बातें हो ही रही थीं कि एक सुन्दर नारी अपने अलौकिक रूप और यौवन को लेकर उनके सामने आ गई और मुस्कराकर बड़े अदब के साथ आदाब बजाकर वह प्रेमशंकर के सामने बैठ गई। प्रेमशंकर ने नीचे से ऊपर तक उसको देखा। बिहारी की नायिका के समान उसने नख से शिख तक सौन्दर्य के साथ आकर्षण भरा था। मृगी-सी उसकी आँखें अजीब मादकता लिये प्रेमशंकर के हृदय पर आघात कर रही थीं। प्रेमशंकर उसके नयन-बाण से विह्वल हो उठा। वह उसे आलिंगन करने के लिए व्यग्र हो उठा। पर वह नारी उसके हाथों की पहुँच से दूर बैठी थी। उस नारी ने भी प्रेमशंकर को ऊपर से लेकर नीचे तक देखा। बनारस का वह रईस मलमल का कुर्त्ता और पल्ला की टोपी पहने बैठा था और मुख में पान चबा रहा था। वह भी कम रूपवान नहीं था। उसका भी सुन्दर वदन किसी भी नारी को एक क्षण में मोहित कर सकता था। वह दीवान साहब का पुत्र था। लक्ष्मी का वरद् हाथ उस पर था। सुरा और सुन्दरी के पीछे लाखों रुपये बर्बाद कर वह आज भी उसी तरह धनाढ्य बना हुआ है, जैसा कि दीवान साहब के जीवन-काल में था। हीरे-मोती की मालाएँ उसके गले में सुशोभित हो रही थीं और हीरा-जड़ित स्वर्ण मुद्रिकाएँ उसकी गोरी अंगुलियों की सुन्दरता को बढ़ा रही थीं।

आखें चार हुईं। नारी ने घृणा से अपनी आँखें नीचे कर लीं और अपने मन में कहने लगी—इस मानव ने सुन्दर शरीर पाया, पर सुन्दर हृदय नहीं पाया। मानवता को खोकर यह रूप का उपासक बना हुआ है। कितनी स्त्रियों के सतीत्व को लूटकर आज भी इसका वदन विहँस रहा है, इसका

मुखड़ा मलिन नहीं है। बल्कि मेरी ओर देखकर कंचन की वर्षा करना चाहता है, पर यह नहीं जानता है कि इसके कंचन ने कंचना और किशोरी के जीवन को बर्बाद कर दिया। कंचन सुपात्र के पास होना चाहिए जिसका सदुपयोग हो। दुर्व्यसनी के हाथ में लक्ष्मी की प्रतिष्ठा नहीं बचती है। पर न जाने लक्ष्मी को क्या मिलता है कि ऐसे ही पुरुषों के साथ वह रहती है।

इसी बीच उसका ध्यान भंग करते हुए दासी ने उसके हाथ में चमेली और बेला की कलियों की माला दी जिसे उस रूपसी ने अपने प्रेमी के गले में डाल दिया और प्रेमी ने भी अपने गले से मोती की माला निकाल कर सौन्दर्य की उस प्रतिमा के गले में डाल दी और उसका हाथ पकड़ लिया। इस पर उस नारी ने कहा—'उफ्, बाप रे, कलाई टूट गई।' और हँस दी।

उसके हँसने में जादू भरा था। प्रेमशंकर एकटक उसकी ओर देखता रहा। उसकी इच्छा हुई उसे अपने अंक में सिमेट लेने की। किन्तु रघुनाथ चौबे और दासी की उपस्थिति ने उसे कुछ लज्जा में डाल दिया। उसने रूपसी से अनुरोध करते हुए कहा—'सारी रात यों ही गुजर जाएगी या अपनी कुछ कला दिखाओगी?'

नारी के संकेत पर तबला, सारंगी, मंजीरा आदि बजने लगे और नारी के मधुर कंठ से मधुर स्वर निकल कर उस कमरे में गूँज उठा।

'मुझसे न भरी जाएगी, राजा तोहर पनियाँ।'······

और प्रेमशंकर झूम उठा। नारी का स्वर समाप्त होते ही बाजे भी बन्द हो गए। प्रेमशंकर ने उससे कहा—'तुमने तो मेरे हृदय को प्रफुल्लित कर दिया। कहो पारितोषिक में मैं तुमको क्या दूँ?'

उत्तर देने के समय नारी के अधरों पर न तो मुस्कराहट आई और न आनन्द में विभोर होकर उसने उस लखपति के आगे कुछ पाने की आशा से हाथ पसारा। प्रेमशंकर ने देखा कि उसकी आँखों में आँसू छलछला आए हैं और चाहने पर भी वह कुछ बोल नहीं पा रही है। प्रेमशंकर ने हँसते हुए कहा—'प्रिये मुझसे कुछ माँगो।'

दासी उस रूपसी को प्रेमशंकर के गले के हीरे के हार को संकेत से बतलाती रह गई, पर उसने उसके लिए कोई आतुरता नहीं दिखलाई। प्रेमशंकर के बार-बार के आग्रह पर उसने कातर स्वर में कहा—'प्रेमशंकर, कृपया हम अबलाओं

के जीवन के साथ खेला मत करो ।'

उसके मुख से अपना नाम सुनकर वह चौंक पड़ा । वह बड़े गौर के साथ उसके मुखड़े की ओर देखने लगा । उसकी ठोड़ी पर काले तिल के दाग ने प्रेमशंकर को उस नारी के पहचानने में बड़ी सहायता पहुँचाई । उसके मुख से सहसा निकल पड़ा—'कौन – किशोरी ?'

और उत्तर में किशोरी की आँखों से दो बूँद आँसू टपक पड़े । वहाँ बिल्कुल निस्तब्धता छा गई । उस रहस्य को न तो रघुनाथ चौबे समझ सके और न दासी । बहुत देर तक मौन रहने के बाद प्रेमशंकर ने रघुनाथ चौबे और दासी को उस कमरे से चले जाने को कहा । परन्तु किशोरी ने आपत्ति की और कहा—'इन्हें यहीं बैठने दो । मेरे इस शरीर में कोई सार नहीं रह गया है जिससे मैं तुम्हारा स्वागत कर सकूँगी । जिस जीवन को तुमने नीरस करके छोड़ा, वह आज सूखे प्रसून के समान इस बाजार में पड़ा है । मैं क्या जानती थी कि तुम्हारा आलिंगन मेरे जीवन को बर्बाद करके छोड़ेगा और तुम्हारा प्रेम एक दिन मुझे वेश्या बनने के लिए बाध्य करेगा ? मुस्कराती हुई कली को तोड़कर तुमने सूँघ लिया और अपने पैरों तले मसल दिया । मेरा रोना भी तुम्हारी दृष्टि में मेरा अपराध समझा गया । तुम्हारे ही कारण आज मैं सैकड़ों पुरुषों के लिए भोग-विलास का साधन बनी हुई हूँ और आँसू की लड़ियों को पिरोती हुई जिन्दगी काट रही हूँ । आत्मा बेचकर पेट पाल रही हूँ । इससे बढ़कर मेरे लिए निन्दनीय काम कौन हो सकता है ?'

प्रेमशंकर ने कोई उत्तर नहीं दिया । वह उसके सम्बन्ध में और कुछ जानने की इच्छा से उसके मुखड़े की ओर देखता रहा । किशोरी ने कहा—'बनारस से मोहना के साथ मैं कलकत्ता आई । मोहना ने प्रथम मेरे सौन्दर्य लूटने की चेष्टा की और जब वह अपने प्रयत्न में सफल नहीं हुआ तब उसने अपने किसी मित्र की सहायता से मेरी हत्या करनी चाही । पर भाग्य को ऐसा दिन देखना था तो फिर मृत्यु के आलिंगन के लिए क्यों तैयारा होती ? मौत के मुख से मैं भाग निकली और अन्धेरी रात में भटकती हुई इस बाजार में पहुँच गई । उस समय मेरा कौन ठिकाना था । कहीं भी आश्रय पाने की व्यग्रता थी । जिसे तुम दासी कहते हो उसे मैं माँ कहती हूँ । इसी ने उस अर्द्ध-रात्रि में मुझे शरण दी । यह भी दुर्दिन की मारी हुई है । [illegible] के हाथ अपने

कौमार्य में ही अपना यौवन और सौन्दर्य लुटाकर लोक-निन्दा से बचने के लिए कलकत्ता भाग आई और अपने पास जो कुछ सौदा शेष रह गया था उसी को बेचकर खाती रही। पर जब यौवन ढल चला और सुन्दरता खो गई तब इस नीरस और सूखे हुए पुष्प की ओर भौंरे क्यों देखें? अतएव इसका भी जीवन दुख से कटने लगा। इसी बीच मुझे पाकर इसने अपने भाग्य के सितारे का उदय समझा और बहुत कुछ समझा-बुझाकर अपने पास रख लिया। परन्तु दूसरे दिन जब मुझे वेश्यावृत्ति स्वीकार करने को कहा तो मेरे रोंगटे खड़े हो गए, मेरा हृदय काँप उठा और मेरी आत्मा रो पड़ी। पर अपने समान दूसरी नारियों को भी मैंने देखा। उन्हीं की तरह यह नरक का जीवन मुझे भी आकर्षक प्रतीत हुआ। अतएव मैंने भी उन्हीं के समान रहकर अपना जीवन व्यतीत करने का निर्णय किया। किन्तु जब मैं अपना रूप सजाकर बैठ गई और संध्या से ढलती रात तक जब नित्य दस-बारह पुरुष मेरे पास आने लगे और मुझे अपने आमोद-प्रमोद का खिलौना समझ कर जब मेरे साथ खेलने लगे तब मेरा मन इस जीवन से ऊब गया। परन्तु जब पतन होने लगता है तब वह रुकने को नहीं रहता है। हिमालय से निकलने के बाद नदी जब तक नीचे आते-आते अपना अस्तित्व खतम नहीं कर लेती है तब तक नहीं रुकती है। यही हालत नारी की भी है। जब वह अपने ऊँचे सिद्धांत से गिरती है तब गिरती ही जाती है और जब तक उसका अधःपतन नहीं हो जाता तब तक वह नहीं रुकती है। अब उसके नीचे वह कहाँ जाय? नरक ही तो पाप का आखिरी दंड है। मेरा जीवन भी तो नारकीय जीवन है। पुरुष कहते हैं कि तुम्हारे शरीर से सुगन्ध निकलती है, किन्तु मैं कहती हूँ कि मेरे शरीर से दुर्गन्ध निकलती है। पर दुर्गन्ध ही अगर उनको प्रिय है तो मैं क्या करूँ? अस्तु, मैं तुमसे पूछना चाहती हूँ कि आखिर मेरे इस नारकीय जीवन के लिए उत्तरदायी कौन है? मैं हूँ या तुम हो?'

कुछ देर सोचने के बाद प्रेमशंकर ने कहा—'तुम्हारे इस जीवन के लिए सारा दोष मेरा है। मैंने ही अपनी इच्छा की तृप्ति के लिए नाना प्रकार के प्रलोभन देकर अपनी पत्नी स्वीकार कर तुम्हारा जीवन बर्बाद किया। आज तुमको वेश्या के रूप में देख कर अतीत की सारी घटनाएँ मेरी आँखों के सामने चक्कर काट रही हैं और मुझे दुख हो रहा है। मैं नहीं कह सकता कि तुम्हारी अवस्था में कंचन कहाँ होगी? मेरी इच्छा होती है कि तुम इस जीवन का

परित्याग कर दो और मुझसे भी विलग रहो, किन्तु जितनी सम्पत्ति की तुम्हें आवश्यकता हो उतनी सम्पत्ति मुझसे ले लो और सात्त्विक जीवन व्यतीत करो।'

किशोरी ने काँपते हुए उसे उत्तर दिया—'अरे ना रे बाबा, तुम बहुत ही निर्दयी और जालिम व्यक्ति हो। तुम्हारा कौन-सा विश्वास। अगर दूसरा कोई पुरुष ऐसा कहता तो मैं कुछ विचार भी करती, किन्तु तुम्हारी बातों का कौन-सा विश्वास। मेरे जीवन की जो शृंखला चल रही है वह भी टूट जाएगी। उस स्थिति में मैं कौड़ी की तीन हो जाऊँगी। अपना विचार अपने पास रखो, मुझे अब कोई प्रलोभन मत दिखलाओ। रात काफी बीत गई—अब जाओ।'

उसकी बातों पर प्रेमशंकर वहाँ से उठ पड़ा। उसके पीछे रघुनाथ चौबे भी चल पड़ा। मकान से जब वे नीचे आए और सड़क पर आगे बढ़ने लगे तब दो सिपाहियों ने उन्हें पकड़ लिया और पूछा—'तुम्हें मालूम नहीं कि बारह बजे रात के बाद वेश्या के यहाँ जाना अपराध है। अपनी वासना की तृप्ति के लिए तुम कानून का उल्लंघन करते हो? प्रेमशंकर भयभीत हो उठा। रघुनाथ चौबे ने अपनी जेब से दस रुपये का एक नोट निकाल कर उन्हें दिया और उन्होंने इसके बदले उन्हें मुक्त कर दिया। प्रेमशंकर वहाँ से उदास और खिन्न होकर आगे बढ़ा। किशोरी की वेश्यावृत्ति का पेशा देखकर वह विह्वल हो उठा। उसके हृदय पर उसका बहुत बड़ा असर पड़ा। टैक्सी को उसे चौरंगी पहुँचाने में देर न लगी। एक होटल में जहाँ उसका निवास-स्थान था, वह बिना कुछ खाये-पिये पड़ गया। रात-भर उसे नींद नहीं आई। उसकी आँखों के सामने वेश्या के रूप में खड़ी किशोरी रो रही थी और उसके शरीर से वास्तव में दुर्गन्ध आ रही थी। उसका मन अशान्त हो उठा। किशोरी को वेश्या बनाने और कंचना को बाजारों में बिकने का उत्तरदायित्व उसने अपने ऊपर लिया। उसने अपने मन में सोचा कि जब तक उसका उद्धार नहीं होगा तब तक उसकी आत्मा को शान्ति नहीं मिलेगी और उसकी आत्मा रोती रहेगी। उसने निश्चय किया कि कल दोपहर को वह किशोरी के पास जाएगा और बाँह धर कर सोनागाछी से लाकर उसका उद्धार करेगा। अपनी वासना की तृप्ति के लिए नहीं, बल्कि मानवता की रक्षा के लिए। किशोरी ने मेरी आँखें खोल दी हैं। वास्तव में मैंने किशोरी और कंचना के जीवन से खिलवाड़ की। अपनी इच्छा की पूर्ति के लिये मैंने उनके जीवन को बर्बाद किया। यह सोचते-सोचते उसे नींद आ गई।

इधर जब पुलिस प्रेमशंकर और रघुनाथ चौबे की डाँट-डपट कर रही थी किशोरी अपने जीवन पर सोचकर रो रही थी। उसने अपने मन में कहा— वेश्यां का जीवन ऐसा घृणित है कि समाज और कानून की दृष्टि में इसके समीप आना दंडनीय है और उसी जीवन को अपनाकर हम कुछ गौरवान्वित होती हैं।

इसी बीच दासी ने उससे कहा—'उठो क्या सोच रही हो? अतीत की घटनाओं पर आँसू बहाना उचित नहीं।'

किशोरी ने उठकर साड़ी बदली और जाकर सो गई। पर ठीक से उसे नींद नहीं आई। कभी वह अपने ऊपर सोचती और कभी कंचना के ऊपर; कभी प्रेमशंकर के ऊपर और कभी मोहना के ऊपर। जब किसी सेठ के घर पर दरवान ने चार की घण्टी मारी तब उसकी आँखें लगने लगीं। वह सो गई और काफी दिन चढ़ने तक सोती रही। लगभग दस बजे दिन में दासी ने आकर कहा— 'बेटी, काफी देर हुई, उठकर हाथ-मुँह धोओ।'

किशोरी उठ बैठी। उसने घड़ी की ओर देखा, वास्तव में दस बज गए थे। सब दिन किशोरी घर पर ही स्नान करती थी, किन्तु उस दिन वह गंगाजी अपनी दासी के साथ स्नान करने गई। स्नान करके उसने संन्यासी, फकीर और दीन-दुखियों को काफी दान दिया। उसके दान को देखकर बहुत-सी सेठानियाँ भी लज्जित हो गईं, जो एक पैसा किसी भिखमंगे को देकर अपने को दानी समझती हैं या गाय को एक लड्डू खिलाकर गौरवान्वित हो उठती हैं। घर लौटने के समय किशोरी ने एक मिष्टान्न भण्डार में अपनी दासी के साथ मिठाइयाँ खाईं और उसी के फाटक पर पान की एक दुकान थी, उससे पान लेकर खाया।

घर पहुँचकर किशोरी अपने शृंगार में लग गई। दीवाल में लगे हुए स्वच्छ दर्पण में किशोरी का प्रतिविम्ब पान खाता हुआ मुस्करा रहा था। कभी वह हाथ में कंघी लेकर बाल सँवारता था, कभी कमीज का कालर ठीक करता था और कभी अपने कोमल कपोलों पर स्नो लगाता था। आज किशोरी के सौन्दर्य से वह दर्पण भी अपने मन में सुन्दरता का अनुभव कर रहा था।

अपने रूप को देखकर किशोरी को गौरव हो रहा था और वह सोच रही थी कि उसकी रूप-शिखा पर कितने परवाने आकर जल गए, किन्तु उसकी ज्योति ज्यों-की-त्यों जल रही है। फिर भी उसने उस रूप-शिखा की लौ में

कालिमा की क्षीण रेखा देखी, जिस पर दृष्टि जाते ही उसके मुखड़े पर उदासी छा गई। कुर्सी खींचकर वह दर्पण के सामने बैठ गई और सर पर हाथ धर-कर कुछ सोचने लगी। उसके हृदय में अतीत की घटनाओं का स्मरण तूफान-सा काम कर रहा था। सर्वप्रथम उसके सामने उसका बाल्यकाल आया। वह फुलवारियों में फूल चुनती थी, मालाएँ बनाती थी, पहनती थी और बच्चों के साथ हँस-खेल कर दिन व्यतीत करती थी और संध्या होते ही भूत-प्रेत के भय से बूढ़ी दादी की गोद में छिपकर-सो जाती थी। उसके बाद छलकता हुआ यौवन आया जो अपने साथ उसके लिए आकर्षण भी लाया। उस समय उसे काली घटाओं में दर्द, पपीहे की बोली में व्याकुलता, कोयल की कुहुक में बेचैनी और वासन्ती हवा में पागलपन का अनुभव हो रहा था। जिस समय वह यौवन की मादकता में बेहोश थी, उसी समय प्रेमशंकर ने उसे प्रेम की सुरा पिलाकर और भी मदहोश कर दिया। मदमाती दुनिया में वह कहाँ तक गई उसे कुछ भी न पता चला। अपनी उस दशा में उसने माँ-बाप को छोड़ दिया, स्वजनों को भुला दिया और लोक-लज्जा का परित्याग कर दिया। वह दीवानी बन गई थी। प्रेमशंकर के अतिरिक्त उसके लिए संसार में दूसरा कोई नहीं था। पर प्रेमशंकर उसे तब वीरान मालूम हुआ जब उसका नशा उतर गया और वह दीवान साहब के महल से दूध की मक्खी के समान निकाल कर फेंक दी गई। उसी यौवन की भूल और प्रेम के नशे ने आज उसे इस अवस्था में लाकर छोड़ा है।

किशोरी गम्भीर चिन्ता में निमग्न होकर सोचने लगी—मैंने अपनी इस बीस वर्ष की अवस्था में बहुत-सी विपत्तियों का सामना किया है। वर्तमान जीवन से मेरा मन ऊब गया है। इस परित्याग के लिए आत्मा व्याकुल हो रही है। इच्छा होती है कि किसी अनाथालय में जाकर शरण लूं? पर कुछ निश्चय नहीं कर पा रही हूँ। क्या करूँ कुछ समझ में नहीं आता है?'

जिस समय वह इन विचारों में निमग्न थी, उसी समय उसकी दासी ने आकर कहा—'एक भद्र पुरुष तुमसे मिलने के लिए खड़े हैं।'

किशोरी ने दोतल्ले से झाँककर नीचे की ओर देखा। प्रेमशंकर को पहचानने में उसे देर न लगी। उसने अपने मन में कहा—अब वह यहाँ क्या करने आया है? अब मेरा उद्धार इसकी शक्ति के बाहर की बात है? वह लौटकर कमरे

में वापस आई और दासी को अपने पास बुलाकर उसने कहा—'मैं जाती हूँ और सदा के लिए जाती हूँ। इस घर की सारी सम्पत्ति तुम्हारी है। एक स्वामिनी की भाँति तुम इसका उपभोग करो।'

दासी ने कहा—'सम्पत्ति लेकर मैं क्या करूँगी ? जहाँ तुम चलोगी वहाँ मैं भी चलूँगी।'

किशोरी ने दुःख प्रकट करते हुए कहा—'तुम मेरे साथ नहीं जा सकती हो। जहाँ से मैं आई हूँ वहीं पुनः जा रही हूँ और वहाँ से मुझे पुनः वापस आना नहीं है।'

दासी ने उसके कहने का आशय नहीं समझा। वह एकटक उसकी ओर देखती रही। किशोरी ने अलमारी से एक बोतल निकाली जिस पर लिखा हुआ था 'विष'। उसने एक बार बोतल की ओर देखा और फिर सारे संसार को देख लिया। उसके सुकुमार अधरों पर एक हल्की-सी मुस्कराहट आई और विलीन हो गई। उसके बाद उस बोतल का तरल पदार्थ उसके मुख में प्रवेश करने लगा। क्षण में ही उसकी आँखें बन्द हो गईं और उसके पैर लड़खड़ाने लगे। देखते-देखते वह धरती पर धड़ाम से गिर पड़ी। दासी चिल्ला उठी। प्रेमशंकर दौड़कर ऊपर आया। वह अधीर होकर उसे उठाने लगा। पर किशोरी इस संसार में नहीं थी। उसकी आत्मा नश्वर शरीर का परित्याग कर किसी अन्य लोक में चली गई थी। यह दृश्य देखकर प्रेमशंकर की आँखों से आँसू की बूंदें किशोरी की बिखरी हुई लटों पर गिरने लगीं और दासी छाती पीटकर रोने लगी।

आस-पास के लोग भी आ गए। किशोरी का मृत शरीर फर्श पर पड़ा था। उसे देखकर मालूम होता था कि वह मरी नहीं है, पर अर्द्धनिद्रा में सोई हुई है। उसकी खुली हुई आँखों को देखकर एक वेश्या गुनगुना उठी—'उड़ि गैले सुग्गवा ताकेला दोनों नयना हो रामा।'

प्रेमशंकर ने उस नारी की ओर देखकर रुँधे कण्ठ से कहा—'देवि, तुमने बहुत ही ठीक कहा। प्राण पंछी के उड़ जाने से यह शरीर पिंजड़े के समान रह जाता है। रात से अभी तक जो घटनाएँ मेरे सामने घटी हैं उनसे मेरे हृदय पर बहुत बड़ा प्रभाव पड़ा है। मेरी दृष्टि में संसार तुच्छ प्रतीत हो रहा है। धर्म-कर्म से विमुख होना अपनी आत्मा के प्रति अन्याय करना है।

मानव धर्म तो यही कहता है कि ऐसा कार्य मत करो, जिससे दूसरों की आत्मा को पीड़ा पहुँचे। इस तथ्य का पता तो मुझे अब चला है, जब कि किशोरी मेरी काली करतूतों का मुझे स्मरण दिलाकर स्वयं किसी दूसरे लोक में भाग गई। इसने मेरे पापों के कारण संसार से नाता तोड़ लिया। इसका नश्वर शरीर मेरी आँखों के सामने पड़ा है किन्तु इसकी आत्मा किसी और लोक में विचरती होगी। किशोरी ने मर कर मुझे कल्याण का पथ दिखला दिया है और उसने बतला दिया है कि इस नश्वर शरीर में सौन्दर्य नहीं है वरन् हृदय में सौन्दर्य है। हृदय के सौन्दर्य पर आकर्षित होना चाहिये, शरीर में क्या रखा है? सजावट से शरीर को सुन्दर न बनाकर हृदय को सुन्दर बनाना चाहिए। पवित्र हृदय के व्यक्ति को सदा सद्गति मिलती है।'

अन्य नर-नारियों ने उसके कथन का समर्थन किया। दासी ने रोते हुए कहा—बाबूजी, इसके दाह 'संस्कार का प्रबन्ध कर दो।'

प्रेमशंकर के प्रयत्न से शीघ्र ही अर्थी सजाई गई और नीमतल्ला घाट में उसका दाह-संस्कार प्रेमशंकर ने स्वयं अपने हाथों से किया। जिस समय किशोरी की चिता धू-धू कर जल रही थी, उस समय प्रेमशंकर को मालूम हो रहा था कि संसार उसको काटने के लिए मुँह बाए खड़ा है। वह रो रहा है, परन्तु किशोरी की आत्मा अपने पापी शरीर को जलते हुए देख कर हँसती होगी। उसकी आत्मा मानो उससे कह रही है कि संसार में न कोई कुछ लेकर आया है और न कुछ लेकर जाएगा। भला या बुरा कर्म ही प्राणी के अन्तिम क्षण में साथ देता है। कर्म छाया के समान जीवात्मा का साथ नहीं छोड़ता है। आत्मा कर्म के अधीन है। अपने कर्म के अनुसार उसे फल भोगना ही पड़ता है।

जब तक वह इन्हीं चिन्ताओं में डूबा रहा तब तक किशोरी का मृत शरीर जलकर भस्म हो गया और पाँचों तत्व अपने-अपने स्वरूप में मिल गए। शरीर का अवशेष माँ गंगा की पवित्र धारा में प्रवाहित कर प्रेमशंकर चौरंगी अपने होटल में गया। उसका उतरा हुआ चेहरा देखकर रघुनाथ चौबे को आश्चर्य हुआ। उसने पूछा—'बाबूजी, ऐसा क्यों?'

खाट पर लेटते हुए प्रेमशंकर ने रघुनाथ चौबे से सारी कहानी कह सुनाई। रघुनाथ चौबे के हृदय में चाहे जो कुछ बीता हो परन्तु ऊपर से उसने किशोरी

की आत्महत्या पर दुःख प्रकट किया, और कहा—'बाबूजी, यह नश्वर जगत है। इसमें जो जन्म लेता है वह अवश्य मरता है। इसलिए इस शरीर के लिए चिन्ता करना व्यर्थ है।'

प्रेमशंकर—'जो कुछ हो, पर किशारी ने केवल मेरे कारण आत्महत्या की है। मेरे ही कारण वह चाँदी के चन्द टुकड़ों पर अपनी आत्मा बेचती थी। उसने मेरे सामने अपने जीवन का अन्त कर यह दिखला दिया है कि पुरुष-समाज के कपट का नारी समाज को कैसा परिणाम भोगना पड़ता है ? मेरे मन में वैराग्य उत्पन्न हो गया है। अब तक मैं नारी को ही आत्मा की तुष्टि के लिए और अपने आनन्द के लिए सबसे उत्तम साधन समझता था, पर किशोरी ने बतला दिया कि यह मेरी भूल थी। वासना की पूर्ति में आनन्द नहीं है, बल्कि वासना के दमन में आनन्द है। इस नाशवान शरीर में कुछ नहीं रखा है। यौवन ढलता है, सौन्दर्य नष्ट होता है और जीवन का अन्त होता है। यही संसार है। इसी के लिए दुनिया मरती है। पर इसमें कुछ नहीं है। किशोरी ने आत्महत्या करके शरीर छोड़ा है, पर मैं आत्महत्या नहीं करूँगा। नाशवान संसार को अपनी आँखों के सामने नाश होते देखूंगा। इसे अवसर नहीं दूंगा कि वह मेरा नाश देखे। मेरे पूर्वजों ने लाखों की सम्पत्ति एकत्रित कर दी, जिसका मूल्य आज मेरी दृष्टि में नहीं के बराबर है। इस धन का मैं कौन-सा उपभोग करूँ ? आज तक तो मैंने इसका उपभोग नारियों के सतीत्व लूटने, मद्य-पान करने आदि में ही किया और अगर यह मेरे पास रह जाएगा तो संसार से मैं विलग नहीं हो सकूंगा। प्रेमनाथ ने एक बार कहा था कि चेत सिंह को धोखा देकर और राष्ट्र के साथ विश्वासघात करके मेरे पूर्वजों ने यह सम्पत्ति अंग्रेजों से पाई थी, इसलिए यह धन कलुषित है। इस धन से मेरे कुल का गौरव नहीं बढ़ रहा है बल्कि कलंक के टीके को सुरक्षित रखा जा रहा है। आज उस कलंक को दूर करने के लिए मैं इस धनराशि को खत्म कर दूंगा।'

रघुनाथ चौबे ने सोचा कि किशोरी की आत्महत्या से प्रेमशंकर का मस्तिष्क खराब हो गया है। इसलिए उसने उससे कहा—'आप सो जाएँ।'

प्रेमशंक ने कहा—'मुझे पागल मत समझिये चौबेजी, मेरा मस्तिष्क ठीक है। इस जलते हुए संसार से अपनी रक्षा के लिए अपनी विपुल सम्पत्ति को इसी में स्वाहा कर देना चाहता हूँ, अनाथों और गरीबों में इसे बाँटकर स्वयं

राह का भिखारी बनकर अपने पूर्वजों का उद्धार करूँगा।'

रघुनाथ चौबे उसकी ओर देख रहे थे। प्रेमशंकर ने उससे पूछा--'चौबे-जी, आपको कितना रुपया दे दूँ, जिससे आपको पुनः नौकरी या इस प्रपंच का सहारा नहीं लेना पड़े।'

रघुनाथ चौबे उसका मुख देख रहा था। प्रेमशंकर ने कहा--'बोलिए, मैं मजाक नहीं कर रहा हूँ।'

रघुनाथ चौबे ने कहा—'बीस हजार रुपये से मेरा काम चल जायेगा। इसीसे मेरी जिन्दगी कट जाएगी।'

प्रेमशंकर ने रघुनाथ चौबे को अपने साथ में लिया और वह हावड़ा स्टेशन आया। फिर बनारस जाने वाली गाड़ी से अपने घर के लिए चल पड़ा। दूसरे दिन घर पहुँच कर बीस हजार रुपये रघुनाथ चौबे को देकर उसने विदा कर दिया। फिर उसके कोष में जो कुछ सम्पत्ति रही और जो अचल सम्पत्ति रही, उसे उसने अनाथ महिलाओं, बच्चों के पालन-पोषण और वेश्याओं के उद्धार में लगाना चाहा और स्वयं संन्यासी का जीवन व्यतीत करने के ध्येय से ठाकुर जयपाल सिंह के यहाँ गया। ठाकुर जयपाल सिंह ने उससे कहा--'अभी किशोरी की आत्महत्या से तुम्हारी बुद्धि ठीक नहीं है। तुम घबरा गये हो। अभी शान्त रहो। शीघ्रता में आकर कोई काम करने से पश्चात्ताप करना पड़ता है।'

प्रेमशंकर ने उनके विचारों का स्वागत करते हुए कहा--'आपकी आज्ञा शिरोधार्य है।'

## २७

कंचना लखन जी के साथ काशी में अपने पिता के मकान पर पहुंची। उस समय अतीत की सारी घटनाएँ एक बार उसके मस्तिष्क में चक्कर काट गईं। इन्हीं लखन जी की आज्ञा का उल्लंघन कर वह प्रेमशंकर के यहाँ चली गई थी और इन्हीं पर दोषारोपण कर इनको नौकरी से हटवा दिया। फिर पिता के

बतलाये हुए मार्ग का अनुसरण न कर प्राण के मोह से उसने माँ गंगा के आँचल में न छिपकर प्रेमशंकर के अंक में ही जाकर विश्राम लिया। पर उसका अंक जिसे उसने फूल की शैया समझा था, काँटों से भी भयानक निकला और उसमें लेटते ही उसका कोमल शरीर छिन्न-भिन्न हो गया। उसने अपने मन में पुनः कहा कि केवल उसका शरीर ही छिन्न-भिन्न नहीं हुआ बल्कि जीवन भी छिन्न-भिन्न हो गया। आज वह पतिता बनकर यहाँ आई है। उसका मस्तक नत है। पिता की इच्छा के ऊपर निर्भर करता है, चाहे वह उसे रखे या न रखे।

गेट पर पुराने दरबान ने लखन जी को झुककर सलाम किया और वक्र दृष्टि से वह कंचना की ओर देखने लगा। कंचना ने भी उसकी ओर देखा और अपना सर नीचे झुका लिया। वहाँ से दोनों आगे बढ़े। नौकर-चाकर कोई नजर नहीं आए। दोतल्ले पर पहुँचकर उन्होंने देखा कि उनके समय के एक पुराने चपरासी के अतिरिक्त कोई नहीं है। उसने लखन जी को सलाम किया और मुस्कराते हुए कंचना की ओर देखकर कहा—'नमस्ते।' उसकी मुस्कराहट में व्यंग की भावना भरी थी। कंचना को क्रोध आया, पर वह कुछ बोल न सकी। लखन जी ने पूछा—'अरे, बाबू कहाँ ?'

उसने दो कुर्सियाँ उनके सामने लाकर रख दीं। दोनों उस पर बैठ गए। लखन जी ने उत्सुकतापूर्वक उसकी ओर देखा। वह कुछ बोलना ही चाहता था कि नीचे से दरबान भी आ पहुँचा। लखन जी ने उससे पूछा—'कहो दरबान, कुशल तो है न ? तुम्हारे मालिक कहाँ ?'

दरबान ने कहा—'बाबू जी, नारी कुल की प्रतिष्ठा है। इसके ऊँच-नीच में पैर धरने से कुल की प्रतिष्ठा मिट्टी में मिल जाती है। प्रथम बार जिस दिन कंचना प्रेमशंकर के सम्पर्क में आई, उसी दिन मैंने कहा कि यह कुल में कलंक लगायेगी और जब मैंने प्रेमशंकर को यहाँ से जाने को कहा तब यह मेरी ओर इस प्रकार क्रोध की दृष्टि से देखने लगी मानो यह मुझे निगल जाएगी। इसी के कारण आपको भी हटना पड़ा। इसने जो कुछ किया वैसा किसी ने नहीं किया। पर मालिक की ममता इसके लिए ज्यों-की-त्यों थी। जब उन्होंने सुना कि अनाथालय में जाकर वह बिक गई तब उनके हृदय पर बहुत बड़ी चोट पहुँची, शोक से वे विह्वल हो गये और अस्वस्थ रहने लगे। उन्होंने समझा कि उनकी मृत्यु अब समीप आ गई है।

मृत्यु का नाम सुनकर कंचना बड़ी व्यग्रता और उत्सुकता की दृष्टि से उसकी ओर देखने लगी। दरवान ने कहा —'मालिक ने अनाथालय के सेक्रेटरी ठाकुर जयपाल सिंह से कंचना की खोज करने का आग्रह किया। ठाकुर साहब बड़े दयालु आदमी हैं। ब्रह्महत्या उन्होंने अवश्य की किन्तु उसके बाद जो उनमें परिवर्तन हुआ वह दूसरों में नहीं देखा गया। ठाकुर साहब ने अपने पौत्र प्रताप को इलाहाबाद इसे खोजने के लिए भेजा। वहाँ इसका पति राजा उपाध्याय प्रताप को देखते ही अधीर होकर रोने लगा और कहा कि प्रताप बाबू मैं तो उजड़ गया। प्रताप ने उसे बहुत धैर्य बँधाया और उसे बनारस ले आया। ठाकुर साहब ने उसे अपने गाँव में पाँच एकड़ जमीन मुफ्त दे दी और अनाथालय की किसी अधेड़ औरत से उसका विवाह कराकर उन्होंने उसके उजड़े घर को बसा दिया। खैर, राजा उपाध्याय ने ठाकुर साहब को बतलाया कि कंचना उसे छोड़कर किसी छोकरे के साथ बम्बई भाग गई। ठाकुर साहब ने इसकी सूचना मालिक को दी। मालिक यह सुनते ही सन्न रह गये। उन्होंने ठाकुर साहब को बुलाकर अपनी सारी सम्पत्ति का वसीयतनामा कंचना के नाम से कर दिया है और उसमें यह भी लिख दिया है कि कंचना के पता न चलने पर सारी सम्पत्ति का स्वामी प्रताप होगा। इसके कागजात ठाकुर साहब के पास रखे हुए हैं।'

लखन जी ने पूछा— 'और फिर ?'

दरवान--'और फिर क्या ? वसीयतनामा लिखने के दो दिन बाद प्रेमनाथ जी संसार से चल बसे।'

लखन जी—'प्रेमनाथ जी संसार से चल बसे ?'

दरबान--'जी हाँ, वे अब संसार में नहीं रहे।'

लखन जी तो यह सुनकर मौन रह गए, परन्तु कंचना अधीर होकर रोने लगी। लखन जी के बहुत समझाने-बुझाने पर उसका रोना बन्द हुआ। फिर गंगा जी जाकर कंचना ने स्नान किया और पिता के नाम पर तर्पण किया। उसके पास में तो पैसे थे नहीं कि वह दान-पुण्य करती। दिल मसोस कर वह घर लौट आई। दरबान ने उनके लिए भोजन बनाया। लखन जी और कंचना ने भोजन किया। इसके बाद कंचना तो सोने चली गई और लखन जी अनाथालय में गये। ठाकुर जयपाल सिंह उस समय वहीं थे। लखन जी ने उन्हें नमस्ते करते

हुए अपना परिचय दिया। ठाकुर साहब ने उनसे मिलकर प्रसन्नता प्रकट की और कहा कि कंचना का कहीं पता नहीं मिल रहा है और प्रेमनाथ जी ने वसीयतनामा मेरे पास रख दिया है। अगर वह नहीं मिलेगी तो मैं क्या करूँगा ?'

लखन जी—'करना क्या है ? सारी सम्पत्ति के अधिकारी आप हुए।'

ठाकुर साहब—'राम, राम, ऐसी बात मत बोलिए। दूसरे के धन का उपभोग कर कोई भी व्यक्ति सुख और शांतिपूर्वक नहीं रह सकता है। वह धन विष के समान काम करता है। बेईमानी, शैतानी और पाप से जो धन एकत्रित होता है वह मनुष्य को चैन नहीं लेने देता है, और वह धन अपने जाने का रास्ता स्वयं बनाकर जाता है। इसलिए ऐसे धन की ओर देखना नहीं चाहिये। वैसे तो उन्होंने लिख दिया है कि कंचना के न मिलने पर उस धन का अधिकारी प्रताप होगा। परन्तु मैं ऐसा नहीं चाहता।'

लखन जी—'कंचना तो आ गई है मेरे साथ।'

यह सुनकर ठाकुर साहब को बड़ी प्रसन्नता हुई। उन्होंने कहा—'बहुत अच्छा हुआ। मेरा उत्तरदायित्व खत्म हुआ। उसकी वस्तु उसको सौंप कर मैं शान्ति की साँस ले सकूँगा।'

लखन जी ने हँसते हुए कहा—'आपके महान विचार से मुझे बड़ी प्रसन्नता हुई। आपका त्यागमय जीवन दूसरों के लिए अनुकरणीय है। लेकिन मुझे और कुछ कहना है।'

ठाकुर साहब—'क्या ?'

लखन जी—'कंचना तो पतिता बन गई है। उसका उद्धार कर दीजिये।'

ठाकुर साहब—'वह कैसे ?'

लखन जी—'आप प्रताप की शादी उससे कर दीजिए। उससे कंचना का उद्धार भी हो जायेगा और उसकी सारी सम्पत्ति आपके हाथों में आ जाएगी।'

ठाकुर साहब—'जहाँ तक सम्पत्ति का प्रश्न है उसके लिए मेरे मन में थोड़ा भी प्रलोभन नहीं है। उस सम्पत्ति को मैं मिट्टी से भी तुच्छ समझ रहा हूँ। रहा प्रश्न प्रताप के साथ उसके विवाह का। यह तो प्रताप की इच्छा के ऊपर निर्भर करता है। अगर प्रताप उससे विवाह करना चाहे तो कर सकता है, मेरी ओर से कोई आपत्ति नहीं होगी। परन्तु प्रताप पर मैं इसके लिए दबाव

नहीं डाल सकता हूँ। क्योंकि शादी-विवाह जीवन-मरण का सौदा है। अगर शादी इच्छा के विरुद्ध हुई तो दाम्पत्य-जीवन सुखमय नहीं होता है। प्रताप प्रेमा से विवाह करना चाहता है और प्रेमा प्रताप से विवाह करना चाहती है। इसीलिए उसने अपने दरवाजे से प्रेमशंकर को वापस कर दिया। अगर भाग्य-वश धनुषधारी वहाँ नहीं पहुँचते तो बहुत बड़ा काण्ड हो जाता। स्थिति मैंने स्पष्ट कर दी है।'

'आपको धन्यवाद ! अच्छा मैं चलता हूँ कंचना के पास।' कहकर लखन जी ने विदा माँगी।

ठाकुर साहब ने कहा—'अच्छा, आप चलें मैं भी आ रहा हूँ।'

लखन जी ने कंचना के पास आकर कहा—'ठाकुर जयपाल सिंह आ रहे हैं। मैंने उनसे अनुरोध किया है कि प्रताप की शादी कंचना के साथ कर दीजिए।'

कंचना ने कहा—'नहीं पिता जी, मैं पतिता बन गई। मुझसे विवाह कर आप क्यों समाज की दृष्टि में गिरेगा और मैं भी अब शादी करना भी नहीं चाहती हूँ, क्योंकि इस उन्नीस-बीस वर्ष की अवस्था में मुझे संसार का बहुत बड़ा अनुभव हुआ है। आप लोगों की बातें नहीं मानने का परिणाम मुझे मिल गया है। मेरे माथे में कलंक की जो कालिमा लग चुकी है वह मानव-सेवा से ही दूर हो सकती है। मेरे जीवन के उद्धार का एकमात्र रास्ता यही है।'

बातें हो ही रही थीं कि ठाकुर जयपाल सिंह आ पहुँचे। लखन जी के संकेत पर कंचना ने उठकर उनका चरणस्पर्श किया और नतमस्तक होकर वह एक ओर खड़ी हो गई। ठाकुर साहब के कहने से वह बैठ गई। उसके हाथ में उसके पिता प्रेमनाथ का वसीयतनामा देते हुए ठाकुर साहब ने कहा—'बेटी, तुम्हारे आने से मुझे बड़ी प्रसन्नता हुई। अपना यह वसीयतनामा लो, मेरा उत्तरदायित्व खत्म हो गया।'

कंचना ने अपनी आँखों में आँसू भर कर कहा—'पिता जी, मेरे हाथों में वसीयतनामा देने से आपका उत्तरदायित्व कैसे खत्म होगा ? फिर मेरी देख-भाल करने का उत्तरदायित्व कौन लेगा ? आप अगर मेरी रक्षा का उत्तरदायित्व नहीं लेंगे तो इस पतिता की आगे क्या दशा होगी ?'

हुए अपना परिचय दिया। ठाकुर साहब ने उनसे मिलकर प्रसन्नता प्रकट की और कहा कि कंचना का कहीं पता नहीं मिल रहा है और प्रेमनाथ जी ने वसीयतनामा मेरे पास रख दिया है। अगर वह नहीं मिलेगी तो मैं क्या करूँगा ?'

लखन जी—'करना क्या है ? सारी सम्पत्ति के अधिकारी आप हुए।'

ठाकुर साहब—'राम, राम, ऐसी बात मत बोलिए। दूसरे के धन का उपभोग कर कोई भी व्यक्ति सुख और शांतिपूर्वक नहीं रह सकता है। वह धन विष के समान काम करता है। बेईमानी, शैतानी और पाप से जो धन एकत्रित होता है वह मनुष्य को चैन नहीं लेने देता है, और वह धन अपने जाने का रास्ता स्वयं बनाकर जाता है। इसलिए ऐसे धन की ओर देखना नहीं चाहिये। वैसे तो उन्होंने लिख दिया है कि कंचना के न मिलने पर उस धन का अधिकारी प्रताप होगा। परन्तु मैं ऐसा नहीं चाहता।'

लखन जी—'कंचना तो आ गई है मेरे साथ।'

यह सुनकर ठाकुर साहब को बड़ी प्रसन्नता हुई। उन्होंने कहा—'बहुत अच्छा हुआ। मेरा उत्तरदायित्व खत्म हुआ। उसकी वस्तु उसको सौंप कर मैं शान्ति की साँस ले सकूँगा।'

लखन जी ने हँसते हुए कहा—'आपके महान विचार से मुझे बड़ी प्रसन्नता हुई। आपका त्यागमय जीवन दूसरों के लिए अनुकरणीय है। लेकिन मुझे और कुछ कहना है।'

ठाकुर साहब—'क्या ?'

लखन जी—'कंचना तो पतिता बन गई है। उसका उद्धार कर दीजिये।'

ठाकुर साहब—'वह कैसे ?'

लखन जी—'आप प्रताप की शादी उससे कर दीजिए। उससे कंचना का उद्धार भी हो जायेगा और उसकी सारी सम्पत्ति आपके हाथों में आ जाएगी।'

ठाकुर साहब—'जहाँ तक सम्पत्ति का प्रश्न है उसके लिए मेरे मन में थोड़ा भी प्रलोभन नहीं है। उस सम्पत्ति को मैं मिट्टी से भी तुच्छ समझ रहा हूँ। रहा प्रश्न प्रताप के साथ उसके विवाह का। यह तो प्रताप की इच्छा के ऊपर निर्भर करता है। अगर प्रताप उससे विवाह करना चाहे तो कर सकता है, मेरी ओर से कोई आपत्ति नहीं होगी। परन्तु प्रताप पर मैं इसके लिए दबाव

नहीं डाल सकता हूँ। क्योंकि शादी-विवाह जीवन-मरण का सौदा है। अगर शादी इच्छा के विरुद्ध हुई तो दाम्पत्य-जीवन सुखमय नहीं होता है। प्रताप प्रेमा से विवाह करना चाहता है और प्रेमा प्रताप से विवाह करना चाहती है। इसीलिए उसने अपने दरवाजे से प्रेमशंकर को वापस कर दिया। अगर भाग्य-वश धनुषधारी वहाँ नहीं पहुँचते तो बहुत बड़ा काण्ड हो जाता। स्थिति मैंने स्पष्ट कर दी है।'

'आपको धन्यवाद! अच्छा मैं चलता हूँ कंचना के पास।' कहकर लखन जी ने विदा माँगी।

ठाकुर साहब ने कहा—'अच्छा, आप चलें मैं भी आ रहा हूँ।'

लखन जी ने कंचना के पास आकर कहा—'ठाकुर जयपाल सिंह आ रहे हैं। मैंने उनसे अनुरोध किया है कि प्रताप की शादी कंचना के साथ कर दीजिए।'

कंचना ने कहा—'नहीं पिता जी, मैं पतिता बन गई। मुझसे विवाह कर आप क्यों समाज की दृष्टि में गिरेगा और मैं भी अब शादी करना भी नहीं चाहती हूँ, क्योंकि इस उन्नीस-बीस वर्ष की अवस्था में मुझे संसार का बहुत बड़ा अनुभव हुआ है। आप लोगों की बातें नहीं मानने का परिणाम मुझे मिल गया है। मेरे माथे में कलंक की जो कालिमा लग चुकी है वह मानव-सेवा से ही दूर हो सकती है। मेरे जीवन के उद्धार का एकमात्र रास्ता यही है।'

बातें हो ही रही थीं कि ठाकुर जयपाल सिंह आ पहुँचे। लखन जी के संकेत पर कंचना ने उठकर उनका चरणस्पर्श किया और नतमस्तक होकर वह एक ओर खड़ी हो गई। ठाकुर साहब के कहने से वह बैठ गई। उसके हाथ में उसके पिता प्रेमनाथ का वसीयतनामा देते हुए ठाकुर साहब ने कहा—'बेटी, तुम्हारे आने से मुझे बड़ी प्रसन्नता हुई। अपना यह वसीयतनामा लो, मेरा उत्तरदायित्त्व खतम हो गया।'

कंचना ने अपनी आँखों में आँसू भर कर कहा—'पिता जी, मेरे हाथों में वसीयतनामा देने से आपका उत्तरदायित्व कैसे खतम होगा? फिर मेरी देख-भाल करने का उत्तरदायित्व कौन लेगा? आप अगर मेरी रक्षा का उत्तरदायित्व नहीं लेंगे तो इस पतिता की आगे कैसी सी दशा होगी?'

ठाकुर साहब ने समझा कि कंचना प्रताप के साथ विवाह करना चाहती है। उन्होंने कहा— 'बेटी, प्रताप को मैं शादी के लिए विवश नहीं कर सकता हूँ। अगर तुम उसको राजी कर लो तो मुझे कोई आपत्ति नहीं होगी।'

कंचना— 'नहीं पिता जी, मैं विवाह करना नहीं चाहती हूँ। मैं चाहती हूँ आपकी शरण में रहकर मानव-सेवा करना, अनाथ बच्चों और महिलाओं की सेवा करना।'

ठाकुर साहब—'परन्तु सेवा की एक अवस्था होती है। इस उम्र में सेवा का व्रत लेना तुम्हारे लिए कहाँ तक उचित होगा मैं नहीं कह सकता हूँ।'

कंचना—'पिता जी, मेरे पैर बार-बार फिसलते गए हैं, इसलिए आपको विश्वास दिलाती हूँ कि ठोकरें खाने के बाद मनुष्य के हृदय में चेतना आती है। अब मैं वैसा कोई काम नहीं करूँगी जिससे आपकी या आपकी संस्था की बदनामी हो। मेरे नाम से जो कुछ सम्पत्ति है उसे अनाथालय को दान देती हूँ। यह घर भी मैं अनाथालय को देती हूँ।'

ठाकुर साहब ने लखन जी की ओर देखा। लखन जी ने कहा—'जब इसकी यही इच्छा है तो आप इसके आग्रह को स्वीकार कीजिए।'

ठाकुर साहब ने कहा—'नहीं, लखन जी, इसकी सम्पत्ति अगर अनाथालय में मैं ले लेता हूँ तो लोग यही कहेंगे कि एक अबोध और अनाथ बालिका का धन ठाकुर साहब ने धोखा देकर ले लिया है, और आगे चलकर जब कोई कठिनाई होगी तो इसे पश्चात्ताप करना होगा। अभी इसका मस्तिष्क ठीक से काम नहीं कर रहा है। यह क्षुब्ध है। इसलिए ऐसा कह रही है। हृदय को शान्त करे तब पीछे काम किया जायेगा।'

इस पर कंचना ने कहा—'आपकी आज्ञा शिरोधार्य होगी।'

# २८

आषाढ़ का महीना था। आकाश में काले-काले बादल इधर-उधर दौड़ रहे थे। पवित्र गंगा की धारा से ठंडी हवा आकर प्रेमा के शरीर को स्पर्श कर रही थी। उसके दरवाजे से हुस्नहिना की सुगन्ध-भरी हवा उसे पागल बना रही थी। बीच-बीच में चन्द्रमा बादलों की ओट से निकल कर उसकी दशा पर हँस उठता था। सारा संसार सोया हुआ था, परन्तु प्रकृति के सौन्दर्य के दिग्दर्शन कर अपार पीड़ा को दबाकर अपने मकान के दोतल्ले के कमरे में लेटी हुई प्रेमा की पलकें खुली हुई थीं। वह सोने का बहुत कुछ प्रयत्न कर रही थी, पर नींद उसकी आँखों से लाखों कोस दूर भाग रही थी। वह अपने भावी जीवन की समस्याओं के सुलझाने में लगी थी।

उसी समय बन्दर ने उसकी छत पर दौड़ लगाई जिससे उसके भाई सोहन की नींद टूट गई। उसने उठकर देखा तो दो बन्दर इधर-उधर ऊधम मचाकर लोगों की नींद हराम कर रहे थे। प्रेमा के कमरे में उस अर्द्धरात्रि में विद्युत का प्रकाश देखकर उसे आश्चर्य हुआ। उसने दबे-पाँव खिड़की से झाँककर देखा तो प्रेमा अपनी खाट पर करवटें बदल रही थी। अपनी बहन की इस दशा पर उसे दु:ख हुआ। वह अपने कमरे में वापस चला आया। उसने विद्युत जलाई। घड़ी में एक बज रहा था। खाट पर पैर धरते ही विमला की नींद टूट गई। उसने मुस्कराते हुए पूछा—'अर्द्धरात्रि में आप क्यों चक्कर काट रहे हैं?'

उसने देखा कि विद्युत के प्रकाश में विमला की मुस्कराहट की छटा सौ गुनी बढ़ गई है। उसका विहँसता हुआ मुखड़ा उसकी दृष्टि में अति आकर्षक और कमनीय प्रतीत हुआ। वह एकान्त और उस सुन्दरी की मदभरी आँखें दोनों उसे प्रिय मालूम हुए। उसने उसके कंधे पर हाथ धर कर कहा—'प्रिये, तुम्हारा यह अनुपम सौन्दर्य इसके पहले कभी मैंने नहीं देखा था।'

विमला ने हँसते हुए कहा—'जब मेरा यह यौवन और सौन्दर्य स्फुटित हो रहा था तब तुम लन्दन में गोरी परियों की छवि देखते रहे होगे' और वह पुनः हँस पड़ी। उसके हँसने की आवाज उस शान्त रात्रि में दो कमरों को पार कर प्रेमा के कानों में पहुँचने में देर न लगी। उसने अपने मन में कहा—'एक ही क्षण किसी के लिए अभिशाप-स्वरूप और किसी के लिए वरदान-स्वरूप होता

है। कोई अपने भाग्य पर विहँस रहा है और कोई रो रहा है। इसी को कहते हैं अपना-अपना भाग्य; और वह किवाड़ खोल बरामदे में आकर खड़ी हो गई। उस समय की रात्रि उसकी दृष्टि में अति सुहावनी मालूम हो रही थी। गंगा का कल-कल नाद, मेघों की गर्जना और मेघाच्छन्न आकाश में विद्युत की चमक उसके हृदय की पीड़ा को और भी बढ़ा रही थी। वह बहुत देर तक खड़ी-खड़ी यह प्राकृतिक दृश्य देखती रही और मन-ही-मन सन्ताप सहती रही। उस समय विमला के कुछ शब्द भी उसके कानों में पड़े। सोहन कह रहा था—'प्रेमा के कमरे में अभी बिजली जल रही है और वह सोई नहीं है।' विमला ने कहा—'आपकी बहन प्रेमा दीवानी हो गई। वह प्रताप को छोड़कर अन्य से विवाह नहीं करेगी और आपके माँ-बाप अन्तर्जातीय विवाह नहीं करेंगे। इस स्थिति में न तो बेचारी की शादी होगी और न वह संसार के सुख-भोग को जान सकेगी। उसका जीवन इस संसार में इस प्रकार व्यतीत होगा जिस प्रकार वन में खिलती हुई गुलाब की कली जो मुस्कराती है, हँसती है और मुरझा जाती है, परन्तु उसका उपभोग करने वाला कोई नहीं होता है। उसका यह यौवन और सौन्दर्य स्वयं उसके लिए सन्ताप और अभिशाप बन रहे हैं। आखिर प्रताप के साथ प्रेमा के विवाह करने में आप लोगों को क्यों आपत्ति हो रही है? सारी दुनिया आप देख आए तो भी आपकी आँखों पर पर्दा छाया हुआ है। अब स्त्रियों को स्वाधीनता से वंचित नहीं किया जा सकता है और सामाजिक नियमों में बाँध कर नारी के जीवन के साथ खिलवाड़ नहीं की जा सकती है। जातीयता का सम्बन्ध समाज की जड़ता के फलस्वरूप उत्पन्न हुआ परन्तु इस बीसवीं सदी में वह बन्धन स्वयं टूट रहा है इसलिए उससे भय करना मूर्खता होगी। मैं तो आपको सलाह दूँगी कि आप पिताजी व माताजी को समझा-बुझा कर प्रेमा का विवाह प्रताप से कर दीजिए और अगर वे नहीं भी मानें तो आप उनकी इच्छा के विरुद्ध प्रताप के साथ प्रेमा का पाणिग्रहण करा दीजिए।'

'......हाँ, तुम्हारा कहना बिल्कुल ठीक है। जाति में कुछ नहीं रखा है। मैं नहीं चाहता कि प्रेमा का जीवन समाज के अन्ध-विश्वास की बलिवेदी पर अर्पित हो। कल सवेरे मैं माता व पिताजी से इस सम्बन्ध में बातें करूँगा।'

उनकी बातें सुनकर प्रेमा के हृदय में आशा का संचार हुआ। वह खाट पर

जाकर सो गई। और घड़ी की ओर देखते हुए उसने अपने मन में कहा—'दो बज रहे हैं। छः-सात घण्टे के बाद मेरे भाग्य का फैसला हो जाएगा।' उस समय उसके मन की दशा उस विचाराधीन कैदी के समान हो रही थी, जो निर्दोष होने पर भी पुलिस के जाल में फँसकर न्यायालय में न्यायाधीश के समक्ष कठघरे में खड़ा रहकर ईश्वर से अपनी मुक्ति के लिए प्रार्थना करता है।'

प्रेमा के लिए रात बड़ी कठिनाई के साथ व्यतीत हो रही थी। उसकी समझ में नहीं आ रहा था कि निशा की मन्दगति हो गई या सूर्य का रथ ही कहीं अटक गया। खैर, धीरे-धीरे रात भी व्यतीत हुई और सूर्योदय भी हुआ। अब प्रेमा की उत्सुकता और भी बढ़ी। उसका ध्यान बार-बार दरवाजे की ओर जाता था। पर जब तक श्यामाचरण गंगाजी से स्नान करके नहीं लौटे तब तक उसके विवाह की चर्चा आरम्भ नहीं हुई। प्रेमा को खिड़की पर खड़ी देखकर सोहन ने श्यामाचरण से कहा—'पिताजी, प्रेमा का विवाह क्यों न कर देते हैं?'

उस समय कुन्ती भी अंदर से श्यामाचरण के लिए जलपान लेकर आ गई थी। प्रेमा के विवाह की बात सुनकर वह भी खड़ी हो गई। कालीचरण ने कहा—'बेटा, मैं क्या जानता था कि प्रेमा पढ़-लिखकर कुल में कलंक लगाने के लिए तैयार होगी। भला अन्तर्जातीय विवाह कर समाज के सामने मैं अपना कौन-सा मुँह दिखलाऊँगा। मैं यह नहीं चाहता कि मैं ऐसा कोई कार्य कर जाऊँ, जिससे तुमको और तुम्हारी सन्तान को भविष्य में नतमस्तक होना पड़े।'

सोहन—'तब क्या प्रेमा कुमारी रह जायगी?'

श्यामाचरण—'उसके भाग्य में कुमारी रहना लिखा है तो मैं क्या करूँ? प्रेमशंकर के साथ मैं उसका विवाह कर रहा था, पर दरवाजे पर आए हुए वर को उसने लौटा दिया। उस समय जिस अपमान का सामना मुझको करना पड़ा वह तो मैं ही जानता हूँ। तुम उसकी कल्पना तक नहीं कर सकते। खैर, अकस्मात् ठाकुर धनुषधारी सिंह ने आकर हम लोगों की प्रतिष्ठा बचा ली, नहीं तो हवालात में मेरी और प्रेमा की क्या दशा होती? कैसे व्यक्त करूँ?'

सोहन—'वह तो अतीत की घटना हुई। इसे जाने दीजिए। संसार की गति बड़ी तेजी से बदल रही है। पुराने रस्म-रिवाज को दफनाया जा रहा है। समाज का कायापलट किया जा रहा है। इससे अपने को वंचित मत रखिये और प्रेमा का ... के साथ विवाह कर समाज के समक्ष एक आदर्श रखिए।'

उसकी बातों पर कालीचरण मौन हो गये। उनकी ओर देखकर कुन्ती ने कहा--'मौन क्यों हो गये ? सोहन सारी दुनिया छान आया है। इसने संसार को देखा है और समय की गति को पहचाना है। इसलिए इसकी बातों की उपेक्षा मत कीजिए। प्रेमा का विवाह प्रताप के साथ कर दीजिए। मैं तो प्रेमा को धन्यवाद देती हूँ कि प्रताप के साथ प्रेम करने पर भी वह हम लोगों की इच्छा के विरुद्ध उसके साथ विवाह नहीं कर रही है। अगर वह अपनी इच्छा से उसके साथ शादी कर लेगी तब आपकी पगड़ी कहाँ रहेगी ? इसलिए समय देखकर काम कीजिए।'

श्यामाचरण--'जब तुम लोगों की राय है तब प्रेमा का विवाह प्रताप के साथ करने की मैं स्वीकृति प्रदान करता हूँ।'

यह सुनते ही प्रेमा का मुखड़ा प्रसन्नता से खिल उठा। उसके अधरों पर मुस्कराहट दौड़ गई।

श्यामाचरण और सोहन ठाकुर धनुषधारी सिंह के मकान पर पहुँचे। उस समय दोनों बाप-बेटे के अतिरिक्त प्रताप भी वहीं था।

ठाकुर जयपाल सिंह ने उन्हें बहुत ही आदरपूर्वक बैठाया, और कुशल-समाचार पूछा। अपना समाचार बताते हुए श्यामाचरण ने कहा--'मेरे परिवार वालों की राय प्रताप के साथ प्रेमा की शादी करने की हो गई है। मेरा विश्वास है कि आपकी ओर से इसमें कोई आपत्ति नहीं होगी ?'

ठाकुर जयपाल सिंह ने ठाकुर धनुषधारी सिंह की ओर देखा। ठाकुर धनुषधारी सिंह ने कहा—'मेरी राय तो अन्तर्जातीय विवाह करने की नहीं होती, किन्तु अगर आपकी राय होती है तो मैं ऐसे विवाह में सब तरह से सहयोग देने को तैयार हूँ।'

ठाकुर जयपाल सिंह ने हर्ष के साथ श्यामाचरण के प्रस्ताव को स्वीकार करते हुए कहा—'परसों आषाढ़ पूर्णिमा को विवाह की उत्तम लगन है। उस दिन शादी हो जाय।'

श्यामाचरण को उनके विचार पर बड़ी प्रसन्नता हुई और दो दिनों के बीच जहाँ तक हो सकता था विवाह की तैयारी की गई। नगर के प्रतिष्ठित व्यक्तियों के अतिरिक्त वर और वधू पक्ष के सगे-सम्बन्धियों और मित्रों को भी आमन्त्रित किया गया। प्रेमा और प्रताप के विवाह का निर्णय हो जाने के बाद

ठाकुर जयपाल सिंह ने अपने नौकरों को भेज कर प्रेमशंकर और कंचना को बुलाया और दोनों को समझाते हुए कहा कि देखो वैराग्य की एक अवस्था होती है। युवावस्था में वैराग्य लेकर शायद ही कोई सफल हुआ है। सब तो बुद्धदेव और शुकदेव नहीं हो सकते हैं। काषाय वस्त्र धारण करने पर ही अधिकांश के पैर फिसल जाते हैं। इसलिए मेरी राय तो होती है कि अतीत में जो कुछ दुखद घटनाएँ घटी हैं उन्हें भुला दो और तुम दोनों दाम्पत्य जीवन के सूत्र में बंध जाओ। इससे जीवन सुखी और शांत रहेगा।

कंचना के कहा—'नहीं पिता जी, अब मैं एक पतिता होकर क्या शादी करूँ ? केवल मुझे आपका आशीर्वाद चाहिए जिससे भविष्य में मेरे जीवन के पृष्ठों पर कलंक की और कालिमा न लगे। और एक सदाचारिणी की तरह जीवन व्यतीत कर सकूँ।'

ठाकुर जयपाल सिंह—'एक सदाचारी जीवन व्यतीत करने ही के लिए तो मैं तुम्हें विवाह में बन्ध जाने को कहता हूँ। यह अवस्था बहुत ही अल्हड़ होती है। इसलिए इस पर विश्वास नहीं किया जा सकता है। मेरी बात मानकर तुम वैवाहिक जीवन स्वीकार कर लो।'

बहुत देर तक मौन रहने के बाद कंचना ने प्रेमशंकर की ओर देख कर कहा—'पिता जी, इनका कौन विश्वास। बार-बार इनसे मैं तिरस्कृत हो चुकी हूँ। समाज, कानून और ईश्वर की दृष्टि में मेरे गिरने का एकमात्र कारण यही हैं। इसलिए इनकी जीवन-संगिनी बनने को कैसे राय देते हैं?'

ठाकुर साहब—'बेटी, सदा मनुष्य के मन की गति एक-सी नहीं रहती है। तुम्हारे और किशोरी को लेकर प्रेमशंकर को काफी पश्चात्ताप हुआ है। अपने कर्म के लिए यह कम दुखी नहीं है। यह भी अपना सारा ऐश्वर्य अनाथालय को दान देकर संयास ले रहा था, लेकिन मेरे समझाने-बुझाने पर रुक गया है। अब पहले वाली बात नहीं होगी। मेरा ऐसा विश्वास है।'

इसके प्रतिकार में कंचना कुछ बोल न सकी। उसके मौनावलम्बन से ठाकुर साहब ने उसकी स्त्रीकृति समझ ली। फिर जब ठाकुर साहब ने प्रेमशंकर की ओर देखा तो प्रेमशंकर ने विवाह से अनिच्छा प्रकट करते हुए कहा—'नहीं ठाकुर साहब, मैं अब क्या विवाह करूँ। विषय सुख के लिए मैंने कितनी युवतियों का

संसार उजाड़ दिया और उनके जीवन को बरबाद कर दिया। कंचना ठीक कहती है। इसकी इस दशा के लिए एकमात्र उत्तरदायी मैं ही हूँ। इसके लिए मुझे हार्दिक दुख और क्लेश और पश्चात्ताप हो रहा है। उसके प्रायश्चित्त का रास्ता नजर नहीं आ रहा है। अब आपका यही आशीर्वाद हो कि भविष्य में मेरा जीवन कलुषित नहीं हो और मैं पवित्र मार्ग पर सदा चलता रहूँ।'

ठाकुर साहब—'सुनो बेटा, दिन-भर का भूला हुआ यदि शाम को अपने घर पर आ जाता है तो उसे भूला नहीं कहेंगे। तुम अगर कंचना का पाणिग्रहण कर लेते हो तो तुम दोनों के प्रति समाज की उपेक्षित भावना खत्म हो जाएगी। और एक गृहस्थ का जीवन व्यतीत करने में तुम दोनों को सुख और शान्ति मिलेगी। इसके साथ शादी करने ही से तुमने जो इसके प्रति अब तक जो अन्याय किया है उसका प्रायश्चित्त हो जाएगा।'

बहुत देर तक मौन रहने के बाद प्रेमशंकर ने कहा—'बड़ों की आज्ञा नहीं मानने से भी तो उनका तिरस्कार होता है और अपना कल्याण भी नहीं होता है। इसलिए आपकी आज्ञा शिरोधार्य है।'

ठाकुर साहब—'लेकिन प्रतिज्ञा करो कि भविष्य में तुम इसके साथ अन्याय नहीं करोगे और एक विवाहिता पत्नी का सारा अधिकार इसे दोगे।'

प्रेमशंकर ने ठाकुर जयपाल सिंह का चरण-स्पर्श करते हुए कहा कि मैं प्रतिज्ञा करता हूँ कि इसके साथ कोई दुर्व्यवहार नहीं करूँगा। और एक विवाहिता पत्नी का जो अधिकार अपने पति और उसकी सम्पत्ति पर होता है उसे प्राप्त होगा।'

ठाकुर जयपाल सिंह—'ठीक है, आषाढ़ पूर्णिमा को जिस दिन प्रताप प्रेमा का पाणिग्रहण करेगा, उसी दिन उसी मंडप पर तुम दोनों का भी विवाह हो जाएगा।'

आषाढ़ पूर्णिमा को आकाश साफ था। चन्द्रमा पूर्ण कला के साथ विहँस रहा था। श्यामाचरण के दरवाजे पर शहनाई बज रही थी और उसके साथ अन्य कई प्रकार के बाजे भी मधुर-मधुर ध्वनि से लोगों का ध्यान अपनी ओर आकर्षित कर रहे थे। नृत्य और संगीत का भी सुन्दर आयोजन किया गया था। विवाह का मुहूर्त एक बजे रात में था। अतः उसी समय प्रेमा और

कंचना को विमला ने लाकर मंडप पर खड़ा किया। सभी दर्शक उनके रूप पर मुग्ध हो गए। ठाकुर जयपाल सिंह ने प्रेमा और कंचना को कई स्वर्णभूषण दिए। ठाकुर धनुषधारी सिंह ने भी दोनों को मोती की एक-एक माला दी। मंडप में हवन हो रहा था जिसकी सुगन्ध दूर तक फैल रही थी। और वेद मन्त्रों के साथ शंखध्वनि से दिशाएँ गूँज रही थीं। इसके बीच पुरोहित के आदेश से प्रताप ने प्रेमा के और प्रेमशंकर ने कंचना के भाल पर सिंदूर दिये।





18

# अनीका का ज़माना

नोबेल पुरस्कार से सम्मानित यूगोस्लाव उपन्यासकार
के तीन उपन्यास और एक कहानी

लेखक
**इवो आन्द्रिच**
(नोबेल पुरस्कार, १९६१)

संपादक : **'अज्ञेय'**

अनुवादक :
सच्चिदानन्द वात्स्यायन, सर्वेश्वरदयाल सक्सेना,
भारतभूषण अग्रवाल, रघुवीर सहाय

# भूमिका

दूसरे महायुद्ध के आरंभ होने पर जो कई राजदूत बाध्य हो कर अपने-अपने देश लौटे, उनमें दो-एक को यह अनुभव भी हुआ कि उनके अपने नगर पहुँचते न पहुँचते वहाँ पर जर्मन विमानों द्वारा बम-वर्षा शुरू हो जाय। बर्लिन से बेग्रो-ग्राद (बेलग्रेड) लौटे युगोस्लावी राजदूत **इवो आंद्रिच** का यही अनुभव था। नात्सी-अधिकृत बेग्रोग्राद से हट कर आंद्रिच को देहात में छिप कर रहना पड़ा; लेकिन यह अज्ञातवास ही कदाचित् उनकी कीर्ति का आधार हुआ क्योंकि इसी में आंद्रिच ने अपनी प्रतिभा के वास्तविक रूप को पहचाना और स्वीकार किया। सन् १९६१ में जब उन्हें नोबेल पुरस्कार दिया गया तब उनके प्रशस्ति-पट्ट पर यह वाक्य अंकित था : **"उस महाकाव्योचित शक्ति के लिए, जिसके साथ आपने अपने देश के इतिहास से घटनाएँ ली हैं और मानवीय नियतियों का चित्रण किया है।"** वास्तव में पराधिकृत देश में विवश एकांत में ही आंद्रिच ने—जिन्होंने साहित्यिक जीवन कविता से आरंभ किया था—अपने युद्ध और अत्याचार-पीड़ित देश के इतिहास का नयी दृष्टि से मनन किया और अपने देशवासियों की मनो-रचना और नियति को नये रूप में पहचाना : और इस नयी पहचान में ही कृतिकार के नाते स्वयं अपनी नियति भी उन्होंने निर्धारित कर ली। दूसरे महायुद्ध के काल में, उन्होंने वह उपन्यास-त्रयी पूरी की जो **बोस्नियाई कहानी** के नाम से प्रसिद्ध हुई : १९४५ में इनका प्रकाशन हुआ तभी यूगोस्लाविया ने देखा कि उसे अपना राष्ट्रीय कथाकार मिल गया है—और क्रमशः संसार ने पहचाना कि एक नया समर्थ लेखक विश्व-साहित्य की श्रीवृद्धि कर रहा है।

युवा कवि आंद्रिच के मुक्तकों का स्वर नैराश्य का स्वर था, यद्यपि विद्रोह भी उनमें था : पहले महायुद्ध के समय ही युवा आंद्रिच को अपनी आस्ट्रिया-विरोधी भावनाओं के लिए (यूगोस्लाविया तब आस्ट्रियाई साम्राज्य का अंग था) कारावास भुगतना पड़ा था। कारा-जीवन में आंद्रिच के प्रिय लेखक थे क्यिर्केगार्द : सांत्वना के इस स्रोत के प्रभाव का ही फल था कि पहले महायुद्ध और अपने कारा-जीवन के अनुभवों को आंद्रिच ने दो ललित गद्य रचनाओं में व्यक्त किया जिनमें से एक का शीर्षक भी था **चिंताएँ**। किन्तु दूसरे महायुद्ध के एकांतवास तक वह कविता से निरंतर हटते हुए पहले कहानी-लेखक और फिर उपन्यास-लेखक बन चुके थे, यद्यपि उनके उपन्यास ने अपना विशिष्ट और परिपक्व रूप बोस्नियाई उपन्यास-त्रयी में ही प्राप्त किया। इन्हीं के साथ वह उस तटस्थ महाकाव्य-रूपी उपन्यास-गाथा के लेखक के रूप में सामने आये जो उनकी विशेष देन है, और जिसके कारण वह न केवल अपने देश और जाति के ऐतिहासिक अनुभव के व्याख्याकार हो गये हैं, बल्कि जिसमें स्वयं यूगोस्लाव जन ने अपने से साक्षात्कार किया है, अपनी नियति को पहचाना है।

'बोस्नियाई उपन्यास-त्रयी' का कहानी के रूप में एक दूसरे से कोई संबंध नहीं है। संबंध का सूत्र इससे कहीं गहरा है : इन अलग-अलग वृत्तांतों में आंद्रिच अपने प्रदेश और देश के जन-मानस में गहरे उतर कर उन शक्तियों को पहचानते हैं जो उसके गठन को निरूपित करती हैं, उसकी कर्म-प्रेरणाओं को निर्धारित करती हैं—जिनके कारण उसका इतिहास वैसा हुआ जैसा वह हुआ। निस्सन्देह इन शक्तियों और प्रभावों में ऐतिहासिक घटना-चक्र और परिस्थिति का भी स्थान है और आंद्रिच इस बात को न केवल अनदेखा नहीं करते बल्कि निरंतर ऐतिहासिक अनुभव के संदर्भ में ही जन-जीवन की पड़ताल करते हैं : अर्थात् लोक-चरित्र और ऐतिहासिक अनुभव की परस्पर-प्रभाविता को ही अपनी कथा-वस्तु बनाते हैं। ऐसा न होता तो कहा जा सकता कि आंद्रिच के इन उपन्यासों में एक ऐतिहासिक नियतिवाद का प्रतिपादन दीखता है; पर ऐसा है इसलिए यह कहा गया है कि "आंद्रिच में **अलिफ़-लैला** के नियतिवाद के साथ आधुनिक मनोवैज्ञानिक अंतर्दृष्टि है।" यह सिद्ध-योग आंद्रिच ने अकस्मात् नहीं

पा लिया; कवि की गीत्यात्मक भावना से ले कर ऐतिहासिक उपन्यासकार की 'प्राचीन अवचेतन और सुखद पैतृक दाय' की पहचान तक आंद्रिच की यात्रा कठिन आत्मानुशासन की यात्रा रही जो दूसरे महायुद्ध की अवधि में राष्ट्रव्यापी संकट की छाया के नीचे और तोपों की गड़गड़ाहट के बीच पूरी हुई। नोबेल पुरस्कार स्वीकार करते समय अपने भाषण में आंद्रिच ने प्रकारांतर से इसी यात्रा की ओर संकेत किया था :

वह मानव-नियति की ही कहानी है जो निरंतर गढ़ी जा रही है, जिसे मनुष्य एक दूसरे को सुनाते कभी नहीं थकते····· कभी-कभी तो अपने को यही विश्वास दिला लिया जा सकता है कि चेतना के उषःकाल से ही हर युग में मानव-जाति अपनी साँस और अपनी नाड़ी के ताल पर अपने को ही वही एक कहानी निरन्तर सुनाती रही है, यद्यपि असंख्य रूपान्तरों में······कहानी-लेखक क्या अपनी कला द्वारा मानव को अपने को जानने और पहचानने में मदद करे? या कि शायद उसका ध्येय यह है कि उन सब की ओर से बोले जिनमें इसकी क्षमता न थी या जो जीवन द्वारा कुचले जा कर आत्माभिव्यक्ति की शक्ति न पा सके? या कि कहानीकार स्वयं अपने को अपनी कहानी सुनाता है—उस बच्चे की तरह जो अँधेरे में अपने भय को शांत करने के लिए अपने आप गा उठता है? या कि इन कहानियों का उद्देश्य यह हो सकता है कि जिन अँधियारी गलियों में जीवन हमें कभी-कभी ला पटकता है उन्हें यत्किंचित् प्रकाशित करे, और उस जीवन के बारे में जिसे हम अंधे और अनजान हो कर जीते हैं, उससे अधिक कुछ बताये जितना कि हम अपनी दुर्बलता में समझ और बूझ सकते हैं? इसी तरह तो अच्छे कहानीकार के शब्द बहुधा हमारे कर्म-अकर्म पर, जो हमें करना चाहिए उस पर या जो हमें नहीं करना चाहिए था उस पर प्रकाश डालते हैं। कोई पूछ सकता है कि मानव जाति का सच्चा इतिहास क्या इन्हीं लिखी या सुनायी गयी कहानियों में नहीं होता : और क्या उस इतिहास के अर्थ का धुँधला ही सही, कुछ आभास हम इनमें नहीं पा सकते? इस बात का महत्त्व कम है कि

**वह कहानी अतीत में स्थित है या कि वर्तमान में।**

'इस बात का महत्त्व कम है कि कहानी अतीत में घटित होती है या वर्तमान में।' आंद्रिच के उल्लिखित तीन उपन्यासों में ही नहीं, सारे साहित्य में इसी सिद्धांत की प्रतिपत्ति होती है। ये तीनों उपन्यास, **ना द्रीनी चुप्रिया** (द्रीना नदी का पुल), **त्राव्निचका ख़्रोनिका** (त्राव्निक का वृत्तांत) और **गोस्पोद्यिचा** (श्रीमती) उस ऐतिहासिक परिवेश में प्रतिष्ठित हैं जिसके ऊपर दो प्रतीकों के सदियों के संघर्ष की छाया है—सलीब और चाँद-सितारे के घात-प्रतिघात की; पर उस आधुनिक यूगोस्लाविया में, जिसमें ये दोनों ही अप्रासंगिक हो गये हैं, इन उपन्यासों के सहारे लाख-लाख समकालीन यूगोस्लावियों ने अपने सही रूप को पहचाना है—उस रूप को जो पुरातन की मिट्टी से बना है और जिसे नवीन की साँस अनुप्राणित कर रही है। आज यूगोस्लाविया में और नहीं तो एक दूसरा उपन्यासकार तो ऐसा है ही जिसे साहित्य की दृष्टि से आंद्रिच का समकक्ष माना जाये; पर विशालतर राजनैतिक अनुभव और प्रभाव या पुष्टतर रचना-सौष्ठव और मँजाव के बावजूद **मिरोस्लाव क्रलेषा** के उपन्यासों में नहीं, आंद्रिच के उपन्यासों में ही यूगोस्लावी अपने को मुकुरित पाता है। जन्मना क्रलेषा ख़्रावात्सी (क्रोएशियाई) भाषा-प्रदेश के हैं, आंद्रिच सृप्स्की (सर्बियाई) भाषा-प्रदेश के; पर सृप्स्की-ख़्रावात्सी भाषा के इन दो लेखकों की तुलना करें तो दीखता है कि क्रलेषा यूरोपीय उपन्यासकार हैं, और अच्छे यूरोपीय उपन्यासकार दूसरे भी हैं; आंद्रिच यूगोस्लाविया के हैं और यूगोस्लाविया का उपन्यासकार उन जैसा दूसरा नहीं है। क्रलेषा यूरोपीय हो कर देश में महान् हैं, आंद्रिच अपने देसीपन में अद्वितीय हो कर विश्व-साहित्य में स्थान रखते हैं।

प्रस्तुत संकलन के तीन उपन्यास यद्यपि बोस्नियाई बृहत्-त्रयी के नहीं हैं, तीनों लघु उपन्यास हैं; तथापि ये भी आंद्रिच की प्रतिभा और शक्ति का पूरा प्रतिनिधित्व करते हैं, बल्कि अगर संकलित चौथी रचना को भी ध्यान में रखें तो कहा जा सकता है कि वस्तु की दृष्टि से भी यह संकलन बोस्नियाई बृहत्कथा

का एक संक्षिप्त और सघन रूप प्रस्तुत करता है **गोस्पोदिचचा**। ( जिसका अनुवाद अंग्रेज़ी में **द वुमन फ्राम सरोयेवो** नाम से छपा है,) अगर एक लालची नारी की ऐसी भयानक लोभवृत्ति का मनोवैज्ञानिक अध्ययन है जो पागलपन की सीमा तक पहुँच गयी है, तो प्रस्तुत संकलन में **अनीका का ज़माना** न केवल ज़माने को प्रतिबिंबित करता है वरन् एक नारी की मार्मिक और अविस्मरणीय शबीह हमारे सामने रख देता है। इसी प्रकार **वज़ीर का फ़ीला** भी वास्तव में त्राव्निक के वृत्तांतों में से मानो एक क़िस्सा बयान करता है; और **ज़ेपा नदी का पुल** तो मानो बीज-रूप में उसी ऐतिहासिक वस्तु को उसी दृष्टि से प्रस्तुत करता है जो **द्रीना नदी का पुल** में परिपक्व रूप में आयी है। **ज़ेको** मानो दूसरे महा-युद्ध में यूगोस्लाविया की उस संकटापन्न स्थिति का चित्र खींच देता है जिसमें आंद्रिच की प्रतिभा मँजी और निखरी। यह नहीं कि ये लघु उपन्यास पढ़ लेने के बाद अन्य बड़े उपन्यास पढ़ना कम आवश्यक हो जाता है; बल्कि इस बानगी के बाद तो आंद्रिच के पूरे कृतित्व का आकर्षण कहीं अधिक होना चाहिए। हमारा विश्वास है, इस परिचय-ग्रंथ के बाद हिंदी जगत् में आंद्रिच के और यूगोस्लावी साहित्य के अनेक स्थायी प्रशंसक हो जायेंगे; हमें आशा है कि अनति-दूर भविष्य में इस महान् लेखक के और भी कुछ उपन्यास हम हिंदी पाठक के लिए सुलभ कर सकेंगे। स्वाधीन भारत और स्वाधीन यूगोस्लाविया की मैत्री के अनेक ऐतिहासिक कारण और आधार हैं; दोनों देशों का इधर का इतिहास और विश्व की राजनीति में उनका योगदान उस मैत्री को और पुष्ट करता आया है। किंतु राजनैतिक आधारों से दृढ़तर आधार दोनों देशों की सांस्कृतिक स्थितियों, ऐतिहासिक परंपराओं और मनोरचना में मिलेंगे; इन आधारों को पहचानना और दृढ़तर बनाना दोनों देशों के साहित्य-प्रेमियों का कर्तव्य है। और यह कर्तव्य अत्यंत प्रीतिकर हो जाता है जब उसे निबाहने के निमित्त से हमें इवो आंद्रिच के उपन्यासों जैसी मूल्यवान् संपत्ति प्राप्त होती है।

आंद्रिच से मेरी पहली भेंट चार-पाँच वर्ष पूर्व हुई थी। तब तक मैंने उनका साहित्य थोड़ा ही पढ़ा था (तब तक जर्मन के सिवा दूसरी भाषाओं में अनुवाद

भी प्राप्य न थे), इसलिए जो भी बातचीत हुई उसमें बिखराव होना स्वाभाविक था। फिर भी उनके विनम्र सौजन्य के साथ गहरे चिंतन और मानव-मात्र के प्रति एक ममत्वभरे कारुण्य की गहरी छाप ले कर आया था। तभी यह भी सोचा था कि हो सका तो कुछ रचनाओं के अनुवाद हिंदी में उपलभ्य कराने होंगे। क्योंकि आंद्रिच से, यूगोस्लावी लेखक संघ से और कुछ साहित्य-कारों से अनुवादों द्वारा आदान-प्रदान की बात भी हुई थी, इसलिए और भी उत्साह था। पहली भेंट की धारणा क्रमशः पुष्ट ही होती गयी, और उसके साथ अनुवाद प्रस्तुत करने का संकल्प भी; मेरे लिए यह बड़े संतोष का विषय है कि उस संकल्प की आंशिक पूर्ति प्रस्तुत ग्रंथ द्वारा हो रही है। भारत में ऐसे काम लेखक संघों के सूत्रधारत्व से नहीं संपन्न होते, फुटकर प्रयत्नों से ही होते हैं; पर किसी संघ के अनुमोदन के बिना भी मुझे अनुवाद-कार्य में जो साथी मिले उनका सहयोग मैं अपना सौभाग्य ही समझता हूँ। अनुवाद सब अंग्रेज़ी से किये गये हैं--लाचारी थी; पर यूगोस्लाविया से और वहाँ के साहित्य तथा साहित्यकारों से परिचय के सहारे मैंने उन्हें एक बार फिर देख जाने का प्रयत्न किया है और मुझे भरोसा है कि वे मूल की वस्तु, शैली, दृष्टि और आस्वाद के साथ अन्याय नहीं करते। यों अनुवाद तो उपपन्न कर्म हैं; उसमें सुधार और संशोधन की गुंजाइश हमेशा रहती है। अगले संस्करण के लिए इन अनुवादों को भी निस्संदेह और सँवारा जा सकेगा।

—सच्चिदानंद वात्स्यायन

## क्रम

# अनीका का ज़माना

अनुवादक
सर्वेश्वरदयाल सक्सेना

पिछली सदी के छठे दशक में ज्ञान की तीखी प्यास और शिक्षा के माध्यम से ज़िन्दगी को बेहतर बनाने की आकांक्षा बोस्निया में दूर-दूर तक फैल गयी थी। यहाँ तक कि रोमानिया पर्वत श्रेणी या द्रीना नदी भी इस प्यास को दोब्रुन पहुँचने से और वहाँ के पल्ली-पुरोहित फ़ादर कोस्टा पोरुबोविच को प्रबुद्ध बनाने से नहीं रोक सकी। और ढलती आयु के फ़ादर कोस्टा अपने कमज़ोर और शर्मीले एक-लौते बेटे वुयादिन को देख इस नतीजे पर पहुँचे कि किसी भी क़ीमत पर उसे शिक्षा मिलनी चाहिए। सरायेवो में व्यापार करने वाले कुछ दोस्तों की मदद से वह उसे स्रेम्स्की कार्लोव्त्सी भेजने में कामयाब हो सके कि 'कम से कम साल-दो साल धर्मशास्त्र ही पढ़े।' वह उतना ही पढ़ सका, क्योंकि दूसरा वर्ष ख़तम होते-होते फ़ादर कोस्टा की अचानक मृत्यु हो गयी। वुयादिन वापस आये, उनकी शादी कर दी गयी और उन्हें अपने पिता के इलाक़े में पुरोहिती का काम सौंप दिया गया। विवाह के पहले वर्ष में ही उनकी पत्नी की पहली सन्तान हुई। थी तो यह लड़की ही, पर अभी दोनों के पास बहुत समय था और यह निश्चित ही लगता था कि दोब्रुन में पोरुबोविच वंश की पुरोहिती अभी पीढ़ी-दर-पीढ़ी बनी रहेगी।

लेकिन फ़ादर वुयादिन के साथ कहीं कुछ गड़बड़ थी। ठीक क्या, इसका पता नहीं चलता था; न ही कोई निश्चयपूर्वक कह सकता था कि कोई बात बिगड़ी हुई है। लेकिन हर आदमी को यह लगता था कि पुरोहित और यज-मानों के बीच एक तनाव है। इस तनाव का कारण न तो फ़ादर वुयादिन के

युवा होने को माना जा सकता था और न उनके स्वभाव को; क्योंकि ज्यों-ज्यों समय बीतता जाता था तनाव घटने की बजाय बढ़ता जाता था। वुयादिन क़द के लम्बे और सुदर्शन थे जैसा कि पोरुबोविच वंश के लोग होते थे, लेकिन दुबले पीले और असाधारण रूप से मुरझाये हुए जान पड़ते थे; जवानी के बावजूद उनकी आवाज़ और आँखों से बुढ़ापा झाँकता था।

सन् १८७५ के आसपास, बोस्निया पर आस्ट्रिया के कब्ज़े के कुछ ही वर्ष पहले, फ़ादर वुयादिन पर दुःख का पहाड़ टूट पड़ा। दूसरे बच्चे के प्रसव-काल में उनकी पत्नी का देहान्त हो गया। उसके बाद से ही वह दुनिया से और कटते चले गये। अपनी नन्ही बिटिया को उन्होंने विशेग्राद में अपनी स्वर्गीया पत्नी के सम्बन्धियों के पास भेज दिया और दोब्रुन के गिरजाघर के पास अपने बड़े मकान में एक नौकर के साथ अकेले रहने लगे। पुरोहिती का काम वह नियमित रूप से ज़रूर चलाते रहे; अन्तिम संस्कारों में जाते, बपतिस्मा और विवाह कराते, और अनुरोध किये जाने पर प्रार्थना सभाएँ भी करते, लेकिन गिरजाघर के अहाते में किसानों के साथ गप-शप या पीने-पिलाने से वह दूर रहते, न ही क़र्ज़दारों से पावने के बारे में बहस में उलझते। क़स्बे के लोग, जो आदतन् किसी भी चुप्पे और उदास आदमी से शंकित रहते हैं और स्वस्थ बातूनी पुरोहितों को पसन्द करते हैं, फ़ादर वुयादिन से अपना मेल नहीं बैठा सके। कोई दूसरी कमी उनमें होती तो वे लोग अधिक आसानी से उन्हें क्षमा कर सकते। ऐसी छोटी जगहों में स्त्रियाँ ही किसी आदमी के प्रति अच्छी या बुरी राय क़ायम करती हैं; फ़ादर वुयादिन के बारे में उनका कहना था कि 'उसके सिर पर बिजली मँडराती रहती है।' वे गिरजाघर जाना पसन्द नहीं करती थीं और हमेशा उस 'अक्खड़ फ़ादर कोस्टा' का बहाना बना देती थीं।

''बोदा और मनहूस है वह !'' किसान हमेशा उसके पिता से उसकी तुलना करते हुए 'स्वर्गीय कोस्टा पोरुबोविच कहा करते थे' की चर्चा पर आ जाते थे; कैसे वह मोटे थे, खुशमिज़ाज थे पर साथ ही बुद्धिमान और साफ़-गो थे; किसानों और तुर्कों से, कमज़ोर और ताक़तवर सभी से अच्छे सम्बन्ध रखते थे। फ़ादर कोस्टा की मृत्यु से सभी एक-से दुःखी थे। क़स्बे के बूढ़े लोग तो वुयादिन के बाबा याक्षा को भी (याकोन या रखवाल नाम से) याद किया करते थे। याकोन भी बिलकुल दूसरी ही तरह के आदमी थे : अपनी जवानी में वह हैदुकों में जा मिले

थे और इस पर उन्हें गर्व भी था। लोग उनसे पूछते कि उन्हें रखवाल क्यों कहते हैं, तो वह खुशी-खुशी जवाब देते :

"आह बेटे; जब मैं अभी रखवाल ही था तभी मैं हैदुकों में शामिल हो गया था। हर हैदुक का एक उपनाम अवश्य होता है, इसलिए वे लोग मुझे 'हैदुक रखवाल' कहकर पुकारने लगे। इस तरह वह नाम मेरे साथ चस्पाँ हो गया। लेकिन आगे चलकर ज्यों-ज्यों समय बीतता गया और सम्मान मुझ पर इस तरह बरसते गये जैसे घोड़े पर तीर बरसते हैं, मुझे हैदुक कहलाना अटपटा लगने लगा। इस तरह 'हैदुक' का पुँछल्ला यों झड़ गया जैसे मेढक की दुम झड़ जाती है और मैं फिर सिर्फ़ रखवाल रह गया।"

बूढ़े याकोन के घने बाल थे और लम्बी दाढ़ी जो नीचे को न बढ़कर अगल-बग़ल फैली हुई थी। वह उनके मरने तक सफ़ेद नहीं हुई बल्कि ललौंछ लिए हुए बेतरतीब रही। अक्खड़, दबंग, तेज़-तर्रार और चतुर--मसीहियों और तुर्कों दोनों में ही उनके सच्चे दोस्त और ख़तरनाक दुश्मन थे। उन्हें पीने का शौक़ था और बुढ़ापे में स्त्रियों की ताक में रहते थे। यह सब होते हुए भी वह लोगों को बहुत ही पसन्द थे और बहुत आदर पाते थे।

इसीलिए किसानों के लिए यह समझ पाना कठिन था कि वुयादिन क्यों ऐसे हैं। क्यों अपने पिता और बाबा की तरह नहीं हैं? विधुर बाप के रूप में वुयादिन अपने जीवन के अकेलेपन में और अधिक डूबते गये और अधिक पस्त होते गये। उनकी दाढ़ी के बाल गिरते गये, वह पतली होती गयी, कनपटी पर बाल सफ़ेद होते गये, जबड़े झूल गये और दाढ़ी जाने कैसे सफ़ेद हो गयी जिससे कि चेहरे पर से उनकी बड़ी-बड़ी हरी आँखों और मटमैली भौंहों का आकर्षण जाता रहा। लम्बे, सीधे, सख़्त—वह तभी बोलते जब बहुत ही ज़रूरत होती—गहरी आवाज़ में बिना किसी लाग-लपेट और जोश के।

दोब्रुन गिरजाघर में पुरोहिती करते आये अपने परिवार के सौ वर्षों से अधिक के जीवन में एक ऐसे पुरोहित के रूप में जिसे शिक्षा का अल्पज्ञान ही सही प्राप्त था, फ़ादर वुयादिन अपने स्वभाव और अपनी आदतों की सीमाओं से भली भाँति परिचित थे। वह जानते थे कि लोग किस तरह का पुरोहित चाहते हैं और समझते थे कि जैसा लोग चाहते हैं वह उसके बिलकुल प्रतिकूल हैं। यह ज्ञान उन्हें यातना देता था लेकिन उन्हें कठोर भी करता था। और यजमानों के

साथ उनका आचरण और सख़्त हो जाता था। धीरे-धीरे यह कठोरता उन लोगों के प्रति एक गहरी अनियंत्रित घृणा में बदल गयी।

एक विधुर जीवन की आम थकान और अनेक रूपों में परित्याग और संन्यास के भाव ने बहुत जल्दी ही बुयादिन और लोगों के बीच एक गहरी खाई पैदा कर दी। अपनी पत्नी की मृत्यु के पहले उन्हें यह पीड़ा थी कि वह लोगों से घुल-मिल नहीं पाते, स्नेह-सौहार्द नहीं जता पाते। अब यह पीड़ा और गहन हो गयी थी और वह ऐसी स्थिति में पहुँचने के लिए विवश हो गये थे कि जान-बूझ कर उनसे बहुत-सी बातें छिपाएँ जिसका परिणाम यह हुआ कि वह उनसे दूर होते गये यहाँ तक कि उनकी हर दृष्टि, हर शब्द यातना देता, एक बोझ होता एक व्यथा भरा संघर्ष बनता। अब वह ख़तरा भी बन गया था और स्वयं के टूट जाने के भय ने उन्हें और अधिक असुरक्षित और सशंकित बना दिया था।

इस प्रकार लोगों के प्रति उनकी घृणा बढ़ती गयी, उनमें बस गयी और एक छिपे विद्वेष-भाव ने उनमें नफ़रत का ज़हर भर दिया जो अबोध्य और अनभिप्रेत था लेकिन यथार्थ था। फ़ादर बुयादिन के जीवन का यह रहस्य था। वह स्वयं से और अपने सन्ताप से घृणा करते थे। ऐसे भी दिन थे जब पराजित और वृद्धावस्था की मार से झुके वह अपनी खिड़की में छिपकर घंटों खड़े रहते जिससे कि गाँव की औरतों को नदी की ओर कपड़े धोने के लिए जाते वक्त देख सकें। और जब वह झाड़ियों के पीछे अदृश्य हो जातीं तब वह घृणा से भरे आधे ख़ाली घुटन भरे अपने कमरे में वापस लौट आते और उन औरतों को गन्दी से गन्दी गालियाँ देते। यह विवेकहीन घृणा उनके गले में अटक जाती, उनकी साँस भारी हो जाती और आवाज़ रुंध जाती। वह राहत या अभिव्यक्ति का कोई और मार्ग न पा ज़ोर से खखार कर थूकते। तब ग्रीष्मकाल की दमघोंट ख़ामोश हवा में उन्हें होश आता और अपनी उग्रता का, उन भयानक गालियों का स्मरण और भय से वह जम जाते। उनकी रीढ़ और खोपड़ी में थरथराहट होती और एक जड़ विचार उन्हें कस लेता कि मैं पागल हो रहा हूँ।

ये दौरे उनके पूरे अस्तित्व को विदीर्ण कर रहे थे और अपना रोज़मर्रा का जीवन चलाना उनके लिए लगभग असम्भव हो गया था, पुरोहिती के कामों के बारे में कुछ कहना ही बेकार है। ऐसे दौरों के आध घंटे भी नहीं हो पाते कि उन्हें किसानों से बातें करनी पड़तीं और वह उनके सामने पीले पड़े, टकटकी बाँधे

एक बार कई वर्ष पहले वह अपने एक रिश्ते के विद्यार्थी भाई को, जो विक्षिप्त था, देखने बेलगराद पागलख़ाने में गया था। अस्पताल के चिकित्सक उसे उस आम बैठक में ले गये थे जहाँ मरीज़ दिन के वक़्त रहते थे।

तहख़ाने की धुंधली रोशनी में ठसाठस भरे मनुष्य देखकर उसे वही भूला हुआ दृश्य याद हो आया।

उसने देखा, दर्जनों तरह की विचित्र मुद्राओं में लोग लेटे, बैठे और खड़े हैं, स्त्रियाँ मुर्दा पीले चेहरे लिए माथे पर गीले चीथड़े लपेटे, औंधी पड़ी हैं। उसने देखा, कुछ पुरुष घुटनों पर कोहनियाँ टिकाये और हाथों से चेहरे छिपाये बैठे हैं, तो कुछ दीवार से पीठ लगाकर चिपके हुए सर को ऐसे पीछे डाले खड़े हैं जैसे ज़ंजीर से बाँध दिये गये हों। उसने कुछ जोड़ों को कातर आलिंगन में बँधे देखा और कुछ को एक दूसरे से कतई मुँह फिराये बैठा पाया। विकृत चेहरों और सूरतों का वहाँ अंबार लगा था जैसे वे छटपटा कर जड़ हो गये हों।

चेहरों के इस जंगल में से ज़ेको की तरफ़ दो बाँहें उठीं और उनके पीछे दिखा मार्गरीटा का चेहरा जिस पर कोई रंग न था; उसकी आवाज़ लड़-खड़ाती, रिरियाती मगर फिर भी हुक्म चलाती हुई थी :

"जेको……हे ईश्वर, यह क्या हो रहा है ?"

इस विचित्र स्थिति में ज़ेको अचकचा गया पर कुछ कहना था इसलिए बोला, "सब ठीक है, सब शांत हो गया है……"

उसी वक़्त एक अकेला मगर ज़ोरदार धड़ाका हुआ, शायद कोई नियत कालिक बम था, और फिर तुरन्त शांति छा गयी। उस मौन में तहख़ाने के ज़ीने पर खड़े व्यक्ति को नफ़रत भरी नज़रें, हाथ और घूँसे संबोधित करने लगे :

'बंद कर दरवाजा…… बेवकूफ़ !"

"गधा कहीं का—ये हम सबकी जान ले लेगा।"

"सब शांत ही तो है।" किसी ने बदहवास विद्रोह का यह सिलसिला ख़त्म करते हुए व्यंग्य भरे षडज स्वर में कहा, जिसके दौरान स्त्रियों ने वह-बह बातें कही थीं जो अभी तक वे सिर्फ़ मन में रखती थीं।

औरतें अब और भी ज़ोरों से सिसकने लगीं और उन सब सिसकियों के

ऊपर मार्गरीटा की शहीदाना लंबी ग्राह सुनायी पड़ने लगी।

ज़ेको भागा। गलियारे में वह तीसरी मंज़िल के किरायेदार एक इंजीनियर से टकरागया जो ग्रपने कमरे से उत्तेजित ग्रौर एक तरह से खुश-खुश सीढ़ियाँ उतरता ग्रा रहा था। वह खुद सवाल पूछता ग्रौर खुद जवाब देता।

"देखा तुमने ? मैंने तो सब देखा। मैं जानता हूँ कि ग्रोब्ल्यास्काँ मार्ग पर खूब पड़ी ग्रौर वेलन बाज़ार पर तो कोई शक ही नहीं।"

इंजीनियर ने ज़ेको की बाँह में हाथ डाल दिया। ग्रनजाने ही दोनों सड़क पर निकल ग्राये।

कहीं चिड़िया तक पर न मार रही थी। सन्नाटा पहाड़-सा खड़ा था। ऊँचे कहीं से एक भनभनाहट, एक पतली निरंतर एकरस ग्रावाज़ ग्रा रही थी जैसे वह भी सन्नाटे का ग्रंश हो।

दोनों नेज़ा मिलोशा चौराहे तक गये ग्रौर वहाँ खड़े देखते रहे कि एक फैला-फैला पीला-पीला ग़ुबार शहर के दक्षिण-पूर्व भाग के ऊपर उठ रहा है।

तभी ग्रलबानिया मीनार पर से एक लंबा ग्रटूट साइरन बजा, फिर चुकारित्सा से एक ग्रौर ग्रौर फिर डेन्यूब से एक ग्रौर।

खतरा टल गया था।

ज़ेको तत्क्षण टाल्सटाय मार्ग की ग्रोर चल पड़ा। चिंता से विह्वल वह चढ़ाई पर दौड़ता गया। लोग शरणालयों से निकल-निकलकर उसके। पास से गुज़रते जा रहे थे। वे सब उत्तेजना के मारे ज़ोर-ज़ोर मे बोल रहे थे उनमें से कुछ हँस रहे थे पर यह हँसी न स्वस्थ थी न भली थी। कई के मुँह से शराब महक रही थी।

पहाड़ी पर से साफ़ दिखायी देता था कि स्टेशन पर चार ठिकानों पर रेल के डिब्बे खड़े जल रहे थे। ज़ेमून धुएँ ग्रौर धूल के बादल में विलीन हो गया था ग्रौर दक्षिण-पूर्व वेलगराद भी।

टापचादडर पहाड़ी पर कोई बम नहीं गिरे थे मगर फिर भी जब तक ज़ेको ने ग्रपना परिचित वह छोटा-सा मकान वसंत की ग्रंकुरित हरियाली के मध्य ग्रछूता खड़ा नहीं देख लिया तब तक उसे चैन नहीं ग्राया।

डोरोश के घर में सब कुछ उलट-पुलट पड़ा था। इंजीनियर ग्रौर दानित्सा

हवाई हमले से दहशत खा गये थे। लड़की की ग्राँखों में डर समा गया था ग्रौर समय-समय पर उसकी पूरी देह थरथराती थी जैसे कँपकँपी छूट रही हो। ग्रौर डोरोश, पीला ग्रौर मौन, ऊटपटांग चीजें जमा कर रहा था, काग़-ज़ात पलट रहा था ग्रौर समय-समय पर बर्रा उठता था जैसे किसी को सुना कर कह रहा हो "मुझसे नहीं होगा, मैं यहाँ नहीं रहने का बमों के वास्ते, नँह"।

मारिया ग्रौर ड्रागान शांत ग्रौर संयत थे।

पहाड़ी से ज़ेको स्वेतोसाव्स्का पहाड़ी गया कि सिनिशा की ख़ैरियत पूछ ग्राये ग्रौर यह भी मालूम कर ले कि कोई काम तो नहीं है। सिनिशा ने उससे ग्रपने ढंग का संक्षिप्त ग्रौर दुरूह परिहास किया ग्रौर वह हमेशा से ग्रधिक चंचल दिखायी दिया। जब ज़ेको ने उसे हवाई हमले का ग्रपना देखा हाल सुनाया तो उसके मुँह से बार-बार निकला :

'मित्रों ने काम कर दिखाया, ज़ेको चाचा, कर दिखाया।"

उसने ज़ेको से पूछा कि क्या वह ग्राज ही नगर का दौरा करके ग्रौर यह देखने जायेगा कि कितना नुकसान हुग्रा है ग्रौर यह भी कि कुछ ख़ास-ख़ास मकानों पर बम गिरे हैं या नहीं ग्रौर ग्रगर गिरे हैं तो उनमें कौन-कौन मरा है। उसने ज़ेको से कहा कि खबर लाकर मुझे मत देना, टापचाइडर पहाड़ी दे ग्राना, वहाँ से वूल या कोई एक बच्चा उसे ले ग्रायेगा।

ज़ेको बम-ध्वस्त नगर में घूमा, खँडहरों ग्रौर उनके भीतर दारुण दृश्यों को उसने देखा ग्रौर दिया जलने तक ग्रपने घर थका-हारा लौट ग्राया।

वहाँ मार्गरीटा ग्रौर टिगार बहस करके तय कर रहे थे कि यहाँ से ग्रच्छा ग्रौर सुरक्षित शरणालय कहाँ मिल सकता है। उसने ज़ेको को उसे छोड़ कर जाने पर जली-कटी सुनायी कि वह उसे छोड़ कर चला गया, घर-बार की उसे फ़िक्र नहीं ग्रौर वह टापचाइडर पहाड़ी पर घूमता रहता है। उसने कहा, "मुझे पक्की खबर है कि ग्राज रात को बेलगराद मिट्टी में मिला दिया जायेगा।" ग्रौर फिर एक क्षण पहले की ग्रपनी बोली भूल कर ज़ेको से पूछने लगी कि हम भाग कर कहाँ जायें।

"कहीं नहीं।"

उसने नफ़रत ग्रौर भय से जड़ ग्रौर गूँगी होकर उसकी तरफ़ देखा ग्रौर

फिर रुआँसी आवाज़ में न जाने क्या कहा और फिर एकाएक उसका बचा-खुचा क्रोध जाग्रत् हो आया, वह उसके सामने खड़ी उछलने लगी और मेज़ पर घूँसा मार-मार कर चीखने लगी :

"कहीं नहीं' का क्या मतलब ? हाय दैया, मैं तो कहो सातों समुन्दर पार चली जाऊँ। तुम्हें मरना हो तो मरो, बेवकूफ़ दास, तुम जनम के मूरख हो, मेरी जान मुझे प्यारी है, दुनिया भर से प्यारी है, मैं" मैं......

वह फिर लाचार हो कर फूट-फूट कर रोने लगी।

अंततः ज़ेको किसी तरह खिसक गया और उसने अपना कमरा अंदर से बंद कर लिया। कुछ देर वह आँखें बंद किये सुनता रहा कि घर के अंदर हंगामा मचा हुआ है और कल्पना में देखता रहा कि ध्वस्त मकानों के अंदर से चीथड़ों में लपेटी लाशें निकाली जा रही हैं। आखिरकार उसे नींद आ गयी क्योंकि वह बहुत पैदल चलने और जाने क्या-क्या देखते रहने से थक गया था।

तड़के वह घर में चीख-पुकार और झन्न-पटक सुन कर जग पड़ा। वह बिस्तर से निकल आया। मार्गरीटा गरज रही थी और एक साथ तमाम से सवाल पूछे डाल रही थी— "हम कहाँ जायेंगे ? किस सवारी से जायेंगे ? क्या ले जायेंगे ? और जो चीज़ें घर में छोड़ जायेंगे उनका क्या होगा ?"

पिछले दिन के दृश्य और ध्वनियों से अभी तक बोझिल ज़ेको ने औरत की तरफ़ बिलकुल ध्यान नहीं दिया जो कि स्वस्थ और साबुत अपने सजे-धजे ठीक-ठाक घर में उन लोगों से अधिक दुःख मना रही थी जिन्हें कल ज़ेको ने खँडहरों के पास अपना सब कुछ खोकर खड़े देखा था।

" ज़ेको, ज़ेको" मार्गरीटा रह-रह कर चीख़ती मगर ज़ेको कोई जवाब न देता जैसे ज़ेको किसी और का नाम हो, वह पागल की तरह अपना असबाब बाँध रही थी और आँख मूँद कर जो हाथ आता उसे झपट कर रखे ले रही थी। सहसा उसके हाथ शिथिल हो गये, आँखें आँसुओं से भर आयीं और वह फ़र्श पर धम से बैठ गयी ; बैठ गयी तो फिर वहीं की वहीं एक खुले बक्स के पास बैठी ही रही। पर फिर वह उठी, ज़ेको को पुकारा और फिर उससे कोई जवाब नहीं मिला और वह सामान बाँधने लगी। वह कभी किसी दुःखी छोटी लड़की की तरह सिसकती, कभी छिनाल की तरह गरियाती।

टिगार उसके पीछे डरा, दबा, दुम की तरह लगा हुआ था। पिछले दिन

की तरह वह ज़्यादा बोल नहीं रहा था। उसकी ग्राँखों से डर झाँक रहा था ग्रौर जब माँ से उसकी ग्राँखें चार होतीं तो वे दोनों जड़वत् एक दूसरे को दो हताश जानवरों की तरह घूरने लगते। जब टिगार ग्राँखें नीची कर लेता तो वह सिसकना शुरू कर देती ग्रौर झूठमूठ सामान बाँधती रहती।

उनकी 'कार्यकुशलता' का, उस सदर्प ग्रात्म-विश्वास का कहीं नाम-निशान तक न बाक़ी रह गया था जिससे वे कभी महाशक्तिशाली दिखायी दिया करते थे।

जब दिन निकल ग्राया तो टिगार हार कर किसी मोटर ठेला या घोड़ागाड़ी की तलाश में निकला, उसे दरवाज़े तक पहुँचा कर ग्राँखों में ग्राँसू भरे काँपती ग्रावाज़ में वह चिल्लायी :

"कहीं से लाग्रो, चाहे जर्मनों से लाग्रो, जो माँगे वह दो मगर यहाँ से निकलने के लिए सवारी लिये बिना न ग्राग्रो।"

उस दिन घर में एक क्षण को शांति नहीं थी। मार्गरीटा ग्रसबाब बाँधती, क्लेश करती, दुनिया भर का रोना एक ही साथ रोती—मकान का, मेज़-कुरसी का, ग्रपनी सुरक्षा का ग्रौर जो मन में ग्राता कभी कुछ, कभी कुछ बोलती जाती। वह जहाँ-जहाँ से मदद की उम्मीद हो सकती थी वहाँ टेलीफ़ोन कर रही थी ग्रौर जब कहीं से जवाब न ग्राता—क्योंकि बम-ध्वस्त नगर में तार टूट गये थे—तो फिर रोने लगती ग्रौर टेलीफ़ोन पटक कर बंद कर देती।

ज़ेको बीचों-बीच कमरे में बैठा नाश्ता कर रहा था। उसकी पत्नी ने जिसका मिज़ाज ठिकाने ग्रा गया था उसकी तरफ़ घूर कर गुस्से से मगर भय ग्रौर ग्रादर से देखा :

"तुम क़िस्मतवाले हो जो तुम्हारा दिल इतना सख्त है" ग्रौर ज़ेको शांति से खाता रहा ग्रौर उसे लगा कि बीस बरस से भी ग्रधिक समय में पहली बार वह ग्रपने घर में ग्रपनी मेज़ पर बैठ कर मज़े ले कर खा रहा है ग्रौर उसे न मार्गरीटा की कोई फ़िक्र है न उससे कोई डर है।

ग्रौर जब वह ऊटपटांग वाक्य जोड़कर बकने-झकने लगी ग्रौर उसकी भारी-भरकम देह ग्रौर उसकी क्षुद्र संपत्ति का इस लोक में ग्रौर परलोक में भी महत्त्व जीवन से भी ग्रधिक हो गया तो ज़ेको ने उसे ग्राहिस्ता से टोक

दिया :

"तुम कोई चीज़ नहीं हो।"

श्रौर जब वह उसकी भावनाश्रों के प्रति निर्मम हो कर परन्तु क्रोध से नहीं, उसे श्रपने विचार बतलाने लगा तो उसने उसकी श्राँखों में श्राँखें डाल दीं श्रौर श्रनुभव किया कि वे श्राँखें, जिनसे उसकी श्रनुपस्थिति में भी वह वर्षों श्रातंकित रहा, श्रसाधारण किसी तरह न थीं। उनमें कभी भी कुछ नहीं था श्रौर श्राज तो कुछ था ही नहीं श्रौर उसने यह श्रनुभव किया तो उसे यह एक ही साथ हास्यास्पद श्रौर करुण लगा परन्तु, न वह हंसा न दुःखी हुश्रा क्योंकि श्रब वह मुक्त हो चुका था।

टिगार एक घोड़ागाड़ी लेकर श्रा पहुँचा श्रौर उसकी श्रपनी माँ से निरर्थक बकबक शुरू हो गयी। ज़ेको ने कई सुझाव दे कर उनकी मदद करनी चाही श्रौर वे सुझाव मान भी लिये गये जैसा कि पहले कभी हुआ ही नहीं था।

तय हुश्रा कि वे लोग जेलेज़निक जा कर उस ग्वाले के यहाँ ठहरेंगे जो रोज़ दूध दे जाता था। जब ज़ेको ने कहा कि मैं शहर में ही रहूँगा श्रौर मकान की चौकसी करूँगा तो वे बहुत ख़ुश हुए।

श्रब सब काम फुर्ती से क़ायदे से होने लगा। फिर भी मार्गरीटा घर में हर कमरे के दरवाज़े पर ठहरती, सीने पर सलीब का निशान बनाती श्रौर दारोग़ा को घुड़कती जो श्रसबाब बँधवाने में हाथ बँटा रहा था। ज़ेको को पुकार कर वह चिल्लायी :

"सब चीज़ों का ध्यान रखना···खिड़कियाँ बंद कर देना···हरे बक्स में कुछ पकवान है। दूसरे बक्से मत खोलना······"

श्राख़िरकार वे चले। ज़ेको उन्हें गाड़ी में बिठाने लगा। रह-रह कर मार्गरीटा को याद श्राता कि वह कुछ भूल श्रायी है श्रौर वह चीख़ पड़ती, फिर वह चीज़ उसकी जेब से ही बरामद होती। ले-दे कर वह गाड़ी में तरह-तरह के बक्सों श्रौर बंडलों से घिरी बैठ गयी। वह गाड़ीवान के पास बैठी थी श्रौर वह उसे ऐसे बता रहा था कि पाँव कहाँ रखो जिससे लटके नहीं जैसे किसी नासमझ बच्चे को बताया जाय। टिगार गाड़ी में सब सामान के ऊपर श्रोढ़ाये हुए एक गद्दे के ऊपर चढ़ा बैठा था। उसके चेहरे पर वही हमेशा की

उलझन थी, वह अपनी ही समस्याओं में डूबा हुआ था।

ज़ेको सदा दरवाज़े पर खड़ा उन्हें देखता रहा और जब गाड़ी चल दी तो उसने हाथ हिला कर ऐसे बिदा दी जैसे कोई बच्चे मई दिवस का मेला देखने जा रहे हों।

मकान में लौट कर, जहाँ सब सामान यों बिखरा पड़ा था मानो डाका पड़ा हो, ज़ेको ने कुछ वक़्त उसे समेटने में लगाया, फाटक जैसी खुली अलमारियों के कपाट बंद किये, हर चीज़ अपनी जगह पर सहेजी।

जब वह इससे निबटा तो उसने हाथ धोये और आरामकुर्सी में पसर कर चैन की साँस ली और अपनी नयी आज़ादी का सुख चुपचाप उसके मन में भर गया। सहसा उसे याद आया कि उसे टापचाइडर एक संदेश ले जाना था। उसने घड़ी देखी तो चौंक पड़ा, दस बज गये थे।

जब वह नेज़ा मिलोशा मार्ग के छोर पर पहुँचा उसने देखा कि सब सवारियाँ शहर के बाहर जा रही हैं और शहर के अंदर कोई नहीं आ रहीं। दादीन्ये की सड़क पर पहुँचते-पहुँचते उसे पहला साइरन सुनायी दे गया। उसके बाद तुरन्त ख़तरा टलने का भोंपू बजा। ज़ेको ने चाल तेज़ की, सारे शरीर से पसीना छूटने लगा। जर्मनों भरी से मोटर गाड़ियाँ उसके पास से भयंकर रफ़्तार से गुज़र रही थीं और सब दादीन्ये और टापचाइडर की बस्तियों की ओर जा रही थीं।

ज्वेज़्दा चौराहे के पास एक युवती देहातिन उसके बराबर हो ली। उसके कंधे पर एक बहँगी थी जिसके एक सिरे पर दूध के ख़ाली टीन और दूसरे पर एक गठरी थी। इस प्रदेश की किसान औरतों की अपनी ख़ास तेज़ चाल से चलती हुई वह मारे घबराहट के तमतमायी जा रही थी : वह आगे को तनिक-सा झुक कर चल रही थी, पाँव उठाती तो जाँघों पर ज़ोर डाल कर और कंधे के बोझ से कभी दायें झुकती कभी बायें। उसने ज़ेको से पूछा कि भोंपू जो बजा है सचमुच खतरे वाला है कि ख़ाली होशियार करने वाला।

"जल्दी कर, जल्दी कर, सड़क से हट कर किसी झुरमुट में चली जा" ज़ेको ने ऐसे आश्वस्त भाव से कहा जैसे उसे मालूम हो कि क्या होने जा रहा है।

"हे ईश्वर, सबके सब मर जायें, सब के सब..."

हालाँ कि वह घबरायी हुई थी पर बह मुसकराती दीखती थी। पता

नहीं असलियत क्या थी। उसका स्वस्थ, भरा-पूरा मुँह और सुडौल सफ़ेद दाँतों की गठन अपने आप ऐसी थी कि जो अनायास मुस्कुराहट जैसी जान पड़ती।

डेन्यूब के पास कहीं से विमानभेदी तोपें गरज उठीं। और भी तेज़ चलते हुए ज़ेको टालसटाय मार्ग की ओर मुड़ गया। देहातिन उसके पीछे-पीछे आयी और टांपचाइडर सड़क के मोड़ पर भी साथ लगी रही। डोरोश्की-निवास तक आते-आते उसने आगे बढ़कर पूछा कि क्या मुझे यहाँ शरण मिल जायेगी क्योंकि अकेले मुझसे चलते नहीं बनेगा।

मकान और बाग़ीचा ख़ाली पड़ा था। ज़ेको ने आवाज़ दी तो मारिया ने तहख़ाने से जवाब दिया।

वह ड्रागान को लिये मोमबत्ती की रोशनी में तहख़ाने में बैठी थी। डोरोश और दानित्सा उन असंख्य लोगों के समान आज सवेरे ही घर से चले गये थे जो नये हवाई हमले के भय से कोशुतन्याक और बानोवो पहाड़ियों में कहीं छिप रहना चाहते थे।

वे दोनों ज़ेको को देख कर प्रसन्न हुए और उन्होंने देहातिन से भी बैठ जाने को कहा। चैन की साँस लेकर उसने बहँगी उतार रखी और रूमाल से अपने माथे का पसीना पोंछने लगी।

तहख़ाने में शांति और शीतलता थी। मोमबत्ती की लौ सीधी उठ रही थी। विमानभेदी तोपों की गरज दूर पर धीमी और दबी-सी सुनायी पड़ी। तत्काल वह तेज़ हो आयी और इस बार उसमें पास आते हवाई जहाज़ों की पिछली बार से भी तेज़ घड़घड़ाहट शामिल थी। लगभग इसी समय धड़ाके सुन पड़े। साथ में एक अजब तरह की सीटी बजी और धमाका हुआ जिससे तहख़ाने का फ़र्श और घर की दीवालें हिल उठीं। तहख़ाने का दरवाज़ा ऐसे खड़खड़ाया जैसे कोई उसे ज़बर्दस्ती खोले डाल रहा हो।

ज़ेको ज़ीने की पहली सीढ़ी पर खड़ा था, उसके बग़ल में ड्रागान उसका हाथ थामे हुए था। जैसे ही गरज-धमक शुरू हुई मारिया अपनी कुर्सी से कूद कर बच्चे के पार्श्व में आ खड़ी हुई।

दाँत भींचे, आँखें फाड़े ज़ेको ने अपने आसपास सब कुछ साफ़-साफ़ देखा, हालाँ कि मोमबत्ती की लौ उन्मत्त हो कर काँप रही थी।

देहातिन हाय-हाय करने लगी और फिर ठुड्डी के नीचे हथेलियाँ बाँध कर घुटनों में सर दे कर बैठ रही। गर्भस्थ शिशु की तरह इसी अवस्था में बैठी वह सिसकने लगी तो सिसकती ही गयी।

मारिया सीधी खड़ी थी; उसका हाथ लड़के के कंधे पर था और वह रह-रह कर ज़ेको की ओर देखती थी मानो अपने भावों की पुष्टि चाहती हो। जब मोमबत्ती की रौशनी स्थिर होती तो ज़ेको को मारिया के अचंचल चेहरे पर, उसकी आँखों में एक तेज़ नीली चमक दिखायी देती जैसी कि उसने उसमें या किसी में भी पहले नहीं देखी थी। और जब लड़का नज़रें उठा कर उसकी ओर देखता तो उसकी गम्भीर और विस्मित आँखों में भी ज़ेको को उसी गहरी नीली ज्योति की झलक दिखायी देती—हाँ, वह अपेक्षया क्षीण और मंद होती।

ज़ेको को एक तीखा अहसास—मृत्यु का, अपनी समाप्ति की संभावना का हुआ; जो इतने निकट जान पड़ रही थी और यह जानते हुए कि एक कमज़ोर मकान के नीचे एक उथला तहख़ाना छोटे-से धमाके से भी कितनी रक्षा कर सकता है उसने व्याकुल हो कर चाहा कि सर के ऊपर इंजिनों की मंद गरज को, धमाकों की गूँज को, दरवाज़े के भड़भड़ाने और तहखाने में तथा खोपड़ी के ऊपर के घर में सब ढीली चीज़ों के चरमराने और खड़खड़ाने को एकदम बंद कर दे। लड़के का हाथ पकड़े हुए उसे लगा कि वह एक से बहुत हो गया है और जीवन और मृत्यु के मध्य कुछ क्षणों और कुछ इंचों के अंतराल में अनंत संघर्षरत जिन बच्चों को तीन वर्ष में उसने जाना था उन सबके हाथ वह पकड़े हुए है।

उस दिन मित्र-वायुसेना ने जर्मन सेना पर, जो बेलगराद के नगर और क़िले में जमी हुई थी, तीन हमले किये।

तीसरा सबसे भारी था। बंद दरवाज़े से हवा का रेला ऐसे आया जैसे महीन परदे से विचित्र ठंडी हवा आये। उनके कपड़े फड़फड़ाये और शरीर कंटकित हो उठा। मोमबत्ती बुझ गयी। हवा गर्द से बोझिल हो गयी। किसान औरत रोने लगी।

परंतु तभी एकाएक सब शांत हो गया। उन्होंने मोमबत्ती फिर जलायी, तहख़ाने में ताज़ी हवा आने के लिए दरवाज़ा खोल दिया और बाहर चले आये। देहातिन वहीं की वहीं वैसे ही विचित्र ढंग से बैठी रही।

अंत में 'सब ठीक' का साइरन सुनायी दिया। दिन तीन पहर से अधिक चढ़ आया था।

अब वे दहलीज़ से धूप में आकर खड़े हुए तो वे धूल से भरे पीले दिख रहे थे। देहातिन आँखें झुकाए मौन थी मानो अपने पर शर्मिंदा हो। धीरे-धीरे वह स्वस्थ हो रही थी और मुँह धोने और पानी पीने के बाद फिर उसकी असली सूरत, बोली और चाल लौट आयी। स्वस्थ आरक्त मुस्कुराहट के साथ उसने अपनी बहँगी कंधे पर तौली और ज़ोर-शोर से सबको धन्यवाद करती यह चिल्लाती विदा हो गयी कि 'ईश्वर उनको एक-एक को समझे...'

जेको ने दहलीज़ में ही ड्रागान और मारिया के साथ खाना खाया। लड़के ने मन भर कर खाया और जी खोल कर बातें करता रहा। ज़रा देर में दिन-भर की बमबारी की खबरें लेकर वूल हाज़िर हुआ। वह हमेशा से ज़्यादा उत्तेजित और उतावला हो रहा था। ज़ेको ने उसे वह जानकारी दी जो वूल को सिनिशा तक पहुँचानी थी, उससे अपने मकान में मिलने का समय तय किया और ड्रागान को 'मेरा जंगी दोस्त' का संबोधन करता हुआ विदा हो गया।

जब वह ज्वेज़्दा पहुँचा तो उसने शहर को लपटों और धुएँ से घिरा पाया। नीचे सावा के तट पर सेन्याक से लेकर चुकारित्सा तक झोंपड़े सुलग रहे थे। उसने देखा कि आग की लपेट में आकर स्टाँको का हरा स्नानालय छिन्न-भिन्न हो गया है और नदी उसे बीच धारा में बहा ले गयी है: 'यह भी नहीं रहेगा!'

जब वह नेज़ा मिलोशा मार्ग पर पहुँचा तो वहाँ बमबारी के प्रथम प्रमाण उसे दिखे। ज़ेको का मकान अछूता बच गया था परन्तु उसके आगे साराजेव्स्का मार्ग पर भारी क्षति हुई थी और सड़क के बीचोंबीच मुँह बाये बड़े-बड़े गड्ढे टूटे हुए जलकलों के पानी से भरे पड़े थे।

ज़ेको का मकान विस्फोटों से उड़ी धूल, मिट्टी, चिंगारियों और पत्थरों से भरा था। जलकल, टेलीफ़ोन और बिजली कट गयी थी। जीवन पीछे लौट गया था मानो देश-काल का अतिक्रमण कर गया हो, सब कुछ ऊबड़-खाबड़ और आदिम हो गया था। पानी की खोज करनी होगी, रोशनी का कुछ बंदोबस्त करना होगा: उन चीजों का जो कभी अपने आप आया करती थीं।

झाड़ू-बुहारू करते-करते शाम हो गयी। उसने एक मोमबत्ती जलायी और गुसलख़ाने में चला गया। वह सहेज कर रखे बरतनों से किफ़ायत के साथ पानी लेकर मुँह धो रहा था कि दरवाजे पर खड़खड़ाहट सुन कर चौंक पड़ा। मकान का दारोग़ा आया था। उसे खड़ा होना मुश्किल हो रहा था और उसकी घिग्घी बँधी हुई थी।

"श्रीमान जेको जी, अब मुझसे नहीं होगा। मेरी औरत कल कुमोद्राथ जा रही है। क्या करूँ समझ में नहीं आता। मैं कहता हूँ कि ये भोंपू दुनिया की सबसे बड़ी अलामत हैं। बम का डर मुझे नहीं। भोंपू जब शुरू होता है तो मेरी टाँगें जवाब दे जाती हैं और जब ख़त्म होता है तो मैं अधमरा ही होता हूँ। मुसीबत है! मेरी तो समझ में नहीं आता क्या करूँ।"

जेको उसे विदा तो बड़ी मुश्किल से ही कर पाया परंतु फैसला कल तक स्थगित करने पर उसे राज़ी करा लिया।

उस रात वह घोड़े बेच कर सोया। जगा तो दिन चढ़ आया था। कपड़े पहने और नीचे आ कर दारोग़ा को देखा तो वह जा चुका था। ज़ीने पर हाथ में बक्से और कंधे पर कंबल लिये मकान छोड़ कर जाने वालों की भीड़ थी।

बाहर सड़कें भी आदमियों से भरी थीं—पैदल और सवारी पर वे सब एक ही दिशा में टापचाइडर की ओर जा रहे थे।

जेको यह अनंत जन-प्रवाह देर तक देखता रहा। लोग झुंड बना कर धक्कम-धक्का करते हुए भेड़ों की तरह किसी ऐसी जगह की खोज में जा रहे थे जहाँ बम न गिरते हों। बुड्ढे आदमी और पुरनिया औरतें थीं जो घिसट रही थीं, स्वस्थ नौजवान लोग थे जो गाड़ियों पर लदे थे, हाथ में एक-एक राकिया की बोतल और बग़ल में एक-एक गठरी थी, माएँ थीं जो बच्चों की उँगली पकड़े उन्हें जल्दी चलने को झिड़कती हुई खींचती चल रही थीं। मानो चींटियों की एक व्याकुल बांबी थी जिसमें क़तारें उभरतीं, मिलतीं और फिर खो जातीं।

और इस मजमे में से जर्मन सैनिक मोटरों और मोटरसाइकिलों पर चढ़े अनायास रास्ता बनाते सीधे गुज़रते जा रहे थे मानो छिछले पानी को पार कर रहे हों।

दिन के दस बजे तक सब सड़कें सूनी हो गयीं। ख़ाली मकानों की ऊपरी

मंज़िलों की खिड़कियाँ पूरी खुली पड़ी थीं।

एक चौक के बीचोंबीच खड़ा अकेला ज़ेको बारी-बारी से चारों तरफ़ देख रहा था, और जान रहा था कि यह असाधारण गरम दिन विचित्र और अनंत लग रहा है और इसका कोई नाम नहीं है।

और तब वह सड़क पर अपने नीचे घर की ओर उतर चला। सदर दरवाज़े में घुसने के पहले उसने सड़क के पार की एक सुन्दर एकमंज़िली पुरानी चाल की इमारत पर नज़र डाली जिसमें एक प्रशासन अधिकारी की विधवा स्त्री अपने बेटे और बहू को लेकर रहती थी। उस विधवा की टाँगों को लकवा मार गया था और कई बरस से वह खिड़की के पास बैठी ही रहा करती थी। ज़ेको को जब उसका निस्तेज चेहरा खिड़की के शीशों के पीछे धूप से आलोकित दिखा तो वह चौंक पड़ा। उसका बेटा और उसकी बहू और शायद महरी भी जा चुके थे और उसे अकेला छोड़ गये थे।

ज़ेको असमंजस में खड़ा रह गया और फिर न जाने क्यों उसने अपनी टोपी उतार कर इस स्त्री को जिसे वह केवल चेहरे से पहचानता था सलाम किया। धँसी आँखों वाले उस पीले बूढ़े चेहरे पर एक उदास मुस्कान हल्के से आयी और चली गयी जैसे वह बहुत दूर से मुस्करा रही हो। और ज़ेको लपक कर अपने निर्जन घर में विलीन हो गया।

अनेक दिन तक फिर हवाई हमले नहीं हुए। जीवन फिर से जागने लगा। तीन दिन बाद आक्रमण-सेना के अख़बार फिर छपने लगे। टेलीफ़ोन बजने लगा और फिर बिजली भी आ गयी। कुछ बाद में जलकल की मरम्मत भी हो गयी। तो भी जीवन असाधारण और सीमित ही रहा। तड़के लोग गोल बना कर निकल जाते और नौ बजते-बजते शहर से बाहर डेरा डाल देते। शहर चौथे पहर तक प्रायः सुनसान पड़ा रहता।

## ८

एक के बाद एक काम ज़ेको को सौंपा जाने लगा। एक दिन सिनिशा ज़ेको

से मिलने पहली बार उसके घर आया। अपनी मंद आँखों से उसने मकान का चारों तरफ़ सावधानी से निरीक्षण किया।

चहलक़दमी करते-करते वह सहसा ज़ेको से पूछ बैठा, "क्या तुम माइका जार्जेविच नाम के किसी आदमी को जानते हो जिसे कप्तान माइका कहते हैं ?"

ज़ेको को अचरज भी हुआ, खुशी भी। उसके मन पर एकाएक एक तस्वीर खिंच आयी : कई वर्ष पहले की सावा और मिलान स्ट्रैंगराट्स के मुँह से कप्तान माइका का ज़िक्र ("कम्युनिस्ट कहीं का") और फिर उसका घास पर थूक देना।

"हाँ, हाँ, मैं उसे जानता हूँ," इसके बाद क्या कहना चाहिए यह न समझ पाकर ज़ेको ने हँस कर इतना और जोड़ दिया, "भला मानस है।"

"भला··· ? बुरा नहीं है। मतलब तो इससे है कि तुम उसे ख़ुद जानते हो।"

हमेशा की तरह ज़ेको सिनिशा के व्यंग्य से कुछ बिदका, परन्तु सिनिशा को इसकी परवाह कहाँ। वह बोलता गया : "वूल तुम्हें लेने आयेगा और आ कर जहाँ ज़रूरी है ले जायेगा और बाक़ी बात जब ज़रूरी होगा मालूम हो जायेगी।"

बाहर जाते हुए सिनिशा ने ज़ेको की ओर ऐसे हाथ बढ़ाया जैसे उससे गले मिल रहा हो पर उसे छुआ नहीं बल्कि कमरे में चारों ओर नज़र डाल कर आहिस्ता से पूछ लिया :

"तुम हवाई हमले के समय यहीं रहते हो ?"

"यहीं,"

"और तुम झेल लेते हो ?"

"झेल लेता हूँ—हाँ" ज़ेको ने दबी जबान से कहा क्योंकि उसे सिनिशा का व्यंग्य याद था।

"मुझसे तो नहीं होता," सिनिशा चट से बोला।

"तुमसे नहीं होता ?"

"हाँ, नहीं होता। पर तुम बहादुर ठहरे, ज़ेको चाचा।"

उसके चेहरे पर मुसकान थी पर उससे आँखों का वास्ता न था। वह ओठ और ठोड़ी तक ही थी जिससे चेहरा बच्चों-सा भोला लगता था।

इस तरह उन्होंने एक दूसरे से विदा ली।

दो दिन बाद सवेरे सात बजे के आसपास वूल आया तो वह तगड़ा और

लाल दिख रहा था। उसका चेहरा ताज़ा धुला हुआ था और बाल अभी तक भीगे थे। उसने ज़ेको से पूछा कि "क्या कोई और व्यक्ति मकान में है ?" ज़ेको ने कहा, कोई नहीं है। तब वूल ने पूछा कि क्या शाम को भी तुम अकेले होगे और ज़ेको ने जवाब दिया कि हाँ। वूल बोला, मैं अँधेरा होते ही आऊँगा और तुम्हें ले जाऊँगा। उसने यह भी कहा कि मैं नगर-अधिकारियों से एक-दो परमिट ले आने की कोशिश करूँगा जो शाम की रेलगाड़ियों से करफ़्यू के बाद आने वालों को दिए जाते हैं। ज़ेको कुछ और ब्यौरा जानना चाहता था, ताकि कुछ और जाने और उसके साथ वह भी कुछ प्रबंध करे परन्तु वूल ने, जो तेज़ी और तपाक से मुस्कुरा रहा था—कहा, नहीं सब ठीक है और वह जैसे दन से आया था वैसे दन से चला गया और जब वह चला गया तो उसकी कुछ बेचैनी ज़ेको के मकान में मानो मंडराती हुई रह गयी।

दिन चढ़ता गया और ज़ेको बार-बार यह बातचीत याद करता रहा और हर बार जब वह याद करता कि उसे शाम को वूल के साथ शामिल होना है तो वह विह्वल हो उठता।

तीसरे पहर बादल घिर आये और भयंकर आँधी-पानी का प्रकोप हुआ। इतने ज़ोर की झड़ी लगी कि ज़ेको के मकान से चारों तरफ़ दिखायी नहीं देता था। और जब वर्षा थमी तो आकाश ऊदा और उदास रह गया और रोज़ से बहुत पहले ही सारे शहर में अँधेरा छा गया।

ज़ेको अपने घर के चौड़े दीवानखाने में बैठा पढ़ रहा था, हालाँ कि रोशनी इतनी कम हो गयी थी कि वह पढ़ नहीं पा रहा था। वह बत्ती जलाने उठा ही था कि सदर दरवाज़े के ताले में बाहर से किसी के चाबी लगाने की आवाज़ आयी। वह चौंक पड़ा। धुंधलके में उसके सामने टिगार खड़ा था।

वह एक लंबी बरसाती ओढ़े, सर पर फ्रांसीसी बेरे टोपी लगाये और हाथ में चमड़े का थैला लिये था।

अपने पिता से नमस्कार किये बिना वह बताने लगा कि ज़रा देर हुई मैं जेलेज़निक से एक दोस्त की मोटरसाइकिल के पीछे बैठ कर चला था और वह कुछ चीज़ें लेने आया है जो उसे और उसकी माँ को चाहिए।

उसने अपना कोट नहीं उतारा बल्कि अलमारियों में कपाट भड़ाभड़ बंद करता हुआ एक कमरे से दूसरे में जाने लगा। उसने दरवाज़े खोले और जो

चीज़ें लेनी थीं लेकर अपने चमड़े के थैले में डाल लीं।

हवा में घुटन थी। ज़ेको अंदर ही अंदर थरथरा रहा था, अपने बेटे की उपस्थिति और उसकी हरकतों से उसका जी जल रहा था। पर टिगार को कोई जल्दी न थी। ज़ेको का धीरज छूटने लगा। सहसा उसे ख़्याल आया कि अभी वूल न आ जाये और टिगार को देखे जब कि ज़ेको ने आज सवेरे ही उसे विश्वास दिलाया था कि घर में कोई और न होगा। वूल कहीं टिगार के होने से कुछ और न समझे और सिनिशा कहीं उसकी विश्वसनीयता पर संदेह न करे।—इस आशंका से व्याकुल हो कर ज़ेको दरवाज़े से टिका खड़ा रह गया।

टिगार दीवानखाने में घुसा और बिना बोले-चाले बाप के सामने से हो कर उसके कमरे को चला। ज़ेको ने दरवाज़े के दस्ते पर हाथ रख कर बाँह से दरवाज़ा छेक लिया। तब जा कर टिगार के मुँह से बोल फूटा कि उसे ज़ेको के कमरे से बिजली का बल्ब चाहिए। ज़ेको को एक शब्द भी सुन न पड़ा : उसके सर में ख़ून चढ़ रहा था और आँखें लाल हो रही थीं। उसने नवयुवक का हाथ दरवाज़े से परे धकेल दिया और फटी हुई उखड़ी आवाज़ में कहा :

"तुम्हें यहाँ आने की कोई ज़रूरत नहीं !"

"क्या बकते हो !"

"हट जाओ", ज़ेको गरजा और टिगार के सीने पर सारी ताकत से एक धक्का दिया।

ज़ेको को लगा कि सब कुछ नींव से हिल गया है—घर, असबाब, वे दोनों —और सब कुछ ज़मीन पर आ कर चकनाचूर हो जायेगा—परंतु कुछ नहीं हुआ।

"क्या···क्यों···" टिगार सर नीचा किये घबराहट के मारे हकलाने लगा।

ज़ेको के साँस फिर आ गयी। उसके चारों ओर हर चीज़ अपनी जगह आ गयी और उसने आश्चर्य से जाना कि हर व्यक्ति मारने और अपने को बचाने में समर्थ है।

उसने अपने फैले हुए हाथों को देखा जैसे पहले कभी नहीं देखा था। उसने मेज पर से कोई सख्त चीज़ उठा लेनी चाही परंतु कुछ मिला नहीं : वह सिर्फ़ गरज सका :

"निकल जाओ, निकल जाओ बदमाश कहीं के !"

टिगार की आँखें फटी-फटी रह गयीं जैसे उसको भूत दिख गया हो। उसकी सारी ताक़त एकाएक न जाने कहाँ चली गयी थी। और वह डरा हुआ दरवाज़ा खोल कर चुपचाप बाहर निकल गया। ज़ेको के चारों ओर घूमता हुआ दीवान-ख़ाना थम गया और शाम के धुंधले प्रकाश में वह पहले-सा शांत हो गया। सड़क से बार-बार फटफट करके मोटरसाइकल चालू होने की आवाज़ आयी।

आधे घंटे बाद वूल आ पहुँचा। उसके हाथ में एक पिचका-पिचकाया काले बाज़ार से ख़रीदा हुआ बक्सा था जिसे ज़ेको ने देखते ही पहचान लिया। इसी बक्से में तीन महीने हुए, वह देसपोतोवाश्का मार्ग से चुकारित्सा को नौ पौंड शक्कर ले गया था और शक्कर के अंदर कोई चीज़ थी जो उसके लिए बिलकुल नयी थी। वूल ने झटपट एक साँस में उसे आज शाम के काम का पूर्वांश समझा डाला। उन्हें तत्काल चल देना होगा पर साथ-साथ नहीं। पहले वूल जायेगा। वे गोस्पोदार्का सराय के पीछे सुरंग के पास मिलेंगे। अगर अँधेरा इतना हुआ कि चेहरा न पहचाना जाये तो वूल 'किसानों की-सी' धुन पर सीटी बजायेगा (वह सीटी बजाने लगा और अपनी उजित्से धुन की वेसुरी नक़ल पर हँस पड़ा) तब फिर उन रास्तों से होकर जिन्हें ज़ेको अच्छी तरह जानता है वे नऊम के चायघर के सामने नदी तट पहुँच जायेंगे जो कि ज़ेको को अच्छी तरह याद है। वहाँ उन्हें जिससे मिलना है उससे मिलेंगे, जो चीज़ लेनी है वह लेंगे और तुरंत विभिन्न रास्तों से लौट आयेंगे। वूल का परमिट तो नहीं मिल पाया था परंतु न मिलने से कोई हर्ज नहीं था क्योंकि यह निश्चित ही था कि वे कर्फ़्यू लगने के पहले ही लौट आयेंगे।

ज़ेको को परमिट न मिलने से घबराहट हो रही थी; वह वूल के निश्चिंत व्यवहार से उलझन में पड़ गया था। यही नहीं, वह सोच रहा था कि उसके इस अभियान और कप्तान माइका में क्या संबंध है जिसके बारे में सिनिशा ने पूछा था और क्या वास्तव में ज़ेको की उससे उस शाम को भेंट होने वाली है। परंतु उसने कुछ पूछना उचित नहीं समझा।

वूल पहले रवाना हुआ और साराजेव्स्का मार्ग पर चल पड़ा। थोड़ी देर पीछे ज़ेको भी निकला और उसने नेज़ा मिलोशा मार्ग की तरफ़ जाने वाला रास्ता पकड़ लिया।

रात घुप अँधेरी थी। बाक़ी बेलगराद की तरह सड़कों पर रोशनी नहीं थी

ग्रौर खिड़कियाँ ढकी हुई थीं। विशेष छादनों से ढके लैंपों से सड़क के घिसे पत्थरों पर थोड़ी-थोड़ी मद्धिम रोशनी पड़ रही थी। तीसरे पहर की वर्षा के बाद भी ग्राकाश मेघाच्छन्न था जिससे युद्धकालीन प्रकाश-व्यवस्था से ग्रालोकित सड़क ऐसी दिखती थी जैसे नीची छत वाला कोई लंबा ग्रँधेरा तहखाना हो।

थोड़ी-थोड़ी देर पर कोई सैनिक गाड़ी सड़क पर से गुज़र जाती। उसकी मद्धिम बत्तियों की फाँक से रोशनी के दो बिंदु ऐसे झलकते जैसे ग्रँधेरे कमरे में लाश के सिरहाने मोमबत्तियाँ जलती हों। पैदल चलनेवाले इक्का-दुक्का ही थे ग्रौर उनकी पहचान उनकी पदचाप से होती थी। दो तरह की ग्राहटें थीं, जर्मन ग्राततायी सैनिक की सधी पदचाप ग्रौर ग्राक्रांत राष्ट्र के नागरिक की डरी, थकी-हारी, तेज़ ग्रौर सावधान पदचाप।

भुतही रात थी। घड़ी में ठंड हो जाती, घड़ी में ऊमस के मारे दम घुटने लगता। कितना ग्रच्छा ग्रौर कितना ग्रासान होता ग्रगर रात के वक्त यहाँ ख़तरा उठाते चलने के बजाय कोई ग्रपने कमरे में ही सुरक्षित ग्रौर शांत बैठा रहना। ज़ेको ने ग्रपने मन में ऐसे विचार ग्राते देखे, पर केवल एक क्षण के लिए; वे जैसे ग्रनजाने फुर्ती से ग्राये थे वैसे ही चले गये।

उसकी पहली जैसी ग्राशंकाएँ फिर उसके मन में नहीं उठीं। ग्रँधेरे में जर्मन सैनिक के क़दम उसे डरा नहीं पाये बल्कि ग्रौर ग्राश्वस्त कर गये कि यही एक मात्र सही ग्रौर सम्भव रास्ता है। वह इस सड़क पर चलते हुए इतना ख़ुश था कि उसका जी चाहा गा उठे; वह उन मूर्ख, दम्भी, सधे क़दमों पर हँसना चाहता था, उन क़दमों पर जो वह जानता था कि सर्वनाश ग्रौर पतन की ही ग्रोर ले जायेंगे।

ग्रँधेरे चौकों में ग्रक्सर ज़ेको को घबरायी हुई ग्रौरतें पीठ पर चुरा कर ले जाती बोरियाँ लादे दिखायी देतीं। क्या ये माएँ हैं जो जारकोवो ग्रौर जेलेज़निक गेहूँ ग्रौर चरबी ले जा रही हैं जिससे उनके बच्चे ग्रौर वे जिंदा रह सकें? या ये काले बाज़ार में बेचने जा रही हैं? जातीं हो तो जायें ग्रगर वे ग्रमानुषिक फ़ौलादी क़दमों से उस तरह के झूठे ग्रात्म-विश्वास के साथ नहीं चलती जिससे काली सेना ने पराजीत राष्ट्र को ग्रातंकित ग्रौर ग्रपने को उत्साहित करना चाहा है, तो बाक़ी सब ठीक है। ग्रौर कौन जाने इस ग्रँधेरे में मेरे जैसे ग्रौर वूल जैसे लोग भी हैं जो सड़क पर किसी सौंपे हुए कर्तव्य के पालन के लिए भटक रहे हैं। इस ख़्याल

ने ज़ेको को चैतन्य कर दिया : उसे लगा कि अँधेरे में वह और वे, सबके सब अपने कर्तव्य लिए एक दूसरे की उपस्थिति का बोध कर रहे हैं।

न कोई डर रह गया न कोई हिचकिचाहट रही। और फिर जर्मन सैनिकों के क़दम सुनायी पड़े—कभी अकेले संतरी के, कभी दल के दल के : टप-टप टापा-टुपा, टप-टप···परन्तु, अब उनसे ज़ेको विचलित नहीं हुआ क्योंकि उनके बावजूद अपने भीतर वह एक पूरी सेना की पदचाप सुन रहा था जो इस अँधेरे में मूक और अदृश्य थी और इसी कारण अजेय भी, जो समस्त भय से मुक्त कर देगी, समस्त बत्तीगुल समाप्त कर देगी। और उन क़दमों का इस धरती को रौंदना बंद कर देगी जो कि सब मनुष्यों की धरर्ता है।

और ज़ेको आहिस्ता-आहिस्ता मगर जमा-जमा कर पाँव उठाता गया मानो दिन निकला हुआ हो और वह जाने-पहचाने प्रिय-परिचितों के साथ जलूस में चल रहा हो। जहाँ-तहाँ सड़क बमबारी से फटी-उखड़ी पड़ी थी और गड्ढे थे जिनके चारों तरफ़ बोर्ड लगा दिये गये थे। अँधेरा इतना घना था कि ज़ेको को हाथ से टटोल कर रास्ता बनाना पड़ा।

गोस्पोदार्स्का सराय पहुँचकर वह ठहर गया। अँधेरा घटाटोप था जैसे कोई दीवार हो जिसके पीछे जीवन नहीं है। और फिर एक बार उसे घबराहट मालूम हुई, परन्तु इस बार वह बिलकुल अकारण और अनायास थी। बस क्षण भर को रुक कर उसने तुरंत अपने को सँभाला और पहले से कुछ धीमी चाल से चुकारित्सा की ओर चल दिया।

रेल की पटरी के तले से जानेवाली सुरंग से गुज़रते हुए ज़ेको ने वूल की सीटी की प्रतीक्षा की परन्तु कहीं कोई आवाज़ न थी। सुरंग से निकल कर वह दाहिने मुड़ा और अपने पहचाने सँकरे रास्ते पर चल दिया।

वह फिर क्षण भर रुका और फिर एक बार ठहर कर कोई आवाज़ सुनने को कान लगाया। कुछ नहीं सुनायी पड़ा। उसने तय किया कि लौट कर चौराहे पर चला जाये। तभी सुनायी पड़ी—सीटी की धीमी लहरियाती हुई धुन। ज़ेको ने वैसी ही सीटी बजा कर जवाब देने को ओठ काढ़े ही थे कि किसी पुरुष की अँधेरे में कड़कती ललकार सुन पड़ी।

"ठहर जाओ।"

कोई सड़क पर से पुकार रहा था और सुरंग उसके आदेश से प्रतिध्वनित हो

कर ऐसे गूँज रही थी कि जेको को न तो आदेश सुनायी पड़ा न उसकी गूँज बल्कि केवल एक गड़गड़ाहट सुन पड़ी मानो समूची सुरंग टूटकर भहरा रही हो।

अँधेरे में एक चोरबत्ती चमकी और सुरंग का दायरा नापने लगी। उसी वक्त एक गोली दगी—फिर दो और फिर तीन। और फिर कई एक। जेको गिन न सका क्यों कि वह सावा की दिशा में कच्चे रास्ते पर भाग चला था। उसके पीछे गोलियाँ सनसनाती आ रही थीं और जो विचित्र आवाज पैदा कर रही थीं वह बाल्कन युद्ध के किसी भूले-बिसरे कांड की याद दिलाती थी। ज़ेको के चारों ओर घोर अंधकार था परन्तु उसे यह अजब-सी फ़िक्र थी कि सारी दुनिया उसे देख रही है। एक बार फिर गोलियों की गूँज आयी साथ में सीटी बजने की तीखी आवाज़ भी, पहले कहीं दाहिने हाथ और फिर दूर कहीं आगे। दौड़ते हुए ज़ेको की साँस फूल रही थी और वह बराबर अपने पिछवाने वालों से किनारा काटने की तरकीब करता गोलीकांड के स्थल से ही नहीं उस चायघर से भी दूर पहुँच जाने की फ़िराक में था जिसमें उसके जाने की बात हुई थी। (कप्तान माइका की तस्वीर उसके मन में कौंध गयी) और अगर गश्ती दस्ता उसके पीछे लगा ही रहा तो वह उसे नऊम के चायघर से जितनी दूर हो सके ले जायेगा।

उसने अंदाज़ से समझा कि वह कच्चे रास्ते की झाड़ियाँ पीछे छोड़ आया है और अब नदी तट के सामानान्तर की परिचित सड़क पर है जो ठेलों और लढ़ियों के लिए थी। उसने यह सड़क पार कर ली।

केवल दो गोलियाँ और दगीं पर वे बहुत दूर पर थीं और फिर सन्नाटा छा गया। ज़ेको का दिल उत्तेजना से धड़कने लगा और साँस उखड़ने लगी। उस सड़क पर से हट कर जहाँ वे उसे आसानी से खोज लेते, उसने तय किया कि नदी के तट पर उत्तर जाये वहाँ से एक के बाद एक और बेड़े और झोंपड़ियाँ लाँघता हुआ रेल की पटरी तक पहुँच जाये और उसे किसी स्थल पर पार कर नेज़ा मिलोशा मार्ग जा पहुँचे। सब बातें उसके दिमाग़ में आयीं, कर्फ़्यू लगाने की बेला का नगिचाना, गोलीकांड के स्थल पर उसका कोई चिह्न न होना, वूल और उसका बक्स; और साथ ही वह आँखों से अँधेरा चीरता और पैरों से धरती टटोलता पगडंडी खोजता चला जो उसे तट के किनारे-किनारे ले जाये। उसने सोचा, शायद वह पुराना बेड़ा अभी वहीं हो जो धातु के पीपों पर

18



खड़ा था, हुआ तो वह सीधे वहीं जायेगा।

दूर कहीं फिर संतरियों की सीटियाँ बोलीं—तीखी धमकी की तरह। कहीं पगडंडी मिल जाती! नदी से जितने निकट और चायघर से जितनी दूर हो उतना अच्छा। जूते की नोक से टटोल कर आखिरकार उसे नदी का छोर मिल गया परन्तु तभी उसने यह भी जाना कि उसके पाँव तले की ज़मीन बैठने लगी है और वह धँसती मिट्टी के साथ-साथ डूबने लगा है। वह नदी का तल टोहने के लिए छटपटा रहा था और चाह रहा था कि ऊपर कोई चीज हो तो हाथ से पकड़ ले। वह डूबता जा रहा था हालाँ कि समझ यही रहा था कि वह डूब नहीं रहा है। परन्तु हर चीज़ उसे तल की ओर खींचे लिये जा रही थी—अँधेरा, मिट्टी और पानी जो हाल की वर्षा में किनारों पर चढ़ आया था और उस स्थल पर असाधारण गहरा हो गया था। और वह डूब गया। न कोई आवाज़ हुई, न कोई निशान बचा।

कुछ दिन बाद 'नोवो व्रेमा' अखबार में यह संवाद छपा :

"मेरा विक्षिप्त पति आइसोडोर कटानिच हमारे घर से इस मास की २३ तारीख को निकल गया और तब से नहीं लौटा है। वह एक सुरमई सूट, पतला काला हैट और भूरे जूते पहने हैं। कोई उसका अता-पता जानता हो तो इस समाचारपत्र के कार्यालय से सम्पर्क करे।—मार्गरीटा कटानिच

इस विज्ञापन का उत्तर किसी ने नहीं दिया और ज़ेको की कोई खबर किसी को नहीं हुई। उन दिनों सावा बहुत सारी लाशें बहा कर ले जाती थी जिनमें से अधिकांश झुरमुटों और छिछले पानी में खो जाती थीं या फिर लहरों द्वारा डेन्यूब के तट पर पटक दी जाती थीं। उनकी अन्त्येष्टि किसान लोग कर दिया करते थे और न वे कोई एलान करते थे न लिख कर रपट भेजते थे।"

वूल उस रात किसी तरह निकल भागा। दो दिन बाद उसने देसपोतोवाश्का मार्ग पर अपने साथियों से सम्पर्क किया और उन्होंने भरसक खोज की कि ज़ेको का क्या हुआ। उन्हीं गर्मियों में उनकी गतिविधियाँ और विस्तृत हो गयीं और उनमें नयी शक्ति, गति और स्फूर्ति आयी जिसने तेज़ी से निकट आते मुक्तिपर्व को सम्भव बना दिया। वे अक्सर ज़ेको का ज़िक्र करते रहे और उसे अपने बीच का-सा समझ कर उसका शोक मनाते रहे।

◈ ◈ ◈

1189

